# पूजन-रहस्य

अर्थात्

## —'स्तुति, प्रार्थना और उपासना-रहस्य'—

**दुआ से शर्म आती है, दुआ मैं क्या करूं तुझ से।**
**कभी मैं ने कहा तेरा किया हो तो कहूँ तुझ से॥**

गायत्री-मन्त्र जैसे अनमोल रत्न भारत के सरस्वती भण्डार में सुशोभित होते हुए भी यदि भारत कंगाल की भांति दरिद्र और दुखी बना हुआ है तो निश्चय ही हम लोग कहीं त्रुटि अवश्य कर रहे हैं। प्रातः सायं संध्या करने वाले आर्य्य यदि इस मन्त्र को एक बार भी सच्चे हृदय से सामूहिक रूप में यथा विधि (जैसा कि गायत्री रहस्य में बताया गया है) जाप करें तो यह निश्चय है कि भारत की दशा उसी क्षण पलट जाय। अब हम इस बात पर विचार करेंगे कि:—

(१) पूजन के मुख्य अङ्ग क्या हैं?

(२) आधुनिक पूजन-विधि में कोई दोष तो नहीं है?

और (३) पूजन की सही विधि क्या हो सकती है?

### (१) पूजन के मुख्य अंग—स्तुति, प्रार्थना और उपासना

आत्मा की सूई परमात्मा की ओर सदा ऐसे ही तड़पती रहती है जैसे चुम्बक की सूई उत्तर की ओर झुकी रहती है। जीव स्वभाव से ईश्वर प्रेमी है। जन्म-जन्मान्तरों से प्रत्येक जीव निरन्तर प्रार्थना कर रहा है नित्य स्तुति और उपासना भी करता है। 'गुरु मन्त्र' में भी स्तुति प्रार्थना और उपासना का समुच्चय है। प्रभु के गुण-गान करने को 'स्तुति' कहते हैं। संसार की ओर से ध्यान को झटक कर मालिक की ओर लगाने को अर्थात् प्रभु के सत्संग में रहने को 'उपासना' (उप=निकट, आसन=बैठना) कहते हैं। उस दाता दयाल से किसी वस्तु के मांगने को 'प्रार्थना' कहते हैं। गुरु-मन्त्र के पहले भाग में ईश्वर की स्तुति तथा स्तुति करने की विधि बताई है। दूसरे भाग में उपासना, तथा तीसरे भाग में सच्ची प्रार्थना तथा प्रार्थना का ढंग अनुपम तथा अचूक रीति से सिखाया गया है।

### (२) आधुनिक पूजन की जांच-पड़ताल

यद्यपि हम चिरकाल से निरन्तर संध्या करते हैं; स्तुति, प्रार्थना और उपासना भी करते हैं परन्तु हमारी झोली खाली ही दिखाई देती है। चारों ओर कोरे बाबा जी ही दृष्टिगोचर होते हैं संसार के दुःख तथा कष्टों में कोई भी कमी नज़र नहीं आती, वरन् दुःख तथा क्लेश सीमातीत अवस्था पर पहुँचे हुये हैं। सन्देह होता है कि

(अ) प्रभु जैसी कोई हस्ती (सत्ता) है भी या नहीं?

(आ) हमारी पुकार उस के पास पहुँचती भी है या नहीं?

और (इ) हमारी प्रार्थना में कोई त्रुटि तो नहीं है?

### (२—अ) प्रभु की सत्ता पर विचार

इस प्रश्न पर विचार करने से मालूम होता है कि वृक्ष के फल से वृक्ष की पहचान होती है। अतः धर्म-परायण लोगों की थोड़ी जांच करना आवश्यक है। धर्म-परायण लोगों में आपस में ही नित्य सिर फुड़व्वल और जूतम-पैजार

चल रहे हैं। इस के अतिरिक्त एक मजहब का आदमी अपने से भिन्न मत के पहुँचे हुए भक्त को भी अपने मजहब के नीच से नीच कोटि के तुच्छ जीव की अपेक्षा राक्षस और काफ़िर (नास्तिक) समझता है और उस का खून तक कर डालने में किसी प्रकार का संकोच नहीं करता। धर्म के कारण जितना रुधिर संसार में बह चुका है उस की लाली तक अभी काली नहीं हुई है। मजहब की आड़ (ओट) में जितनी शिकारें खेली गई हैं और खेली जा रही हैं उन के कारण संसार के रंगमञ्च पर हाहाकार मचा हुआ है। पाजियों से दुनिया को उतना डर नहीं है जितना हाजियों (तीर्थ किये हुओं) से है। धर्म के ठेकेदार धर्म के नाम पर जो कुछ अत्याचार कर गुज़रे हैं, उस के फलस्वरूप धर्म पर से श्रद्धा और भक्ति संसार को छोड़ रसातल की ओर भाग रही है। धर्म की पताका फैराने वालों के नुमायशी (दिखावटी) रूप को क्या देखते हो? तनिक मस्जिद, गिरजे तथा मन्दिरों की चहार दीवारी तथा तीर्थ धामों के अन्दर घुस कर उन का असली तथा आन्तरिक दृश्य तो देखो। उन का नग्न नृत्य देख कर आँखें नीची हो जाती हैं। धर्म के रक्षक ही धर्म के भक्षक बन गए हैं। क्या धर्म की शिक्षा, सुबह-शाम घण्टों पूजन और पाठ का यही फल है? यदि धर्म के यही लक्षण हैं तो धर्म और ईश्वर को 'दूर से ही नमस्ते' भली है। दूसरी ओर भिन्न २ मतमतान्तरों के आपस के झगड़ों और रक्त-प्रवाह को देखते हुए प्रभु भी बड़े मज़ाकिया मालूम होते हैं यदि वे मुसलमान हैं तो एक दिन मस्जिद की मीनार पर से 'अज़ान' क्यों नहीं दे देते? सब झगड़ा समाप्त हो जायगा और सब लोग मुसलमान हीं हो जायेंगे। अथवा गिरजे की घण्टियों और वेदी (pulpit) पर से अपनी झलक क्यों नहीं दे देते? या मन्दिर के शंख और घड़ियाल तथा आरती में से ही क्यों नहीं झांक देते जिस से सारा टण्टा दूर हो जाय और सब प्राणी एक धर्म के अनुयायी हो कर परस्पर भाई २ की भांति रहने लगें और इस नरक पुरी में भी स्वर्ग की झाँकी दीखने लगे।

एक ओर यह निराशा जनक दृश्य है। दूसरी ओर आस्तिकों की संख्या संसार में इतनी बहुमत में है कि नास्तिकों की संख्या 'नहीं' ही के बराबर है। वास्तव में नास्तिकों को उँगलियों पर गिना जा सकता है। इसके अतिरिक्त पवित्र-आत्माओं की सत्ता भी अनादि काल से सृष्टि की मर्य्यादा को स्थित रखे हुये है। उनका कहना है कि यह मर्त्यलोक धोबी-घाट की भाँति है। यहां अनेक मैले जीव अपनी धुलाई और सफ़ाई के लिये ही आते हैं। उनके मैल के धुलने की क्रिया में यदि तपन, रगड़ाई, मलाई-दलाई, कुटाई, पछीटन सुखाई इत्यादि क्रियाएं दीखती हैं तो कोई हर्ज नहीं महात्माओं की उपस्थिति इस प्रकार की मलीनता को दूर करने के उपाय नित्य ही बताती रहती है। अनादि काल से संसार के भिन्न २ धर्म और मतमतान्तरों की पवित्र आत्माएं प्रभु की सत्ता की दुहाई और साक्षी दे रही हैं और यह बात कि अरबों वर्षों से हरेक प्रकार की विघ्न बाधाओं तथा अत्याचारों को पार कर के आज भी धर्म की पताका ऊँची उड़ रही है, इस बात का प्रबल प्रमाण है कि ईश्वर है तो अवश्य। ईश्वर की सत्ता अकाट्यप्रमाणों द्वारा 'ईश्वर रहस्य' में की गई है अतः विस्तार-भय से इतना ही कहना पर्य्याप्त होगा कि इस विषय को वहीं से देख लें। यहाँ दोहराने की आवश्यकता नहीं है।

### (२-आ) हमारी पुकार उसके पास पहुँचती भी है या नहीं ?

अब हम दूसरे प्रश्न पर विचार करेंगे। ईश्वर है तो निश्चय ही, परन्तु यह बात भी तो ठीक ही है कि वह हमारे शब्दों को सुनता हुआ दिखाई नहीं देता। सुने भी कैसे? उस के कान तो हैं ही नहीं और जीभ से उच्चारण किये हुये शब्द वही सुन सकता है जिसके कान हों। ईश्वर इन्द्रियों का विषय नहीं है। न उसके इन्द्रियाँ हैं और न ही इन्द्रियों द्वारा हम उसको पा सकते हैं। इस विषय में केनो-

पनिषद् के प्रथम खण्ड के मन्त्र ३,५,७ में इस प्रकार बताते हैं :—

"न तत्र चक्षुर्गच्छति न वाग्गच्छति नो मनो"

अर्थात्– उस प्रभु तक न हमारी दृष्टि पहुँचती है, न वाणी और न मन।

"यन्मनसा न मनुते"

अर्थ – मन द्वारा उस प्रभु का हम मनन भी नहीं कर सकते।

"यच्छ्रोत्रेण न शृणोति"

अर्थात्-- वह कानों द्वारा नहीं सुनता, अर्थात् उस के कान नहीं हैं।

ईशोपनिषद् के चौथे मन्त्र में आया है--

"मनसो जवीयो नैनद्देवा आप्नुवन्"

अर्थ– वह प्रभु मन और इन्द्रियों की दौड़ से बहुत तेज है और मन और इन्द्रियाँ उसको नहीं पा सकती हैं।

परन्तु, श्वेताश्वतरोपनिषद् अ० ३ मन्त्र १९ में कहा है

**"अपाणि पादो जवनो ग्रहीता पश्यत्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः स वेत्ति विश्वं न च तस्यास्ति वेत्ता तमाहुरग्र्यं पुरुषं पुराणम"**

अर्थ– बिना हाथ पैर के वह ग्रहण करता तथा चलता है, बिना नेत्र के देखता हैं, बिना कानों के वह सुनता है। वह समस्त संसार को समझता है और जानता है परन्तु उसके जानने वाले नहीं हैं। मालूम हुआ कि वह सुनता तो है परन्तु वह प्रकृति और इन्द्रियों का विषय नहीं है। प्रकृति जड़ है, प्रभु चैतन्य हैं। विरोधी गुणों का मेल नहीं हो सकता। ईश्वर प्रकृति का बना हुआ नहीं है। प्रकृति उस को छू भी नहीं सकती। प्रभु तो अनुभव ज्ञान का विषय है। अतः तन और मन से की हुई प्रार्थनायें उस काया रहित के पास नहीं पहुँच सकतीं।

**"वस्तु कहीं ढूँढें कहीं, केहि विधि आवे हाथ"**

मालूम हुआ कि वह देखता और सुनता तो है परन्तु इन्द्रियों के विषयों को प्राप्त नहीं कर सकता। जब तक हम तन और मन के साथ हैं प्रभु से हम दूर हैं। जब हम प्रभु के पास हैं तब तन–मन से दूर हैं।

### (२--इ) हमारी प्रार्थना में कोई त्रुटि तो नहीं है ?

अब हम इस बात पर विचार करेंगे कि पूजन की आधुनिक विधि में क्या २ गुण और दोष हैं। पूजन के प्रचलित साधनों को दो भागों में विभाजित किया जा सकता है।

**(i) साकार सगुण की उपासना, और**

**(ii) निराकार निर्गुण की उपासना।**

बाहरी दृष्टि से देखने से मालूम होता है कि जन्म जन्मान्तरों से स्तुति, प्रार्थना और उपासना करते हुये मनुष्य घिस गए परन्तु, बहुधा मनुष्यों को उनकी पुकार का जवाब आज तक नहीं मिला। ऐसी दशा में, विशेष कर इस ज्ञानोदय तथा प्रकाश काल में अन्ध-विश्वास हमारी कहाँ तक सहायता कर सकता है? हम घबरा उठे हैं। धर्म के ठेकेदारों के कृत्यों ने संसार में बेचैनी फैला दी है। हम अपनी आधुनिक दशा से असन्तुष्ट हो गये हैं। हम ऐसे साधन चाहते हैं जिनके द्वारा प्राचीन कालीन बैलगाड़ी वाली यात्रा छोड़कर शीघ्रगामी उपायों का प्रयोग कर सकें और जो कुछ हम कहते या मानते हैं उसको सिद्ध भी कर सकें। यह चाह, अचानक नहीं है वरन् जन्म जन्मान्तरों की उलटी सुलटी क्रियाओं का सामूहिक फल है और परमार्थ मार्ग में उन्नति प्राप्त करने के लिये ऐसी तड़प अत्यन्त शुभ है।

### (२-इ--i) साकार की उपासना

इस प्रकार की उपासना में सबसे पहला काम जो हम करते हैं वह यह है कि हम ईश्वर को ईश्वरी कुर्सी (आसन) से उतार कर मनुष्य के आसन पर लाते हैं और मनुष्य समझ कर ही उसकी पूजा करते

हैं और प्रभु से इस प्रकार ऐसे तर्कवितर्क करते हैं जैसे मनुष्य मनुष्य से करते हैं। यही नहीं, प्रभु को हम स्वयं बनाते हैं। अपनी इच्छा और भावों के अनुरूप उसकी मूर्ती गढ़ लेते हैं। फिर घण्टे बजा २ कर उस को जगाते हैं और न जागने पर आप ही मन को समझा लेते हैं कि 'भगवान जाग पड़े'। तत्पश्चात गुड़ियों जैसा खेल अपने भगवन्त के साथ नित्य करते हैं। उनको स्नान कराते हैं, छोटे २ कपड़े पहनाते हैं, शृङ्गार कराते हैं, चन्दन लगाते हैं, और पुष्प चढ़ाते हैं और देख २ कर मन ही मन फूले नहीं समाते। भोग लगाते हैं और जब वे नहीं खाते तो यह कह कर मन को बहला लेते हैं कि 'भगवान तो भावना के भूके हैं' और भोग के थाल की सामग्री को प्रसाद समझ कर आप स्वयं चट कर जाते हैं। तत्पश्चात् प्रभु को पालना झुलाते हैं और लोरियां दे देकर सुला देते हैं। फिर उन्हीं के सामने प्रार्थना करते हैं और प्रार्थना का फल न मिलने पर वरन् उल्टे अपनी रहनी-गहनी नापाक देख कर दुखित होते हैं और शिकायत करते हैं। तनिक सोचो तो, यह भक्ति है अथवा भक्ति का खेल और दिखावा। जब तुमने उस चैतन्य स्वरूप परमात्मासे प्रार्थना ही नहीं की तब फिर क्यों रोते हो? क्या किसी महादरिद्र को धनी मान कर जन्म भर उसके द्वार पर पड़े रहने पर भी यह आशा की जा सकती है कि उससे एक कौड़ी भी पा सकोगे? उस गरीब के पास है ही क्या जो दे सके? भक्तों की श्रेणी में तो नाम लिखाने चले हो, परन्तु क्या भक्ति का मूल्य भी चुकाने के लिये तय्यार हो? क्या प्राणों की बलि देने अथवा इस मलिन तन व मन की भेंट चढ़ाने को तय्यार हो? यदि उत्तर 'नहीं' है तो वृथा ही कष्ट क्यों सहते हो? जब तक तन और मन तुम्हारे साथ है तुम तन मन के साथ हो और उन्हीं की परिक्रमा और पूजा कर रहे हो और तुम प्रभु से दूर हो, जब तुम प्रभु के साथ हो प्रभु तुम्हारे साथ हैं और तन मन से तुम दूर हो।

तिब्वत में मनुष्य प्रार्थना करने का भी कष्ट नहीं करते। उन के यहाँ प्रार्थना करने की मशीन है। एक पैसा दे कर मशीन चलवा देते हैं। प्रार्थना होने लगती है। बस प्रार्थना हो गई छुट्टी मिली। इसी प्रकार अनेक मत मतान्तरों में स्वयं पूजन से दूर भाग कर मनुष्य पाठ बिठा देते हैं। पाठ का खर्चा वह स्वयं देते हैं और यह विचार करते हैं कि पूजन तो करें दूसरे और उस का फल वह मूल्य चुका कर मोल ले लें! परमार्थ में ऐसा नहीं हुआ करता। 'बिना अपने मरे स्वर्ग नहीं दीखता।' इस प्रकार के अन्ध-विश्वास और पूजन का पुरस्कार केवल क्लेश, पीड़ा, दुःख, द्रोह, अशान्ति, उपद्रव तथा मार काट के रूप में मिलता है, मिला है और उस समय तक मिलता रहेगा जब तक कि हम खांडे की धार पर एक सीध में एकाग्रचित से चलना नहीं सीख लेंगे।

एक प्रकार के पुजारी और हैं। वे पत्थर की मूर्तियों की पूजा तो नहीं करते परन्तु धन की पूजा करते हैं अथवा स्त्रियों और अपनी कुत्सित कामनाओं तथा भावों की सेवा भक्ति और पूजा करते हैं। वे चौबीसों घण्टे उन्हीं की प्रसन्नता प्राप्त करने के उद्योगों में लगे रहते हैं और उल्टे भगवान के मत्थे दोष मँढ़ते रहते हैं। ऐसे चौबे जी छब्बे बनने जाते जरूर हैं, परन्तु दुब्बेजी ही रह जाते हैं। 'जैसी करनी वैसी भरनी।' 'जैसा बोना वैसा काटना।' 'नीम के पेड़ों में आम लगेंगे' ऐसी आशा रखना बुद्धिमानों का काम नहीं है।

जिस अभागे देश का धार्मिक संचालन ऐसे नेताओं के हाथ में हो जो धर्म से बिल्कुल अनभिज्ञ तथा उस की आवश्यक्ताओं से सर्वथा अपरिचित हों, ऐसा अन्धा देश अन्धे के नेतृत्व में सीधा रसातल की ओर ही अग्रसर होता है। इस में धर्म का क्या दोष है?

'अन्ध अन्ध को राह बतावे
कहो केहि भाँति मंजिल पावे'

इस प्रकार के खेल और दिखावे से एक लाभ अवश्य होता है और वह यह है कि नक्ल करते २ कभी २ कोई विरला जीव अपने स्वच्छ भावों और सच्चे प्रयत्न के बल पर असली श्रद्धा और भक्ति के मार्ग पर पड़ भी जाता है। परन्तु अधिकांश लोग जिन में ऊपर २ तैरने की तो शक्ति है परन्तु डुबकी लगा कर रत्न बटोरने की सामर्थ नहीं है, वह सदा कोरे के कोरे ही रह जाते हैं।

## (२-इ-ii) निराकार की उपासना

निराकार के पुजारियों का हाल निराला ही है। इन में से अधिकाँश जीव निज कर्त्तव्य का पालन नहीं करते। अतः श्रद्धा और भक्ति से शून्य रस-विहीन मृतक के समान बोलते-चालते इस भाँति विचरते हैं जैसे मुरदा चमड़ा चढ़ी ढोलक। परन्तु उन के वाक्य 'ढोल की पोल' को नहीं छिपा सकते। ऐसे कोरे बाबा जी

'पर उपदेश कुशल बहुतेरे'

के सिद्धान्त को चरितार्थ करते हैं और अनजाने ही सिद्ध निन्दक बन जाते हैं। परोपकार में लगे हुए ऐसे जीव संसार की उन्नति में ही लगे रहते हैं। वास्तव में इन लोगों की क्रिया 'घर में फाका चार दिनों से जग की दावत' करने से कम नहीं है। ऐसे लोग अपने मुख्य कर्त्तव्य अर्थात् योगिक क्रियाओं से अनभिज्ञ और पथभ्रष्ट रहते हैं और जब सन्ध्या में चित्त नहीं लगता तो चित्त को एकाग्र करने के लिये ज़ोर२ से पवित्र ग्रन्थों के मन्त्रों, आयतों तथा पदों को पढ़ने लगते हैं और ईश्वर के ध्यान के स्थान में अपने मन के चञ्चल भावों के पीछे २ लगे हुए सन्ध्या के समय दूरवर्ती देशों और वस्तुओं में सौदा करते फिरते हैं और कभी एक क्षण के लिये भी उस परम्पिता के निकट नहीं पहुंचपाते।

ऐसे लोग योगक्रिया से वञ्चित होने पर प्राणायाम भी नहीं करते और धीरे २ क्षय-रोग के शिकार हो जाते हैं। समाज व्यक्तियों का समूह है। व्यक्तियों के क्षय-ग्रस्त होने पर धीरे २ छूत द्वारा समस्त समाज क्षय रोग से पीड़ित हो जाता है और यह लक्षण उस समाज के सर्वनाश का द्योतक है।

गगनभेदी मन्दिरों, गिरजे और मसजिदों में समाज की दिखावटी पूजा परमार्थ के नियमों के सर्वथा विरुद्ध है। ऐसी पूजा निष्फल ही नहीं वरन् पूंजन का स्वांग बनाना है। सच्ची पूजा कभी भी जीभ से कह कर अथवा करुणामयी, हृदयस्पर्शी धर्मोपदेशों में नहीं हो सकती। सच्ची प्रार्थना चुप-चाप आप ही आप हृदय से ऐसे स्वाभाविक रूप से निकलती रहती है जैसे फूलों से सुगन्ध। इस प्रार्थना के लिए किसी विशेष जतन, समाज, मन्दिर तथा गिरजों के नियम बद्ध भजन, गाने तथा बजाने के किसी भी पूर्वनिश्चित कार्यक्रम की आवश्यक्ता नहीं होती। जो भी रीति-रिवाज, रूढ़ि तथा नियम पूजा को स्थूल तथा भौतिक रूप देते हैं वे सब ही परमार्थ के लिए बाधक होते हैं। यद्यपि ऊँचे स्वर से की गई प्रार्थना से प्रार्थी में क्षणिक गम्भीरता तथा उच्चभाव अवश्य जागृत हो जाते हैं, तथापि इस से अधिक कुछ लाभ नहीं होता। इस क्षणिक गम्भीरता को कुछ भक्त भ्रम से एकाग्रता समझ लेते हैं। अनेक दिखावटी जीव बहुधा दिल को हिला देने वाले शब्दों में ऊँचे स्वर से प्रार्थना केवल इसी लिए करते हैं कि श्रोतागण उस से लाभ उठावें अथवा वे भक्त जी के ऐश्वरी-प्रेम-भक्ति की प्रशंसा करें तथा भोले-भाले जीव उन को आदर की दृष्टि से देखें। ऐसे त्रिपाठी जी अपनी उन्नति का द्वार भी बन्द कर देते हैं और दूसरों को भी धोके में रखते हैं। यदि नेत्रविहीन अन्धों का नेतृत्व करते हैं तो दोनों ही खाई की राह लेते हैं। सच्चे परमार्थी को तो किसी प्रकार का भय नहीं है परन्तु जिन भक्तों के वाक्य उन के भावों से कोसों दूर हैं ऐसे जीवों को मौखिक प्रार्थनाएँ अनजाने ही प्रलोभनों में ले जाती हैं और जीव अपनी धार्मिकता और पवित्र रहनी गहनी की प्रशंसाओं के कारण अनजाने ही पाखण्डी बन जाते हैं। पाखण्ड और दिखावा परमार्थ के लिये घातक छुरी है। परमार्थ का द्वार पाखण्डी के लिए बन्द है।

"फ़र्क क्या वाइज़ो आशिक़ में बतायें तुमको।
इसकी हुज्जत में कटी उसकी महोब्बत में कटी॥"

### ३—पूजन की सही विधि की जांच

अब इस बात की जांच करना बाकी है कि:—

(अ) क्या हमारी प्रार्थना के दोष दूर हो भी सकते हैं या नहीं ?

अथवा

प्रभु की दया का पात्र होना सम्भव भी है या नहीं

(आ) और यदि सम्भव है तो:—

(i) उस प्रभु को कहाँ ढूँढना चाहिये ?

(ii) और पूजा किस प्रकार करनी चाहिये ?

### ३—[अ] क्या पूजन के दोष दूर होना सम्भव है ?

इस प्रश्न का उत्तर हाँ है। जिन लोगों ने सच्ची भक्ति की है, ऐसे तत्वज्ञानी ब्रह्मवेत्ता निजी अनुभव से बतलाते हैं कि प्रभु की दया प्राप्त करना सम्भव ही नहीं वरन् बहुत सरल है परन्तु शर्त यह है कि—

(i) स्तुति, प्रार्थना और उपासना को सचाई और भक्ति तथा उमंग के साथ किया जाय!

(ii) जैसी प्रार्थना करे वैसी ही रहनी रहे अर्थात् प्रार्थना की आत्मा में एक रूप हो जाय।

(iii) और अपने आपे को मिटा दे।

### ३ (आ) (i) उसे कहाँ ढूँढूँ ?

मालिक का निवास-स्थान मनुष्य के हृदय के अन्तर के अन्तर में है।

"ईश्वरः सर्वभूतानाँ हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति।
भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारुढानि मायया॥"

(गीता १८. ६१)

अर्थ—ईश्वर सब प्राणियों के हृदय में ठहरा हुआ है।

कोई भी स्थान जहाँ मन टिक सके मालिक की उपासना के लिए उचित है। कतिपय मनुष्य उस परम पिता को नदियों और गुफाओं में खोजते फिरते हैं। कोई २ जंगलों तथा पत्थरों तथा ईंटों में ढूँढते हैं। पढ़े लिखे लोग आकाश और तारों में खोज करते हैं। परन्तु तत्वज्ञानी उस विश्व-आत्मा को अपने अन्दर ढूँढते हैं। प्रभु एक है उस की सत्ता शक्ति और ज्ञान अनन्त होने से उस परम-आत्मा की प्रतिमा दूसरी नहीं है। उस की शान ऐसी महान है कि उस की मूर्ति नहीं हो सकती " न तस्य प्रतिमास्ति यस्य नाम महद्यशः।"

(यजु. ३२. ३.)

### ३ (आ) (ii) पूजा किस प्रकार करनी चाहिये?

सच्ची प्रार्थना सच्ची और स्वाभाविक रहनी-गहनी है। वह तेज व प्रकाश जो रचना के अणु २ से चमक रहा है, जो मनुष्य के अन्तर में झलक रहा है, जो तमाम जीवों तथा मण्डलों की क्रियाओं को नियमबद्ध चला रहा है, वही तेज हम को पग २ पर रास्ता दिखा रहा है और उस परम् शुद्धबुद्ध तक नित्य ले जा रहा है।

**स्तुति**

प्रभु सर्वज्ञ और समदर्शी हैं और उस का अपार प्रेम घटता बढ़ता नहीं है! स्तुति प्रशंसा करने से हम उस परम् ज्ञानी को न्यूनाधिक उपकार तथा विशिष्टता प्रदान करने के लिए प्रलोभित नहीं कर सकते। उस न्यायकारी से यह आशा नहीं की जा सकती कि कोई जीव स्तुति द्वारा उस को फुसला सके और वह सर्वज्ञ अपनी रचना के पूर्ण और एकरस कार्यक्रम से विचलित हो कर अधिक या न्यून कोई बात कर के अपनी मर्यादा को उलंघन कर सके। वह सर्वान्तर्यामी है। वह घट २ की बातों को जानता है। क्या कोई जीव उस अनन्तज्ञान के भण्डार को ऐसी कोई बात बता सकता है जो उस सर्वज्ञ को पहले से ही मालूम न हो ? प्रभु प्रत्येक हृदय को जानता है। वह बातों के पकवान से नहीं रीझता। वह तो भावों को जानता और पहचानता है, शब्दों को नहीं देखता। दीनता और सच्चे हृदय से स्तुति करने से जीव संसार के नियमों को तो नहीं बदल सकता, परन्तु स्तुति द्वारा वह अपने आप को एक रस-रचना के सुरीलेपन का अंग अवश्य बना सकता है।

'नारे खन्दाँ बाग़रा खन्दाँ कुनद।
सोहबते मर्दानत अज़ मर्दां कुनद॥"

अर्थ—जैसे खिले हुए अनार से सारा बाग खिलखिला उठता है, वैसे ही पुरुष की संगतसे मनुष्य मर्द बन जाते हैं।

शेख सादी ने फर्माया है: –

'सगे असहाबे कहफ रोजे चन्द।
पये नेकां गिरिफ्तो मर्दुम शुद॥'

अर्थ—सत्संगत में थोड़े दिन बैठने से पशु भी मनुष्य बन जाते हैं।

'शठ सुधरे सतसंगत पाई,
पारस परस कुधात सुहाई।'(तुलसी दास)

स्तुति से ईश्वर से प्रीति बढ़ती है। उसके गुण, कर्म, स्वभाव के बार बार चिन्तन और यथार्थ ज्ञान द्वारा वे गुण मनुष्य में से झलकने लगते हैं और जीव का सुधार होता है तथा अँहकार चूर्ण हो जाता है। इस प्रकार चैतन्यता प्राप्त करने से दीनता उत्साह और साहस के भाव जागते हैं और ईश्वर के गुण भक्त में आ जाते हैं।

## प्रार्थना

माँगने से पहिले ही वह परमपिता अपने बच्चों की आवश्यकताओं को भली भांति जानता है। बिना मांगे वह सब कुछ दे रहा है। बिना कहे भावों को भी वह जानता है। जीव अपनी इच्छा से अथवा अचानक ही इस मण्डल पर नहीं विचरते फिरते हैं। उस अपार प्रेम की मौज से जीव, एक दूसरे की सेवा में, अपने २ स्थान पर नियुक्त हैं। 'इस हाथ दे, उस हाथ ले। देना और लेना ही प्राकृतिक जीवन है! प्रभु प्रेमस्वरूप है। वह अपनी रचना से प्रेम-दया करता है। सारी रचना उसके महान् शरीर का अंग है। मनुष्य परम पिता के साम्राज्य का अंशाधिकारी है। वह उसके महान् हृदय की एक धड़कन है, उसके परम्प्रकाश की एक किरन है, उस प्रेमसागर की एक बूंद है, उस चैतन्यस्वरूप का अंशहै, उस सर्वज्ञान के भण्डार का बोलता-चालता एक अणु है। वह मालिक हर एक जीव के साथ-साथ अंग-संग है और पद-पद पर सब की देखभाल और रक्षा कर रहा है। प्रत्येक जीव उस परम्पिता की गोद में सुरक्षित खेल रहा है। वह जीव को हृदय से चिपटाये हुए सब ओर से घेरे हुए है। उस नित्य की प्रेममयी गोद में प्रत्येक जीव सदा के लिये चिरस्थायी है। अतः जीव के नित्य जीवित रहने का पूर्ण प्रबन्ध उस महान् शक्ति ने पहले से ही किया हुआ है। वह दाता है, वह हर घड़ी दे रहा है, उसका भण्डार रूप स्रोत सदैव स्रवित है। उसकी परिपूर्ण धारें नित्य बह रही हैं। वह हमारे पात्राधिकार से अधिक पहले ही से दे रहा है। नित्य बाढ़ में बहने वाले परिपूर्ण सागर से और भी अधिक देने के लिए प्रार्थना करना सर्वथा अनुचित है। प्राप्त उपकारों को सुरक्षित रखने और उनसे लाभ उठाने की ही जब पात्रता नहीं है तो और अधिक माँगने का क्या प्रयोजन?

हमारा प्रभु सम्बन्धी ज्ञान कितना थोथा है? एक ओर तो जीव उस प्रभु को सर्वशक्तिमान, अनन्त, सर्वव्यापक और एकरस मानता है, दूसरी ओर उसी सर्वज्ञान के भण्डार को समाचार देने और सुमन्त्रणा देने में तनिक भी संकोच नहीं करता। यह जानते हुए भी कि 'नियमों का बनाने वाला नियमों को तोड़ा नहीं करता,' हम नित्य ही अनहोनी बातों की प्रार्थना किया करते है। क्या ये बातें हमारी आस्तिकता पर धब्बा नहीं लगातीं? उचित हो या अनुचित, परन्तु हमारे पापों को क्षमा करो, हमारे शत्रु नाश हों, अच्छी से अच्छी वस्तुओं की देन हमारे लिये सुरक्षित रहें, हम अधिकारी हों या न हों हम ऐसी ही बातों के लिए प्रार्थी होते हैं। एक आदमी एक बात माँगता है दूसरा बिल्कुल उस के विपरीत। स्वयं ही बताओ किस की मिन्नतें पूरी हों? प्रभु को अपनेपन और दयालुता की याद दिला दिला कर दुहाई देना केवल मात्र छोटे मुँह बड़े बोल बोलना है। क्या प्रभु कभी दयालु और कभी निर्दयी भी हो जाया करता

है? वह तो नित्य एक रस है। वह पहले भी अपने कर्त्तव्य पूर्ण रूप से करता था, अब भी करता है और आगे भी करता रहेगा। अल्प बुद्धि मनुष्य इस योग्य नहीं है कि वह मालिक को इस विषय में उपदेश दे। अगर जीव अपना कल्याण चाहता है तो वह रचना के नियमों का पालन करके परम् पिता का आशीर्वाद प्राप्त करे। इसके अतिरिक्त दूसरा उपाय नहीं है। सदा मालिक की मौज में वर्तना चाहिए। यदि हमारी याचना हमारे लिये हानिकर है तो वह सूक्ष्मदर्शी पिता अपने पुत्र की ऐसी माँग को कैसे स्वीकार कर सकता है।

बुद्धि चकराती है। समझ में नहीं आता कि हम प्रभु से क्या मागें और कैसे माँगें? वह दाता दयाल है। वह नित्य ही दे रहा है, परन्तु हमारे कुछ भी हाथ नहीं आता। हम ज्यों के त्यों खाली हैं। हम प्रार्थी हैं परन्तु कुछ पाते दिखाई नहीं देते। हम जोर से पुकारते हैं और पृथ्वी तथा आकाश को गुञ्जायमान कर देते हैं, परन्तु सुनवाई नहीं होती। इस पर भी तत्वदर्शी कहते हैं कि भावना ही प्रार्थना है। भावना करते ही फल तुरन्त वहीं होता है।

**उपासना** अध्यात्मवेत्ता तत्वदर्शी बताते हैं- ऐजीव! यदि जीवन के जटिल जाल में तेरे पैर फंस गये हैं तो अच्छी तरह समझले कि तू थोड़ा-बहुत अवश्य ही उस मार्ग से बिछुड़ गया है जिस पर वह परम देव संकेत दे देकर तुझको बुला रहा है। यदि फड़-फड़ातेरतू थक गया है और उस परमानन्द सागर के वक्षस्थल पर, अपने थके हुये परों को समेट कर विश्राम पाना चाहता है तो जिह्वा को बन्द करके अपने हृदय के कोलाहल और मन के प्रचण्ड क्षोभ के अन्दर के अन्दर से बुद्धि की गहराई को पार करके आत्मा की जिह्वा से उस विश्राम के स्रोत को पुकार और तू उसको अपने अत्यन्त निकट ही पावेगा।

**फ़ुकरा का बचन है:-**

"चश्म बन्दो गोश बन्दो लब बिबन्द।
गर न बीनी सिर्रे हक बरमन बिखन्द" ॥

अर्थ— आँख, कान और होंटों को बन्द कर, तब कहीं मालिक का नूर (तेज) दिखाई देगा।

प्रेमीजनो! यदि जीवन के बोझ और चोटों से तुम बेचैन हो, तो अपने बोझ को उस महान् कायाधारी की गोद में डाल दो जिसकी हथेली पर समस्त ब्रह्माण्ड सरसों के दाने के समान सहज ही नाच रहे हैं। अणु २ जिसका गिना हुआ है ऐसे प्रभु की रचना प्रभु के लिये बोझ नहीं है। अपनी इच्छा और कामनाओं को प्रभु के चरणों में इस हेतु से अर्पण करदो कि वह स्वामी हमारी कामनाओं और भावनाओं तथा संकल्पों की गढ़त करके ऐसी प्रेरणा करे कि हम उनको मनसा, वाचा, कर्मणा प्रकट करने के योग्य हो जावें। अतः सबसे अच्छी प्रार्थना, ओठों पर ताले लगाकर, चर्मेन्द्रियों को अन्तर में समेट तथा चुप करके, आत्मा की एकान्त कोठरी में बैठकर, नवद्वार वाले दुर्ग के बाहरी फाटकों को बन्द करके अन्दर के झरोकों को खोलकर, सच्ची प्रीति और तड़प के साथ आत्मा की जिह्वा से उस प्रेम स्वरूप को याद करना है। आपे को त्याग कर हर घड़ी प्रभु को पुकार और प्रत्येक कार्य्य में उस आनन्द स्वरूप को प्रकाश और पथ प्रदर्शन की प्रतीक्षा कर।

## (३-आ-iii) पूजन की सही विधि

**पहली बात निष्काम प्रेम** किसी हेतु अर्थात् प्रयोजन से किया हुआ प्रेम संसार का प्रेम है। स्वार्थ के अन्तर्धान हो जाने पर ऐसा प्रेम अलोप हो जाता है। निः स्वार्थ प्रेम सदा रहने वाला प्रेम है। जहां तन के परे मन की अन्तिम सीमा पार होती है वहीं से निष्काम-प्रेम प्रारम्भ होता है। जब तक एक भी कामना मन में उपस्थित है तब तक शुद्ध-प्रेम असम्भव है। इस अवस्था को प्राप्त करने के लिये पवित्र से पवित्र रहनी गहनी और आत्मिकता प्राप्त करने के उच्च से उच्च प्रचलित साधन सब के सब अपर्य्याप्त हैं। यह अवस्था केवल मात्र सच्चे आत्मसमर्पण और काम-

नाओं तथा भावनाओं के प्रबल बलिदान के पश्चात् ही सम्भव है। अतः इस शुद्ध-प्रेम को केवल प्रेम के हेतु ही प्राप्त करने के लिये प्रत्येक जीव को अपने मन के पात्र में से सारी सांसारिक वासनाओं और सङ्कल्पों को उलट कर, रिक्त (खाली) पात्र लेकर उस प्रेम के अनन्त-सागर के सम्मुख, प्रेम-अमृत पाने के लिये आना होगा।

"चाह गई चिन्ता मिटी, मनवाँ बे परवाह।
जिनको कछु न चाहिये, सोई शाहनशाह"॥
"रहती निराश दिलमें थी, खटका न था कोई।
उम्मीद ही ने डाल रखा है अजाब में"॥
"आशिकों के मदरसे में जिसकी बिसमिल्लाह हो।
उसका पहला ही सबक़ यारो फ़नाफ़िल्लाह हो॥

**दूसरी बात सच्ची भक्ति और लगन**

उर्फी ने कहा है :—

"अजकमाँ जस्तः दर-
चश्मे तहय्युर करदः जा।
मारफत कू तीरे हुक्मी-
बर निशाँ अन्दाख्तः॥

अर्थ— सच्ची मारफत (भक्ति) यह है कि न चूकने वाला तीर कमान से निकलते ही 'चश्मे तहय्युर' (शिवनेत्र) में समा जावे।

"धनुर्गृहीत्वौपनिषदं महास्त्रं शरं-
ह्युपासा निशितं सन्धयीत।
आयम्य तद्भावगतेन चेतसा-
लक्ष्यं तदेवाक्षरं सोम्य विद्धि:"॥
(मुण्ड. ३. ३५)

अर्थ— ब्रह्मविद्या के बड़े धनुष को पकड़ कर उपासना के तीक्ष्ण वाणों को उस पर चढ़ाओ। ब्रह्म के प्रेम में मस्त हुए मन द्वारा धनुष को खींच कर अक्षर पुरुष पर अचूक निशाना लगा।

"प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते।
अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन् मयो भवेत्"॥
(मुण्ड० ४. ३६)

अर्थ—ओंकार धनुष है, आत्मा तीर है, परब्रह्म वह लक्ष्य है अर्थात् ओ३म् के जाप द्वारा आत्मा को परमात्मा में भेद दे। बड़ी सावधानी से, आलस्य को त्याग कर आत्मा को सीधा परमात्मा में लगा दे॥

**तीसरी बात लगातार सुमरण ध्यान भजन**

इस प्रकार यदि (सुमरण) का तार एक क्षण के लिये भी न टूटे जैसे कामी कामिनी को रात दिन आठों पहर याद करता है और एक क्षण के लिये भी नहीं भूलता, जैसे गाय बछड़े को हर घड़ी याद रखती है, जैसे कंगाल अपनी दमड़ी को हर समय सम्हालता रहता है, जैसे दर्द घाव में चुभने वाले तीर की याद दम-दम पर दिलाता है, ऐसे ही भगवान् की याद अन्तर के अन्तर से बारम्बार कराह कराह कर उसी प्रकार सहज ही उठती रहनी चाहिये जिस प्रकार फूल से सुगन्ध आप ही आप महकती रहती है। जिस भाँति मछली जल के वियोग में प्राण दे देती है जैसे पतँगा दीपक पर अपनी आहुति दे देता है, जैसे बुलबुल पुष्पवाटिका पर अपने आपे को न्यौछावर कर देती है, जैसे मृग वीन की धुन पर प्राणों को बलिदान कर देता है, वैसे ही बिरही प्रेमी को अपने प्यारे की लगन में उस प्रेम स्वरूप की याद बराबर खटकती रहनी चाहिये। खाते-पिते, चलते-फिरते, सोते-जागते, हर घड़ी ऐसी तार न टूटने वाली याद सच्ची प्रार्थना है और ऐसी प्रार्थना उपासक के पास कदापि वापिस खाली हाथ नहीं लौटती। ऐसी प्रार्थना भक्तजन को उस परम् पुरुष पूरणधनी के निकटस्थ पहुँचा देती है और आँखों की कोठरी के पीछे बन्दी जीवात्मा अपने आनन्द-स्वरूप प्रीतम की मन मोहनी छबी को देखकर प्रीतम के चरणों को जकड़ कर पकड़ना चाहती है और पलकों के परदे को इसलिये नहीं खोलना चाहती कि कहीं उसका प्यारा फिर आँख से ओझल न हो जाय।

ऐसी दशा में जीव के हृदय का प्याला जो संसार की ओर मुड़ा रहता था, बाहर के पट बन्द होने पर अन्तर के घट खुलते ही, प्रभु की ओर उलट जाता है और संसार को पीठ दिखाने लगता है

जीव अपनी पुकार का जवाब पाकर अमृतधार की प्राप्ति से निहाल हो जाता है;

'साध का खेल तो विकट बेंडामती,
सती और सूर की चाल आगे।
सूरघमसान है पलक दो चार का,
सती घमसान पल एक लागे॥
साध संग्राम है रैनदिन जूझना,
देह पर्य्यन्त का काम भाई।
कहें कब्बीर टुक बाग ढ़ीली करे,
उलट मन गगन सों जमीं आई॥

## शब्द

प्रभु गुण गाऊँ नित उठ प्रात,
प्रेम के साथ, नेम के साथ।
मात पिता समदर्शी स्वामी,
प्रेम के सागर ईश्वर नामी।
सदा सदा तू सर्वव्यापक,
सादर वन्दों चरण हे नाथ॥१॥
अनन्त प्रेम को अद्भुत राज,
शक्ति गौरव तेज के साज।
आगे पीछे नीचे ऊपर,
व्यापक सब ढिग जग विख्यात॥२॥
प्रेम से नित जिव काज सँवारा,
भक्तन का तू एक सहारा।
आजहु भक्तन निज कर काज,
मम घट प्रेम भरो निज हाथ॥३॥
सर्वशक्तिमय सर्वज्ञानी,
तुम सम कौन जगत में दानी।
सब कछू तोकू सम्भव प्यारे,
देत पदारथ विवेक के साथ॥४॥
प्रेमहि खाऊँ प्रेमहि पीऊँ,
प्रेमहि पहरूँ ओढ़ूँ बिछाऊँ।
प्रेम से माँगूँ दया मेहर प्रभु,
प्रेम को हाथ धरो मम माथ॥५॥
सब जीवन में प्रेम की मूरत,
सकल पदारथ झलकें सूरत।
जित देखूँ तित प्रेमहि प्रेम,
प्रेमहि प्राण तेर मुस्कात॥६॥
प्रेम सिन्धु तुम अगम अपारा,
सच्चिदानन्द प्रेम मतवारा।
खाते पीते चलते फिरते,
हरदम याद करूँ दिन रात॥७॥

## प्रार्थना

मैं बन जाऊँ गुण का सागर,
ऐसी करुणा कर करुणाकर।
तेरा ध्यान निरन्तर धर कर,
मैं जाऊँ भव सागर से तर॥१॥
विद्या विनय बसे मम अन्दर,
आप्लावित इन से मन मन्दिर।
मेरे सब दुर्गुण गण को हर,
मुझ में अनुपम शम दम को भर॥२॥
मैं हूँ तेरा पुत्र परात्पर
सर्व शक्तिमय तू विश्वम्भर।
अपना मंगल कर सर पर धर,
मुझको नाथ बना निज अनुचर॥३॥
तव अनुकम्पा से बल पा कर,
पाप ताप, जनता का हर कर।
बन जाऊँ प्रमुदित नित शंकर,
तव पावन चरणों में सर धर॥४॥

## अपार महिमा

न महिमा का तेरी कहीं अन्त पाता,
न करुणा का तेरी कहीं अन्त पाता।
जिधर देखता हूँ उधर दीखती वह,
उसे देखकर मैं तुझे सर झुकाता॥१॥
हिमाचल से उन्नत शिखर ये हिमावृत,
यह मन्दाकिनी स्वच्छ तोया सुशीतल।
हरित वस्त्र धारी ये तरु अरु मनोहर,
कुसुम सब में तेरा ही मैं हाथ पाता॥२॥
मैं चारों तरफ देख सुषमा दयामय,
प्रफुल्लित चकित मुग्ध औ स्तब्ध होता।
कभी गीत गाता कभी नाचता हूँ,
सभी में मैं मोहन का ही हाथ पाता॥३॥
मुझे शक्ति दे बस तुझे मैं न भूलूँ,
मुझे भक्ति दे साथ मैं तेरे झूलूँ।
तुही देव जीवन का धन शान्ति दाता,
मैं सर्वत्र हे नाथ तव हाथ पाता॥४॥

# ऐक्यवादी-दयानन्द

## अर्थात्

## आर्यसाहित्यमें क्रान्ति करनेवाली नई खोज

( लेखक— श्री नाथूलाल आर्य, वानप्रस्थी वैदिक धर्म विशारद, शिवपुरी म. भा. )

—:❀ o ❀:—

महर्षि दयानन्द वेदोक्त ऐक्यवादी थे, जो उनके स्वयं के लिखे आत्म-चरित्र व ग्रंथों तथा व्याख्यानादि के प्रमाणों द्वारा इस लेख में क्रमवार बताया जाकर सिद्ध किया जावेगा। उन्होंने संवत् १९३६ में अपने स्वलिखित आत्म-चरित्र पृष्ठ २२ में लिखा है कि "मैं अहमदाबाद से होता हुआ, बड़ोदा शहर में जाकर ठहरा और वहां चेतनमठ में, ब्रह्मानन्दादि ब्रह्मचारियों और सन्यासियों से वेदान्त विषय की बहुत बातें की और 'मैं ब्रह्म हूँ' अर्थात् 'जीव ब्रह्म एक है' मुझ को ऐसा निश्चय उन ब्रह्मानन्दादि ने करा दिया पहले वेदान्त दर्शन पढ़ते समय तो कुछ २ निश्चय हो गया था परन्तु वहां ठीक ठीक दृढ़ हो गया।

महर्षि के उपर्युक्त इस कथन से कि "मुझको पहले वेदान्त दर्शन पढ़ते समय भी (जीव ब्रह्म की एकता का) कुछ कुछ निश्चय हो गया था" सिद्ध होता है कि महर्षि को घर पर ही वेदान्त दर्शन पढ़ानेवाले गुरु ने जीव ब्रह्म की एकता का कुछ कुछ निश्चय करा दिया था। इसके पश्चात् चेतन मठ में ठीक ठीक दृढ हो गया; क्योंकि उपर्युक्त घटना पौष माष संवत् १९०३ की गृह त्याग के पश्चात् की हैं।

महर्षि का उपरोक्त निश्चय नवीन वेदान्तियों की तरह व्यवहार सत्ता में व्यक्तिगत दृष्टि की अकर्मण्यता-उत्पादक 'मैं ब्रह्म हूँ' ऐसा नही था, किंतु अंश-अंशी भाव की तात्विक दृष्टि से वेदोक्त ऐक्य-वादी था, इसीलिये उन्होंने 'मैं ब्रह्म हूँ' इसके आगे अर्थात् शब्द लिखकर स्पष्टी-करण के रूप में लिखा है कि 'जीव ब्रह्म तात्विक दृष्टि से एक है, क्योंकि वह अकर्मण्यता उत्पादक नवीन वेदान्तियों के इस व्यक्तिगत कथन का कि 'मैं ब्रह्म हूँ' जगत् मिथ्या है।" प्रबल खण्डन करते थे।

इसके पश्चात् ऋषि दयानन्द गुरुवर्य श्री स्वामी विरजानन्दजी सरस्वती के पास संवत् १९१७ से संवत् १९२० तक लगभग तीन वर्ष अध्ययन करके संवत १९२० के अन्त में कार्यक्षेत्र में अवतीर्ण हुवे। इसके पीछे भी श्री स्वामीजी महाराज; जीव ब्रह्म की एकता ही मानते रहे हैं, क्योंकि द्वितीय ज्येष्ठ संवत् १९२३ को अजमेर में श्री स्वामी जी का पादरी जानसन साहब से वार्तालाप हुवा था, उसके विषय में पादरी साहब ने पं० देवेन्द्रनाथ को पत्र लिखा था कि "मेरा उनसे जीव-ब्रह्म की एकता पर वार्तालाप हुआ जिसका ( जीव ब्रह्म की एकता का ) वह प्रतिपादन करते थे और मैं खण्डन करता था" (दे. सं. जीवन चरित्र पृष्ठ ८६ ) इस कथन से स्पष्टतः सिद्ध है कि महर्षि दयानन्द, गुरुवर्य स्वामी विरजानन्द जी के पास से पढ़ना छोड़ के तीन वर्ष के पश्चात् भी जीव ब्रह्म की ऐक्यता ही मानते रहे।

महर्षि ने स्वामी विरजानन्दजी से पढ़ने के पश्चात् उनके विचारों के प्रचार करने की गुरु दक्षिणा देना स्वीकार किया था। इसके पश्चात् उन्होंने जानसन पादरी से वार्तालाप करने में जीव-ब्रह्म की एकता का प्रतिपादन किया, इससे स्पष्टतः सिद्ध है कि महर्षि के गुरुवर्य स्वामी विरजानन्दजी भी वेदोक्त ऐक्यवादी ही थे और उनके विचारों के प्रचार में ही महर्षि ने जीव ब्रह्म की एकता का प्रति-पादन किया था।

महर्षि ने अपना जीवन चरित्र दिसम्बर सन् १८८० के मासिक पत्र थियासोफिस्ट में, प्रकाशित किया है, (अवलोकन हो भूमिका आत्मचरित्र ) यह समय

महर्षि के देहावसान से केवल १० मास पूर्व का है और इस स्वलिखित जीवन-चरित्र में महर्षि ने उप-रोक्त जीव ब्रह्म की ऐक्यता के दृढ़ विचार को बदलने का भी कोई ज़िक्र नहीं किया है जिससे स्पष्टतः सिद्ध है कि महर्षि अंतिम समय तक अपने गुरुवर्य स्वामी विरजानन्द जी के बताये अनुसार वेदोक्त ऐक्यवाद के सिद्धान्त को ही मानते रहे हैं। जिसकी पुष्टि उनके लिखे हुवे ग्रन्थों से भी स्वयमेव होती हैं जो यथाक्रम बताया जाता हैं।

## १- सत्यार्थ प्रकाश प्रथम संस्करण सं० १९३१

इस सत्यार्थ प्रकाश को प्रकाशित करने के पश्चात् महर्षि ने बम्बई, पंजाब, मदरास, बंगाल, यू० पी० आदि प्रान्तों में भ्रमण करके अनेक स्थानों पर आर्य समाजें स्थापित की हैं। और महर्षि के जीवन काल तक यह प्रमाण रूप से माना गया है। इसलिये यह सत्यार्थ प्रकाश सम्पूर्ण आर्य समाजों का सिद्धान्त के रूप में मूलाधार है और उसमें निम्न प्रकार वेदोक्त ऐक्यवाद का प्रतिपादन किया गया है।

(१) पृष्ठ २५३ पर लिखा है कि "जगत् उत्पत्ति के पूर्व वह परमेश्वर एक अद्वितीय था। दूसरा कोई नहीं था। उसने जगत उत्पत्ति की इच्छा की कि बहुत प्रकार की प्रजा को मैं उत्पन्न करूं। उसी क्षण में नाना प्रकार की प्रजा उत्पन्न हो गई" इससे महर्षि का ऐक्यवादी होना सिद्ध है।

(२) पृष्ठ २५६ पर लिखा है कि "कुलाल आदि शिल्पी लोग मृत्तिका आदिकों को ग्रहण करके अनेक पदार्थों को रचते हैं. किन्तु अपने शरीर से पदार्थ लेकर नहीं रचते, इससे निमित्त कारण, कार्य से सदा भिन्न रहता है। इसलिये यदि कोई परमेश्वर को जगत का केवल निमित्त कारण माने तो वह जगत से भिन्न होने के कारण, जगत में व्यापक, साक्षात् कर्ता (सर्वान्तर्यामी) नहीं होगा, किन्तु शिल्पीवत् परिछिन्न होगा और उसके पास, सामग्री भी अवश्य माननी पड़ेगी, फिर यदि सामग्री मानेंगे तो जगत भी नित्य होगा। क्योंकि जिससे जगत बना है, वह सामग्री ईश्वर के पास सदा रहनी चाहिये और ऐसा मानने से, वेदादि शास्त्रों के प्रमाणों से, जगत उत्पत्ति से पहिले एक अद्वितीय परमेश्वर ही था, जगत लेश मात्र भी नहीं था। यह सब प्रमाण व्यर्थ होंगे" इससे परमेश्वर जगत का निमित्त कारण नहीं हो सकता।

(३) "अतः परमेश्वर में, अनन्त सामर्थ्य ही सामग्री होती हैं, जो वह सामग्री स्वाभाविक है, जैसा कि स्वाभाविक गुण, गुणीका संबन्धि होता है। वह दूसरा पदार्थ नहीं है, उस सामर्थ्य से सब जगत को, परमेश्वर ने बनाया। क्योंकि जो जिसका पदार्थ होता है वह उसी का कहाता है। सो परमेश्वर का अनन्त सामर्थ्य स्वाभाविक ही है, अन्य से नहीं लिया। उस अपनी सामर्थ्य से ही ईश्वर ने जगत को रचा है, क्योंकि अपने से भिन्न कोई दूसरा पदार्थ नहीं है, कि जिसको लेकर जगत को रचा। अपने स्वाभाविक गुण से जगत को रचा है, इससे सब जगत का उपादान कारण परमेश्वर ही है और दूसरे के सहाय के विना अपनी शक्ति से ही नाना प्रकार के जगत को रचने से जगत का निमित्त कारण भी ईश्वर ही है तथा जगत का साधारण कारण भी ईश्वर ही है; क्योंकि किसी अन्य पदार्थ की सहायता से परमेश्वर ने जगत को नहीं रचा है। इससे साधारण कारण भी जगत का ईश्वर ही है, इस प्रकार जगता के तीनों कारण ईश्वर ही है। अन्य कोई नहीं" इस कथन से महर्षि का ऐक्यवादी होना सिद्ध है।

(४) पृष्ठ २६५ पर लिखा है कि "परमेश्वर ने जो सृष्टि रची है उसका जब तक अत्यन्त प्रलय न होता तबतक मुक्त जीव आनन्द में रहेंगे, और जब (छत्तीस हज़ार प्रलय के पश्चात्) अत्यन्त प्रलय होगा तब एक परमेश्वर के, अतिरिक्त कोई न रहेगा। जो प्रारब्ध व दैव के भरोसे रहता है, और आलस्य से कुछ कार्य अच्छा नहीं करता वही जीव नष्ट हो जाता है और जो अत्यन्त पुरुषार्थ के ऊपर निश्चय करके उद्यम करता है, वही जीव भाग्यशाली हैं। क्योंकि पुरुषार्थ से ही मुक्ति होती है। इससे स्पष्टतः

सिद्ध है कि महर्षि ने सब जीवों को, उत्पन्न धर्मा बताकर प्रारब्ध वाद को मानने वाले अज्ञानी जीवों को नष्ट होने वाला और पुरुषार्थ वादी मुक्त जीवों को छत्तीस हजार प्रलय के समय तक मुक्ति का आनन्द लेकर पश्चात् ब्रह्म में लय होने वाला कथन कियाहै। इससे महर्षि की ऐक्यवादिता होना सिद्ध है।

इसके अतिरिक्त उपरोक्त कथन से जीवादि जगत की परिभाषा निम्न अपेक्षाओं से सात प्रकार की होती है।

(१) महाकल्प के अन्तर्गत पूर्व सृष्टि के मुक्त जीव जो इस सृष्टि में उत्पन्न नहीं हुवे और न इस सृष्टि की प्रलय पर लय होंगे। इसलिये इस सृष्टि की अपेक्षा से इन मुक्त जीवों की परिभाषा "अनादि व अनन्त और नित्य" होगी।

(२) इस सृष्टि में उत्पन्न होकर मुक्त होने वाले जीव महाकल्प तक परमेश्वर के साथ आनन्द लेते रहेंगे; इस कारण इस सृष्टि की प्रलय पर वह लय नहीं होंगे। इसलिये इस सृष्टि की अपेक्षा से इन मुक्त जीवों की परिभाषा "सादि व अनन्त" होगी।

(३) अज्ञानी जीव और जगत इस सृष्टि में उत्पन्न हुवे हैं और इस सृष्टि की प्रलय पर नष्ट हो जावेंगे। इसलिये इन जीवादि जगत् की परिभाषा "सादि व सान्त" होगी।

(४) संपूर्ण मुक्त जीव महाकल्पके अंत में (महा प्रलय पर) परमेश्वर में लय होंगे तब उस सृष्टि की अपेक्षा से इन संपूर्ण मुक्त जीवों की परिभाषा "अनादि व सांत" होगी।

(५) जीवादि जगत की उत्पत्ति व लय का प्रवाह आदि सृष्टि से लेकर महा प्रलय तक बराबर जारी रहता है। इस लिये प्रवह की अपेक्षा से जीव और जगत की परिभाषा "अनादि व अनन्त" होगी।

(६) संपूर्ण जीवादि जगत ब्रह्म से उत्पन्न हुवा है इस लिये तत्व एवं अंशकी अपेक्षा से (सर्वं खल्विदम् ब्रह्म) "संपूर्ण जीवादि जगत ब्रह्म रूप है।

(७) संपूर्ण जीवादि जगत महाकल्पके आदि में ब्रह्मसे उत्पन्न होकर महाकल्प के अंतमें ब्रह्म में ही लय हो जाता है इसलिये महाकल्प की अपेक्षा से संपूर्ण जीवादि जगत "सादि व सांत और अनित्य" है।

शास्त्रकारों ने जीवादि जगत की परिभाषा भिन्न भिन्न अपेक्षाओंके कारण भिन्न भिन्न प्रकारसे वर्णन की है। जो पाठक उन अपेक्षाओं को न समझकर निरपेक्ष रूप से वास्तविक मान लेते हैं वह कुछ अन्धों के स्पर्श द्वारा हाथीके भिन्न भिन्न अंग का ज्ञान प्राप्त करके हाथी का रूप भिन्न भिन्न प्रकारसे वर्णन करने के समान है—

उपरोक्त कथनसे स्पष्टतः सिद्ध है कि प्रथमसंस्करण के सत्यार्थ प्रकाश में, महर्षि दयानन्दने अनेक तर्क पूर्ण युक्तियोंसे, परमेश्वरको जगतका केवल निमित्त कारण माननेसे परिछिन्नताके कारण सर्वाधार, सर्वव्यापक, सर्वान्तयामी आदि गुण नहीं हो सकते इसलिये केवल निमित्त कारण मानने को वेदादि शास्त्रों के विरुद्ध बताकर निमित्त, उपादान और साधारण तीनों प्रकार की कारणता एक मात्र परमेश्वर में बता कर वेदोक्त ऐक्यवादका प्रतिपादन किया है।

यदि यह कहा जावे कि "प्रथम संस्करणके सत्यार्थ प्रकाशको महर्षि निरस्त कर चुके हैं" तो यह कथन सत्य नहीं है, क्योंकि द्वितीय संस्करणकी भूमिकामें जो महर्षिने भाद्रपद शुक्ल १९३९ को लिखी है उसमें स्वयं लिखा है कि "इस ग्रंथको दूसरी बार छपवाया है' परन्तु इसमें अर्थका भेद नहीं किया गया" इससे स्पष्टतः सिद्ध है कि महर्षि दयानंदने प्रथम संस्करणके सत्यार्थ प्रकाशको निरस्त न करते हुए उलटा उसके मंतव्यांका समर्थन ही किया है। इसके अतिरिक्त स्वर्गीय स्वामी श्रद्धानंदजीने इस सत्यार्थ प्रकाशपर किये गये आक्षेपोंका उत्तर देते हुवे "आदिम सत्यार्थ प्रकाश और आर्य समाज के सिद्धान्त" इस शीर्षकसे एक पुस्तक संवत १९७४ में लिखी है और आदिम सत्यार्थ प्रकाशको एक निर्भय सुधारक के खुले विचारोंका पुंज बताकर आदिम सत्यार्थ प्रकाशके महत्व जाननेके लिये,इसका अध्ययन अत्यंत सहायक होना बताकर सार्वदेशिकको उसके

पुनः प्रकाशित करानेको लिखा है इससे स्पष्टतः सिद्ध है कि यह आदिम सत्यार्थ प्रकाश महर्षिके मंतव्यानुसार उनके जीवनकालतकका प्रामाएय ग्रंथ है।

## २—पंच महायज्ञ विधि सं. १९३२

(१) उपरोक्त सत्यार्थ प्रकाशके पश्चात महर्षिने पंच महायज्ञ विधि लिखी है। अजमेर यंत्रालयमुद्रित पृष्ठ आठके अंतमें 'अघमर्षण मंत्रकी व्याख्यामें स्पष्ट रूपसे लिखा है कि "इसमें कोई शंका करे कि ईश्वरने किस वस्तुसे जगतको रचा है? उसका उत्तर यह है कि (अभीद्धात् तपसः) ईश्वरने अपनी अनन्त सामर्थ्यसे सब जगतको रचा है। इसी प्रकार पृष्ठ १० पर ईश्वर को अपना उत्पादक समझ कर सगुण उपासना करनेका आदेश है और मोक्षको सदा आनन्दमें रहना बताया है; इससे महर्षिका ऐक्यवादी होना सिद्ध है।

(२) आर्यगण प्रतिदिन संध्यामें प्रार्थना करते हैं कि हम सौ वर्षतक जीते रहें। यदि नित्य होते तो ऐसे वचन न बोलते यदि नित्य होते हुए ऐसे वचन बोलते हैं तो उसका अर्थ यह होगा कि हम सौ वर्ष के पश्चात अंधे हो जावें, बहरे हो जावें, गूंगे हो जावें और दीन हो जावें। जो नित्य होनेकी पारस्थिति में कभी भी अभीष्ट नहीं हो सकता।

## वेदान्त ध्वान्त निवारण सं. १९३२

बहुतसे महानुभाव यह समझते हैं कि वेदान्त ध्वान्त निवारण पुस्तकमें महर्षिने अद्वैतवादका खंडन किया है जो केवल भ्रम है; क्योंकि अद्वैत दो प्रकार का होता है एक वेदोक्त, विकास करने वाला ऐक्यवाद और दूसरा वेद विरुद्ध अकर्मण्य 'नवीन अद्वैतवाद' जिसे महर्षि नवीन वेदान्तीके नामसे कहते थे। वेदोक्त ऐक्यवाद यह है कि सृष्टिके पूर्व एकमात्र परमेश्वर को मानकार, संपूर्ण जगत की उत्पत्ती परमेश्वरके सामर्थ्यसे, अंशरूपमें उत्पन्न होना मानते हुए मुक्तिको अनंत रूपसे मानना है। वह वेदोक्त ऐक्य एवम् विकासवाद है और नवीन अद्वैतवाद यह है कि व्यवहार सत्तामें व्यक्तिगत जीवों को ब्रह्म मानता है, स्वयं पाप करे और कहे कि हम 'अकर्ता' 'अभोक्ता' हैं तथा जगत को मिथ्या कल्पित और गृहस्थ आश्रम को दुःख रूप मानना तथा बंध मोक्ष को न मानना यह वेद विरुद्ध अकर्मण्य नवीन अद्वैतवाद है और महर्षि ने, वेदान्त ध्वान्त निवारण नामक पुस्तक में इसी नवीन अद्वैतवाद की चार बातों के ध्वान्त नाम अधकार का निवारण किया है न कि वेदोक्त ऐक्यवाद के सिद्धान्त को। इतना ही नहीं, अपितु महर्षि ने इस पुस्तक में उपरोक्त बताये हुये वेदोक्त ऐक्यवाद का प्रत्येक विषय में समर्थन किया हुआ है। जैसे:—

(१) जीव को ब्रह्म मानने के खंडनात्मक विषय के अन्त में पृष्ठ ४ पर लिखा है कि "देखो इस वचन का पूर्वा पर संबंध इस प्रकार का है। (तदाहुः इत्यादि) जो मनुष्य ब्रह्म विद्या युक्त हैं वे ऐसा कहते हैं कि परमेश्वर के सामर्थ्य से सब जगत उत्पन्न हुआ और सब जगत की उत्पत्ति करने वाला वही है। ऐसा ब्रह्म विद्यावालों का निश्चय है ' जगत् में (तद ब्रह्मावत) व्याप्त होके सब की रक्षा कर रहा है "(किम) और कोई जगत का कारण नहीं है" ॥२०॥

(२) इसी प्रकार पृष्ठ ५ पर लिखा है कि (ब्रह्म वा इदमित्यादि) सृष्टि के अदिमें एक सर्व शक्तिमान ब्रह्म ही वर्तमान था। सो अपने आत्मा को (अहं ब्रह्मास्मीति तदेववित) स्वरूप का विस्मरण उसको कर्त्ता नहीं होता उस परमात्मा के सामर्थ्य से ही सब जगत उत्पन्न हुआ है। ऐसा विद्वानों के बीच में से जो ब्रह्म विद्या, निद्रा से उठके जानता है, सोही ब्रह्मानन्द सुख युक्त होता है। तथा ऋषि और मनुष्य इनके बीच में जो अज्ञान निद्रा से उठ के ब्रह्म विद्या रूप प्रकाश को प्राप्त होता है। सो ब्रह्म के नित्य सुख को प्राप्त होता है ॥२१॥

(३) पृष्ठ ६ व ७पर लिखा है कि "जैसे आकाश से घर भिन्न नहीं होता और आकाश व घर एक भी नहीं, किंतु पृथक पृथक दोनों हैं एवं जीवात्मा व परमात्मा व्याप्य व्यापक संबंध से भिन्न वा अभिन्न नहीं हो सकता इसलिये परमात्मा तेरे बीच रहकर तेरा नियन्ता है।"

(४) पृष्ठ ६ पर लिखा है कि "यह सब जगत ब्रह्म नाम ब्रह्मस्थ ही है अथवा यह प्रत्यक्ष अन्तर्यामी जो चेतन है सो केवल एक रस ब्रह्म वस्तु है। इस में कोई दूसरी वस्तु नहीं मिली है जैसा किसी ने कहा कि यह सब घृत है अर्थात् तेलादि से मिश्रित नहीं है।"

(५) पृष्ठ १३ पर लिखा है कि "सच्चिदानंद अनन्त स्वरूप परमात्मा के साथ सब जन्म मरणादि दुःखों से छूट के जीव आनन्द में लिप्त रहता है। यह बादरायण व्यासजी का मत है।"

(६) पुनः पृष्ठ १३ पर लिखा है कि "मिथ्या-ज्ञान की निवृत्ति होने से अविद्या आदि जीव के दोष निवृत्त हो जाते हैं। दोष की निवृति होने से, प्रवृत्ति जो कि विषयासक्ति और अन्याय में आसक्ति है, वह निवृत्त हो जाती है। प्रवृत्ति के छूटने से जन्म छूट जाता है और जन्म के छूटने से दुःख छूट जाता है। सब दुःखो के छूटने से अपवर्ग जो मोक्ष है वह यथावत् होता है।"

(७) पृष्ट १४ पर लिखा है कि "विविध प्रकार की पीड़ा अर्थात जो दुःख है उसकी अत्यंत निवृत्ति के होने से जीव को अपवर्ग जो मोक्ष, ईश्वर के आधार में अत्यन्त आनन्द वह सदा के लिये प्राप्त होता है। इस का नाम अपवर्ग अर्थात् मोक्ष है।"

(८) पृष्ट १४ के अंत में लिखा है कि "जीव सब दुःखों से छूट कर परमेश्वर के साथ सदा आनंद में रहता है।"

(९) पृष्ठ १६ पर लिखा है कि "हे परमेश्वर आपने स्वसामर्थ्य तथा अनन्त पराक्रम से भूमि, जल, स्वर्ग, तथा दिव अर्थात् भूमि से लेकर सूर्य पर्यन्त सब जगत को बनाया है। रक्षण धारण तथा प्रलय भी आप ही करते हैं। (ऋ. १।४।१३।१२)

(१०) पुनः लिखा है कि "हे परमेश्वर यह असहाय विश्व, सब जगत् जो कि आपका अनुसंगी, आपके रक्षण और धारण से विद्यमान हो रहा है सो आपसे अलग नहीं है।

उपरोक्त प्रमाणों से स्पष्टतः सिद्ध है कि महर्षि दयानन्द ने इस 'वेदान्त ध्वान्त निवारण' नामक छोटी सी पुस्तक के अनेक पृष्ठों पर जगत् व जीवों की उत्पत्ति में परमेश्वर की सामथ्य से अतिरिक्त कोई कारण ना होना तथा मुक्ति की प्रसन्नता बताकर स्पष्ट रूप से त्रैतवाद का खण्डन व ऐक्यवाद का मंडन किया हुआ है, अतः इस पुस्तक के हवाले से महर्षि दयानन्दजी के अद्वैतवादी विचार परिवर्तन की पुष्टि करके महर्षि के विचार को डोलायमान होना बताना नितान्त भ्रान्ति है।

इसीलिये उपरोक्त पुस्तक के पश्चात् महर्षि ने संवत् १६३२ में आर्याभिविनय लिखी है, उसमें भी मन्त्र ३२ व ४४ की व्याख्या में स्पष्ट रूप से लिखा है कि वही ब्रह्म सब जगत् का अधिष्ठान उपादान, निमित्त और साधनादि है और जीव ईश्वर के सामर्थ्य से उत्पन्न हुवे हैं, इसके अतिरिक्त द्वितीय प्रकाश, मंत्र बीस की व्याख्या में प्रकृति को भी उत्पन्न होना बताया गया है और महर्षि वेद को ईश्वरीय वाणी होना मानते थे, अतः उन्होंने ऋग्वेद भाष्य तृतीय भाग पृष्ठ ६२० व ६२१ पर संस्कृत व भाषा में स्पष्ट रूप से लिखा है कि जीव उत्पन्न होते और मरते भी जाते हैं इनके अतिरिक्त महर्षि ने आर्य समाज के प्रथम नियम तथा अन्य ग्रन्थों में भी वेदोक्त अद्वैतवाद के सिद्धान्त का प्रतिपादन और त्रैतवाद का खंडन किया है जो यथास्थान बताया जावेगा।

अतः महर्षि ने वेदान्त ध्वान्त निवारण पुस्तक में नवीन वेदान्तियों के सिद्धान्त से जिस प्रकार मानव समाज का पतन हो रहा है उसी प्रकार त्रैतवाद कथित प्रारब्धवादी भी प्रारब्ध के भरोसे पर सामाजिक उन्नति में अकर्मण्य हो जाते हैं, और जिस प्रकार नवीन वेदान्त अपने को ब्रह्म समझकर मिथ्या अभिमान से पतित हो जाता है उसी प्रकार जीव को ईश्वर के समान नित्य मानने वाला व्यक्ति भी ईश्वर को अपना कर्ता न मानने के मिथ्या अभिमान से पतित होता रहता है अर्थात् गंभीरता से देखा जावे तो जो दुर्गुण

नवीन वेदान्तियों में थे वही दुगुण अब त्रैतवाद कथित प्रारब्ध के मानने के कारण आर्य समाज में उत्पन्न हो गये हैं, अतः यह प्रारब्धवाद शीघ्रातिशीघ्र निराकरणीय है।

सारांश यह है कि महर्षि दयानन्द को बाल्य-काल में वेदोक्त अद्वैतवाद की शिक्षा मिली इसके पश्चात् चेतन मठ के ब्रह्मानन्दादि ब्रह्मचारी व संन्यासियों द्वारा वेदोक्त अद्वैतवाद का ठीक दृढ़ निश्चय हो गया तत् पश्चात् गुरुवर्य स्वामी विरजानन्दजी से भी वही वेदोक्त अद्वैतवाद की शिक्षा मिली और उनसे पढ़ने के पश्चात् उनके उपरोक्त विचारों के प्रसार करने की गुरु दक्षिणा देना स्वीकार किया, इसके पश्चात् उन्होंने शास्त्रार्थ में भी वेदोक्त अद्वैतवाद का प्रतिपादन किया तथा अपने संपूर्ण ग्रन्थों में भी वेदोक्त, अद्वैत एवं विकासवाद का प्रतिपादन किया है। ऐसी परिस्थिति में उनके अद्वैतवाद विषयक मंतव्य को बदलता बताना नितान्त भ्रम और महर्षि की कुशाग्र बुद्धि तथा उनके ग्रन्थों की प्रतिष्ठा को लांच्छन लगाना है, जो त्याज्य है।

४-वेद विरुद्ध मत खंडन ( सं० १९३२ )

"वेद विरुद्ध मत खंडन" बम्बई के कार्तिक सं. १९३२ को लिखा गया। इसमें महर्षि ने ऐक्य-वाद का प्रतिपादन करके वल्लभादि मतों के द्वैत त्रैतवाद का स्पष्ट रूप से खंडन किया है जिसके कुछ प्रमाण निम्न प्रकार हैं।

( १ ) शताब्दी संस्करण पृष्ठ ७६१ पर लिखा है कि "सब प्रकार के सामर्थ्य निराकार परमेश्वर में नित्य ही विद्यमान हैं, उससे ही साकार जगत् की उत्पत्ति होती है। जैसे प्रमाण तैत्तिरीय उपनिषद्—'तस्माद्वा एतस्मादात्मनः आकाशस-म्भूतः, आकाशाद्वायुः, वायोरग्निः, अग्नेरापः, अद्भ्यः पृथिवी, पृथिव्या ओषधयः ओषधिभ्यो अन्नम्, अन्नाद्रेतः, रेतसः पुरुषः स वा एष पुरुषो अन्नरसमयः' अर्थात् उसकी इस आत्मा से आकाश, आकाश से वायु, वायु से अग्नि, अग्नि से जल, जल से पृथ्वी, पृथ्वी से औषधि, औषधि से अन्न, अन्न से वीर्य, वीर्य से शरीर उत्पन्न होता है, सो यहा यहाँ शरीर अन्न रसमय कहाता है।

( २ ) पृष्ठ ८०६ पर लिखा है कि "( तज्जलात् इति ब्रह्म ) "तज्ज" नाम उसी ब्रह्मात्मा से यह सब जगत् उत्पन्न हुवा "तज्ज" नाम उसी में सब लय होता "तदन्" नाम उसी में सब जगत् चेष्टा कर रहा है, अर्थात् उस ब्रह्म के अनंत सामर्थ्य से ही जगत् के जन्म मरण और चेष्टादि कर्म होते हैं इस प्रकार से ब्रह्म की ही उपासना करनी चाहिये, अन्य की नहीं यह अर्थ वल्लभ ने भी नहीं जाना तो वल्लभ के संप्रदाई आप लोगों की तो कथा ही क्या है? यह सब जगत् ब्रह्मरूप है सर्व शब्द से जितना देखा सुना यह जगत् है वह सब जानना इससे वह सब जगत् ब्रह्मरूप सनातन है, क्योंकि ब्रह्मरूप कार्य जगत् का कारण ब्रह्म ही हो सकता है"।

इससे महर्षि का ऐक्यवादी होना स्पष्टतः सिद्ध है।

५ - शिक्षा पत्रीध्वान्त निवारण सं. १९३२

महर्षि ने इस ग्रंथ में स्वामी नारायण संप्रदाय की शिक्षा पत्री का खंडन करते हुये ( शता० संस्करण पृष्ठ ८३६ पर ) लिखा है कि "छांदोग्य उपनिषद् में तीर्थ शब्द का अर्थ वेद अथवा ईश्वर का ज्ञान होता है; जिससे अविद्या, जन्म, मरण हर्ष शोकादि दुखों से तरे उसी का नाम तीर्थ है। इसमें भी पुनरावर्ती का निषेध होने से महर्षि की ऐक्यवादिता होना सिद्ध है।

६-आर्याभिविनय ( सं. १९३२ )

उपरोक्त ग्रंथ लिखने के पश्चात् महर्षि ने आर्याभिविनय ग्रंथ लिखा। जिसमें वेद मंत्रों के प्रमाण देकर वेदोक्त ऐक्यवादिता सिद्ध की है जिसके कुछ प्रमाण प्रस्तुत किये जाते हैं।

( १ ) हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्। सदाधार पृथिवीं द्यामुतेमां

कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥

(आर्याभिवि॰ २।२०)

(२) किं स्विदासीदधिष्ठानमारंभणम्, कतम-स्वित्कथासीत्। यतो भूमिं जनयन्विश्वकर्मा, विद्यामौर्णोन्महिना विश्वचक्षाः ॥

(आर्याभि. २।३२)

(३) य आत्मदा बलदा यस्य विश्व उपासते प्रशिषं यस्य देवाः। यस्य छायामृतं यस्य मृत्युः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥

(आर्याभि.२।४८)

महर्षि दयानन्द ने उपरोक्त वेद मंत्रों की व्याख्या में निम्न प्रकार लिखा है।

(१) व्याख्यान—जब सृष्टि, नहीं हुई थी तब एक अद्वितीय हिरण्यगर्भ (जो सूर्यादि तेजस्वी पदार्थों का गर्भ नाम उत्पत्ति स्थान उत्पादक है) वो ही प्रथम था। वह सब जगत् का सनातन प्रादुर्भूत प्रसिद्ध पति है। वही परमात्मा पृथ्वी से लेकर प्रकृति पर्यंत जगत् को रचके धारण करता है।॥ २०॥

उपरोक्त कथन से स्पष्टतः सिद्ध है कि वेद के आदेशानुसार सृष्टि उत्पत्ति से पूर्व एक अद्वितीय परमेश्वर ही प्रथम था और उसी ने पृथ्वी से लेकर प्रकृति पर्यंत जगत् को रचा है जिससे वेद तथा महर्षि की ऐक्यवादिता स्पष्टतः सिद्ध है ॥ २०॥

यद्यपि उपरोक्त कथन में पृथ्वी से लेकर प्रकृति पर्यंत कहने से इसमें जीवादि जगत् आ जाता है। फिर भी यह प्रश्न उपस्थित हो सकता है कि परमेश्वर के अतिरिक्त प्रकृति का उत्पन्न होना तो महर्षि ने बताया है किंतु इस व्याख्या में जीवों को उत्पन्न करना नहीं लिखा। इसके अतिरिक्त परमेश्वर ने प्रकृति पर्यंत जगत् किससे रचा और वह जगत् का कौन सा कारण है। इसका स्पष्टीकरण नहीं किया? इसका उत्तर वेद मंत्र क्रमांक ३२ में निम्न प्रकार दिया है।

(२) व्याख्यान—(प्रश्नोत्तर विद्या) इस संसार का अधिष्ठान क्या है? कारण तथा उत्पादक कौन है? तथा निमित्त कारण और साधन, जगत् वा ईश्वर के क्या हैं? (उत्तर) "यतः" जिसका विश्व (जगत् कर्म) किया हुवा है, उस विश्व कर्मा परमात्मा ने अनन्त सामर्थ्य से इस जगत् को रचा है। वही इस सब जगत् का अधिष्ठान, निमित्त और साधनादि है। उसने अपने अनन्त सामर्थ्य से इस जीवादि जगत् को यथायोग्य रचा और परमात्मा का अधिष्ठानादि परमात्मा ही है; अन्य कोई नहीं। सब जीवादि जगत का उत्पादन रक्षण, धारणादि वही करता है और वही ईश्वर संसार का द्रष्टा है ॥ ३२॥

उपरोक्त व्याख्या से स्पष्टतः सिद्ध है कि परमेश्वर ने अपने सामर्थ्य से जीवादि जगत् को रचा है। इसलिये वही इस नगर का उपादान, निमित्त और साधनादि है जिससे वेद तथा महर्षि की ऐक्यवादिता स्पष्टतः सिद्ध है। जो पाठकों के लिये विचारणीय है।

अब एक यह प्रश्न उपस्थित होता है कि उपरोक्त वेद मंत्र की व्याख्या में जो जीवादि जगत् का रचना बताया गया है। उससे तात्पर्य जीवोंके शरीर रचना से हो सकता है। क्योंकि इसमें आत्मा का उत्पन्न होना या मरना नहीं बताया गया। इसके उत्तर में महर्षि ने प्रार्थना विषय वेदमंत्र ४६ की व्याख्या में लिखा है कि "जीवादि जगत् तो जन्मता और मरता है, परन्तु आप सदैव अजन्मा और अमृतस्वरूप है।" इसके अतिरिक्त स्तुति विषय वेदमन्त्र ४८ की व्याख्या में आत्मा उत्पन्न हो कर कौन से जीवात्मा किस साधन से अमृतत्व को प्राप्त है और कौन से जीवात्मा मृत्यु को प्राप्त होते हैं इसका स्पष्टीकरण किया गया है।

(३) व्याख्या—हे मनुष्यो जो परमात्मा अपने लोगों को "आत्मदा" आत्माओं का देने वाला तथा "बलदा" आत्मज्ञानादि का दाता तथा जीव प्राण का दाता है। जिसके "प्रशिषम्" अनुशासन को यथावत् विद्वान् लोग मानते हैं जिसकी "छाया" आश्रय ही अमृत विज्ञानी लोगों को मोक्ष कहाता है। तथा जिसकी "अच्छाया" अकर्मा दुष्ट जनों के लिये बारम्बार मरण और जन्म रूप महा क्लेश-

दायक है ॥४८॥

उपरोक्त वेद मन्त्रों की व्याख्याओं से वेद तथा महर्षि की ऐक्यवादिता स्पष्टतः सिद्ध है।

## ७--संस्कार विधि (सं० १९३२)

ऐक्यवाद का अर्थ है कि आदि सृष्टि उत्पत्ति के पूर्व केवल एक परमेश्वर था। उस एक परमेश्वर से ही यह नाना रूप का जीवादि जगत् विकसित हुआ है। इसलिये ऐक्यवाद और विकासवाद पर्यायवाची हैं और परमेश्वर ने प्रत्येक जीव में अनेक जीव विकसित करने की शक्ति दी है (अवलोकन हो उपदेश मंजरी पृष्ठ १२४) इस परमेश्वर की दी हुई विकासवाद की शक्ति के द्वारा भूमि में उत्तम खाद व बीज के द्वारा उत्तम धान्य पैदा किया जा रहा है इसी प्रकार अच्छे पशुओं द्वारा पशुओं की नस्लकशी की जा रही है। इसी प्रकार वेदोक्त आदेशानुसार मनुष्यों का विकास होने के हेतु महर्षि दयानन्द ने संस्कार विधि का निर्माण किया और उसमें विकासवाद के सिद्धान्तानुसार संस्कार द्वारा मनुष्यों के उत्थानकारी उपाय वर्णन किये हैं उनमें से कुछ दृष्टान्त के तौर पर प्रस्तुत हैं।

(१) गर्भाधान संस्कार में विकासवाद के अनुसार लिखा है कि "जैसे बीज और क्षेत्र उत्तम होने से, अन्नादि पदार्थ उत्तम होते है, वैसे ही उत्तम संतान उत्पन्न करने का मुख्य हेतु वर वधू के, विद्या बल और यथोक्त आहार व्यवहार है, जैसे सब पदार्थों के उत्कर्ष करने की विद्या है। वैसे ही संतान को उत्कर्ष करने की यह विद्या है, इसपर मनुष्य लोग बहुत ध्यान देवें, क्योंकि इस विधिके न होने से कुल की नीचता और होने से कुल की वृद्धि व उत्तमता अवश्य होती है। इसलिये अन्नादि पदार्थों के उत्कर्ष करने की तरह संतान, सुशील, विद्वान, दीर्घायु, सुदृढ़ और नीरोग उत्पन्न होना दाम्पत्य के उक्त आहार विहार का फल है।' जिस से ऐक्यवाद की सिद्धि होती है।

(२) पुंसवन व सीमन्तोन्नयन संस्कारों में विकासवाद के अनुसार गर्भगत बालक के गुणों का विकास होना बताया है। इससे ऐक्यवाद की सिद्धि होती है किन्तु त्रैतवाद कथित प्रारब्धवाद के मानने वाले कहते हैं कि अन्य के कर्म का फल अन्य को न मिलकर स्वयं के ही पूर्व जन्मकृत कर्मों के अनुसार संतान होती है। इससे इन वैदिक संस्कारोंका कराना निरर्थक है।

(३) जातकर्म संस्कार में विकासवाद के सिद्धान्तानुसार पिता की ओर से पुत्र को आशीर्वाद देने के लिये ब्राह्मणग्रंथ १।५।१६ व निरुक्त ३।४ की 'अंगादंगात्' मन्त्र दिया है कि हे! तू पुत्र मेरे प्रत्येक अंग व अवयव से उत्पन्न हुआ है, और मेरे हृदय से विशेतया उत्पन्न हुआ है। इस कारण अपने प्राण से तेरे प्राणको सम्यक् प्रकार से धारण करता हूं। तू मेरी आत्मा ही पुत्र नामसे है। अतः हे बालक श्रुतियुक्त आयु अर्थात् १०० वर्षकी आयु पर्यन्त जीता रह, इस से वेदोक्त विकास द्वारा ऐक्यवाद सिद्ध होना स्पष्ट है।

(४) गृहस्थाश्रम संस्कार में "यदि नात्मनि पुत्रेषु" मनुस्मृति के श्लोक का प्रमाण देकर महर्षि ने लिखा है कि "यदि अधर्म का फल कर्ता की विद्यमानता में न हो तो पुत्रों को तथा नातियों को अवश्य मिलेगा" इस से महर्षि के मंतव्य की ऐक्यवादिता होना स्पष्ट है।

(५) सीमन्तोन्नयन संस्कार में विकासवाद के सिद्धान्तानुसार ऋग्वेद का "नेजमेष" मन्त्र दिया है जिसका अर्थ है कि संतान की इच्छा करने वाली (मेरे लिये) यह मेरा पति गर्भ में आया हुआ पुनर्जन्म रूप से शोभन संतान के रूप में मेरे सम्मुख प्राप्त होकर मिले।" इससे त्रैतवाद का खण्डन होकर ऐक्यवाद का मंडन होता है।

(६) इसी प्रकार मनुस्मृति ९।८ के श्लोक का प्रमाण दिया है कि "पति भार्यां संप्रविश्य गर्भो भूत्वेह जायते" अर्थात् पति ही भार्या के गर्भ में सम्यक् प्रकार से प्रवेश करके गर्भ होकर इस संसारमें पुत्र रूप से जन्म लेता है। इससे त्रैतवाद का खंडन व ऐक्यवाद का मंडन होता है।

## ८--ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका (सं० १९३३)

(१) सृष्टि विद्या विषय-पुरुषसूक्त मन्त्र ४ के भाष्य में स्पष्ट रूपसे लिखा है कि "यह नाना प्रकार का चराचर जगत् उसी ब्रह्म के सामर्थ्य से उत्पन्न हुआ है और उस पुरुष का अनन्त सामर्थ्य ही इस जगत् बनाने की सामग्री है।" इससे वेद तथा महर्षि का ऐक्यवादी होना स्पष्टतः सिद्ध है।

(२) मुक्ति के विषय में वेदान्त सूत्र का प्रमाण देकर तर्कपूर्ण युक्तियों से लिखा है कि "दुःख के अत्यन्त अभाव और परमात्मा के साथ नित्य योग करने से जो हमेशा के लिये परमानन्द प्राप्त होता है। उसी सुख का नाम मोक्ष है।" इसमें दुःख काअत्यंत अभाव होकर नित्य रूप से हमेशा के लिये परमानन्द की प्राप्ति बता कर ऐक्यवादिताकी सिद्धि की है।

(३) सृष्टि उत्पत्ति विषय में "त्रिपादूर्ध्व" मन्त्र के भाष्य में लिखा है कि "यह नाना प्रकार का जगत् उत्पन्न हुवा है सो दो प्रकार का है, एक चेतन जो कि भोजन आदि के लिये चेष्टा करता है और दूसरा अनशन अर्थात् जो जड़ है और भोजन के लिये बना है और उस पुरुष का अनन्त सामर्थ्य ही इस जगत् के बनाने की सामग्री है।" इसमें भी जड़ व चेतन दोनों प्रकार के जगत्-उत्पत्ति को केवल परमेश्वर की सामर्थ्य बता ऐक्यवादकी स्पष्टरूपसे सिद्ध किया है।

## ९--ऋग्वेद भाष्य (सं० १९३४)

(१) ऋग्वेद तृतीय भाग के पृष्ठ ६२० व ६२१ पर "यस्मिन् वृक्षे" मन्त्र के संस्कृत व भाषा भावार्थ में स्पष्ट रूप से लिखा है कि "यह विश्व उत्पन्न होता और नष्ट होता है और प्राणी उत्पन्न होते और मरते भी जाते हैं।" इससे वेद तथा महर्षि का ऐक्यवादी होना सिद्ध है।

## १०--आर्योद्देश रत्न माला (सं० १९३४)

(१) रत्न ४९ व ५० में क्रियमाण कर्म और संचित संस्कार की व्याख्या में कथन किया है कि "जो कर्म वर्तमान में किया जाता है वह क्रियमाण कर्म कहाता है और जो इस वर्तमान में किये हुवे क्रियमाण कर्म का संस्कार ज्ञान में जमा होता है उसको संचित संस्कार कहते हैं।"

(२) रत्न ५१ में लिखा है कि "(वर्तमान में) जो पूर्व किये हुवे कर्मों के सुख-दुःख रूपी फल का भोग किया जाता है, उस को प्रारब्ध कहते हैं।

उपरोक्त व्याख्यामें महर्षिने संचित, प्रारब्ध और क्रियमाण इन तीनों की परिभाषा में अनादिकाल के संचित और प्रारब्ध के बजाय वर्तमान काल के क्रियमाण से संचित व प्रारब्ध का निर्माण हो कर वर्तमानमें ही फल मिलना बता कर इनमें ऐक्यवादकी विलक्षणता स्पष्ट रूपसे प्रगट कर दी है।

## ११--यजुर्वेदभाष्य (सं० १९३४)

(१) किं स्विदासीदधिष्ठानमारम्भणं कतमस्वित्कथासीत्। यतोभूमिं जनयन्विश्वकर्मा विद्यामौर्णोन्महिना विश्व चक्षाः॥ (यजु० ७।१८)

पदार्थ-हे विद्वान् पुरुष इस जगत् का आधार क्या आश्चर्य रूप है, तथा इस कार्य रचना का आरम्भ-कारण बहुत उपादानोंमें क्या और वह किस प्रकार से तर्क साध्य है कि जिससे सब सत्कर्मों वाला सब जगत् का द्रष्टा जगदीश्वर पृथ्वी और सूर्यादि लोक को उत्पन्न करता हुवा अपनी महिमासे विविध प्रकार से आच्छादित करता है।

भावार्थ—हे मनुष्यो, तुमको यह जगत् कहाँ बसता, क्या इसका कारण है और किस लिये उत्पन्न होता है? इन प्रश्नों का उत्तर यह है कि जो जगदीश्वर कार्य-जगत् को उत्पन्न करके तथा अपनी व्याप्ति से सब का आच्छादन करके सर्वज्ञता से सब को देखता है वही इस जगत् का आधार और निमित्त कारण है। वह सर्व शक्तिमान् रचना आदि के सामर्थ्य से युक्त है। उपरोक्त वेद मन्त्र तथा महर्षि कथित पदार्थ व भावार्थ से स्पष्टतः सिद्ध है कि जो जगदीश्वर कार्य-जगत् को उत्पन्न करके तथा अपनी व्याप्ति से सब का आच्छादन करके सर्वज्ञता से सब को देखता है वही इस जगत् का (उपादान) और निमित्त कारण है, और उपादानता व रचना आदि दोनों प्रकार की शक्ति-युक्त होने के कारण वह सर्वशक्तिमान् है और सर्वव्यापक, सर्वाधार व सर्वद्रष्टा है। इस से वेद तथा महर्षि का ऐक्यवादी होना स्पष्टतः सिद्ध है। जो पाठकों के लिये विचारणीय है।

[अपूर्ण]

॥ ओ३म् ॥

# विश्व शान्ति और उसके सर्वोत्तम साधन

( लेखक—पं० धर्मदेव विद्यावाचस्पति बलिदान भवन, देहली. )

—:०❀०:—

## वर्तमान अवस्था की शोचनीयता :--

शाश्वत सुख, शान्ति और आनन्द की प्राप्ति मनुष्य जीवन का अन्तिम उद्देश्य है। अतः यह स्वाभाविक ही है कि प्रत्येक मनुष्य शान्ति प्राप्त करने के लिये आतुर है किन्तु दुर्भाग्यवश बहुत ही कम लोग हैं जो यह जानते हैं कि सच्ची शान्ति कैसे प्राप्त हो सकती है। इस अज्ञान का ही यह परिणाम है कि चारों ओर अशान्ति का साम्राज्य दृष्टिगोचर हो रहा है तथा हाहाकार मचा हुआ है। न व्यक्तियों को शान्ति प्राप्त है, न समाज को और न राष्ट्रों को, फिर समस्त विश्व में शान्ति की तो कथा ही क्या कहनी ? अतः सब व्यक्तियों और नेताओं का कर्त्तव्य है कि वे सच्ची शान्ति की प्राप्ति के साधनों पर गम्भीरता से विचार करें और स्वयं शान्ति प्राप्त करके शान्ति के प्रसार में सहायक बनें। विश्व की वर्तमान अवस्था कितनी अधिक शोचनीय है इस विषय में अधिक लिखने की आवश्यकता नहीं क्योंकि इससे सभी शिक्षित और अशिक्षित लोग परिचित हैं। कोरिया में युद्ध तो चल ही रहा है और परस्पर सन्धि के प्रयत्न अभी तक विफल हो रहे हैं। रूस और अमेरिका के मध्य भयङ्कर संघर्ष निरन्तर चल रहा है जिसे आजकल की परिभाषा में Cold War या शीतल युद्ध के नाम से कहाजाता है। इस संघर्षके कारण संयुक्त राष्ट्र संघ परस्पर विरोधी दलों का अखाड़ा सा बन रहा है। दक्षिण अफ्रीका की वर्तमान सरकार डा० मलान के नेतृत्व में अश्वेत लोगों के प्रति घृणा तथा पार्थक्य सूचक मलीन कानून बना कर उन में विक्षोभ की वृद्धिकर रही है जिसके विरुद्ध सत्याग्रह में हजारों नरनारी पकड़े जाकर कोड़े तथा कारागार वास की कठोर यातनाएं सहन कररहे हैं। ऐसी ही अवस्था अन्य देशों की है। भारत भी सुख शान्ति और समृद्धि का अनुभव नहीं कर रहा है। जिसके अनेक सामाजिक और राजनैतिक कारण हैं जिन के विस्तार में जाना यहां अनावश्यक है।

## शान्ति का स्रोतः—

सभी आस्तिक इस बात में सहमत हैं कि शान्ति का स्रोत भगवान है जिसे वेदों के "विश्वशम्भू स्वस्ति साधुकर्मा" (यजु० १७.२३) "नमः शंभवाय च मयोभवाय च नमः शङ्कराय च मयस्कराय च नमः शिवाय च शिवतराय च।" (यजु १६।४१) इत्यादि मन्त्रों में विश्वशम्भू ( विश्व शान्ति का मूल ) शंभव, शंकर ( शान्ति मूल ) इत्यादि विशेषणों से सूचित किया गया है। उपनिषत्कार ऋषियों ने भी अपने अनुभव के आधार पर इस बात की स्पष्ट घोषणा की है कि—

'नित्यो नित्यानां चेतनश्चेतनानाम्,<br>
एको बहूनां यो विदधाति कामान्।<br>
तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीराः,<br>
तेषां शान्तिः शाश्वती नेतरेषाम्॥

(कठोपनिषत् ५।१३)

अर्थात् जो परमात्मा नित्य, सर्वज्ञ और चेतन आत्माओं को ज्ञान देने वाला है। जो एक होते हुये भी बहुत भक्तों की शुभ कामनाओं को पूर्ण करता है, उस आत्मा के अन्दर स्थित परमात्मा का जो धैर्ययुक्त ध्यानी ज्ञानी लोग ज्ञानचक्षु से साक्षात्कार करते हैं उन्हें ही नित्य शान्ति की प्राप्ति होती है अन्य किसी को नहीं।

पारसीमत, ईसाईमत, इस्लाम तथा सिक्खों के मान्य ग्रन्थ, 'ग्रन्थ साहेब' आदि में भी भगवान् को ही शान्ति का स्रोत मानकर उसकी उपासना का विधान है किन्तु जितने विशुद्ध रूप में वेदों में परमेश्वर को न केवल पिता किन्तु मङ्गलमयी माता मानकर उसकी स्तुति प्रार्थना तथा उपासना प्रतिपादित की गई है उतने विशुद्ध रूप में अन्यत्र नहीं क्योंकि प्रायः सब ग्रन्थों में परमेश्वर के साथ ईसामसीह मुहम्मद साहेब आदि में विश्वास तथा उन की स्तुति को भी मुक्ति तथा शान्ति की प्राप्ति के लिये आवश्यक माना गया है।

**शान्ति के तीन मुख्य भेद :—**

शास्त्रों में शान्ति मुख्यतया ३ प्रकार की बताई गई है जिसे आध्यात्मिक, आधिभौतिक और आधिदैविक के नाम से कहते हैं। आध्यात्मिक शान्ति का सम्बन्ध व्यक्ति के साथ होता है। जब एक व्यक्ति का शरीर स्वस्थ हो, इन्द्रियां बलवान् हों, मन प्रसन्न और निर्मल हो, बुद्धि पवित्र और कुशाग्र हो तब जिस शान्ति का अनुभव होता है उसे आध्यात्मिक शान्ति के नाम से कहा जाता है। अंग्रेजी में इसे Individual peace कह सकते हैं। जब समाज के सब लोग परस्पर प्रेम और सहानुभूति पूर्वक व्यवहार करने वाले हों, ईर्षा, द्वेष, वैर, विरोध और छल कपट से रहित हों तब जिस शान्ति का अनुभव होता है उसे आधिभौतिक शान्ति के नाम से कहा जाता है। इसे अंग्रेजी में Social peace के नाम से कहा जा सकता है। जब संसार में अनावृष्टि, अतिवृष्टि जलप्लव या बाढ़, भूकम्प, तूफान, अग्नि आदि के उपद्रव न हों, समय पर सब ऋतुएं अनुकूल होकर आती हों, उस समय जिस शान्ति को मनुष्य अनुभव करते हैं उसे आधिदैविक शान्ति के नाम से कहा जाता है। इसे अंग्रेजी में Cosmic peace के नाम से कह सकते हैं। सब मनुष्यों को इस प्रकार का व्यवहार करना चाहिये जिससे उपर्युक्त त्रिविध शान्ति की प्राप्ति में सहायता मिले। इसके लिये उपयोगी साधनों का यहाँ संक्षेप से निर्देश किया जाता है। ये व्यक्ति, परिवार, समाज, राष्ट्र और विश्व सब पर समान रूप से लागू होते हैं। आधिदैविक शान्ति की स्थापना में यज्ञों का भी विशेष उपयोग है। सामूहिक पापों के कारण ही आधिदैविक शान्ति में बाधा पड़ जाती है। व्यक्तियों से परिवार और उनसे समाज बनता है। समाजों से मिलकर राष्ट्र और विविध राष्ट्रों से मिलकर विश्व बनता है। अतः विश्व में शान्ति स्थापित करने और उसे स्थायी बनाने के लिए उन साधनों का ज्ञान आवश्यक है जिनसे व्यक्ति, परिवार, समाज व राष्ट्र में शान्ति रह सकती है।

**यम नियमों का पालन :—**

योग दर्शन में वेदशास्त्रों के आधार पर अहिंसा, सत्य, अस्तेय (चोरी न करना), ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह इन पांच यमों और शौच (पवित्रता) सन्तोष, तप, स्वाध्याय, ईश्वर प्रणिधान इन ५ नियमों का प्रतिपादन किया गया है जो मनुष्य जीवन को उन्नत करने के लिये अत्यावश्यक हैं। इनके पालन के बिना न किसी व्यक्ति को शान्ति प्राप्त हो सकती है और न परिवार, समाज व राष्ट्र को। अतः विश्व शान्ति के लिये इनके स्वरूप का यथार्थ ज्ञान और इनका विधिवत् पालन अनिवार्य है। विस्तार के भय से यहां मैं इन शब्दों का योगदर्शन के भाष्य में महर्षि वेदव्यासजी ने जो अर्थ किया है उसका निर्देश करना ही पर्याप्त समझता हूँ। अहिंसा की व्याख्या करते हुए महर्षि व्यास कहते हैं "तत्राहिंसा सर्वथा सर्वदा सर्वभूतानाम् अनभिद्रोहः" उत्तरे च यमनियमाः तन्मूलाः तत् सिद्धि परतया तत्प्रतिपादनाय प्रतिपाद्यन्ते तदवदातरूप करणायैव उपादीयन्ते।" अर्थात् अहिंसा का अर्थ यह है कि किसी प्राणी के प्रति कभी किसी अवस्था में भी द्रोह वा वैर का भाव न रक्खा जाए। अन्य यम नियमों का मूल यह अहिंसा ही है। इसी की सिद्धि के लिये, इसको प्रबल बनाने के लिये ही अन्य सब का

प्रतिपादन किया गया है। यहां यह बात ध्यान देने योग्य है कि अहिंसा का तात्पर्य केवल प्राणी-हिंसा से निवृत्त होना ही नहीं किन्तु उनसे सच्चा प्रेम करना भी है। वेदों के 'मित्रस्य मा चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षन्तां, मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षे। मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे" (यजु. ३६।१८) इत्यादि मन्त्रों में इसी विधानात्मक अहिंसा का उपदेश किया गया है जहाँ कहा है कि यदि हम चाहते हैं कि प्राणी हमें मित्र दृष्टि से देखें तो हमें भी उन सब प्राणियों को मित्र दृष्टि अथवा प्रेम से देखना चाहिए। हम सब आपस में मित्र दृष्टि से देखें। ऐसा करने से ही सबका कल्याण हो सकता है और सर्वत्र शान्ति की स्थापना हो सकती है। महात्मा गौतम बुद्ध ने भी अपने उपदेशों में इस मैत्री भावना पर बहुत अधिक बल दिया है। उन्होंने सुत्तनिपात के मेत्तसुत्त ( मैत्री सूत्र ) में कहा है कि :—

माता यथा नियं पुत्तं, आयुसा एक पुत्तमनु रक्खे।
एवम्पि सब्बभूतेसु, मानसं भावये अपरिमाणं॥

अर्थात् माता जिस प्रकार, अपनी जान की परवाह न कर, अपने इक लौते पुत्र की रक्षा करती है, उसी प्रकार प्राणीमात्र के प्रति असीम प्रेम भाव बढ़ावे। जैन मत के ग्रन्थों में भी 'अहिंसा परमो धर्मः' इस पर सबसे अधिक बल है इस बात को सब जानते हैं।

**सत्य—**

सत्य की व्याख्या करते हुये महर्षि व्यास ने लिखा है :—

"सत्यं यथार्थे वाङ्मनसे। यथा इष्टं यथानुमितं यथाश्रुतं तथा वाङ्मनश्चेति।...एषा सर्वभूतोपकारार्थं प्रवृत्ता न भूतोपघाताय...तस्मात् परीक्ष्य सर्वभूतहितं सत्यं ब्रूयात्।"

अर्थात् सत्य का तात्पर्य वाणी और मन की यथार्थता से है। जैसा देखा, अनुमान किया और सुना हो उसके अनुसार ही वाणी से प्रकट करना तथा मन की अनुकूलता रखना सत्य है। सत्य का उद्देश्य सब प्राणियों का उपकार करना है इसलिये सोच विचार कर ऐसा सत्य वचन मुख से निकालना चाहिये जिससे सब प्राणियों का हित हो। सत्य के बिना मनुष्यों का परस्पर विश्वास ही नहीं हो सकता। परस्पर विश्वास के बिना परिवार समाज, राष्ट्र वा विश्व में शान्ति की स्थापना असंभव है।

अस्तेय का अर्थ चोरी का मन, वचन तथा कर्म से सर्वथा परित्याग है। मन में भी दूसरे के द्रव्य की चोरी का भाव रखने से मानसिक स्तेय वा चोरी का पाप लग जाता है जिससे मन अशान्त हो जाता है। चोरी के कारण जो अशान्ति फैलती है उसे सब जानते ही हैं अतः उसकी, व्याख्या अनावश्यक है।

ब्रह्मचर्य का अर्थ परमेश्वर को सर्वव्यापक सर्वान्तर्यामी जानते हुये सदा उसमें विचरण करना तथा पूर्ण आत्मसंयम है। गृहस्थाश्रम में नरनारी के लिये क्रमशः पत्नीव्रत और पतिव्रता धर्म का पालन करते हुये ऋतुगामी होकर संयम पूर्वक व्यवहार भी ब्रह्मचर्य ही माना जाता है जैसे कि योगियाज्ञवल्क्य ने कहा है :—

ऋतावृतौ स्वदारेषु, संगतिर्या विधानतः।
ब्रह्मचर्यं तदेवोक्तं, गृहस्थाश्रम वासिनाम्॥

ब्रह्मचर्याश्रम में अष्टाङ्ग मैथुन त्याग ब्रह्मचर्य है इस प्रकार सदाचार ब्रह्मचर्य का तत्त्व है जिसके बिना भी व्यक्ति परिवार, समाज और राष्ट्र में न शक्ति रह सकती है न शान्ति अतः इसका उचित रीति से पालन आवश्यक है। भोग विलास की प्रवृत्ति बढ़ जाने और आत्म संयम के अभाव से जो भयङ्कर समस्या आज भारत जैसे देशों में पैदा हो गई है और उसके कारण जो अशान्ति है वह सर्व विदित है। दुराचार अशान्ति का प्रधान कारण होता है इसमें किसी का मत भेद नहीं हो सकता।

अपरिग्रह से तात्पर्य धनादि में आसक्ति वा लोभ न रखना है क्योंकि ऐसी आसक्ति से शान्ति भङ्ग होती है।

शौच का अर्थ बाहर और अन्दर की पवित्रता रखना है। बाहर की पवित्रता मट्टी, जल आदि से होती है और अन्दर की चित्त-मलों वा विकारों को दूर करने से। इस विषय में मनुजी ने ठीक कहा है कि—

'अद्भिर्गात्राणि शुद्ध्यन्ति, मनः सत्येन शुद्ध्यति।
विद्यातपोभ्यां भूतात्मा, बुद्धिर्ज्ञानेन शुद्ध्यति॥

अर्थात् शरीर के अङ्ग जल से शुद्ध होते हैं, मन सत्य से शुद्ध होता है, आत्मा विद्या और तप से शुद्ध होती है और बुद्धि ज्ञान से शुद्ध होती है। सन्तोष का अर्थ "सन्निहित साधनादधिकस्यानुपादित्सा" अर्थात् जो कुछ अपने पास है जिससे अपना निर्वाह चल जाता है उससे अधिक संचय करने की आतुरता वा व्याकुलता न रखना। यह स्पष्ट ही है कि इस प्रकार की आतुरता का परिणाम मानसिक शान्ति का भंग ही होना है। इसीलिये महर्षि व्यासजी ने योग भाष्य में लिखा है:—

यच्च काम सुखं लोके, यच्च दिव्यं महत्सुखम्।
तृष्णाक्षयसुखस्यैते, नार्हतः षोडशी कलाम्॥

अर्थात् संसार में कामनाओं की पूर्ति से जो सुख प्रतीत होता है और जो दिव्य स्वर्गीय सुख माना जाता है ये तृष्णा के नाश से होने वाले सुख का १६ वां भाग भी नहीं हो सकते नीतिशास्त्रकार ने भी इसके सम्बन्ध में ठीक ही कहा है कि:—

सन्तोषामृत तृप्तानां, यत्सुखं शान्त चेतसाम्।
कुतस्तद् धन लुब्धानाम्, इतश्चेतश्च धावताम्॥

अर्थात् सन्तोष रूपी अमृत से तृप्त हुये शान्त चित्त व्यक्तियों को जो सुख प्राप्त होता है वह धन के लोभी और उसके पीछे दौड़ धूप करने वाले लोगों को कहां मिल सकता है। तप का अर्थ व्यासभाष्य में 'द्वन्द्व सहनम्' यह किया गया है अर्थात् सर्दी-गर्मी, सुख-दुःख, हानि लाभ, जय-पराजय, शोक-हर्ष, निन्दा-स्तुति, मान-अपमान आदि द्वन्द्वों में समान चित्त होना। इस अवस्था को प्राप्त करने के लिये बहुत अधिक अभ्यास और सच्ची ईश्वर-भक्ति की आवश्यकता है क्योंकि साधारणतया थोड़ी सी भी प्रतिकूल परिस्थिति उत्पन्न होने पर मनुष्यों की शान्ति में भंग हो जाता है। भगवद् गीता में ३ प्रकार का जो तप कहा गया है वह इसकी अपेक्षा अधिक विस्तृत है। उसके अनुसार शारीरिक तप में विद्वानों की पूजा, पवित्रता, सरलता, ब्रह्मचर्य और अहिंसा का समावेश है। वाचिक तप में वाणी से किसी को कष्ट न पहुँचाते हुए सदा सत्य, प्रिय और हितकारक वचन बोलने और वेदादि सत्य शास्त्रों के स्वाध्याय का समावेश है। मानसिक तप में मन को सदा प्रसन्न रखना, शान्त रहना, मुनियों के समान विवेक रखना, आत्म संयम, चित्तशुद्धि इत्यादि का समावेश है। दोनों प्रकार से ही तप शान्ति की प्राप्ति और संरक्षण के लिये आवश्यक है यह बात स्पष्ट है।

**स्वाध्याय:—**

स्वाध्याय का अर्थ व्यास महर्षि के अनुसार "मोक्षशास्त्राध्ययनं प्रणवजपो वा" यह है अर्थात् मोक्ष की ओर ले जाने वाले वेदादि सत्य शास्त्रों का अध्ययन अध्यापन और ओ३म् का जप, ये दोनों शान्ति की प्राप्ति के लिये अत्यन्त सहायक हैं। वेद शास्त्रों में शान्ति की प्राप्ति के साधनों का अत्युत्तम सारगर्भित सार्वभौम उपदेश है और परमेश्वर के शान्ति मूल होने के कारण उसके सर्वोत्तम नाम 'ओ३म् के जप से शान्ति की प्राप्ति होती है यह अनुभव सिद्ध बात है।

**ईश्वर प्रणिधान:—**

ईश्वर प्रणिधान का अर्थ महर्षि व्यास ने "तस्मिन् परम गुरौ सर्व कर्मार्पणम्" अर्थात् उस परम गुरु परमेश्वर के प्रति अपने सब कर्मों

# वैदिक छान्दस शक्ति का यान्त्रिक उपयोग

लेखक:--पं० वीरसेन



वेदों में वर्णित 'छान्दस शक्ति' एवं उस के द्वारा विमान के उड्डयन के बारे में कतिपय विचार मैंने कुछ समय पूर्व प्रकाशित किये थे। तत्पश्चात् यह विचार दृढ़ होते गये कि यदि अनुसन्धान व प्रयोग के लिये १० वर्ष का एकान्त समय प्राप्त हो सके और परीक्षण के लिये साधन उपलब्ध हो सके तो वेदों द्वारा विमान का निर्माण हो सकेगा। परन्तु जब छान्दस शक्ति के महत्व पर और गूढ़ विचार किया तो यह स्पष्ट ज्ञात होने लगा कि इस शक्ति की महिमा से बिना विद्युत पेट्रोल व कोयले आदि की सहायता से वेद के वैज्ञानिक 'अश्व' एवं 'गो' संज्ञक गति उत्पादक एवं चालक यन्त्र बनाये जा सकते हैं जो वर्तमान यन्त्रों को चला सकते हैं।

वैदिक 'अश्व' एवं 'गो' संज्ञक यन्त्रों के निर्माण के ३ वर्ष के परीक्षण-काल में ही ऐसी सफलता प्राप्त हो सकती है जिससे सर्व साधारण के व्यवहार निमित्त ऐसी मोटर कार तैयार हो सकेगी जो बिना पेट्रोल आदि के चल सके तथा मूल्य में अत्यन्त सुलभ लगभग १ सहस्र रुपये की होगी, इसी सिद्धान्त के आधार पर आगे विमान आदि चलाये जा सकेंगे।

यद्यपि मैं वेदों से इस नाशवान भौतिक विज्ञान को प्रकट करने अथवा ऐसे क्षुद्र विज्ञान द्वारा वेदों का महत्व प्रकट करने का पक्षपाती नहीं हूँ एवं जीवन के क्षण अपने उस बहुमूल्य लक्ष प्राप्ति के साधन को विस्मृत कर या उसके प्रति शिथिल-प्रयत्न हो कर लौकिक क्षुद्र विज्ञान को फलीभूत करने में संलग्न होना नहीं चाहता, न इसमें प्रसन्नता ही अनुभव करता हूँ, तथापि उन व्यक्तियों के लिये जो वेदों का महत्व ऐसी ही विद्याओं से मानने को या मनवाने को उत्सुक हैं उनके लिये वेदों से इस प्रकार विज्ञान को प्रकट करना भी आवश्यक है, जिससे सर्वसाधारण जनता को वेदों के सुलभ विज्ञान से लाभ हो सके और वेदों की ओर मानव जाति निरन्तर अग्रसर होती रहे।

मुझे मेरे मित्रों ने आग्रह किया कि आपने वेद से विमान के आकार-प्रकार, उसके विभाग एवं उसकी विविध गति आदि के बारे में लिखा है तथा तदनुसार विमान बनाये जाने की संभावना प्रकट की है तो उस दिशा में प्रयत्न भी आप करके विमान बनावें, परन्तु उन्होंने मेरी विवशता की ओर ध्यान नहीं दिया, वे चाहते हैं कि वेद से विज्ञान का शोधन भी मैं करूं, उसका परीक्षण भी करूं और तैय्यारी भी करूं उनको यह अनुभव नहीं हुआ कि परीक्षणों के लिये तथा उसके निर्माण के लिये व्यय कहाँ से प्राप्त होगा? पूंजीपति तो इस बात के लिये तैयार हैं कि कोई वस्तु हमें मिल जावे तो हम द्रव्य उपार्जन करें, फिर चाहे बूचड़खाने का ठेका ही क्यों न हो, परन्तु परीक्षण के लिये कुछ व्यय करना पूंजी में घाटा समझते हैं। हमारी सरकार को वेदों पर श्रद्धा नहीं, वह इतनी धर्म निरपेक्ष बन गई है कि अरबों वर्षों की भारत की अमूल्य निधि वेदों के प्रति नितान्त उदासीन है। अतः वैदिक विज्ञान के अन्वेषण में व्यय करना, साम्प्रदायिकता अनुभव प्रतीत करती है।

ऐसी बाधक स्थिति अनुभव करते हुए यही उचित प्रतीत हुआ कि वैदिक छान्दस शक्ति के उस प्रकार पर कुछ और अधिक विवेचन करूं जिसके आधार पर यन्त्र-युग में एक मौलिक परिवर्तन हो सकता है और उसी मौलिक परिवर्तनात्मक शक्ति के द्वारा ही समस्त यंत्रों के संचालन में नव युग का आरम्भ हो सकता है।

छन्द का तात्पर्य वेद में पिंगल शास्त्र के छन्दों से ही नहीं है अपितु छन्दाँसि छादनात् अर्थात् आच्छादन, यथावत् प्रसारण एवं सन्तुलन से है।

यह कर्म जिस जिस में व्याप्त है वह सब छन्द हैं, पिंगल शास्त्र के छन्दों से मात्रा व वर्ण का आच्छादन अथवा विधिवत् प्रसारण या सन्तुलन होता है अतः वे भी छन्द कहलाते हैं, परन्तु लोक में छन्द नाम से इन्हीं का ग्रहण हो रहा है, यदि इन छन्दों में से भी वर्णों का नियत मात्र में आच्छादन या सन्तुलन नष्ट कर दिया जावे तो कभी छन्द नहीं माने जा सकते, अपितु गद्य ही समझे जावेंगे। अतः वेद में प्रयुक्त छन्द शब्द एवं छान्दस शक्ति का अर्थ बहुत व्यापक रूप में है, एवं तदनुसार छन्दों छान्दसत्व की व्याख्या अनेक ग्रन्थों का विषय हो जाती है।

छान्दस शक्ति के विषय में यजुर्वेद में बहुत से मन्त्र हैं, उन में से एक निम्न प्रकार है:—

**मा छन्दः प्रमा छन्दः प्रतिमा छन्दो, अस्त्रीवयश्छन्दः पंक्तिश्छन्दऽउष्णिक्, छन्दो बृहती छन्दोऽनुष्टुप् छन्दो विराट् छन्दो गायत्रीछन्द स्त्रिष्टुप्छन्दो जगतीछंदः।**

यजुर्वेद अ० १४ मं० १८

इस मन्त्र में प्रकट किये गये अनेक छन्दों में से प्रकृत लेख में प्रथम 'मा छन्दः' के आधार पर ही छान्दस शक्ति का परिचय कराया गया है, छन्द शक्ति का बहुत अधिक विस्तार है। 'मा' के यथावत् ज्ञान व प्रयोग से यन्त्र संचालन में अभीष्ट सिद्धि हो सकती है, 'मा' का तात्पर्य मान-संतुलन से है, इसी में महान् शक्ति है, इस रहस्य को समझ कर इस कार्य क्षेत्र में प्रवेश करना होगा, इस की महत्ता व सामर्थ्य को समझने के लिये एक ५० मन के लोहे के टुकड़े को अपने सामने रखिये और उठाने का प्रयत्न कीजिये, आप अनुभव करेंगे कि आप अनेक प्रयत्न करने पर भी उसे हिलाने में भी असमर्थ हैं, परन्तु जब उस को सन्तुलित कर दिया जावे तो एक उंगली के सामान्य दबाव से ही आप उसे ऊपर उठा सकते हैं, या उसको नियन्त्रित कर सकते हैं. सन्तुलन शक्तिमें इतना प्रभाव हैकि १ सेर इस से न्यून भार भी कई टनों वजन को नियन्त्रित कर सकता है, इसी प्रकार शक्ति संतुलन द्वारा लेखनी चलाने के तुल्य प्रयास मात्र से भी गति प्रदान हो सकती है।

इस 'मा' छन्द शक्ति अथवा सन्तुलन सिद्धान्त द्वारा गति उत्पादक एवं गति संचालक यन्त्र बनाये जा सकते हैं। गति उत्पादक यन्त्रों को वेद में 'गो' नाम से सम्बोधित किया गया है, क्योंकि 'गच्छतीति गो' की व्युत्पत्ति उन में सार्थक होती है और जो गति संचालक यन्त्र है उन को वेद में अश्व नाम से सम्बोधित किया है, क्योंकि 'आशु गच्छतीति अश्वः' का व्युत्पत्ति उनके सार्थक होती है।

महर्षि दयानन्द सरस्वती ने अपनी दिव्य दृष्टि से वेदों में गो और अश्व शब्दों को जहाँ वैज्ञानिक अर्थों से प्रयुक्त किया है वहाँ उन से ये ही विज्ञान मय अश्व व गो ही ग्रहण किये हैं।

'मा छान्दस शक्ति' द्वारा जो गो और अश्व तैयार होंगे वे सब यन्त्रों को संचालित कर सकते हैं, इन गो और अश्वों को कोयला पेट्रोल व विद्युत आदि के भोजन ग्रहण की आवश्यकता न होगी। इन का भोजन ही सन्तुलन शक्ति अर्थात् 'मा छन्द होगा, उसी शक्ति की न्यूनाधिकता के द्वारा यन्त्रों में संचालन गति व नियन्त्रण हो सकेगा।

इस शक्तिके रहस्य और भी स्पष्ट रूप में निम्न प्रकार समझ सकते हैं।

(१) एक गोल वस्तु को सम भूमि पर रखिये वह स्थिर रहेगी यदि उसे एक ओरसे ढकेला जावेगा तो स्वल्प परिश्रम से आगे चलेगी।

(२) उसी वस्तु को यदि ऐसे स्थान पर रखा जावे जो ढालू हो तो वह ढालू भाग पर स्वतः ही गति करेगी।

(३) उसी वस्तु को ऊँचाई पर चढ़ाया जावे तो विशेष परिश्रम पड़ेगा।

उपरोक्त तीन स्थितियों में न्यूनाधिक गति के

शेष पृष्ठ ३८१ पर

# पाप से कैसे बचें ?

(ले० सोमेन्द्र नाथ संदल बी.ए. शास्त्री, देहली।



जब भी हम किसी दीन दुःखी रोगी को अपने दुःख की पराकाष्ठा में रोते चिल्लाते देखते हैं तो जहाँ उस के प्रति हमारे मन में करुणा के बीजों का अंकुर उगता है वहाँ सहसा ही हमारे मुखारविन्द से यह शब्द भी निकलते हैं कि बेचारे के कर्मों का फल है अपने किये कर्मों को ही तो भोग रहा है। इसी प्रकार जब किसी मुनाफाखोर लाला तथा ब्लैक मार्कीट करने वाले बनिया की सम्पति देखते हैं तो यह विचार करने लगते हैं कि इस महल के नीचे गरीब मजदूरों का रक्त ही तो गारा के रूप में लगा होगा परन्तु पाप से घृणा करते हुए भी पुरुष पाप में प्रवृत होते हैं जैसे धर्मपुत्र युधिष्ठिर ने यक्षराज को कहा था कि हम नित्य प्रति अपनी आँखों के सामने श्मशानभूमि में मृतक शरीर को ले जाते हुए देखते हैं तो भी हमारे मन में भय के आवरण तो आते हैं परन्तु वह आवरण भी तो क्षण भंगुर ही होते हैं। विचित्रता अथवा विचारणीय विषय तो यह है कि इतना होने पर भी हमारे मनमें वैराग्य क्योंनहीं उत्पन्न होता एक घातक फांसी के तख्ते पर तो भला ही विचारने लगे कि उसने बहुत बुरा किया उसको इस प्रकार हत्या नहीं करनी चाहिए थी परन्तु हत्या करते समय तो उसने कभी भी नहीं विचारा कि मैं बुरा कर रहा हूँ। आखिर यह सब क्यों होता है? इस प्रश्न को तार्किक दृष्टि से हल करने लगें अथवा मनोवैज्ञानिक ढंग से विचारें तो स्पष्ट विदित होता है कि मनुष्य जो भी कार्य करता है उसके संस्कार उसके पटल पर कई वर्षों से पूर्व ही से अंकित होते रहते हैं। महर्षि पाणिनीय सम व्याकरणाचार्य "स्वतंत्रः कर्त्ता" इस सूत्र से मनुष्य को स्वकर्मों के करने में स्वतंत्रता तो दे देते हैं परन्तु स्वतंत्र होते हुए भी वह मनुष्य संस्कारों के आधीन रहता है उसकी गति विधि संस्कारों के आश्रय ही चलती है इसीलिये तो भारती सभ्यता के पथप्रदर्शक श्री मनु जी ने कहा था "संस्कारात् द्विजोत्तमः" यहाँ संस्कार से केवल उपनयन मात्र से ही तात्पर्य ग्रहण नहीं करना चाहिये परन्तु इसके आगे वेदाध्ययनादि कार्य क्रम के संस्कार लेने चाहिये और उनको ही लेकर मनुष्य विप्रत्व रूप पद को प्राप्त होता था।

यदि कोई यह कहने लगे कि भारत की प्राचीन सभ्यता संस्कृति की उच्च स्वर से प्रशंसा करने वालों से कोई यह तो पूछे कि हजारों वर्ष की पुरानी सभ्यता अब क्यों नहीं बदल सकती और उसके ही राग अलापने से "पिदरम सुलतान बूद" अर्थात् हमारे पूर्वज बहुत बड़े थे, धनाढ्य थे इस सब की फिजूल बहस से क्या लाभ, तो उस सज्जन के प्रति हम यह ही कह सकते हैं कि मनुष्य जो भी कर्म करता है यहाँ वह उन सब कर्मों को भला या बुरा समझता है वहाँ इस बात का निर्णय केवल उसके ऊपर ही नहीं छोड़ा जाता। कर्म अच्छा या बुरा वह ही है जिसको यहाँ की समाज अच्छा या बुरा समझे। उदाहरणवश एक चोर चोरी को अच्छा समझता है और पाठक यदि कुछ और न समझे तो यह भी देखा जाता है कि कई चोर और डाकू भी अपना काय आरम्भ करने से प्रथम वैसे ही देव अर्चना और मनौती मनाते हैं जैसे हम कोई शुभ काम करने के समय करते हैं परन्तु सब देशों की भद्र समाज ने इस कृत्य को बुरा और निन्दनीय माना है तो चोरी एक पाप वृति की सूची में लिखी गई। यदि यह कसौटी ली जाय कि पाप वह है जिस को सब बुरा कहें तो यहां भी कुछ निर्णयात्मक पग नहीं लिया जाता उदाहरण स्वरूप आप मांस भक्षण अथवा मद्य को ही ले लें यहाँ भारत के कई निवासी भी इसे एक दृष्टि से पाप नहीं समझते तो वहां यूरोप इत्यादि देशों में तो इन का प्रायः रिवाज सा ही है और इन के प्रयोग कर्ता को कोई बुरा नहीं कहता इस पर भी समाज जिसे

को आज त्याज्य और निन्दनीय कह रही है उस को ही कल श्रेयस्कर तथा कल्याण कारक बताने लगती है जैसा कि ईसामसीह के साथ हुआ। फाँसी के तख़्ते पर हाथों में कीलें गाढ़ कर मृत्यु के पथ पर भेजने वाली समाज को कौन अच्छा कह सकता है यदि इन उदाहरणों को ले कर हम चलने लगें तो भगवान कृष्ण के शब्दों में कर्म क्या और अकर्म क्या है अर्थात् पाप क्या है और पुण्य क्या है इस प्रश्न को हल करना एक ऐसी गुत्थी है जिस का सुलझाना सहज कार्य नहीं।

इस पर कई कहेंगे कि बुरा कर्म करते समय मनुष्य को उस की आत्मा धिक्कार देती है और उस को बुरा अथवा निन्दनीय कार्य करने से रोकती है कि मनुष्य यह कार्य न कर' ' ठीक है इस बात को माना जा सकता है परन्तु मनुष्य के विचार भी वैसे ही बनते हैं जैसे वातावरण में उस का लालन पालन होता है और पाप करते २ मनुष्य की आत्मा की ध्वनि इतनी मन्द पड़ जाती है कि आखिर मनुष्य इस को सुन ही नहीं सकता और वह पाप का भी पुण्य समझने लगता है। परन्तु प्रश्न तो वहां भी यह ही आ कर टिक जाता है कि मनुष्य का कर्त्तव्य क्या है। उसे क्या करना चाहिये और क्या नहीं करना चाहिये। उस का मार्ग क्या है जिस को पा कर वह आगे बढ़ सकता है और महर्षि कणाद के शब्दों में "यतोऽभ्युदयः निश्रेयस्सिद्धिः स धर्मः-(वैशेषिक दर्शन अ० १ आन्हिक १ सूत्र २) अर्थात् जिस से मनुष्य को इहलौकिक तथा पारलौकिक दोनों प्रकार के सुख प्राप्त हो सकें। इस पद को पा सकता है।

यह तो एक उर्दू कवि के मतानुसार ऐसी गुत्थी और फिलासफी है जिसको कोई सुलझा नहीं सकता जैसे :—

फिलासफी की बहस के अन्दर खुदा मिलता नहीं।
डोर को सुलझा रहा है और सिरा मिलता नहीं॥

परन्तु आपने देखा होगा कि जितनी रोगी की दशा भयानक होती जाती है उतनी ही तत्परता से उसकी चिकित्सा का भार एक डाक्टर के ऊपर पड़ता जाता है। जहाँ वह प्रथम पीने की औषधि देकर सन्तोष कर लेता था वहाँ अब रोगी को उन्मुक्त कराने के हेतु अब वह सूची प्रणाली (Injections का भी उपयोग करने लगा है। रोगी की सेवा शुश्रुषा के हेतु उपचारिका (Nurse) भी रखली जाती है। उसे वायु सेवन के लिये दूर परदेशों में जाने के लिये भी सम्मति दी जाती है। उस की हर वस्तु उदाहरण स्वरूप थूक मूत्र इत्यादि की परीक्षा आरम्भ कर दी जाती है। यह सब क्यों और किस लिये केवल इस ही लिये कि इन से मनुष्य के स्वास्थ्य लाभ करने में सहायता मिलती है। रोगी को ठीक ठीक लाभ लगाने की औषधि से होगा अथवा पीने की औषधि ही ठीक रहेगी, इन सब बातों का निर्णय वैद्य की बुद्धि तो करती है परन्तु जब तक रोगी को पूर्ण रूप से आराम न आ जावे तब तक सिद्धान्त रूप से कुछ भी नहीं कहा जा सकता कि किससे लाभ हुआ। इसी प्रकार एक सैनिक अपने विविध प्रकार के अस्त्र शस्त्रों से अपने प्रतिद्वन्दी को यमालय तो पहुंचा सकता है परन्तु किस समय कौन शस्त्र उसके इस काम आयेगा इसका निर्णय वह स्वयं नहीं कर सकता। यह समय ही बताता है कि इस समय इस शस्त्र की जरुरत है जो वक्त पर प्रयोग कर लिया तो विजेता, अन्यथा विद्रोही······

अब इस ही दृष्टि-कोण से पाप पुण्य की समस्या का हल करें तो स्पष्ट विदित होता है कि पाप से बचने तथा क्या पाप है, यह समझने के लिये नवीन और प्राचीन संस्कृति का अध्ययन परम आवश्यक है प्राचीन लोगों के क्या विचार थे, हमारे इस विषय में क्या हैं, इस ही आधार पर तो वैशेषिक दर्शन में वेद की प्रामाण्यता स्वीकार करते हुये कहा गया है कि "तद्वचनादाम्नायस्य प्रामाण्यम्" अर्थात्:- इस इहलौकिक और पारलौकिक धर्म का बचन होने से वेदादि शास्त्र प्रामाण्य हैं और इन दोनों विचारों में भिन्नता है यह भी स्वीकार करते हुये महाभारत में

धर्म राज युधिष्ठिर ने यक्ष को कहा था :—

तर्कोऽप्रतिष्ठाः श्रुतयो विभिन्नाः
नैको ऋषिः यस्य वचः प्रमाणम्
धर्मस्य तत्वं निहितं गुहायाम्
महाजनो येन गतः स एव पन्थाः ॥

इस ही बात को स्पष्ट तथा पुष्ट करते हुये योगीराज कृष्ण ने भी अर्जुन को कहा था कि हे अर्जुन यदि मेरे लिये कोई कार्य अवशेष नहीं रह जाता तो भी मैं सदा कर्म करने में तत्पर रहता हूं क्योंकि संसार वह ही काम करता है जो कि महानुभाव किया करते हैं। दुनिया में तो एक भेड़ चाल है एक को देख कर दूसरा और दूसरे को देखकर तीसरा अपने अपने काम में सब लगे रहते हैं।

इनमें से जो कोई विशेष प्रज्ञा के होते हैं वह अपना मार्ग पृथक ही निकाल लेते हैं और उस पर ही स्वयं निडर होकर अग्रसर होते हैं। यदि इनकी बात जनता को भली और सुखदाई होने लगे तो जनता इनके पांव पर अपनी जान तक भी निछावर करने को तत्पर और उद्यत रहती है, अन्यथा सब को तथा पैगम्बरों तक को जब जनता ने आरम्भ में ठुकराया तो इनको भी क्यों न ठुकरायेगी।

इसीलिये तो कहा गया है कि यह संसार एक फिसलते घाट की नाईं है। यहां स्थान स्थान पर फिसलन और गिरने का भय लगा रहता है। न जाने किस समय कोई मनुष्य कौनसा घोर पाप कर बैठे। परन्तु इस संसार में ही रह कर मनुष्य प्रभु तक का साक्षात्कार कर सकता है। अपना तथा अपने साथ वालों का भला कर सकता है और बेड़ा पार लगा सकता है और वह है मार्ग एक सन्त के शब्दों में :—

न सुख विच गृहस्थ दे न ही छड गया।
सुख है विच विचार दे सन्ताँ शरण पयाँ (बुल्ले शाह)

सो मनुष्य को निष्काम कर्म करते हुये ज्ञानोपार्जन में लगकर संत संगति ही करनी चाहिये। अपने सब कर्म प्रभु के अर्पण करता हुआ वह यदि पाप से बच सके तो फिर क्या ही कहना। और न जाने किस रूप में साक्षात् प्रभु को या कोई अन्य सद्गति को पा जाये। यह तो करने की वस्तु है कहने की नहीं, मगर

खुदा के साथ होने का यकीं मुश्किल से आता है।
खुदा ही साथ हरदम तो फिर यह बेकसी कैसी॥

---

पृष्ठ ३७८ का शेष

लाभ के लिये न्यूनाधिक शक्ति का प्रयोग 'मा छन्द' के अनुसार ही होता है, अर्थात् वस्तु के संचालन में गतिरोध अथवा गति प्रदान करने का हेतु संतुलन शक्ति ही है, जब तक हम संतुलन की निम्न श्रेणी में रहते हैं अथवा संतुलन तक नहीं पहुँच पाते तब तक गत्यभाव रहता है जब मध्य में रहते हैं, तब संतुलन होता है और जब उससे आगे बढ़ते हैं तो गति आरम्भ हो जाती है फिर जितना ही आगे बढ़ते हैं उतनी ही गति की तीव्रता व शक्ति की वृद्धि होती जाती है। संतुलन तक पहुँचने में शक्ति व्यय होती है, और सन्तुलन के पश्चात् सामान्य प्रयास के संकेत मात्र से गति ही गति अथवा शक्ति ही शक्ति प्राप्त होती जाती है। संतुलन का एक छोर गत्यभाव है, और दूसरा छोर गति या शक्ति का स्त्रोत है।

इस 'मा छान्दस शक्ति' को यन्त्रस्थ करने से यंत्रों का संचालन कार्य होगा, जिन यन्त्रों में यह शक्ति स्थिर होगी वे वेद की परिभाषा में अश्व एवं गो संज्ञक होंगे।

गो और अश्व संज्ञक यंत्रों का निर्माण हो सकता है, यह विषय विवेचनात्मक या वर्णनात्मक नहीं है, अपितु क्रियात्मक है और अत्यन्त सुलभ है, यदि एक बार इसका प्रयोगात्मक प्रदर्शन किया जावे तो सामान्य साधन वाले कारीगर भी सुगमता से अश्व एवं गो संज्ञक यंत्र निर्माण कर सकते हैं और ऐच्छिक लाभ ले सकते हैं।

---

ओ३म् द्यौः शान्तिरन्तरिक्षँ शान्तिः पृथिवी शान्ति रापः शान्ति रोषधयः शान्तिः। वनस्पतयः शान्ति विश्वेदेवा शान्ति र्ब्रह्म शान्तिः सर्वं शान्ति रेवा शान्तिः सामा शान्ति रेधि ॥
ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

# हमारे संघ के नियम

१. आनन्द और चेतना ही विश्व की जान या सत्ता है। अतः समस्त विश्व में सत्+चित्+आनन्द के शान्तिपूर्ण भाव को विस्तृत करना, जिससे प्राणीमात्र में शक्ति, जीवन, प्रेम, चेतना, प्रकाश और आनन्द प्रति दिन विकसित होते जायें।

२. परमात्मा, आत्मा और प्रकृति तीन अनादि सत्तायें हैं। जीव वह है जो सदा जीवे। जीव के तीन शरीर होते हैं—कारण, सूक्ष्म और स्थूल। तीनों की उत्तरोत्तर वृद्धि के लिये ध्यान, प्राणायाम और योगासन मुख्य साधन हैं। मनुष्य जीव है, प्रकृति नहीं है, अतः इसको न कोई मार सकता है और न कोई हानि पहुँचा सकता है।

३. समस्त विश्व की आत्मिक, मानसिक और शारीरिक उन्नति में व्यक्तिगत उन्नति ओत-प्रोत है।

४. पुरुष पुरुषार्थी है। धर्म, अर्थ काम और मोक्ष पुरुषार्थ के चार अंग हैं। अतः धर्म पूर्वक (शुद्ध वृत्ति से) पसीने की कमाई से अनिवार्य दैनिक कामनाओं को पूरा करना और शेष धन से मोक्ष का अधिकारी बनना।

५. अशान्ति का मुख्य कारण अहंकार (अभिमान तथा अपमान) हैं उस से निवृत्ति पाने का मुख्य साधन नमस्कार (इदन्नमम) है।

६. विश्व संघर्ष का मूल कारण धनवानों की कृपणता और ग़रीबों का असन्तोष है। अपरिग्रह और सन्तोष की शिक्षा ही इसका एकमात्र उपाय हैं। इसकी सफलता के लिये योग्यतानुकूल गृहस्थों का कार्य विभाजन ज्ञानी, वीर, धनी और श्रमिक में—तथा विद्यार्थी, गृहस्थी, शिक्षक और संन्यासी अर्थात् वर्णाश्रम की व्यवस्था अत्यन्त आवश्यक है।

७. अशान्ति दो प्रकार की होती है—अन्तरीय और बाहरी। अन्तरीय अशान्ति—पवित्रता, संतोष, कड़े व्यवस्थित तपस्वी जीवन, ज्ञानप्राप्ति और (फलेच्छा त्याग कर) ईश्वराधीन कर्म से—समूल नष्ट हो जाती है। बाहरी अशान्ति—प्रेम, सचाई, निष्कामभाव, ब्रह्मचर्य और त्यागभाव से—निर्मूल हो जाती है। अतः उपरोक्त गुणों के अनुकूल आचरण बनाना।

८. सफल जीवन का रहस्य समाज और जाति के ऐसे संगठन में ओत-प्रोत है जिस में कलह न्यून से न्यून हो और शान्ति तथा आनन्द की प्राप्ति अधिक से अधिक हो। इस के लिये मानसिक वृत्तियां, विचारधाराओं और हृदय के भावों का कर्त्तव्य के साँचे में ढालना होगा। प्रत्येक व्यक्ति का सम्बन्ध पाँच सत्ताओं से होता है—(क) विश्व संचालक शक्ति, (ख) प्राकृतिक शक्तियाँ, (ग) परिचित मनुष्य, (घ) अपरिचित मनुष्य और (ङ) जीव जन्तु। आत्मविश्वास, स्वावलम्बन, श्रद्धा, भक्ति और लग्न द्वारा ऐसा आचरण निर्माण करना जिस से उपरोक्त पाँचों के साथ प्राणी मात्र का सम्बन्ध प्रेम, सच्चाई, शान्ति तथा कर्त्तव्य-परायणता का जीता-जागता आदर्श हो।

९. सत्य को ग्रहण करना और असत्य को सदा त्यागना।

१०. अन्याय करना पाप है, अन्याय सहन करना घोरतम पाप है। शासन व्यवस्था का पालन स्वतंत्रता है तथा उसका उल्लंघन बंधन का हेतु है।

Regd. No. D 418

# GENERAL INVITATION 939

1. Articles, stories and poems—on Formation of Character, Health Building, Yoga, Literature, Science, Culture, Pranayam, Yoga Darshana World Peace, Vedas, Upanishadas, Sacred books of other religions, Gita, Children's world, Treatment of diseases—should reach the uudersigned before the 10th of every month, so as to be included in the issue of the following month. Editor has the discretion to reject or modify the whole or part of an article. Articles should be written clearly on one side of the paper only. They should be typed if possible. The writer is himself responsible for his own views. Publication of an article does not mean that the Editor agrees with the writer's views.

**2. Help to further the activities and growth of**

| **Vishvashanti Sangh** | | **Vishvashanti Magazine** | |
|---|---|---|---|
| *by (1) enrolling yourself and your friends as* | | | |
| (a) Patron | ... Rs. 5000/- | (a) Patron | ... Rs. 1000/- |
| (b) Life Member | ... Rs. 1000/- | (b) Life Member | ... Rs. 500/- |
| (c) Sympathiser | ... Rs. 500/- | (c) Sympathiser | ... Rs, 100/- |
| (d) Member | ... Rs. 10/- p.a. | (d) Subscriber | ... Rs. 7/8/-p.a. |

*by (2) Contributing to its various funds*

(i) Literature (ii) Free Dispensary (iii) *Anna* Kshetra
(iv) Ashrama (v) Press (vi) Yajna and
(vii) Teaching of Yoga.

*and by (3) Opening branches in your town.*

# INFORMATION

1. If this magazine is not received by 18th, please write to your Post Office or inform the Secretary, whowill despatch a duplicate copy.

2. Subscribers should write their subscription number and address clearly in all correspondence.

3. If you have sent your subscription, Thanks. If not, please send it early

## What do you want ?

To Gain and Preserve Health ?

*Subscribe for the Vishvashanti Magazine,*

*Apply for membership of Vishva Shanti Sangh*

**Attend Free Sunday Classes on :**

YOGIC PHYSICAL CULTURE

*Full details from—*

VISHVA SHANTI SANGH OFFICE

मन्त्री, विश्व शान्ति संघ
१००, हरध्यानसिंह रोड. देहली ५
( शिवाजी स्ट्रीट के सामने )

*The Secretary,* **VISHVA SHANTI SANGH**
**100, Hardhyan Singh Road, Delhi 5**
(Opposite Shivaji Street)

मुद्रक---विश्वशान्ति प्रैस द्वारा कुमार फाइन आर्ट प्रैस चाह रहट देहली में मुद्रित तथा
श्री स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती विश्वशान्ति संघ द्वारा १००, हरध्यानसिंह रोड देहली ५. से प्रकाशित

# विश्वशान्ति

देहली

A MONTHLY JOURNAL
DEVOTED TO SCIENTIFIC EXPOSITION OF ETERNAL TRUTHS
FOR ACHIEVING WORLD PEACE




# VISHVA SHANTI

DELHI

१९५४
RCH 1954

वर्ष २
अङ्क ६

स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती
सम्पादक

# विषय सूची



SATSANG [4 to 6-30 A. M. (Meditation, Pranayam, Asana, Sanskrit ect.)
7-30 to 9 P. M. (Upnishadon ki katha)

Interviews & Medicines—4 to 5-30 P. M. daily. Free to all.

Address—13/4 East Patel Nagar, (Post Box 2520, Karol bagh)




Rate मूल्य — स्वदेश ७॥) विदेश १५ शिलिंग पुराने अङ्क एकप्रति १) — एकप्रति ।॥) Single Copy -/12/-

India Rs. 7/8/-
Foreign 15 Shillings
old Numbers 1/-/- per copy

पता—हरध्यान सिंह रोड, शिवाजी स्ट्रीट के सामने, करोल बाग, देहली ५

 ओ३म् 

PEACE **विश्व शान्ति** PLENTY

:— PROSPERITY —:

विश्वशान्ति संघ देहली का मासिक मुखपत्र

वर्ष २ Year 2 | मार्च १९५४ MARCH 1954 | अङ्क ९ Volume 9


ओ३म् भूर्भुवः स्वः । तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि । धियो यो नः प्रचोदयात् ।

॥ यजु०३६-३॥

# SAMAVEDA

**313.** At the time of creation God has revealed this Divine and Blissful knowledge easily acquirable through the senses. O, Omnipresent Lord, we get this knowledge of Yours through oblations and yoga. Recognise these hymns when we are in ecstasies of the blissful stage of knowledge.

**314.** O Indra, in this physical abode you are stationed in the region of the heart or in the root of the palate. Eternally remembered by myriads, Thou manifesteth Thyself there, O Leader; because Thou art our Protector and Flourisher. Give us knowledge and wealth and be propitiated with our knowledge and devotion.

**315.** O Indra, Thou openeth Occipito-frontal apertures and createth the organic openings. Thon establisheth the mobile breaths coming in and going out. Thou unfoldeth this body made up of numerous joints and giveth impulse to mental currents and waves of breaths. Giving knowledge Thou destroyeth gnorance.

**316.** O Prosperous Indra, we eulogize Thee alone with adoration and devotion. We are Protected by Thee. Give us whatever is beneficient in our desires, power or riches. Let us also acquire ourselves vast experiences and wealth. Give us such prosperity as may destroy wickedness, lasciviousness and wrath etc.

**317.** O Indra, the Lord of Wealth and abodes, we hold Thy Powerful right-hand. (i.e. Shelter and Refuge). We the seekers after power and prosperity acknowledge Thee as the Lord and Protector of *Go* (All the regions, senses, and speech etc.). Give us ever-flourishing, blissful prosperity and power.

**318.** People remember God (Indra) in struggles and festivities, because He harnesses all knowledge and actions, which can steer us through (the mundane ocean). O the Distributor of men as warriors etc.give us knowledge, food and power in the body composed of desirable senses and in oblations etc.

319. The farsighted seers full of the best of knowledge, the lovers of intelligence thus pray for knowledge and power, surrendering themselves to the Glorious God: "O Lord, remove our ignorance, fill our eyes with brilliance and liberate us from the net work of our bondages."

320. O God, in the state of emancipation, free from all pains; the devotees desiring Thee and possessing brilliant benevolent fine aspects and desired knowledge, sincerely behold Thee, the All Powerful Supporter of all everywhere, fixed in the heart, in the region of breaths and in the atmospheric inter-space.

321. The All-knowing God, created this most extensive Brahmanda in the beginning. He manifested the Most Glorious Flood of Light before the creation. Thereafter He extended the other shining regions. Likewise He fixed other Brahmandas in space. It is He who reveals the Glorious-womb, to-day, yesterday and for ever. It is He, who is the root cause of all manifested and unmanifested Nature.

322. Those who can narrate His Attributes correctly expressing Him in innumerable descriptive ways as Unique, Supremely-Courageous, Mighty, Destroyer of wicked people, Swift, Intelligent, Full of Energy Constant, Eternal and the Harmonious, Lord Indra:

323. Retreating before Indra, sin and ignorance, with their thousands of evils, take shelter on the bank of intelligence. God puts them to route to lower regions and destroys the outrageous and violent hordes, which disturb actions and devotions of men.

324. O Indra, though afraid of sin and ignorance all the allied senses and breaths forsake Thee (the soul). May Thou be friendly with those learned devotees, who worship Thee and never forsake Thee. Thou, art Victor over all the forces of ignorance, sin and obstacles.

325. I, the hoary devotee worship the Eternally young Indra, the Supporter of the Universe and the Destroyer of myriads of sins in spiritual-warfare. Behold the wonderful creation and the compilation of the Vedas. Ignorance and sin, which were alive yesterday, are levelled up and harmonised to-day through His Grace.

326. O Indra, while manifesting in soul, Thou becometh the destroyer of the never sleeping seven (five senses of perception, mind and intellect), stationed in the body. When destroying ignorance and darkness, Thou revealeth the mystery of the complicated radiant head and the rest of the body and give bliss to the powerful vital breaths.

327. O Indra, I worship Thee, The All-Powerful, All-Radiant Supporter of all, Giver of happiness, Noble, Constant, All-glory and the Destroyer of all ignorance and obstacles. O Noble Lord, those who perform good deeds are steered through all impediments by Thee.

328. You worship Him, the Highly Venerable God, who is Mighty in His Own Glory, with devotion, eulogies, the best of thoughts and with the happiest of feelings. O Indra, protect and give intelligence to the noble subjects and manifest Thyself in their souls.

329. In this act which produces food and knowledge we remember and invoke for our protection that Prosperous, Supreme Leader, who hears our prayers in all our struggles and festivities, who destroys ignorance and sins and who is the Master of all His Dignified Magnificence.

330. For acquiring knowledge recite vedic hymns and in the association of learned people worship the Lord, who creates the entire universe with His Own Might and who hears my words being established in close proximity of the soul.

(*Contd. on page* 396.)

## ❃Thought of the day❃

*You worship God, it's no obligation to Him;*
*You do not worship, it harms Him not;*
*You contract terms, bet and business with Him;*
*You are present with body and absent from Lord;*
*You rent the skies, such prayers do not reach Him;*
*Your barge drowns unheard. You stop worshipping Him;*
*O Ye of little faith, harken the still small voice;*
*Prayer works wonders, it has saved the rest rejoice.*

2

*Spiritless soul is lifeless living,*
*Life is continuity which knows no ending.*
*Water is lodged in lower sinks.*
*Meek and lowly bends and drinks.*



# VISHVASHANTI

MARCH 1954.

## 3(b) GURUKULS.

As soon as a boy's primary education is finished, he should be transfered with his history card to Tehsil Gurukul. The education in Gurukuls for girls should be completed by the age of eighteen and for the boys by the end of their 24th year. The Gurukul life of boys and girls should be a life of austerity so that their bodies may become hard, strong, muscular and enduring like iron, and flexible and soft like butter, inorder that, they may be able to adopt themselves at will according to the circumstances and environments occuring in their future struggles of life. Their mental evolution should be of a very high order of intelligence which like an unfurled blossom be spreading its sweet fragrance alround. Along with a comprehensive education the aim of Gurukul Education sheuld be to inculcate the spirit of a lopting a Varna (Profession) according to his inclination and tastes and he should become an expert in the duties and traits of his profession,

The syllabus of courses to be taught in Gurukuls is given below :—

**1. Vedānga.**

(i) *Revision of Ashtadhyāyi by Pānini Muni:*—

(Padachchheda) separation of words, (Dhātu Pāṭh) Verbal roots, (Lakāron Kā Rūpasādhan) the declination of ten tenses and moods, (Das Prakriya) Etymology, (Lingānushāshan) potential and benedictive moods etc; (Uṇādi Gaṇapātha) Un-termination, ṇvāl and Tṛc suffixes and affixes; (Anwaya) Sequence; (Samāsa) compounds, (Shankā-Samādhān) with resolution of doubts and conversation in Sanskrit;

(ii) *Mahabhashya by Patanjali:*—

Pronunciation of alphabets, and exposition of Ashtādhyāyi, Dhātupāṭha, Gaṇapāṭha, Uṇādigaṇa, and Lingānushāshana;

(iii) *Yaska Muni's Nighantu and Nirukta:*—

Katyāyan's dictionary, Āptamuni's Connotation and Denotations; Derivative, Conventional and Etymological words and meanings, Pingalācāryas aphorisms on Prosody. Meters and versification; Yāska's aphorisms of Figures in practical compositions.

(iv) Manu Smriti, Vidur Niti, Bālmīkiya Rāmāyaṇa, Mahābhārata, Surya-Sidhānta, Arithmetic, Algebra and Geometry as far as it concerns Astronomy.

**Note:** शिक्षा (Science of articulation and pronunciation),
कल्प (Rituals and ceremonials),
व्याकरण (Grammar),
निरुक्त (Vedic Etymology),
छन्द (Prosody) and

ज्योतिष (Astronomy) are the subjects which should be completed within the first two years of Gurukul Education.

2. Upānga
(*Supplementary*).

(i) Jaimini's Pūrvamīmānsā with Vyāsa's commentary,

(ii) Kaṇāda's Vaiśaiśika with Gautam's Praśaṣtapāda Bhāshya;

(iii) Gautam's Nyāya with Vātsyāyan's commentaries,

(iv) Patānjali's yoga with Vyāsa's commentary,

(v) Kapila's Sāṅkhya with Bhāguri's commentaries,

(vi) Bodhāyan's Vedānta with Vyāsa's commentary,

(vii) Iśa, Kena, Kaṭha, Praśna, Muṇḍaka, Māṇḍūkya, Aitreya, Taittarīya, Chhāndogya and Bṛhadāraṇyaka ten Upaniśadas.

Note:-This is the course prescribed for the next two years.

3. Vedas:

(i) Rigveda—With the help of Bahvṛca, Aitreya, Brāhmaṇa, Āśvalāyaṇa, Śrauta, Gṛhya sūtra, Kalpa sūtra and Grammar in two years.

(ii) Yajurveda—With the help of Śatapatha Brāhmaṇa etc. in one year.

(iii) Sāma veda—With its Brāhmaṇa in one year ( with vocal music and one instrument).

And (iv) Atharva veda—With Gopatha Brāhmaṇa in one year.

Note:—This is the course prescribed for boys and girls for the next 5 years.

4. In addition to adove, the girls should be given special training within these very 9 years, in the following subjects:—

Geography, History, Science, Domestic Science, Midwifery, Nursing, Children's welfare, First Aid to Injured, Domestic arts, and crafts. Family medicines, gardening, exercises; Yogic Asanas and higher education in at least one Foreign Language. By the age of eighteen they should complete this course and should be declared as "Graduates" and should be at liberty to enter family life. But those, who do not wish to do so, should be free to study further.

In addition to courses prescribed in 1, 2 & 3 above, the boys should be given special training, within these very nine years, in the following subjects:

Geography, History, Science, Physical Exercises, Yogic Asanas, Army Training, Dhanvantari's Śuśruta, Patañjali's Caraka and other Vaidyaka granthas and higher knowledge of at least one Foreign Language. They should also have training in Agriculture, Cattle-breeding, Commerce and Trade, Horticulture, Arts and Crafts etc.

5. The remaining 7 years of Gurukul Education should be directed towards specialising a candidate in the Profession, which suits his natural inclinations and tastes, and thus affording him special opportunitiess for getting highest of education in the profession of his liking. Āyurveda (Medicine and Surgery), Dhanurveda (Angira's writings on Arms, Weapons and Ammunition, and of other authorities), Gandharva Veda (Music, Narada Samhitā etc.) and Arthaveda (Industry and Commerce by Viśva Karmā, Tvaṣṭā, and Māyākṛta Samhitā etc.), whichever subiect suits his taste most should be taught to the candidate and he should be declared specialist in that subject. Gurukul Education should be completed by the 24th year of the age of the candidate and he should be honoured with a diploma and degree declaring him a Graduate.

# बिना आध्यात्मिकता के भौतिकवाद निरर्थक

—गोवर्द्धन दास एम० ए०

मानव की आत्मानुभूति जितनी गम्भीर होती है, वह अपने विराट् स्वरूप का उपलब्धि उतना ही अधिक करने में समर्थ होता है। यह उपलब्धि ही उसके अन्दर अपने को सब में और सब को अपने में देखने की प्रेरणा उत्पन्न करती है। "सीय राममय सब जगजानी, करयें प्रनाम जोरी जुग पानी" अन्तः के एक मधुर ममत्व को लेकर सब को आत्मीय समझने की, सब से प्रेम करने की जो यह प्राणमयी प्रेरणा है यही मनुष्य का मनुष्यत्व है। इस मनुष्यत्व के अभाव में मनुष्य और पशु में कोई अन्तर नहीं रह जाता है और यह बिना आध्यात्मिकता के उपलब्ध नहीं हो सकता।

भारतवर्ष की नींव इसी आध्यात्मिकता पर थी। जो कुछ दृश्य जगत् में हमारे सामने दिखाई पड़ रहा है, वही हमारे लिये सब कुछ न था। स्थूल और व्यक्त विश्व के अतिरिक्त सूक्ष्म और अदृश्य शक्तियों और सत्ताओं के प्रति हमारे मनमें श्रद्धा एवं विश्वास था और यही एक ऐसी सत्ता थी जो हमारे निरंकुश सुख-लिप्सा पर नियन्त्रण करती थी। वसुधैव कुटुम्बकम् की भावना ही हमारे जीवन का पथप्रदर्शन करती थी। हमें अपने प्राणों की अपेक्षा दूसरे के प्राणों की अधिक चाह थी। हम अपने प्रेम एवं ममत्व की भावना द्वारा दूसरों को भी अपना बना लेते थे और दूसरे हमारे हो जाते थे।

पर आज हमारी दृष्टि केवल भौतिक रह गयी है। विज्ञान-लक्ष्मी की आराधना द्वारा हमने अपने भोग-सुखों में वृद्धि की है। प्रकृति के रहस्यों को आयत्त करके अपने श्रमभार को हलका किया है। अपने सुख स्वाच्छन्द्य के असंख्य साधन जुटाये हैं। किन्तु यह सब होने पर भी वह अन्तः का कंगाल बना हुआ है। विज्ञान के आशीर्वाद से हमने विभिन्न देशों एवं विभिन्न जातियों के बीच दूरत्व का व्यवधान को तो बहुत कुछ मिला दिया; किन्तु अन्तः के दूरत्व को हटाने की बजाय और भी बढ़ा दिया।

कहने का सारांश यह कि वैज्ञानिक आविष्कारों के परिणाम स्वरूप दूरी पर विजय प्राप्त करके हम जगत् की विस्तीर्ण परिधि को अत्यन्त संकुचित बना रहे हैं, तो दूसरी ओर अन्तः की क्षुद्रता एवं विचार बुद्धि की संकीर्णता के कारण मनुष्य-मनुष्य के बीच भेद-भाव एवं वैषम्य की प्राचीर खड़ी करके विच्छेद की सृष्टि कर रहे हैं। ज्ञान का प्रेम के साथ सम्बन्ध न होने के कारण आज विज्ञान मानव-सभ्यता के लिये आशीर्वाद के बदले अभिशाप-तुल्य हो रहा है और ध्वंस का दूत बन कर महानाश की विभीषिका उत्पन्न कर रहा है।

महाकवि दिनकर ने भी अपनी कविता में हृदय के उद्गारों को व्यक्त करते हुये आज की वैज्ञानिक सभ्यता पर बड़ा सुन्दर प्रकाश डाला है।

"स्थूल देह की विजय आज,
है जग का सफल वहिर्जीवन,
क्षीण किन्तु, आलोक प्राण का
क्षीण किन्तु, मानव का मन।
अर्चा सकल बुद्धि ने पायी,
हृदय मनुज का भूखा है,
बढ़ी सभ्यता बहुत किन्तु,
अन्त: सर अब तक सूखा है।
चर्मरचित नर के पुतले का,
बढ़ा ज्ञान दिन-दिन दूना,
एक फूल के बिना किन्तु है,

हृदय-देश उसका सूना।
संहारों में अचल खड़ा है,
धीर, वीर मानव ज्ञानी,
सूखा अन्तः सलिल, गौरव में,
आये क्या उसके पानी ?
सब कुछ मिला नये मानव को,
एक न मिला हृदय कातर,
जिसे तोड़ दे अनायास ही,
करुणा की हल्की ठोकर।"

मनुष्य केवल अस्थिचर्म माँस विशिष्ट भौतिक प्राणी ही नहीं है कि उसके बाह्य जीवन को सुन्दर एवं सम्पन्न बनाकर तथा उसे गति प्रदान करके ही उसका सुख विधान किया जा सके। विज्ञान बुद्धि के गगनस्पर्शी विजय स्तम्भ पर चाहे कितना ही गर्व क्यों न कर ले, किन्तु जब तक वह मनुष्य की दृष्टि को अन्तर्मुखी नहीं बनाता, ज्ञान को सहायता से भावना को जीवन में स्थान नहीं देता, तब तक वह जीवन का यथार्थ मूल्याँकन नहीं कर सकता और मानव जाति को ध्वंस मार्ग से हटाकर उसे कल्याण का पथप्रदर्शक नहीं बना सकता।

आज एक राष्ट्र दूसरे राष्ट्रका शोषण करना चाहता है। वर्ग संवर्ष दिन पर दिन जोर पकड़ता जा रहा है। जनता जनार्दन को वायदों की भूल भुलइया में भुला कर अपना उल्लू सीधा किया जा रहा है। मानवता-वादी विचार धारा एवं भौतिकता का जीवन में कोई महत्व नहीं है। पूंजीवादी राष्ट्र अपने विरोधियों को समूल नष्ट करना चाहते हैं तो दूसरी ओर उनके विरोधी उनकी सत्ता को नष्ट-भ्रष्ट करना चाहते हैं। मनुष्य मनुष्य के खून का प्यासा हो गया है। वह अपनी समृद्धि एवं वैभव के आगे दूसरों को बढ़ता को नहीं देख सकता। पारस्परिक प्रेम और समन्वय के स्थान वह अपनी हृदय की संकीर्णता के कारण युद्ध का बीजारोपण कर रहा है युद्ध मानवता के नाते कितना अनिष्टकर है, यह बतलाने की आवश्यकता ही नहीं है। अभी अभी द्वितीय महायुद्ध की विभीषिका तथा भयानकता से विक्षुब्ध एवं सन्तप्त मानव की आत्मा कराह ही रही थी और अभी रणभूमि से खून के दाग मिटने भी नहीं पाये, कि तृतीय महायुद्ध के बादल अन्तरिक्ष में मंडरा रहे हैं।

कहने का साराँश यह कि जब तक मनुष्य के हृदय के सुर को उसके जीवन के साथ समरस करके एक साथ ले चलने वाली बुद्धि का उदय नहीं होता, तब तक वह केवल विज्ञान के बल पर मानव जीवन को सुखमय नहीं बना सकता और न मनुष्य के मर्म का स्पर्श ही कर सकता है।

प्रेम की विशालता ही मनुष्य की दृष्टि को इतना व्यापक बना सकती है कि वह बुद्धि के साथ श्रद्धा का संयोग स्थापन करके सामाजिक भावना की उस ऊँचाई तक पहुँच सकता है कि अपने व्यक्तिगत जीवन की परिपूर्णता का आनन्द समष्टि जीवन के परिपूर्ण विकास में ही दिखाई पड़ने लगता है। भारत ने प्राचीन कालमें अपनी इसी समन्वय की नीति से दिग्विजय प्राप्त की थी। अपनी मैत्री की वाणी व प्रेम का सन्देश सुना कर देश-विदेश में अपनी दिग्विजय का जयघोष किया था। मनुष्य के मनुष्यत्व को सर्वोपरि स्थान देकर उसके अन्तःकरण में रागात्मक सम्बन्ध की एक प्रच्छन्न धारा प्रवाहित की थी। विश्व मैत्री के मूलतत्व को ग्रहण करके ही भारतीय संस्कृति दिग्दिगन्त में प्रसारित हुई थी और आत्म प्रसाद लाभ किया था।

आज राजनीति के क्षेत्र में भारतीय समन्वय की नीति को प्रमुख स्थान देने की आवश्यकता है। विश्व मानवता के प्राचीन आदर्श के साथ नवयुग के स्वदेश प्रेम के आदर्श का समन्वय करके जातिके अन्दर स्वदेश प्रीति की सुतीव्र भावना उद्दीप्त करने की आवश्यकता है। तभी हृदय का हृदयके साथ और प्राणों का प्राणों के साथ संयोग सूत्र स्थापित हो सकेगा।

कहने का सारांश यह कि बिना आध्यात्मिकता के मानव का जीवन पूर्ण नहीं हो सकता है।

शेष पृष्ठ ४३० पर

# चिन्ता....आत्मविश्वास

लेखकः—सोमेन्द्रनाथ संदल, बी० ए० शास्त्री, देहली

—:०:—

पश्चिमीय पाकिस्तान के एक प्रसिद्ध नगर में एक संत रहा करते थे जिन के विषय में यह प्रसिद्ध ही नहीं वरन् सत्य है कि वह अपने भक्तों तथा अन्य दर्शकों को गाली दिया करते थे, केवल गाली ही नहीं वरन् जो कुछ मन में आता वह कह जाते परन्तु भक्त थे कि गाली खा कर भी सहन-शक्ति से कार्य लेते और इन के पीछे २ फिरते रहते, इन के लिये तरह तरह के भोजन लाते, मिन्नतें करते पाँव छूते अर्थात् जिस प्रकार से गृहस्थी श्रद्धापूर्ण भाव से आज कल साधु-समाज की सेवा करते हैं, सब कुछ करते परन्तु उनको इन सब बातों की कुछ भी परवाह न थी वह तो मस्त अपने विचार में अथवा भक्ति में लगे रहते और अकसर कहा करते कि संसार के पीछे भागो तो संसार आगे भागता है और उस से उल्टे चलो तो पीछे पीछे भागता है। उनके इन शब्दों में कितना सुन्दर, रमणीय सत्य छिपा हुआ है, यह बहुत से सज्जन जानते हैं। हमें आज संसार की हर वस्तु से मोह अथवा अज्ञान-स्वरूप प्रेम हो रहा है, हम यह चाहते हैं कि यह भी हमारा हो जाये, वह भी हमारा हो जाये। यह वस्तु भी मिल जाये और वह वस्तु भी पा जाऊँ। मेरे से यह सुन्दर मकान भी न जाये और एक दर्शनीय बँगला भी बना डालूँ। मेरा सुपुत्र सुयोग्य बन जाये इसकी विद्या के लिये यह भी व्यय कर दूँ और वह भी खरच कर डालूँ अर्थात् संसार के हर एक पदार्थ को पाने की इच्छा और हाथ में आये हुये पदार्थ के चले जाने का भय ही आज कल हमारी सब चिन्ताओं का मूल्य कारण है. किसी पदार्थ में इच्छा का होना स्वतः बुरा नहीं है परन्तु जब हम अपने मानसिक शक्तियों को न्यून विचा ने लगते हैं तो यह समस्या उत्पन्न होती है कि यह वस्तु हम से छिन न जाये अथवा हमारा यह काम न बन पाये और इस ही उधेड़-बुन में पड़े हुये मनुष्य को चिन्ताग्रस्त तथा चिन्ताशील कहते हैं। इसी प्रकार जब मनुष्य अपनी बुद्धि को कुछ अधिक समझने लगता है तो वह इस कार्य के करने में लापरवाह सा हो जाता है अर्थात् एक मनुष्य जब विचारता है कि मैं इतना तो धन कमा ही लूँगा अथवा फलां परीक्षा में इतने अंक तो अवश्य प्राप्त कर सकूँगा तो वह अपने प्रयत्नों में कुछ न कुछ ढीलापन कर देता है यह क्यों होता है। इस का उत्तर तो केवल यह ही है कि मनुष्य प्राकृतिक स्वभाव में बँधा हुआ है और वह पदार्थ उसे जन्म से ही स्वभाव रूप में मिलता है तो परिणाम तो वह ही होता है कि जिस पदार्थ को वह यह समझता है कि मैं सहज में ही पा लूँगा उसको भी नहीं पा सकता और पुनः अपने कर्म से ही मकड़ी की भान्ति चिन्ता रूपी जाल में फंस जाता है और सिवाय पछताने के क्या हो सकता है।

यदि हम जरा मार्मिक दृष्टि से परीक्षा करें तो स्पष्ट ही पता चलेगा कि चिन्ता के अधःमूल में हमारी बुद्धि का विभ्रम अर्थात् नाश ही कार्य कर रहा होता है और बुद्धि के नाम से मनुष्य का अधः पतन तो स्वाभाविक है ही इस ही लिये चिन्ता के जाल से बचने का केवल एक उपाय है बुद्धि की शरण लेना।

आपने कछुआ और खरगोश की प्राचीन कथा तो सुन ही रखी होगी, जिस में खरगोश धीमी २ चाल से लगातार चल कर अपने निर्दिष्ट स्थान पर पहुँच जाता है परन्तु कछुआ सब साधनों को पाकर भी बाजी इस लिये हार जाता है कि वह अपनी शक्ति को Over Estimate करने लगता है, इसी भान्ति बुद्धि से काम लेने वाला मनुष्य अपने में



आत्म-विश्वास की शक्ति को उत्पन्न कर लेता है और कई प्रकार की ठोकरें खाकर भी निराश नहीं होता वरन अपने प्रयत्न में अपने आत्म विश्वास के ही बल पर आगे बढ़ता हुआ अपने निर्दिष्ट कार्य में सफलता को पा ही लेता है। आत्म विश्वास के ही बल पर वह अपने सब कामों को पूरा करता जाता है यह मेरा कर्त्तव्य है मुझे करना चाहिये। मैं इस काम को कर लूँ तो यह काम सहज ही हो जायेगा अर्थात् "Trust in God and do the right" की नीति को अपना कर ही मनुष्य चिन्ता के जाल में नहीं फंसता वरन् अपने आत्म विश्वास के बल पर संसार में सफल होता है।

संसार की धार्मिक प्रार्थनाओं में एक प्रार्थना यह भी है कि हे परम पिता परमात्मा आप हमें आज की रोटी दें और इस प्रार्थना पर कई लोग नाक भौं सिकोड़ कर यह कहते हुये सुने जाते हैं कि सिर्फ एक रोटी के लिये इतनी प्रार्थना और वह भी परम पिता अजर अमर परमात्मा से यह इच्छा तो कोई भी पूर्ण कर सकता है। परन्तु जरा विचारिये तो सही कि इस प्रार्थना करने वालेके मनमें कितनी भक्तिसे ओत प्रोत भाव हैं उस के मन में कितनी श्रद्धा तथा आत्म-विश्वास है उसे किसी बात की चिन्ता नहीं, अपने जीवन का ध्यान नहीं सिर्फ ध्यान है तो अपने आत्म बल पर कि पिता आज तो अभी का भोजन दे दे। संध्या को क्या होगा, मुझे इसकी भी चिन्ता नहीं। शिशु को भूख लगती है वह रोता है माँ उसे दूध पिला देती है बालक आराम से सो जाता है उसे यह चिन्ता नहीं कि पुनः भूख नहीं लगेगी अथवा भूख के लगने पर फिर बार बार रोना पड़ेगा। परन्तु विश्वास है कि जब माँगेंगे माँ दयामयी वत्सला जननी दुग्ध पान करा ही देगी। तो पुनः चिन्ता किस बात की, कितना चिन्ता शून्य हृदय है उस भक्त का जो अपने आत्म बल पर केवल एक समय का भोजन माँगता है और दृढ़धारणा है कि अन्य समय पर भी भोजन अवश्य मिलेगा। तो चिन्ता कहाँ रह गई·····इस ही भाव को तो लेकर किसी ने कहा था "का चिन्ता मम जीवनस्य हरिः यदि विश्वम्भरो गीयते।"

आज चिन्ता से बचने का केवल साधन जो बताया जाता है तो वह यह है कि सांसारिक विषय वासनाओं को जितना कम कर दिया जाये उतना ही अच्छा है। परन्तु संसार में रहते हुये संसार का आनन्द भोगते हुये भी अपने को उस में लिप्त न करना अपने सब कार्य करते हुये भी किसी काम से प्रेम न करना सब का समान और मैत्री की दृष्टि से ही देखना वास्तव में जीवन का आनन्द है। आज एक सेवक से यदिएक सुन्दर प्लेट अथवा कोई अन्य वस्तु टूट जाती है तो हमें बहुत ही गुस्सा आता है हम नौकर को खूब डाटते हैं। सिर्फ इस लिये नहीं कि सेवक ने प्लेट क्यों तोड़ दी परन्तु उस क्रोध में कारण यह भी होता है कि हम अपने आप को उस प्लेट से सम्बन्धित कर चुके होते हैं। वहां एक प्रकार का नाता सा बन जाता है जो कि क्रोध के दावानल रूप में निकलता है। परन्तु अनुमान करिये उस स्वामी की मानसिक स्थिति को जो यह विचारता है कि प्लेट ने तो एक न एक दिन टूटना ही था आज इस विचारे से न टूटती तो कल मेरे हाथ से ही टूट सकती थी। यह प्लेट मैंने थोड़ी ही ली थी। न मैं इसे साथ लाया था और न ही साथ ले जानी थी यह विचार कर वह सेवक को आगे के लिये जरा सावधानी से कार्य करने के लिये कह देना है तो

सेवक के मन की दशा को भी परखिये……क्या वह कभी कर्त्तव्य से आना कानी करेगा, यदि वह मनुष्य हुआ तो कभी नहीं। अतएव संसार में निवास कर सांसारिक वस्तुओं से प्रेम न कर कर्त्तव्य की नांई हर कार्य को करना तब ही प्राप्त किया जा सकता है जब कि सत्संगति तथा आत्म विवेक से प्राप्त आत्म-विश्वास हो। आज तो हम कह उठते हैं:—

अजगर करे न चाकरी पंछी करे न काम।
दास मलूक ज्यूँ कहे सब का दाता राम॥

कई सज्जन तो कह उठेंगे कि यह तो मनुष्य को आलस्यमय जीवन प्रदान करने की प्रथम सोपान है। ऐसे ही दोहों के बल पर भारत में पलने वाले कई हृष्ट पुष्ट मनुष्य जनता के धन को लूट रहे हैं। यह धारणायें किसी परिमाण में सत्य हैं अथवा असत्य, हमें इस विवाद में नहीं पड़ना। परन्तु जो सत्य सिद्धान्त विचारणीय है कि मनुष्य सब कर्मों, कर्त्तव्यों, कार्यों को परिपूर्ण रूप से समाप्त कर निष्काम भाव से यह धारणा करें कि ईश्वर जब अजगर जैसे प्राणी अथवा पशु पत्ती जो कि कोई भी कार्य नहीं करते उन को जीवन यात्रा के लिये दे रहा है, उस के राज्य में कीट पतंग जैसे भूखे नहीं मरते तो मैं कैसे मरूँगा। मैं क्यों हाय हाय करता फिरूँ जो मेरा कर्त्तव्य था वह मैंने कर दिया अब उस का फल अवश्य मिलेगा मुझे इसकी चिन्ता नहीं। यदि आम का पेड़ लगाया है तो आम ही मिलेंगे और बबूल लगाया है तो बबूल ही मिलेंगे, संसार की कोई शक्ति इधर से उधर नहीं कर सकती।

जब मनुष्य के मन की यह स्थिति हो जाती है तो लोग उसे फकीर अथवा साधु ऐसा कहने लग जाते हैं। वह अपनी मौज में मस्त रहता है, समय पर हर कार्य करता है परन्तु दुख से घबड़ाता नहीं, और न ही सुख में फूलकर कुप्पा हो जाता है। खाने को मिल जाये तो भी वाह वाह और न मिले तो भी वाह वाह! पृथिवी पर आसन जमाना पड़े तो उसे क्या और बढ़िया सोफा सैट पर नींद की बहार ले तो उसे क्या। वह तो अपने राम के शब्दों में पूरा मर्द है जो हर हाल में खुश है। और ऐसे ही मनुष्य अपने आत्म विश्वास के बल पर कठिन से कठिन परीक्षा दे सकते हैं इसी आत्म बल पर ही महाराणा चित्तौड़ को स्वतन्त्र कराने के हेतु जंगलों, कंदराओं में मारा मारा फिरता था तो उसी ही आत्म विश्वास पर मर्यादापुरुषोत्तम अपने राज्य को तृणवत् त्याग कर वनों में आसन जमाते हैं, कहाँ है चिन्ता और क्या कहती है उन को फिकर… वह तो कबीर के शब्दों में:—

चाह गई चिन्ता मिटी मनवा बेपरवाह।
जिन को कछू न चाहिये वह ही शाहनके शाह॥

---

पृष्ठ ४२७ का शेष

जीवनमें भौतिकता के साथ आध्यात्मिकता का समन्वय करने की परम आवश्यकता है। पूर्व और पश्चिम की सभ्यता में पारस्परिक सम्बन्ध स्थापित करने की आवश्यकता है। मानव समाज तभी सुख एवं शान्ति के साथ रह सकता है जब वह अपने को पहिचानने की कोशिश करेगा और आध्यात्मिकता की ओर झुकेगा। आज पुनः विश्व प्रांगण में भारतीय समन्वयवाद को जागृत करने की आवश्यकता है तभी वह वसुधैव कुटुम्बकम् की भावना से गुंजारित हो उठेगा और प्रेम की सरस धारा वह निकलेगी।

## रविवार के सत्संग

जो भाई दूर रहते हैं और हमारे प्रातःसायं के सत्संग से लाभ नहीं उठा सकते उनके सुभीते के लिये पूज्य स्वामी जी महाराज ने एक और सत्संग के आयोजन की स्वीकृति दे दी है। हमारे नित्य प्रति के सायं प्रातः के सत्संगों के अतिरिक्त प्रत्येक रविवार को ७ से ९ बजे प्रातःकाल १३४ ईस्ट पटेल नगर में सत्संग हुआ करेगा। देहली तथा आस पास के सत्संगी भाई बहनों को चाहिये कि वे अधिक से अधिक संख्या में आ कर इनसवीन आयोजना से लाभ उठायें। शाखा मन्त्रियों से प्रार्थना है कि वे इस विषय में उचित सूचना समय २ पर देते रहा करें।

रा० कु० शरणा जनरल सेक्रेट्री

# तेरा मिलन

लेखकः—पं० धर्मदेव विद्यावाचस्पति 'आनन्दकुटीर' ज्वालापुर

[ १ ]

मिलन तेरा प्रभो मुझको,
निरन्तर शान्ति देता है।
सभी सन्ताप सारे पाप,
को हर आप लेता है॥

[ २ ]

यही मैं चाहता दिन रात,
तेरा मेल मैं पाऊँ।
यही मुझ को गिरावट से,
बचा नित नाथ लेता है॥

[ ३ ]

मिलन जब देव होता है,
सुमंगल सब जगत् छाता।
सभी भय संशयों को यह,
स्वयं कर दूर देता है॥

[४]

कृपा की दृष्टि होवे हर्ष,
की शुभ वृष्टि हो मन में।
हरे ! तव प्रेम आधि-व्याधि,
हर आनन्द देता है॥

# प्रकृति-वन्दना

( र० राम भरोसे-गुप्त राकेस, साहित्यरत्न )

प्रकृति हमारी जन्मदात्री प्रकृति हमारी माता।
प्रकृति हमारी पालन कर्त्री प्रकृति :हमारी माता॥
प्रकृति सहारा देती हमको प्रकृति पिलाती पय है।
प्रकृति शान्त्वना देती सबको सबके लिये सदय है॥
प्रातः उषा सजाए थाली हमको तिलक लगाती है।
शुचि सुगंधिमय वायु सदा ही उरकी कली खिलाती है॥
फिर सूरज जगके आँगनमें निज प्रकाश बखरा जाता।
रजत रश्मियाँ फैला हिमकर हमको सुधा पिला जाता॥
प्रतिध्वनित हो उठती जब २ कानन में कोकिल की कूक।
होगा ऐसा कौन जिसे सुन उठे न उसके हियमें हूक॥
कौन तरंगों में सागर की देगा नहीं हृदय को बोर।
सरिताका कलर स्वर सुनकर होगा कौन न आत्मविभोर॥
मखमल सी हरियाली लख अरु सुन मेघोंका गर्जन घोर।
पानी की रिमझिममें प्रतिपल नाचा करता मनका मोर॥
होती नहीं प्रकृति बन जाता यह मानव जीवन बेकार।
प्रकृति सदा सरसाती आई इसमें सरस सुधा की धार॥
खोले बैठी यहाँ प्रकृति है सब सुख का अक्षय भंडार।
किन्तु भूल अज्ञानी मानव करता जाता निज संहार॥
इंजेकशन के चक्कर में पड़ अरे स्वास्थ्यका नाश हुआ।
इसी लिए सुर दुर्लभ नर तन रोगोंका अधिकवास हुआ॥
आओ करलें आज प्रकृति का फिर पूजन-अर्चन-वन्दन।
इससे पूर्ण सुखी हो मानव मिट जाए करुणा-क्रन्दन॥

# सबल बनें

लेखकः— शान्ति लाल छाजेड़ बी० काम० 'साहित्य रत्न' इन्दौर (म. भा)

'निर्बलता पाप है। कमजोरी ही कायरता की जननी है। कमजोर आदमी खुद तो पिटता ही है और कायरता पूर्ण जीवन बिताता है और साथ ही अपने आस पास के लोगों पर भी बुज़दिली फैलाता है। निर्बल मनुष्य को जीने का अधिकार नहीं है। बलवान् बनो; अपने शरीर का चरम विकास करो और परमात्मा की इस देन को सुदृढ़ और सुन्दर बनाओ'।

——एडवर्ड मेयर—— -

प्रत्येक मनुष्य की हार्दिक इच्छा यह ही होती है कि मेरा स्वास्थ्य ठीक रहे और मैं सबल बनूँ। पर केवल इच्छा से कोई भी कार्य पूरा नहीं होता इसके लिये प्रयत्न करने की आवश्यकता है। यह देखना है कि शरीर स्वस्थ है या नहीं, मस्तिष्क स्वस्थ एवं चुस्त है या नहीं, यदि इनका उत्तर 'हाँ' में होवे तो समझना चाहिये कि शरीर में जीवन शक्ति है और स्वास्थ्य ठीक है। यदि स्वास्थ्य अच्छा है तो आप प्रसन्न रहेगें और अपने शरीर को और भी सबल बनाते रहेगें अन्यथा आप इस ओर ध्यान ही नहीं देगें। अतः यह आवश्यक है कि प्रत्येक को सबल बनना चाहिये तभी अपना जीवन आनन्द से व्यतीत कर सकते हैं और दूसरों को भी आनन्द प्रदान कर सकते हैं।

ईश्वर ने स्वस्थ शरीर बनाया है और इसीलिए शरीर के सम्बन्ध में हम जितना ध्यान नहीं देते हैं उससे अधिक यह प्रकृति ध्यान रखती है और यह शरीर को हर समय स्वस्थ रखती है। स्वास्थ्य गिरने का कारण लापरवाही के अतिरिक्त और कुछ नहीं है। यदि हम उचित ध्यान इस शरीर की ओर देवें तो हम कभी भी बीमारी में नहीं फँसे। प्रकृति से जितने दूर होते जा रहे हैं उतने ही स्वास्थ्य को गिराते जा रहे हैं।

आज चारों ओर जिधर भी नजर उठाकर देखें रोग और भय ही दिखलाई पड़ता है। आज कल स्वस्थ होना एक अपवाद सा बन गया है। अधिकाँश व्यक्ति किसी न किसी रोग से ग्रसित हैं। उनका चेहरा फीका पड़ रहा है, किसी मे बात नहीं कर सकते हैं। हर समय चिन्ता ग्रस्त रहते हैं। कैसे बनाए वह अपने स्वास्थ्य को। स्वास्थ्य बनाने के नियमों का पूर्ण रूपेण पालन करने के पश्चात् ही हम उसे प्राप्त कर सकते हैं और शरीर को शक्ति शाली बना सकते हैं। आज के युग में निर्बल होना पाप समझा जाता है। सबल व्यक्ति इस निर्बलता से लाभ उठाने में नहीं चूकते और इस प्रकार निर्बल चारों ओर से दबाए चले जाते हैं। एक स्थान पर स्वामी विवेकानन्द ने बड़े जोरदार शब्दों में कहा है— 'Weakling have no place in the world. It is sin to be weak. It is a sin to get weak children? अर्थात् 'दुर्बल व्यक्तियों को संसार में कहीं भी स्थान नहीं है। दुर्बल होना और दुर्बल सन्तान पैदा करना पाप है'।

सबल बनने के लिये आवश्यक है कि अपना शरीर सुदृढ़ बनावें। उसकी ओर उचित ध्यान दिया जावे। सबसे पहली बात जिस पर ध्यान देना अनिवार्य है यह है कि अपने मन को ठीक रखिये, चिन्ता एवं परेशानियों को नष्ट कर दीजिये। इस प्रकार के विचार यदि मस्तिष्क में आवें तो उन्हें निकाल दीजिये। हर समय प्रसन्न रहिए और मुस्कराते रहिए। यदि कभी आपका मन चिन्ता ग्रस्त है तो उसी समय शीघ्र कहीं खुली हवा में टहलने जाया जा सकता है। मनुष्य का सबसे प्रथम यह ही कर्त्तव्य है कि कठिनाइयों के आने पर भी धैर्य रखें अपने मन को उदास न होने देवें। प्रत्येक आपत्ति को धीरे

धीरे और प्रसन्न चित्त होकर सुलझाने का प्रयत्न कीजिये। स्वास्थ्य बनाने के लिये सबसे पहली चीज मन पर काबू पाना है। यदि यह कार्य हो गया तो फिर स्वास्थ्य के नियमों पर चल कर शीघ्र ही स्वस्थ हो सकता है।

दूसरी महत्व पूर्ण बात जिस पर कि आपको ध्यान देना है वह है उचित आहार। स्वास्थ्य को बनाये रखने के लिये यह आवश्यक है कि भोजन सादा एवँ उचित होवे। सारे शरीर की माँस पेशियों को कार्य करने की स्थिति में रखने के लिये भोजन करना आवश्यक है। भोजन करने से शरीर में शक्ति उत्पन्न होती है। भोजन के सम्बन्ध में यह ध्यान रखना आवश्यक है कि भोजन सादा होवे भूख लगे तभी खाना और भोजन को खूब चबा चबा कर खाना। इसी प्रकार भोजन करते समय विचार उच्च होवें। यह ही सोचे कि यह भोजन मेरे शरीर में पहुँच कर शक्ति प्रदान करेगा और रक्त की वृद्धि करेगा। भोजन के अच्छा चबाने से फिर पाचन में गड़बड़ी नहीं होती। यह भोजन शीघ्र ही पच जाता है। भोजन में फल की मात्रा और हरा साग की मात्रा को बढ़ा देना चाहिये जिससे कि रक्त की शुद्धि में सहायता मिले।

इसके पश्चात् व्यायाम का स्थान आता है। शरीर को सबल बनाने के लिये व्यायाम आवश्यक है। व्यायाम द्वारा शरीर को शक्ति प्राप्त हो जाती है। व्यायाम खुली हवा में करना चाहिए। यदि प्रति दिन दस-पन्द्रह मिनट तक ही व्यायाम किया जावे तो निश्चित ही कुछ ही दिनों में आपके शरीर में एक नई प्रकार की स्फुर्ति का प्रादुर्भाव दिखाई पड़ेगा।

स्वास्थ्य के लिए यह भी आवश्यक है कि आप शरीर में पैदा होने वाले मल या कूड़े को ठीक तरह से साफ करते रहें। शरीर की शुद्धि करने का कार्य ये मुख्य चार अवयव करते हैं—फेफड़ा, त्वचा, गुर्दे और आँतें। यह अंग हमारे शरीर के विष को बाहर निकाल देते हैं और इस प्रकार शरीर को स्वच्छ रखते हैं। अतः यह ध्यान रखना चाहिए कि प्रत्येक अंग अपना कार्य सुचारु रूप से कर रहा है या नहीं और यदि नहीं तो शीघ्र ही प्रयत्न द्वारा उसकी सफाई कर देना आवश्यक है। फेफड़ों को निरोग रखने के लिए आप गहरी साँस लीजिए। खुली हवा में चले जाइये और वहां पर गहरी साँस खींचिए इससे फेफड़ों का व्यायाम हो जावेगा। इसी प्रकार त्वचा को शुद्ध रखने के लिये स्नान सब से अच्छा है, इसी प्रकार धूप-स्नान, वायु स्नान भी लाभ प्रद हैं। गुर्दे की सफाई के लिए आवश्यक है कि प्रति दिन खूब पानी पीएँ। चाय, कहवा, ताड़ी, शराब आदि से परहेज करें। आँतों की सफाई का अवश्य ध्यान रखना चाहिए क्योंकि सभी रोगों की जड़ यह कब्ज है। इसके लिये भोजन कम करें और यदि हो सके तो उपवास करें और पानी पीते रहें। जब तक कब्ज चला नहीं जाता आपको भोजन नहीं करना चाहिए।

प्रति दिन का कार्य क्रम बना लीजिये और उसी के अनुसार अपना दिन व्यतीत कीजिए, उसमें किसी प्रकार की अनियमितता नहीं आने पावे। स्वास्थ्य के सभी नियमों की ओर उचित ध्यान दीजिए और उन का पालन करने में कभी भी पीछे न रहिए। प्रति दिन के कार्य क्रम में व्यायाम को अवश्य स्थान देना है। टहलना सब से अच्छा व्यायाम है, आप टहलना आरम्भ कर सकते हैं। प्रति दिन ४-५ मील घूमना उत्तम है। घूमते समय आप तेजी से चलें और गहरी साँस लेते रहें। इससे आपका शरीर सशक्त होगा और आप प्रसन्न रहेंगे। आपके पास रोग आने का नाम भी नहीं लेगा। प्रति दिन स्नान कीजिए और उसके पश्चात् कुछ समय तक अपने शरीर को किसी मोटे तौलिए से रगड़िये। इस प्रकार के नियमों द्वारा आप अपना शरीर सुन्दर और शक्तिशाली बना सकेंगे।

(शेष पृष्ठ ४३६ पर)

# ऐक्यवादी-दयानन्द

( लेखकः—श्री नाथूलाल आर्य, वानप्रस्थी वैदिक धर्म विशारद, शिवपुरी, म० भा० )

---

## १२—आर्य समाज के नियम ( सं० १९२४ )

सब ग्रन्थों के लिखने के पश्चात् महर्षि ने आर्य समाज के ऐक्यवादी विकास करने वाले नियमों का निर्माण किया।

(१) प्रथम नियम में लिखा है कि "सब सत्य विद्या और जो पदार्थ विद्या से जाने जाते हैं उन सब का आदि मूल परमेश्वर है।"

महर्षिने पूर्वमें "हिरण्य गर्भः" व "किं स्वदासीत्" मन्त्रों की व्याख्या में बताया हुवा है कि इस जगत् के पूर्व केवल परमेश्वर ही था उसने ही अपनी सामर्थ्य से पृथ्वी से लेकर प्रकृति पर्यंत जीवादि जगत् को उत्पन्न किया है और जीवादि जगत् के संपूर्ण पदार्थों का निमित्त, उपादान, आदि कारण भी ईश्वर ही है इन सब अर्थों को प्रकट करने के लिये महर्षि ने सूत्ररूप से प्रथम नियम में लिखा है कि ',जीवादि जगत् के संपूर्ण पदार्थों का आदि मूल परमेश्वर है।

क्योंकि महर्षि ने आदि शब्द की व्याख्या में वेदांग आख्यान की भूमिका में महाभाष्य अध्याय १, पाद १, सूत्र २१ का प्रमाण देकर लिखा है कि "यस्मात् पूर्वम् नास्ति परमस्ति स आदि रित्युच्यते" अर्थात् जिसके पूर्व कुछ न हो, और पर हो वह 'आदि' कहाता है। इस प्रमाण के अनुसार, इस प्रथम नियम के 'आदि' शब्द का अर्थ हुआ कि "जिस परमेश्वर के पूर्व, प्रकृति व जीवादि कुछ नहीं थे और पश्चात् हुवे हैं इस लिये वह परमेश्वर सब पदार्थों का आदि है, और सब अन्य पदार्थ सादि हैं तथा 'मूल' शब्द का अर्थ धातु पाठ पृष्ठ २६ पंक्ति २० पर लिखा है "मूल रोहणे" अर्थात् 'मूल' शब्द के अर्थ उत्पादक के हैं। इस प्रमाण के अनुसार इस प्रथम नियम के 'मूल' शब्द का अर्थ जीवादि जगत् का उत्पादक परमेश्वर है, ऐसा हुवा।

अतः उपरोक्त वेदमंत्र तथा महर्षिकृत भाष्य और महाभाष्य व धातु पाठ के अनुसार उपरोक्त प्रथम नियम का भावार्थ निम्न प्रकार है।

सब सत्य विद्या अर्थात् वेद; और जो ( जीवादि जगत् के सब ) पदार्थ वेद से जाने जाते हैं उन सब का अर्थात् वेद और जीवादि जगत् के सब पदार्थों का ) आदि मूल ( अर्थात् सब जगत् के पूर्व में वर्तमान होकर सब जगत् को उत्पन्न करने वाला ) वह परमेश्वर है।

इससे स्पष्टतः सिद्ध है कि यह प्रथम नियम वेद तथा महर्षि के मंतव्यानुसार पूर्ण रूप से ऐक्यवादी है।

श्रद्धेय पं० श्रीपाद दामोदर जी सातवलेकरने भी वैदिक धर्म पृष्ठ ४५ पर संपादकीय लेख में स्पष्ट रूप से लिखा है कि इस प्रथम नियम में एकत्ववाद की झलक है और यह परमेश्वर के एकत्ववाद का स्वरूप बता रहा है। कृपा करके आर्य विद्वान्, इस नियम का अर्थ त्रैतवाद समर्थन करने वाला हो तो बता दें। जिसका उत्तर आजतक किसी की ओर से प्रकाशित नहीं हुवा।

(२) नियम में लिखा है कि "ईश्वर सच्चिदानन्द स्वरूप, निराकार, सर्वशक्तिमान्, न्यायकारी, दयालु, अजन्मा, अनादि, अनुपम, सर्वाधार, सर्वेश्वर, सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी, अजर, अमर, अभय, नित्य, पवित्र और सृष्टिकर्त्ता है। उस की उपासना करनी योग्य है।

(१) उपरोक्त वेदादि शास्त्रों के अनुसार परमेश्वर सब पदार्थों का आदि होने के कारण 'सत्' व चेतन होने के कारण 'चित्' और आनन्द स्वरूप है इस लिये वह "सच्चिदानन्द स्वरूप" है।

(२) उसका कोई आकार न होने के कारण वह "निराकार" है।

(३) वह जगत् के निमित्त और उपादानादि शक्तियों से युक्त होने के कारण "सर्व शक्तिमान्" है।

(४) वह वेद के नियमानुसार ज्ञानियों को मुक्ति व अज्ञानियों को उनके कर्मानुसार फल देता है, इसलिये "न्यायकारी" है।

(५) वह वेद के आदेशानुसार मुमुक्षुओं के पापों को ज्ञानरूपी अग्नि से जलाकर नष्ट कर देता है; इसलिये "दयालु" है।

(६) वह जीवादि संपूर्ण जगत् को जन्म देता है; इसलिये "अजन्मा" है।

(७) वेद के आदेशानुसार जीवादि संपूर्ण जगत् सादि है और वह "अनादि" है।

(८) जीवादि संपूर्ण जगत् में परमेश्वर के समान, निमित्त और उपादानादि शक्ति युक्त होने की उपमा किसी में नहीं है इसलिये वह "अनुपम" है।

(९) वह जीवादि संपूर्ण जगत् का आधार होने से "सर्वाधार" है।

(१०) वह जीवादि संपूर्ण जगत् का पालन कर्ता होने से "सर्वेश्वर" है।

(११) वह जीवादि संपूर्ण जगत् में व्यापक होने से "सर्वव्यापक" है।

(१२) वह जीवादि संपूर्ण जगत् का अंतःद्रष्टा होने से "सर्वान्तर्यामी" है।

(१३) जीवादि संपूर्ण जगत् षटविकारी होने से वृद्धता को प्राप्त होता है; किन्तु वह निर्विकार होने से "अजर" है।

---

( शेष पृष्ठ ४३३ का )

एक विद्वान् ने स्वास्थ्य बनाए रखने के लिए निम्न पांच नियम बनाए हैं जो कि आप के लिये भी लाभकारी हैं—(१) धीरे २ भोजन करो, (२) आठ घण्टे नींद करो, (३) गहरी सांस ली जावे, (४) प्रति दिन शौच जावें, (५) प्रसन्न रहो।

उपरोक्त नियम सचमुच सुन्दर हैं, यदि इनके अनुसार ही कार्य-क्रम बनाए जावें तो आशातीत लाभ हो सकता है, क्योंकि हेनरी फोर्ड के शब्दों में कि—'सबसे पहले हमारा स्वास्थ्य है, इसके बाद संसार की अन्य बातें हैं।'

अतः आज के युग में सबल बनना ही चाहिए। दुर्बल व्यक्ति इस सभ्यता की दौड़ में आगे बढ़ने में समर्थ नही हो सकता। वह पीछे ढकेल दिया जाता है और सबल व्यक्ति उस के स्थान पर आ बैठते हैं; अतः सबल बनिए, यही जीवन का एक मात्र उद्देश्य हो। आप यह मत सोचिए कि शक्तिशाली होना कुछ लोगों के अधिकार में है। प्रत्येक व्यक्ति शक्तिशाली बन सकता है, आवश्यकता है दृढ़ निश्चय की और प्रयत्न की। फिर देखिएयह आपका भी जन्म सिद्ध अधिकार बन जायेगा, आपको जीवन में सुख ही सुख दिखलाई देगा और आप हर समय प्रसन्न रहेंगे। इस प्रकार देश के लिए आप योग्य रहेंगे और प्रत्येक कार्य को कुशलता से पूरा कर सकेंगे। आज ही यह निश्चय कीजिए कि आज से ही यह प्रयत्न करूंगा कि शरीर सुदृढ़ और शक्तिशाली बने। जीवन का वास्तविक आनन्द शक्तिशाली बनने में ही है। अतः सबल बनिए। चारों ओर सफलता ही सफलता है।

(१४) जीवादि संपूर्ण जगत् षट् विकारी होने से मरण धर्मा है किन्तु वह निर्विकार होने से अमर है।

(१५) जीवादि संपूर्ण जगत् मृत्यु के भय से भयभीत रहता है किन्तु वह "अभय" है

(१६) वेद के आदेशानुसार जीवादि संपूर्ण जगत् उत्पन्न होकर नष्ट होने वाला होने से अनित्य है; किन्तु वह परमेश्वर "नित्य" है।

(१७) जीवादि संपूर्ण जगत्, हाड, माँस, मल, मूत्रादि से अपवित्र रहता है किन्तु वह परमेश्वर पवित्र है।

(१८) वह जीवादि संपूर्ण सृष्टि को उत्पन्न करने वाला होने से "सृष्टिकर्ता" है।

उपरोक्त कथन से स्पष्टतः सिद्ध है कि महर्षिकृत संपूर्ण ग्रन्थ और वेदमंत्र तथा वेदभाष्य व आर्य समाज के नियम पूर्ण रूप से ऐक्यवादी हैं। इसके अतिरिक्त एक यह बात भी विचारणीय है कि जब चारों वेदों में 'प्रकृति' शब्द ही नहीं है तो फिर अवैदिक प्रकृति शब्द को लेकर वैदिक धर्मानुयायी आर्य समाज अवैदिक त्रैतवाद को क्यों माने यह पाठकों के लिये विचारणीय है।

## १३—उपदेश मंजरी (सं० १९३४)

महर्षि ने उपरोक्त ग्रंथ और वेदभाष्य तथा आर्य समाज के नियम निर्माण करने के अतिरिक्त पूना में उनके क्रमशः अनेक व्याख्यान हुवे जिनकी रिपोर्ट प्रति दिन वहाँ के पत्रों में मराठी में अनूदित होकर छपती रहीं इनका हिन्दी अनुवाद सबसे प्रथम आर्य प्रतिनिधि सभा राजस्थान ने सन् १८९३ में पृथक् ट्रॅक्टरूप में प्रकाशित किया है जिसके कई संस्करण बरेली से भी प्रकाशित हुए हैं। इस लिये यह ग्रन्थ भी प्रामाण्य कोटी में है और इससे भी ऐक्यवादिता ही सिद्ध है।

(१) पृष्ठ १४ पर लिखा है कि "ईश्वर परम पुरुष सनातन ब्रह्म सब पदार्थों का बीज है"

(२) पृष्ठ २० पर लिखा है कि "अखिल जीव और निर्जीव पदार्थ ईश्वर ने अपनी सामर्थ्य से निर्माण किये हैं।

(३) पृष्ठ १२४ पर लिखा है कि "ईश्वर-सामर्थ्य ही, जगत् उत्पत्ति की सामग्री है और उसका सामर्थ्य ही जगत् का उपादान कारण है। यह सामर्थ्य प्रगट हुवा तभी सृष्टि हुई और ईश्वर में इसका लय होने से प्रलय होता है।"

इससे स्पष्टतः सिद्ध है कि महर्षि के इन व्याख्यानों से भी उनके ऐक्यवादी होने की पूर्ण रूप से पुष्टि होती है।

## १४—सत्य धर्म विचार (सं० १९३७)

(१) चाँदपुर जिला शाहजहाँपुरमें ईसाई व मुसलमान विद्वानों के साथ धर्मविचार हुवा था उसका वर्णन इस पुस्तक में है। यह पुस्तक अजमेर यंत्रालयसे प्रकाशित हुई है; इसलिये प्रामाण्य कोटि में हैं इसके पृष्ठ २३ पर लिखा है कि "मुक्ति कहते हैं छूट जाने को अर्थात् जितने दुःख हैं उन सब से छूटकर एक सच्चिदानन्द रूप परमेश्वर को प्राप्त होकर सदा आनन्द में रहना मुक्ति है।" सदा आनन्द में रहना बताने से पुनरावर्तन का खण्डन और ऐक्यवाद का समर्थन होता है।

### १५—पत्र और विज्ञापन

महर्षि के स्वयं लिखे पत्र संख्या २९८ पृष्ठ २५६ प्रश्नोत्तर नंबर ३० की समीक्षा में महर्षि ने "हर एक वृक्ष में अनेक जीव उत्पन्न होना लिखा है" जिससे ऐक्यवाद की विकासवादिता होना सिद्ध है।

## १६-सत्यार्थ प्रकाश द्वितीय संस्करण सं १९४

उपरोक्त सत्यार्थ प्रकाश के द्वितीय संस्करण को भूमिका स्वयं महर्षि दयानंद ने भाद्रपद शुक्लपक्ष सवत् १९३९ में लिखी है। उसके आदि में लिखा है कि "इस ग्रंथ को भाषा व्याकरणानुसार शुद्ध करके दूसरी वार छपवाया है इसलिये इसमें कहीं कहीं शब्द वाक्य रचना का भेद हुवा है परंतु अर्थका भेद

क्रमशः

# हमारे पर्व

| पर्व | वार | तिथि | अंग्रेजी तारीख | विशेष |
|---|---|---|---|---|
| | | सं० २०१० | सन् १९५४ | |
| १ लोहड़ी | मंगल | पोष सुदी ८ | १२ जनवरी | भण्डारा |
| मकर संक्रान्ति | बुधवार | पोष सुदी ९ | १३ जनवरी | |
| २. बसन्त पञ्चमी | सोम | माघ सुदी ५ | ८ फरवरी | प्रीति भोज (सत्संग दिवस) |
| ३. शिवरात्री | बुध | फागुन बदी १३ | ३ मार्च | उत्सव |
| ४. होली | शुक्र | फागुन सुदी १५ | १९ मार्च | भण्डारा |
| ५. रामनवमी | रविवार | चैत्र सुदी ९ | ११ अप्रैल | उत्सव |
| | | सं० २०११ वि० | | |
| ६. वैशाखी | मंगल | वैशाख बदी ३० | १३ अप्रैल | प्रीति भोज (संस्थापना दिवस) |
| ७. व्यास पूर्णिमा | बृहस्पति | आषाढ़ सुदी १५ | १५ जुलाई | भण्डारा (संस्थापक दिवस) |
| ८. श्रावणी | शनिवार | श्रावण सुदी १५ | १४ अगस्त | उत्सव |
| ९. स्वतन्त्रता दिवस | रविवार | भादों बदी १ | १५ अगस्त | प्रीति भोज (स्वराज दिवस) |
| १०. कृष्णाष्टमी | शनिवार | भादों बदी ८ | २१ अगस्त | उत्सव |
| ११. विजय दशमी | बृहस्पति | आसौज सुदी १० | ७ अक्टूबर | प्रीति भोज (मिलन दिवस) |
| १२. दीपावली | मंगलवार | कार्तिक बदी १० | २६ अक्टूबर | भण्डारा (आश्रम दिवस) |

१०० हरध्यानसिंह रोड,
देहली ५

राजकुमारी शरणा
जनरल सैक्रेटरी।

Regd. No. D 418

3140

# GENERAL INVITATION

1. Articles, stories and poems—on Formation of Character, Health Building, Yoga, Literature, Science, Culture, Pranayam, Yoga Darshana World Peace, Vedas, Upanishadas, Sacred books of other religions, Gita, Children's world, Treatment of diseases—should reach the uudersigned before the 10th of every month, so as to be included in the issue of the following month. Editor has the discretion to reject or modify the whole or part of an article. Articles should be written clearly on one side of the paper only. They should be typed if possible. The writer is himself responsible for his own views. Publication of an article does not mean that the Editor agrees with the writer's views.

**2. Help to further the activities and growth of**

**Vishvashanti Sangh**

*by (1) enrolling yourself and your friends as*

(a) Patron ... Rs. 5000/-
(b) Life Member ... Rs. 1000/-
(c) Sympathiser ... Rs. 500/-
(d) Member ... Rs. 10/- p.a.

**Vishvashanti Magazine**

(a) Patron ... Rs. 1000/-
(b) Life Member ... Rs. 500/-
(c) Sympathiser ... Rs, 100/-
(d) Subscriber ... Rs. 7/8/-p.a.

*by (2)Contributing to its various funds*

(i) Literature
(ii) Free Dispensary
(iii) *Anna* Kshetra
(iv) Ashrama
(v) Press
(vi) Yajna and
(vii) Teaching of Yoga.

*and by (3) Opening branches in your town.*

# INFORMATION

1. If this magazine is not received by 18th, please write to your Post Office or inform the Secretary, who will despatch a duplicate copy.

2. Subscribers should write their subscription number and address clearly in all correspondence.

3. If you have sent your subscription, Thanks. If not, please send it early



मन्त्री, विश्व शान्ति संघ
१००, हरध्यानसिंह रोड. देहली ५
( शिवाजी स्ट्रीट के सामने )

*The Secretary,* VISHVA SHANTI SANGH
**100, Hardhyan Singh Road, Delhi 5**
(Opposite Shivaji Street)

मुद्रक---विश्वशान्ति प्रैस द्वारा कुमार फाइन आर्ट प्रैस चाह रहट देहली में मुद्रित तथा श्री स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती विश्वशान्ति संघ द्वारा १००, हरध्यानसिंह रोड देहली ५. से प्रकाशित

# विश्वशान्ति

देहली

A MONTHLY JOURNAL

DEVOTED TO SCIENTIFIC EXPOSITION OF ETERNAL TRUTHS FOR ACHIEVING WORLD PEACE




# VISHVA SHANTI

DELHI

स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती

सम्पादक

ल १९५४
RIL 1954
अङ्क १०

# * विषय सूची *



SATSANG { 4 to 6-30 A.M. (Meditation, Pranayam, Asana, Sanskrit etc.)
7-30 to 9 P.M. (Upnishadon ki katha)

Interviews and Medicines—4 to 5-30 P.M. daily. Free to all.
Address—**13/4 East Patel Nagar, (Post Box 2520, Karol Bagh)**


## विज्ञापन ADVERTISEMENT

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| Full Page | Rs. 35/- per issue | पूरा पन्ना | ३५) | *Special Rates* |
| Half Page | Rs. 20/- per issue | आधा पन्ना | २०) | *for long term* |
| Qtr. Page | Rs. 10/- per issue | चौथाई पन्ना | १०) | *Contracts* |

Rate स्वदेश ७॥) एक प्रति ॥) India Rs. 7/8/-
मूल्य विदेश १५ शिलिंग Single Copy -/12/- Foreign 15 Shillings
पुराने अङ्क एक प्रति १) Old Numbers 1/-/- per copy

पता—१००, हरध्यानसिंह रोड, शिवाजी स्ट्रीट के सामने, कौरल बाग, देहली ५ ।

 ओ३म् 

PEACE **विश्वशान्ति** PLENTY

 PROSPERITY 

विश्वशान्ति संघ देहली का मासिक मुखपत्र

वर्ष २ Year 2 | अप्रैल १९५४ APRIL 1954 | अङ्क १० Volume 10


ओ३म् भूर्भुवः स्वः। तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि। धियो यो नः प्रचोदयात्।
॥ यजु० ३६-३॥

# SAMAVEDA

**342.** O Learned Lord, Udgatas sing Thy songs. Expert oblators eulogise Thee. O Adorable God, learned scholars revere Thee on High, like the Head of a Family

**343.** All hymns declare Thee as Great, O Sky-like Omnipresent Supreme Charioteer and Owner of the beautiful chariot (The Universe), O Possessor of All-Might, Protector of knowledge and power and the Real Lord Indra.

**344.** O Indra, accept this Immortal devotional juice prepared by me. On the appearance of true knowledge the currents of Light in their true form emanate from Thy abode (my heart) and flow towards Thee.

**345.** O Adorable, Wonderful Indra, Destroyer of ignorance and wicked people, Possessor of all wealth, the only precious Treasure of scholars, fill us to full, with both hands, with all the desirable riches, that I do not possess.

**346.** O Indra, listen to the call of that perfectly learned sadhaka who adores Thee. Fill him, the most capable and self-controlled devotee, with wealth and knowledge. Thou art really Great.

**347.** O Indra, the devotee has prepared this devotional juice to propitiate Thee. O Powerful Victor over ignorance, sin and sinners, accept it. Just as the sun fills the regions with its rays, similarly fill our soul, mind and senses with Thy Love.

**348.** O Indra, appear in our hearts with Thy grief-removing power and accept the lovely eulogies of the intelligent devotees. O the Dweller of Light and Bliss, O the Ruler of the Radiant Spheres and the Divine Emancipation, bestow on us Divine happiness personified.

**349.** O Indra, adored through hymns, my calls during Yogabhyasa reach Thee instantly like passengers riding on quickmoving vehicles. Just as cows, on seeing their dear calves call out in tones full of love, similarly the prayers of devotees worship and eulogise their loving Lord only, in everyway.

**350.** Friends come, let us worship the Great Holy God with pious songs from Samaveda, with harmonious devotion and with pure Vedic hymns. May He be quickly propitiated and may He shower His Blessings on the pious devotees.

**351.** May the Lord Indra, who possesses the best of wealth, fame and vitality, give to the devotees prosperity, energy and riches. May the intelligent devotional nectar, prepared by devotees propitiate the Self-Supporting Lord and the Protector of beings.

## Fourth Chapter (352 to 466 Mantras)

**352.** O man, surrender yourself every day to God, the Receiver of all devotion, the All-Knowing Supreme Scholar, Omnipresent Light, Lead and Guide.

**353.** We worship the Great Indra, who outlives Eternity and is stationed in the cellar (of the heart), who is Guiding the world according to cosmic laws from the beginning. O man, do away with bitter words. O Lord, banish bitterness from the Universe.

**354.** Just as we take and move in good looking vehicles, life after life, for pleasure and protection ; similarly we repeatedly hold Thee in our hearts, O Master of noble people, O Mighty suppressor of wickedness and Doer of mighty actions.

**355.** That Omniscient Principal amongst ancestors is gained through noble deeds. Through His instrumentality and support thoughtful people (i.e., mother, father, and teacher) get and impart knowledge amongst scholars of divinity.

**356.** Where the quick-moving enlightened respirations, yoked to the chariot (i.e., body) call on God, where they drink in the sweet and invigorating nectar of Divine Happiness, there they reveal the Vedic dictum and acquire food, riches and fame.

**357.** For you I give an exact description of the already described Never-Killed and Never-Killing Lord of All-powers, All-protecting, Supremely Influeutial Leader. The Omnipotent and Omniscient God, Indra.

**358.** I describe the All-Victorious, Omnipresent Supporter and Controller of the Universe. May He make our mouth (and other senses) pure and nicely functioning, increase our age and sail us across the mundane Ocean.

**359.** He is the Disintegrator of the bodies (causal, subtle and gross). Ever-young Comrade of all, Supreme-Poet, the Creator of the Universe, All-Knowing, All-Seeing, Almighty, Supporter of all the Universal, functions, Adamantine and adored by all.

**360.** Express desirable wishes before the Prosperous Indra, before whom the heroes bend and bow. He inhabits the body with shining intelligence so that you may acquire bright intellect.

**361.** The realizers of the Blissful God having known Him, declare 'the in and out breaths' as the constant associates of the ever watchful yogi, to whom cosmic laws, observances and functions are all obligatory.

**363.** Worshipful men having loving and bright intelligence; worship Him the Supporter of the Universe. The Saviours of humanity adore and worship Him alone.

**363.** Only such words should be expressed as may glorify the Greatness of Indra who energizes and moves the people in every way, because the Almighty Lord, Father and Friend keeps us happy even amongst our successors and friends.

**364.** I pray to God, the Protector and the Lord of the Power which unyieldingly gives progress to the devotee so that He may fulfil the desires of the subjects and protect the vehicles (i.e., bodies).

## ❋ Thought of the day ❋

*There is useful, happy and profitable work for all of God's children. Spiritual ideas are ceaselessly emanating from God and visiting human beings like Angels.*

*Let us work to keep our thought humble, loving, unselfish and pure. We should ever be watchful to do good and pray daily for the welfare of all mankind.*



VISHVASHANTI

APRIL 1954

## Eternal Professions & Social Order Social Organization (आश्रम-व्यवस्था)

**Four-fold Social Order.**

1. The imprints of the ascent and descent of the currents of energy in the universe are also visible in the life of every creature. Just as in the life of the Universe Satyuga (Golden,), Treta (Silver), Dwapara(Brass)and Kalayuga (Stone ages) come and go similarly from the infinitesimal creature upto man every being has to pass through four conditions:

(i) Childhood
(ii) Adolescence
(iii) Youth
and (iv) Old age.

In order to make human life economical and useful to the maximum and to keep under control the velocity of the outward currents of human inclinations the Seers of Yore organized the fourfold social order based on cosmic laws in such a way as to enable every individual

(i) to get the best of opportunities to evolve physical, mental and spiritual advancement,

(ii) to discharge his duties appropriately towards the society,

and (iii) to make up his personal deficiency of consciousness and thus easily attain the Supreme State of Bliss. For the fulfilment of the above objects, our ancestors divided the span of human life into four orders:—

[i] Life of Celibacy
iii] Family life
[iii] Life of Probationary Renunciation
and [iv] Life of Renunciation.

Through strict adherence to the principles of the above order a man becomes Victorious over the kinetic and the negative attributes of matter and leads a life predominated by **Satvaguna** (positive attributes). Thus even in old age, he can enjoy the nectar of pure bliss and perfect intelligence.

**1. Life of Celibacy**

2. According to this system the four natural conditions of the span of life were given the form of the four social orders. In childhood a man's mental power and consciousness possess great adaptability, brightness and freshness. Thoughts of sin are almost absent. Life is spent in piety, in play, in pleasure, freedom, simplicity, innocence, love and cheerfulness. In this first part of life an individual (i.e. a girl up to the age of at least 16, and a boy up to 25 years) should be engaged in studies, maintaining perfect celibacy and preserving vital fluid along with formation and progressive growth in physical, mental and spiritual faculties. During this period all the internal and external faculties are developed, toned and strengthened. This results in the accumulation of spiritual power and a man becomes fit and capable of entering into the struggles of

existence. During student life the Guru (Preceptor) should impart such education to individual students as suits their personal inclinations and may inculcate in them a subjective attitude of the objective world. During this period any student who attains realization should pass the rest of his or her life as (Brahmachari) life-long celibate.

**2. Family Life**

3. But all those, who do not attain realization, should enter domestic-life in search of truth. In youth waves of sex mentality arise and surge in a man's heart. A peculiar impulse and activity is experienced in every organ of the body. Force of external bent is very strong. He does not desist from plunging into the most hazardous of enterprises, being full of optimism, keenness and zeal. The object of this Ashram is to procreate children according to and within the jurisdiction of scriptural injunctions and to produce and earn wealth, righteously and laboriously, for the maintenance, progress and prosperity of the family. Along with earning wealth and leading a married life a man should keep engaged in the service of Saints and Adepts and should constantly be practising Yoga and self-instrospection, and engaged in further studies. After the punctual, regulated and disciplined life of Austerity in Brahmacharya-Ashram, the married life helps a man enormously in leading a sinless career. In this stage, while getting experienced, a man should discharge all the household duties with sincerity and due regard, through a life of self-control and penances and should benefit himself by his constant association with Great Souls.

**3. Life of Probationary Renunciate**

4. If the goal is not reached even in domestic life, then he should enter Banaprastha (life of Probationary Renunciate). After enjoying a married life of twenty-five years i.e., at the age of fifty or after the birth of a grand-son a man should hand over his entire family, home, property and other possessions to his eldest son. Himself he should lead a life of austerity in some solitary place, away from the hustle-bustle and noise of a town, bereft of worldly attachments, hinderances and obstacles. He should remain engaged in meditation, concentration, introspection, studies, Yogabhyasa and in Social service.

In advanced stage of youthfulness, a sort of wastage is felt and the fury, passions and consciousness of youth begin to decrease. But due to advanced exprerience this deficiency does not appear clearly, because a man gets used of doing every work after mature consideration, as if in a momentum. It is this period when a man does the most glorious, noblest and highest deeds of his life and gets fame and reputation. The main idea of this Ashram is to achieve such spiritual advancement as may qualify him for the next order i.e., Sanyasa Ashram. During Banaprastha-Ashrama while leading a life of penances a man should reduce his wants to the minimum and to spend his life in benedictory works and service of all creatures. In ancient days the Banaprasthies used to impart education without receiving any remuneration.

**4. Life of Renunciation**

5. In old age the intensity of external inclinations, desires and passions subside. The organs and sub-organs get relaxed and all the forces recede. Eyes do not work. Heat and cold are felt and the body is affected by innumerable diseases. But this condition is most welcome from the point of view of spiritualism. Owing to the decrease in external inclinations and wastage of energy, the inward with-

drawal of inclinations becomes very easy. It is very easy to get success in the practice of Yoga in this stage. With little effort he gets the pleasure of piety, learning and experiences. In this condition a Sanyasi roams about freely, homeless and rid of all bondages, in search of Truth and wherever he comes across a learned adept, he at once takes up to serve him with love, devotion, faith, enthusiasm and true humility like a seeker after truth, and remains constantly occupied in this search. In the end, his services bear fruit and this incessant devotion manifests the light. Drunk in divine devotion the Sanyasi loses his consciousness. He sees his Beloved at all times, in all directions. In his respirations emanate the echoes and re-echoes of Sat-Chit-Ananda. He remains absent from body and mind and assumes the sparkling clothes of Supreme Consciousness. This last part of life should be spent in the practice of Yoga, introspection, self-study, sermons, preaching and other sublime deeds and should benefit the general public with his ripe experience and knowledge.

## Eternal Professions

Four Professions

6. The word वर्ण (Varṇa) is derived from the root वृञ् (vṛñ 'to adopt choose or accept.') In Sata yuga and childhood the creature exists dipped in happiness. He has no care, no worry. But in Treta (Silver age) i.e: in youth a man needs to earn wealth. For earning livelihood, there is anxiety for special means to do so. This is what is called enterprise, labour, trade, business or assumption of profession. It is clear that this organization of professions is applicable to family life only, because in Brahamacharya Ashrama (life of a celibate) the question of earning does not arise at all; while in Banaprastha and Sanyasa Ashrama, the little of wealth, property and possesions remaining with a man has all to be given up at the time of renouncing गृहस्थाश्रम. Consequently, our ancestors created the organization of professions for family people only, and divided the family people into four professions in accordance with the means they adopted for earning their livelihood i.e.-

| | | |
|---|---|---|
| (1) | Brahmaṇa | (Scholars). |
| (2) | Kshatriya | (Warriors). |
| (3) | Vaishya | (Businessmen) |
| and (4) | Shudra | (Labourers). |

Because Celibates, Probationers and Renunciates can not undertake any work connected with the production of wealth, their maintenance and support is the liability of family people only. Consequently in these three Ashrams people have no profession and therefore no *Varṇa*.

ब्रह्मचारी गृहस्थश्च वानप्रस्थो यतिस्तथा ।
एते गृहस्थप्रभवाश्चत्वारः पृथगाश्रमाः ॥मनु० ६.८७॥
सर्वेषामपि चैतेषां वेदस्मृति विधानतः ।
गृहस्थ उच्यते श्रेष्ठः स त्रीनेतान् बिभर्ति हि
॥मनु ६.८६॥

Brahmacharee, Grahastha, Banaprasthi and Sanyasi, everyone of these four take birth in Grahastha and depend on Grahastha for their maintenance. But the four are separate Ashrams. Among the four Ashrams prescribed by Veda and Smriti, Grahastha Ashram is the best because it maintains the other three.

Organization of professions is not by birth or lineage

7. In Vedic religion i.e. in the teachings of Vedas and Shastras there is no mention of differences of caste by birth. In Satyuga and in student life there is no necessity of professions, but in Treta i. e. youth, the predominance of the kinetic attribute is clearly visible in every thought, word and action. During Satyuga, due to the predominance of

जातस्य हि ध्रुवोमृत्युध्रुवं जन्म मृतस्य च ।
तस्माद परिहार्ये र्थे न त्वं शोचितुमर्हसि ॥२७॥
अव्यक्तादीनि भूतानि व्यक्तमध्यानि भारत ।
अव्यक्त निधनान्येव तत्र का परिदेवना ॥२८॥
आश्चर्यवत्पश्यति कश्चिदेन
माश्चर्यं वद्वदति तथैव चान्यः ।
आश्चर्यं वच्चैनमन्यः शृणोति
श्रुत्वाप्येनं वेदन चैव कश्चित् ॥२९॥
देही नित्यमवध्योऽयं देहे सर्वस्य भारत ।
तस्मात्सर्वाणि भूतानि न त्वँ शोचितुमर्हसि ॥३०॥

जन्मशील निश्चय मरे, मरणशील जन्माय ।
अर्थ अमिट अनिवार का,शोक उचित नहिं ताय।।२७।
आदि जीव अव्यक्त है, मध्यहि उसका व्यक्त ।
कहा शोक दुःख ता विषय, अन्तहु जो अव्यक्त ॥२८॥
अचरज सम कोऊ लखें अद्भुत अन्य बतांय ।
कोऊ अचरज सम सुनें, तबहु न ते पतिआंय ।।२९।
नित अविनाशी आत्मा, प्राणिमात्र की देह ।
किसी जीव का इसलिये, सोच उचित नहिं तेह
॥३०॥

२२ यथा=जैसे ।
नर=मनुष्य ।
जीर्णानि=पुराने ।
वासांसि=वस्त्रों को ।
विहाय=त्यागकर ।
अपराणि=दूसरे ।
नवानि=नये वस्त्रों को ।
गृह्णाति=ग्रहण करता है ।
तथा=वैसे (ही) ।
देही=जीवात्मा ।
जीर्णानि—पुराने ।
शरीराणि- शरीरों को ।
विहाय=त्याग कर ।
अन्यानि—दूसरे ।
नवानि= नये शरीरों को ।
संयाति=प्राप्त होता है ।

*

२३ एनम्=इस आत्माको ।
शस्त्राणि=शस्त्रादि ।
न=नहीं ।
छिन्दन्ति=काट सकते हैं (और)
एनम्=इसको ।
पावक=आग ।
न=नहीं ।
दहति=जलासकती है (तथा) ।
एनम्=इसको ।
आपः=जल ।
क्लेदयन्ति—गीला कर सकते हैं
च— और ।
मारुतः— वायु ।
न— नहीं ।
शोषयति—सुखा सकता है ।

*

२४ अयम्=यह आत्मा ।
अच्छेद्यः=अच्छेद्य है ।
अयम्=यह आत्मा ।
अदाह्यः=अदाह्य है ।
अक्लेद्यः=अक्लेद्य है ।
च=और ।
अशोष्यः=अशोष्य है
(तथा) ।
अयम्=यह आत्मा ।
एव=निःसन्देह ।
नित्यः=नित्य ।
सर्वगतः=सर्व व्यापक ।
अचलः=अचल ।
स्थाणुः—स्थिर रहने वाला
सनातनः=सनातन है ।

*

२५ अयम्=यह आत्मा ।
अव्यक्तः=अव्यक्त अर्थात्
इन्द्रियों का अविषय
अयम्=यह आत्मा ।
अचिन्त्यः=अचिन्त्य अर्थात्
मन का अविषय (और)
अयम=यह आत्मा ।
अविकार्यः=विकार रहित् अर्थात्
न बदलने वाला ।
उच्यते कहा जाता है ।
तस्मात्=इससे (हे अर्जुन) ।
एनम्=इस आत्मा को ।
एवम्=ऐसा ।
विदित्वा=जानकर ।
(त्वम)=तू ।
अनुशोचितुम=शोक करने को
न अर्हसि=योग्य नहीं है
अर्थात तुझे शोक करना
उचित नहीं है ।

२६ अथ च=और यदि।
त्वम्=तू ।
एनम्=इसको।
नित्यजातम्=सदाजन्मने ।
वा=और।
नित्यम्=सदा।
मृतम्=मरनेवाला।
मन्यसे=माने।
तथापि=तोभी।
महाबाहो=हे अर्जुन।
एवम्=इस प्रकार।
शोचितुम=शोक करने को।
न अर्हसि=योग्य नहीं है।

*

२७ हि=क्योंकि
जातस्य=जन्मने वाले की।
ध्रुवः=निश्चित।
मृत्युः=मृत्यु ।
च=और।
मृतस्य=मरने वाले का।
ध्रुवम्=निश्चित।
जन्म=जन्म होना सिद्ध है।
तस्मात्=इससे भी।
त्वम्=तू।
अपरिहार्ये=बिना उपाय वाले।
अर्थे=विषय में।
शोचितुम्=शोक करने को।
न अर्हसि=योग्य नहीं है।

*

२८ भारत=हे अर्जुन।
भूतानी=संपूर्ण प्राणी।
अव्यक्तादीनि=जन्म से पहिले बिना शरीर वाले*
अव्यक्त निधनानि एव=मरने के बाद भी बिना शरीर वाले ही हैं
व्यक्तमध्यानि=बीच में ही शरीर वाले (प्रतीत होते) हैं (फिर)
तत्र=उस विषय में।
का=क्या
परिदेवना=चिन्ता है।

*नोटः—"अदर्शनादापतिताः पुनश्चादर्शनं गता.। नैतेतव न तेषां त्व तत्र का परिवेदना"॥
"महा० स्त्री० २

*

२६ कश्चित्=कोई (महा पुरुष)
एव=ही।
एनम्=इस आत्मा को।
आश्चर्यवत्*=आश्चर्य की तरह।
पश्यति=देखता है।
च=और।
अन्य=दूसरा कोई (महापुरुष) ही।
आश्चर्यवत्=आश्चर्य को भांति (इसके तत्व को)।
वदति=कहता है।
अन्य=दूसरा
शृणोति=सुनता है।
च=और।
कश्चित्=कोई कोई।
श्रुत्वा=सुनकर ।
अपि=भी।

*नोटः—'श्रवणयापि बहुभिर्योनलभ्यः। शृण्वन्तोऽपि बहवो यं न विद्युः।
आश्चर्यो वक्ता कुशलोऽस्य लब्धाऽश्चर्यो ज्ञाता कुशलानुशिष्टः॥ कठ १.२.७.

*

तथा=वैसे।
एव=ही।
च=और।
अन्य=दूसरा (कोई ही)।
एनम=इस आत्मा की।
आश्चर्यवत्=आश्चर्य की भांति
एनम्=इस आत्मा को।
न एव=नहीं।
वेद=जानता।

*

३० भारत=हे अर्जुन।
अयम्=यह।
देही=आत्मा।
सर्वस्य=सबके।
देही=शरीर में।
नित्यम्=सदाही।
अवध्यः=अवध्य है (जिसका वध नहीं किया जा सके)।
तस्मात्=इसलिये।
सर्वाणि=सम्पूर्ण।
भूतानि=भूत प्राणियों के लिये
त्वम्=तू।
शोचितुम=शोक करने को।
न अर्हसि=योग्य नहीं है।

## (२) भगवान कृष्ण का आत्मतत्व दर्शन (११ से ३०)

( सांख्य योग का उपदेश )

(अ) नित्य अनित्य का विवेचन ११-१६

आत्मा नित्य है द्वन्द्वों से परे रह

११. जो शोक के योग्य नहीं उनका तो आप शोक करते हैं, और बुद्धिमानों की सी बातें करते हो। ज्ञानी लोग मरे और जीवितों का कुछ शोक नहीं करते।

१२. कोई ऐसा समय नहीं बीता जब मैं नहीं था, या तुम न थे, या ये राजा न थे। हम सब इसके अनन्तर न होंगे, ऐसा भी कोई समय न होगा।

जन्म मरण से दुःख क्यों ?

१३. जिस प्रकार इस देह में देह धारी का बचपन, जवानी और बुढ़ापा होता है (उनके आने जाने पर कोई शोक नहीं करता), उसी प्रकार (उसको) देहान्तरों की प्राप्ति होती है। ज्ञानी लोग इस विषय में मोह नहीं करते।

१४. हे कुन्ती पुत्र ! इन्द्रियों के सम्बन्ध से सरदी गरमी, सुख दुःख तो होते हैं, परन्तु ये आने जाने वाले हैं, अनित्य हैं. अतः हे अर्जुन ! उनको सहन कर।

१५. हे पुरुषश्रेष्ठ ! जिस पुरुष को ये (द्वन्द्व) नहीं सताते, जो सुख दुःख को समान मानते हैं वे धीर पुरुष मुक्ति के योग्य हैं।

१६. जो असत् है उसका भाव नहीं होता, जो सत है उसका अभाव यहीं होता है। इन दोनों का तत्व तत्वदर्शियों ने देखा है।

### आत्मा अमर है मरता नहीं १७—२१

आत्मा अमर है मरता नहीं

१७. जिसने यह सब विस्तारा है, केवल उसको तुम अविनाशी जानो। इस अविनाशी को कोई विनाश नहीं कर सकता।

## Lord Krishna's Philosophy of the soul. (11—30)

(Teaching of Sankhya Yoga)

Eternal & Mortal 11-16

11. You are grieving for that which admits of no grief and still you talk as if you are talking sense. The wise never give even a passing thought to the dead or alive.

12. There was never a time when you were not existent along with these rulers nor ever would such a time be here-after, when we or they will cease to exist.

13. Just as in the human frame one is liable to infancy, youth and old age (none is grieved at their coming or going) so is he bound to assume various bodies. The wise are never perturbed on this account.

14. O Kunti's son ! heat and cold, joy and pain are felt on account of the contact of the senses but they are transitory. They come and go. Consequently, be indifferent to them, O Arjun.

15. O the best among men, the person who is not disturbed by them, who remains harmonious and steady both in joy and grief, does really taste immortality.

16. Falsity has no existence, truth is never extinct. The supreme seers, do see the essential principle underlyihg both of them.

Soul is immortal. It never dies 17-21

17. That alone is to be considered immortal which pervades and evolves all this extension. Nothing is capable of causing death of this imperishable ever-existent.

१८ इस नित्य अविनाशी दुर्बिजेय, देह-धारी आत्या के ये देह अवश्य नाश होते हैं, अतः हे अर्जुन ! युद्ध कर ।

१६. जो इसको मारने वाला समझता है और जो इसको रण शली मानता है, वे दोनों (कुछ) नहीं जानते, यह न मरता है, न मारा जाता है ।

२०. यह आत्मा न कभी जन्म लेता है न मरता है और अब होकर फिर न होगा सो भी नहीं (अर्थात् सदा होगा) । वह तो अजन्मा, नित्य, निरन्तर, सनातन है। शरीर के मारे जाने पर वह नहीं मरता ।

२१. हे अर्जुन ! जो इस आत्मा को अविनाशी, नित्य अजन्मा और निर्विकार जानता है वह पुरुष कैसे, किसको मरवाता है अथवा किस को मारता है ?

देह धारण आत्मा का स्वभाव है

२२. जैसे मनुष्य पुराने वस्त्रों को उतारकर दूसरे नये ग्रहण कर लेता है, वैसे ही देहधारी (आत्मा) पुराने शरीरों को छोड़कर दूसरे शरीर प्राप्त करता है ।

आत्मा निर्विकारी है २३-२५

(२३) न इसको शस्त्र काटते हैं, न इसको अग्नि जलाती है, न यह पानी से गलता है और न इसको वायु सुखाती है ।

२४. न कटने वाला, न जलने वाला, न गलने वाला, न सूखने वाला, यह आत्मा नित्य, सर्वगत, कूटस्थ अणु अणु में स्थित) नित्य अचल सनातन है ।

२५. यह आत्मा अप्रकट (इन्द्रियों से अगोचर), अचिन्त्य, (मन से परे) और एक रस कहलाता है । अतः इसको इस प्रकार जानकर शोक करना उचित नहीं ।

18 Only the bodies of this eternal imperishable and invulnerable Soul, are definitely mortal. O, Arjun fight on consequently.

19. Both of them, who consider it as capable of killing or being killed, do not understand.

20. The soul is never subject to birth or death. That it will not exist hereafter is also not a fact. It is never born. It is eternal, ever existing and continuous. It does not die with the death of the body.

21. O, Arjun ! whoever knows the soul as immortal, eternal, unborn and harmonious, how and whom can such a person kill or cause him to be killed.

Soul habitually assumes forms

22 Just as a man gives up worne off clothes and puts on other new ones, similarly the soul casts off worne off bodies and assumes other new ones.

Soul is harmonious stable, steady and constant. 23-25

23. Neither weapons can ever pierce soul nor can fire consume it, neither water conmoisten it nor can air evaporate it.

24. Not subject to the inclemency of elements, soul is fire proof, water-proof, air proof, and arms-proof, Soul is eternal, everywhere reaching.

25. Soul is invisible, incomprehensible and immutabl. Knowing if as such one should and grieve over it,

सृष्टि नियम २६ से ३०

२६ यदि इसको (शरीर के साथ) नित्य उत्पन्न होने वाला और मरने वाला मानते हो तब भी हे महाबाहो ! यह तुम्हारे शोक करने योग्य नहीं है।

२७. जो पैदा होता है उसकी मृत्यु निश्चय होती है और जो मरता है उसका जन्म अनिवार्य है, अतः न मिटने वाली अटल बात का शोक करना तुमको योग्य नहीं है।

२८ हे भारत ! ये जीव का आदि अव्यक्त (अदर्शनीय), बीच में व्यक्त है, अन्त में फिर अव्यक्त है, तब उसके विषय में शोक तथा दुख कैसा ?

२६ कोई कोई उसको अद्भुत जैसा देखते हैं, कोई कोई उसे आश्चर्यवत् बताते है, आश्चर्यवत कोई कोई उसको सुनते हैं, सुनकर भी उसको कोई नहीं जानता।

३०. हे भारत ! सब प्राणीमात्र की देह में यह आत्मा नित्य नाशरहित है. अतः सब जीवों में (किसी भी जीव का) तुझे शोक करना उचित नहीं।

Creation is the Law 26–30

26. Even supposing it to be ever subject to birth and death, you should not worry over it, O Mahabaho !

27. For that which is born is sure to die and that which di s is sure to be boin. What then is the use of brooding over inviolable things ?

28. O' Bharath ! The origin of life is unknown, its end is also not known. It is manifest in the middle only. Why then one must suffer and grieve over it.

9. Some observe it as strange, others describe it in wonder, some hear of it amazed, even then none can comprehend it fully.

30. O' Bharath ! the soul in the body of all beings is eternal and can not be killed. Therefore you should not worry over them.

४६५ पृष्ठ का शेष

स्वर विज्ञान एवं मन्त्रों की रक्षा में ही संलग्न रहते थे। परन्तु अब वह स्थिति तो नहीं रही है। अतः इस विज्ञान के लुप्त होने की आशंका और भी अधिक बढ़ गई है।

अतः केन्द्रीय शासन से विशेष रूप से आग्रह है कि वह भारत के इस अमूल्य एवं अपूर्व सम्पत्ति को लुप्त होने से बचावें और इस विद्या के विद्वानों को शीघ्र एकत्रित कर इस बारे में कोई ठोस पग उठावे।

इसके अतिरिक्त समस्त विश्व विद्यालयों, सांस्कृतिक ट्रस्ट व संस्थाओं गुरुकुलों, ऋषिकुलों, भारतीय प्राचीन आदर्श व संस्कृति की रक्षा व प्रचार का जिनका उद्देश्य है, ऐसे धार्मिक सामाजिक अथवा राजनैतिक सभा, समाज, संघ, व दलों एवं वेद प्रेमी उदार दान शील श्रीमन्तों से भी निवेदन है कि वे भी ऐसे विद्वानों को संरक्षण प्रदान करने में परमुखापेक्षी न रह कर कृत प्रयत्न हों। और स्वशक्ति से जितने वेद पाठियों को संरक्षण प्रदान कर सकें, अविलम्ब करने की कृपा करें।

मैं चाहता हूं कि आप इस कार्य में स्वप्रभाव एवं स्वप्रयत्न द्वारा जनता व सरकार का ध्यान आकर्षित कर वेद विद्या के सँरक्षण में सहयोग प्रदान करें।

४६२ पृष्ठ का शेष (एक पत्र)

श्री चरणों में मस्तक झुकाने का सौभाग्य प्राप्त कर सकूंगा।

शकूरबस्ती में अभ्यास के समय, accident के समय और नस के बाद आज तक जो उत्साह, शक्ति, और प्रेरणा आप से प्राप्त होती रही है, उस के लिए आप का अति आभारी, कृतज्ञ और कृतकृत्य हूं।

सब सत्संगियों को मेरी ओर से यथायोग्य।

आप का सेवक
प्रभु दत्त

# एक पत्र

20/36 Rajendra Nagar
New Delhi-5

श्री पूज्यपाद श्री स्वामी जी महाराज !

सादर प्रणाम ! मकान बनवाने के सम्बन्ध में मुझे शकूर बस्ती shift करना पड़ा था। १२ बजे की ट्रेन पर स्कूल आता था और ६॥ बजे शाम की ट्रेन पर वापस जाता रहा। २१ जनवरी को हर रोज़ की तरह १२ बजे की गाड़ी पर किशनगंज स्टेशन पर उतरा। मेरे ख्याल में गाड़ी ठहर गई थी हर रोज़ की तरह कम्बल और थैला उठा कर प्लैट-फार्म पर उतर पड़ा, परन्तु ट्रेन तो अभी चल रही थी। मैं stagger करने लगा और platform और पटड़ी की दरम्यानी जगह पर गिर पड़ा। Foot-board के साथ टक्कर लगी या किस प्रकार गिरा इस का मुझे पता नहीं। परन्तु कमाल है आप की कृपा का कि जैसे कोई हाथ में उठा कर सुला देता है वैसे मुझे ऐसी position में लिटा दिया गया कि मैं पिछले दो तीन छकड़ों को अपने बिल्कुल ऊपर गुज़रता हुआ देख रहा हूँ। शरीर से बिल्कुल भिन्न साक्षिरूप से अनुभव किया कि यह मेरा शरीर है और यह ट्रेन गुजर रही है। अपनी ओर से कोई exertion बचने की नहीं की न ही करने का विचार तक हो आया, न ही भय या किंचिन्मात्र घबराहट ही हुई। ऐसा प्रतीत हुआ जैसा किसी ने अपनी रक्षा के हाथ में मेरा charge सम्भाल लिया हो।

Platform पर खड़े हुओं ने मुझे गिरता हुआ देखा होगा, उन्होंने समझा कि crush हो गया होगा। ज्यों ट्रेन मेरे ऊपर गुज़र गई मैं कपड़े झाड़ कर खड़ा हो गया। सारी ट्रेन के लोग वहां जमा हो गए और मुझे खड़ा हुआ और कपड़े झाड़ता देख कर बड़े हैरान हुए। कोई कहता कि लाला जी, बड़े खुशकिस्मत हो, इस तरह ट्रेन के नीचे आया हुआ आदमी भी कभी बच सकता है ! कोई कहता कि "हाथ का दिया काम आया है"। परन्तु मेरे मन में गुरु नानक जी के शब्द गूंज रहे थे—"अवगुणहारा कोई गुण नाहिं, आपे तरस पिओई"। आप की अपार और अहैतुकी कृपा ही थी।

कोट फट गया था, पैन्ट और उस के underwear भी फट गए थे। कोट की जेब में पड़ा हुआ बटुआ (जिस में मैं छोटी सी भगवद्गीता की पुस्तक, अमृतधारा और आयोडीन की शीशियां हर समय अपने पास रखा करता हूं, फट गया और उस के अन्दर की शीशियां चूर चूर हो गईं। उस समय तो दांई पस्ली को दर्द महसूस होती थी परन्तु याद नहीं, और थोड़ी सी दर्द बाईं ओर heart के नज़दीक प्रतीत होती थी। एक ज़खम काफ़ी लम्बा चौड़ा और गहरा बाईं टांग पर हुआ और कुछ Scratches दोनों बाजुओं पर हुए। मैं वहां कुछ देर लेटा रहा, चक्कर सा आ रहा था। चाय का प्याला पी लेने पर चक्कर बन्द हो गया और मैं चल कर अपनी लड़की के घर बाड़ा हिन्दुराओ में जो किशनगंज स्टेशन के नज़दीक है, पहुंच गया।

X-Ray कराने पर मालूम हुआ कि दाँई पसली की चार हड्डियों का fracture हो गया है। दर्द बड़ा था परन्तु आप की बताई हुई इस युक्ति से कि "मैं शरीर नहीं हूं, मैं आत्मा हूँ, दुख-सुख शरीर को होता है, मुझे नहीं" मुझे दर्द के सहन करने की शक्ति प्राप्त हो गई। एक महीना बिस्तर से उठने की मनाही थी। अब उठ कर बैठने और थोड़ा २ चलने की डाक्टर से आज्ञा मिली है। ऐतवार यहां राजिन्द्र नगर में टैक्सी पर आ गया था। अभी चल फिर या बैठ ज्यादा नही सकता, इस लिए इस पत्र को थोड़ा २ लिख कर ३-४ दिनों में लिखा है।

श्री राज जी का पत्र २६ तारीख को मिला। अगले ऐतवार तक आप की कृपा से कुछ चलने फिरने और झुकने में समर्थ हो जाऊंगा और

(शेष पृष्ठ ४६१ पर)

# इसको अवश्य पढ़ें

अनेक सज्जनों ने प्रस्ताव भेजा है कि 'विश्वशान्ति' हिन्दी तथा अंग्रेजी में अलग २ छपा करे। हमारा विचार है कि जुलाई १६५४ के अङ्क से 'विश्वशान्ति' दोनों भाषाओं में अलग अलग छपे। जो सज्जन ऐसा चाहते हों वह शीघ्र लिखने की कृपा करें और वह यह भी सूचित करें कि जुलाई का अङ्क उनको किस भाषा में भेजा जावे। जिन ग्राहक महोदयों ने अपना पिछला चन्दा अब तक न भेजा हो वह शीघ्र भेजने की कृपा करें। पक्का निश्चय पुनः सूचित करेंगे ॥

# Read this positively

Many of our readers have suggested that 'Vishvashanti' should be published in English and Hindi separately We propose to do so from the 1954, July issue of this magazine. Subscribers are requested to inform us by return mail, whether they agree with the above arrangement and also intimate to us whether the 1954-55 issues, commencing from July should be sent to them in Hindi or English. Those subscribers who have not yet cleared their arrears account should remit it early. Final decision will be communicated later.

# NOTICE

Some gentleman has sent Rs. 5/- to us by M.O. We received this on 20. 2. 54. Will he please give us details and his address, so that posting may be made and receipt issued.

*Secretary.*

# REGRET

We are very sorry to announce that the Press has printed several forms in March Issue without corrections and print order from us, on their own responsibility. e.g Shri B. L. Trikhas article, "God is Love and Love is God" does not bear his name any where. Consequently, we have dismissed the press and express our sincerest regret to our readers and contributors for the mistakes, errors and omissions in the March Issue of our magazine.

General Secretary.

## Condolence



We are sorry to announce the untimely death of Shrimati Vimala Oberoi, sister of our General Secretary at the age of 23 years on 22nd instant. She leaves behind a daughter one year old and a large number of relatives to mourn her. May God give peace to the departed soul and endurance to her relatives to bear the sad loss.

Swami Sachidanand

# क्या उपलब्ध वेद पाठ शुद्ध है ?

( लेखक – पं० वीरसेन इन्दौर )

वेद के पाठ के विषय में वैदिक विद्वानों तथा अन्य जनों का यह मन्तव्य है कि वेदोत्पत्ति के समय से वेदों के शुद्ध एवं सस्वर कंठ करने की प्रणाली से वेदों की रक्षा की गई है और उसके पद क्रम स्वर आदि में किंचितमात्र भी परिवर्तन नहीं हो सका है अर्थात् वेदोत्पत्ति के समय जो वैदिक संहिताओं का रूप था वही वर्तमान में भी है। निस्सन्देह वेदों के पद क्रम स्वरादि की रक्षा में जो प्रयत्न किया है उससे वेदों की रक्षा हुई है और वह परिपाटी आर्य जाति की अप्रतिम ही है। इतना महान् परिश्रम करने के पश्चात भी उसमें स्खलन नहीं हुआ ऐसा नहीं माना जा सकता है। महर्षि पाणिनी के अष्टाध्यायी अ० ६ पाद १ सूत्र ११७ ''आपोजुषाणो वृष्णो वर्षिष्ठे अम्बे अम्बाले अम्बिके पूर्वे'' पर जब हम दृष्टि पात करते हैं तो ज्ञात होने लगता है कि पाठ में किंचित् परिवर्तन अवश्य हुए हैं। उक्त सूत्र के अनुसार उतना तो स्पष्ट है कि न्यूनातिन्यून उस समय में सर्व सामान्य रूप से यजुर्वेद के प्रथमाध्याय के २२वें मंत्र के अन्तिम पद का पाठ ''वर्षिष्ठे अधिता के'' ही था परन्तु वर्तमान में उपलब्ध संहिताओं में ''वर्षिष्ठे अधिनाके'' ऐसा पाठ है तथा उन वेद पाठियों को भी ''वर्षिष्ठे धिनाके'' ही पाठ कण्ठस्थ है, जिनके कुल में परम्परा से उस की रक्षा है।

महर्षि पाणिनी के उक्तसूत्र के आधार को लेकर अन्य स्थलों के पाठ के परिवर्तन में भी शंका होना स्वाभाविक है।

इसके अतिरिक्त यजुर्वेद के कंठ करने वाले विद्वान् यकार के स्थान में जकार एवं षकार के स्थान में खकार का उच्चारण करते हैं। यजुर्वेदीय शिक्षा-ग्रन्थों में इसका विधान भी है और उन शिक्षा ग्रन्थों में य का ज तथा ष का ख सवर्णी माना है।

यदि यह मान्यता शुद्ध होती या प्राचीन काल से ही आर्य जाति अथवा भारत या उनके समीप के देश या जातियों में वैदिक या लौकिक भाषा में यह प्रथा प्रचलित होती तो महर्षि पाणिनी अथवा पातंजलि महा मुनि, ''रलयोरभेदः'' के तुल्य कहीं न कहीं प्रकट कर देते, परन्तु ऐसा कहीं दृष्टि गोचर न होने से पाठ अथवा उच्चारण के परिवर्तन का यह और स्पष्ट प्रमाण दृष्टिगोचर होता है।

इसी प्रकार वर्तमान में वेदपाठी वेद पाठ प्रारम्भ करतेसमय 'हरिः ओ३म्' ऐसा उच्चारण करते हैं परन्तु पाणिनी काल में केवल ओ३म् का उच्चारण ही प्रारम्भ में होता था जैसा कि 'ओमभ्यादाने'' सूत्र से प्रकट है

यज्ञ कर्म में प्रत्येक मंत्रों के अन्त में भी ओ३म का उच्चारण किया जाता था यथा - 'अपरितांसिजिन्वओ३म्' स्वाहा जैसा कि महर्षि पाणिनी ने 'प्रणवष्टे'' सूत्र से प्रकट किया है। परन्तु कालान्तर में उस प्रथा का भी लोप हो गया इसी प्रकार पाणिनी समय में जप कार्य में सस्वर ही मंत्र का जप होता था परन्तु वर्तमान में यही माना जा रहा है एवं प्रचलित है कि जप में स्वर लगाने की आवश्यकता नहीं है। अतः जो विद्वान यह मानते हैं कि उपलब्ध कर्मकांड और उस की विधियां ही पूर्व काल से हम अक्षुण्ण संरक्षित किये हुये हैं, उनके लिये यह पर्याप्त प्रमाण है कि वे अपने विचारों को आगे बढ़ कर सोचने दें और विशुद्ध वैदिक कालीन कर्मकांड की खोज करें। आर्य समाज प्रारम्भ काल से ही कह रहा है कि उपलब्ध कर्मकाण्ड पर अनेक युगों का प्रभाव पड़ा है और उस में इतना मिश्रण हो चुका है कि वेद मँत्रों की आड़ में वैदिक सिद्धान्तों के प्रतिकूल एवं वेदों को कलंकित करने वाले कार्य भी सम्मिलित हो गये और यज्ञ के मुख्य अंग बन गये।

ऐसी दशा में प्राचीन काल के वेद पाठ और अर्वाचीन काल के वेद पाठ में कुछ अन्तर ज्ञात होने लगता है जो कि शुद्ध वेद पाठ का अन्वेषण करने वालों के लिये तथा वेद का शुद्ध रूप से संरक्षण चाहने वालों के लिये प्रतीक मात्र है।

# वेद के प्रहरियों की सुध लीजिये

लेखक—पं० वीरसेन, इन्दौर।

वेद मानव जाति की अमूल्य सम्पत्ति है। इस सम्पत्ति की सृष्टि से आज पर्यन्त रक्षा का कार्य भारत की आर्य जाति के तपोधन ब्राह्मण अपने जीवन की आहुति देकर करते रहे व इसकी रक्षा के लिये संसार के वैभव को छोड़कर निष्काम भावना से वेदों के अध्ययन में समस्त जीवन व्यतीत करते रहे।

काल चक्र के विपरीत होने पर वेद विद्या का निरन्तर लोप होता गया और यवनकाल में तो इतना वेदविद्या का ह्रास हुआ कि कतिपय व्यक्ति ही गुप्त रूप से इसके अध्ययनकर्ता रह गये, और जंगलों में रहकर स्वर सहित वेदों को कंठमात्र करके मंत्र विद्या की रक्षा करते रहे। इस रक्षा कार्य में संलग्न विद्वानों को रक्षा व उनके योग क्षेम की उचित व्यवस्था छत्रपति शिवाजी ने जीवन का लक्ष्य मान कर की और उनको राज्याश्रय प्राप्त हुआ। जिसके परिणाम स्वरूप आज भारत में कतिपय ऐसे वेदपाठी विद्वान् दृष्टि गोचर होते हैं जिन्हें सम्पूर्ण वेद घन पाठ पर्यन्त सस्वर कंठ है। इन्होंने वेद के पद क्रम स्वर आदि की रक्षा में महान् परिश्रम किया है।

महर्षि दयानन्द के आगमन के पश्चात् लुप्त प्राय: वेदों का पुनः जनता में दर्शन होने लगा और वेद के ग्रन्थ जो कहीं देखने को भी नहीं मिलते थे, वे सर्वत्र सुलभ हो गये, और उनके अर्थ द्वारा पठन का लाभ सर्व साधारण जनता को प्राप्त हुआ, जिससे इस विषय में जनता आगे भी उन्नति कर सकेगी। अतः अब वेदों का पुस्तक रूप से लोप होना तो संभव नहीं रहा। परन्तु वेदों को घन पाठ पर्यन्त स्वर सहित कंठ करने का जो प्राचीन प्रकार चला आ रहा है, उस स्वर विज्ञान का लोप होता जा रहा है। आज का युग अर्थ संघर्ष का है इसके व्यापक और गम्भीर प्रभाव से वेद पाठियों की परम्परा का भी ह्रास होने लगा। वेद पाठियों का उचित आदर व उनकी जीविकार्थ समुचित धनराशि प्राप्त न होने से उनकी सन्तान ने उसका पठन पाठन छोड़ दिया। यदि यही दशा रही तो कालान्तर में अति शीघ्र ही भारत की यह अमूल्य निधि जो सृष्टि के आदि काल से भारत में संरक्षित है, नष्ट हो जायगी। और शुद्ध वेद पाठ असंभव कार्य ज्ञात होने लगेगा।

वेद की अमुक विद्याओं के लुप्त हो जाने के सदृश यह अवशिष्ट विद्या भी नष्ट हो जायगी। हमारी सरकार भारत की प्राचीन भौतिक सम्पत्ति की रक्षा में करोड़ों रुपया प्रति वर्ष व्यय करती है। अमुक प्राचीन किला, अमुक महल, अमुक मकबरा, अमुक मंदिर, अपनी प्राचीनता एवं ऐतिहासिकता के कारण भारत के गौरव की वस्तु है। अतः उनकी जिस प्रकार रक्षा की जाती है, उसी प्रकार भारत की प्राचीन अति प्राचीन एवं मानव जाति की वेद रूपी धरोहर जो सृष्टि के आदिकाल से भारत के सपूतों को सौंपी गई थी, आज नष्ट हो रही है। इस महान सम्पदा की रक्षा करना भारत सरकार का परम कर्तव्य है। यदि मंदिरों, किलों व मकबरों की रक्षा पर करोड़ों रुपया व्यय किया जा सकता है तो वेद एवं उसके प्राचीन स्वर विज्ञान की रक्षा के लिये और उसको उसी प्रकार कंठस्थ रखने की परिपाटी की रक्षा करना कहीं अधिक आवश्यक है।

भारत सरकार व प्रान्तीय सरकारों को चाहिये कि वे अपने पुरातत्व विभाग एवं शिक्षा विभाग द्वारा उन समस्त वेद पाठियों की खोज कर उन को संरक्षण प्रदान करके इस प्राचीन सम्पति की रक्षा की ओर ध्यान दें, और इसको जीवित-जागृत बनाये रखें, जिससे भूमण्डल के समस्त देश भारत से वेद के स्वर पाठ के विज्ञान को सीख सकें।

वर्तमान समय से पूर्व तो ऐसे वेद पाठियों को राज्याश्रय भी प्राप्त था, जिससे वे वेद के इस

(शेष पृष्ठ ४६१ पर)

# विश्व शान्ति और उसके सर्वोत्तम साधन

(पिछले अङ्क से आगे)

अर्थात् हम दुःखी हैं। सदाचार और मानसिक दृष्टि से हमारा पतन हो रहा है। यह इसी आत्मविद्या के अभाव का परिणाम है। इस बुराई का एक मात्र प्रतीकार यही है कि हम अपने आत्मा का अधिक गम्भीर ज्ञान प्राप्त करें। वर्तमान अवस्था में तो आत्मविज्ञान अन्य सब विज्ञानों की अपेक्षा अधिक आवश्यक हो गया है।

सच्ची आध्यात्मिकता का प्रचार विश्वशान्ति के लिये आवश्यक है। जब इस भावना के साथ साथ कि हम सब एक ईश्वर के पुत्र हैं यह ज्ञान भी लोगों को होगा कि हम सब के अन्दर आत्मा विद्यमान है अतः अन्यों के सुख दुःख को हमें अपना ही सुखदुःख समझना चाहिये "आत्मवत् सर्वं भूतानि, यः पश्यति सः पण्डितः।" अर्थात् पण्डित वही है जो सब प्राणियों को अपनी तरह समझता है। तब शान्ति सर्वत्र छा जायेगी। यही धर्म का सार है जैसे कि महाभारत में कहा हैः—

श्रूयतां धर्मसर्वस्वं. श्रुत्वा चैवावधार्यताम्।
आत्मनः प्रतिकूलानि. परेषां न समाचरेत्॥

अर्थात् धर्म का सर्वस्व सुनो और सुन कर उसे अपने अन्दर धारण कर लो। वह यह है कि जो अपनी आत्मा के प्रतिकूल हो वह औरों के साथ भी न करे। महात्मा गौतम बुद्ध ने भी इसी बात का उपदेश विशेष रूप से दिया :

यथा अहं तथा एते, यथा एते तथा अहं।
अत्तानं उपमां कत्वा, न हनेय्य न घातये॥

सुत्तनिपात नालुकसुत २७

अर्थात् जैसे मैं हूँ वैसे ही ये सब प्राणी हैं। इस प्रकार सब को अपने जैसा समझकर न किसी को मारे न मरवाए। ईसा मसीह ने स्वर्णीय नियम (Golden Rule) के नाम से इसी तत्व का "Do unto others as you would like to be done by them" इत्यादि रूप से प्रतिपादन किया कि औरों के साथ वैसा व्यवहार करो जैसा तुम चाहते हो कि वे तुम्हारे साथ करें।

इन सब का उद्देश्य समान ही है। लोग यदि इनके अनुसार आचरण करने लग जांए तो विश्व शान्ति की स्थापना में कठिनाई न हो किन्तु अभी देश-विदेश के व्यक्ति इन आदर्शों से कोसों दूर हैं। अज्ञान, स्वार्थ, ईर्षा द्वेष इत्यादि के कारण वे ऐसे कार्य कर बैठते हैं जिन से शान्ति में बाधा पड़ती है।

अशान्ति के अन्य कारण और उनका निवारण :-

साम्प्रदायिक संकुचित भावनाओं के कारण भी शान्ति में बाधा पड़ती है। धर्म तो सब को मिलाने वाली और संसार को धारण करने वाली वस्तु है जैसे कि उसके शब्दार्थ से भी स्पष्ट है :-

धारणाद् धर्म इत्याहुः, धर्मो धारयते प्रजाः।
यत्स्याद धारणसंयुक्त. स धर्म इति निश्चयः॥
कणाद मुनि कृत 'यतोऽभ्युदयनिश्रेयस सिद्धिः स धर्मः"

धर्म के इस लक्षण से भी यह स्पष्ट है कि धर्म अभ्युदय अथवा ऐहलौकिक उन्नति और मुक्ति की प्राप्ति में सहायक है किन्तु संकुचित साम्प्रदायिक भावनाओं के प्रचार के कारण संसार में अनेक युद्ध हुए हैं। परमेश्वर के स्थानपर अथवा उसके साथ २ अमुक पैग़म्बर—ईसामसीह मुहम्मद साहेब आदि को भी अवश्य मानो नहीं तो तुम अत्यन्त पवित्र जीवन व्यतीत करते हुए भी मुक्ति नहीं पा सकते। जो अविश्वासी हैं उन को किसी प्रकार की हानि पहुँचाने में कोई पाप नहीं इत्यादि बातें जब धर्म के नाम पर कही जाती हैं तो वे भी विश्वशान्ति के प्रसार में बड़ी बाधा उपस्थित कर देती हैं। अतः ऐसी साम्प्रदायिक संकुचित भावनाओं को धारण न करते हुए उदात्त और उदार भावनाओं को ही सदा मन में रखना चाहिये तथा उन से प्रेरित हो कर कार्य करना चाहिये। धर्माचार्यों का भी कर्तव्य है कि वे लोगों के अन्दर उदार भावनाओं को भरने का सदा प्रयत्न करें तथा सहिष्णुता से काम लें।

धार्मिक विषयों में मतभेद को परस्पर प्रेम पूर्वक विचार विनिमय से दूर करने का प्रयत्न करें न कि लड़ाई झगड़े से।

उग्र राष्ट्रीयता की भावना भी विश्व शान्ति के मार्ग में बाधक है। स्वदेशभक्ति की भावना सात्विक और उपादेय है किन्तु उग्र राष्ट्रीयता वा Nationalism यह सिखाती है कि अन्य सब राष्ट्रों को हानि पहुँचा कर भी जिस किसी तरह हमें अपने राष्ट्र को ही सब से अधिक उन्नत् करना चाहिये। इस के भयङ्कर परिणाम गत दो विश्वयुद्धों के रूप में जगत् के सम्मुख हैं इसीलिये स्व० कवीन्द्र रवीन्द्र नाथ जी ने अपने Nationalism विषयक व्याख्यानों में विश्व को यह चेतावनी देना आवश्यक समझा था कि :—

'We must stand up and give warning to all that this nationalism is a cruel epidemic of evil that is sweeping over the human world of the present age and eating into its moral vitality.'

("Nationalism in the West" by Dr. Tagore P. 16)

अर्थात् अब हमें खड़े हो जाना चाहिये और संसार को चेतावनी दे देनी चाहिये कि यह उग्र राष्ट्रीयता का भाव जो वर्तमान समय में सारी दुनियां में फैलता जा रहा है एक ऐसे संक्रामक रोग के सदृश है जो जगत् की नैतिक शक्ति को नष्ट करने वाला है।

हां स्वदेश भक्ति आवश्यक वस्तु है जिस में अपने देश से प्रेम करते हुए भी मनुष्य अन्यों से घृणा नहीं करता।

जाति की उच्चता का अभिमान जो भारत में जन्म सिद्ध जाति भेद के रूप में परिणत हो कर अत्यन्त हानि कारक सिद्ध हुआ और जो गोरों की उच्चता और कालों की हीनता के रूप में दक्षिण अफ्रीका तथा यूरुप, अमेरिका के कई प्रदेशों में पाया जाता है, वह भी विश्वशान्ति में अत्यन्त बाधक है। यह जिस पार्थक्य नीति को उत्पन्न करता है वह अत्यन्त निन्दनीय है। दक्षिण अफ्रीका में इस नीति के अपनाने के कारण आजकल जो अशान्ति फैली हुई है वह सर्वविदित है। इन सब बाधक कार्यों के निवारण का सब विचारशील नर नारियों को संगठित प्रयत्न कर के विश्वशान्ति की स्थापना में सहायक होना चाहिये। जिन साधनों का ऊपर निर्देश किया गया है उन्हें पूर्णतया अपनाना चाहिये और जो संस्थाएं इस विषय में प्रयत्न कर रही हैं उन से सहयोग करके उनके आन्दोलन को प्रबल बनाना चाहिये। इस प्रकार करने से विश्व शान्ति की स्थापना में भगवान् की कृपा से सफलता मिल सकेगी। अन्त में हम सब को यही प्रार्थना सच्चे हृदय से सदा करनी चाहिये कि—

ओं द्यौः शान्तिरन्तरिक्षं शान्तिः पृथिवी शान्ति रापः शान्तिरोषधयः शान्तिर्वनस्पतयः शान्ति र्विश्वेदेवाः शान्ति ब्रह्म शान्तिः सर्वं शान्ति शान्तिरेव शान्तिः सामा शान्तिरेधि ॥यजु. ३६।१७॥

ओं पृथिवी शान्ति रन्तरिक्षं शान्तिर्द्यौः शान्ति रापः शान्तिरोषधयः शान्ति र्वनस्पतयः शान्तिर्विश्वे मे देवाः शान्तिः सर्वे मे देवाः शान्तिः शान्तिः शान्तिः शान्तिभि :ताभिः शान्तिभिः सर्वशान्तिभिः शमया मोहं यदिह घोरं यदिह क्रूरं यदिह पाप तच्छान्तं तच्छिवं सर्वमेव शमस्तु नः ॥अथर्व १९ ९।१४॥

अर्थात् हमारे लिये पृथिवी अन्तरिक्ष आकाश ओषधि वनस्पति आदि सब शान्ति दायक हों। परमात्मा तथा उसका ज्ञान हमारे लिये शान्ति दायक हो। सब कुछ शान्ति दायक हो सब जगह शान्ति ही शान्ति हो। वह शान्ति हम में से प्रत्येक को प्राप्त हो। हम मोह व अज्ञान को दूर करते हैं। जो क्रूरता, कठोरता, पापादि शान्ति में बाधक हैं उन को हम दूर करते हैं। सब कुछ हमारे लिये शान्ति दायक हो जाये।

मङ्गलमय भगवान् की कृपा से सर्वत्र शान्ति का साम्राज्य हो जाए।

ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः

(Cotninued from Page 448)

3. International organisations in as many fields as possible—such as scientific, literary, Philosophical. social, religious, financial and sanitary—should be formed, multiplied and encouraged. Their meetings should be held as many times as possible in different countries, and in those meetings the barriers of passports and visas, tariffs, exchange control, and such other restrictions of the governments as stand in the way of people of one country coming in contact with those of others, should be pointed out and discussed.

4. A new outlook in science, philosophy and religion which rocognises oneness of humanity, brotherhood of all nations, and freedom and fellowship of all individuals should be formulated and preached every where in the world. In formulating this outlook the universal teachings of the *Upanishads*, the *Bhaghvadgita*, the *Yogavasisht*, the *Bible*, the *Quran*, the works of Confucious, and the Gospel of the Buddha should be incorporated, and a new work which may be named as the 'Bible of Humanity' should be composed by a Committee of thinkers choosen from all countries and all religions. It should include only such teachings of the past prophets and modern thinkers as emphasise the oneness of the world, brotherhood of man, and interconnectedness of the interests of human beings. Such a Bible should be a small one, should be published in all languages, and should be distributed free if possible to all reading public.

---

# प्रकृति से

(लेखक—हरिप्रसाद शर्मा, साहित्य रत्न, नागदा)

मुझे न तेरा प्यार चाहिये-

लक्ष्य दूर मेरी यात्रा का
मैं रविशशिसा चलने वाला
मैं न पतंगोंसा पथ में ही
लक्ष्य भूल कर जलने वाला
शुद्ध स्वर्ण तपकर होता है
वह पग पग अंगार चाहिये
मुझे न तेरा प्यार चाहिये ॥१॥

हालाहल मिश्रित मधुगर्तों
में न विरमने को अभिलाषा
अविकल कल कल बहते रहना
ही है जीवन की परिभाषा
अपनी मृत्यु छिपी हो जिसमें
वह न मधुर मनुहार चाहिये
मुझे न तेरा प्यार चाहिये ॥२॥

तेरी कुटिल कृपाण भृकुटि के
कृपा कोप दोनों घातक हैं
अब दूर रह अभी भुगतने
पिछले ही कितने पातक हैं
तेरा स्नेह समझता हूं मैं
तुझ को तो आहार चाहिये ॥३॥

क्षुद्र दीपिका के समान मैं
स्नेहाधीन नहीं जलता हूँ
मैं अक्षय भंडार ज्योति का
दिव्य दिवाकर सा जलता हूँ
नहीं नेह कहलाने वाली
कारा कनकाकार चाहिये
मुझे न तेरा प्यार चाहिये ॥४॥

नहीं डूबने की अभिलाषा
लाखों का उद्धार चाहिये
नहीं सुनहले उपहारों में
अपना उपसंहार चाहिये
सदा शान्त आनन्द सिन्धु में
कर्तव्यों का ज्वार चाहिये ॥५॥

नहीं परेच्छाओं का अपने
सिर पर स्वेच्छाचार चाहिये
फलस्वरुप स्मृतिपर न असंख्यों
चिन्ताओं का भार चाहिये
अपनी गतिविधि का अपने ही
हाथों में अधिकार चाहिये ॥६॥

---

ओ३म् द्यौः शान्तिरन्तरिक्षं शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधय शान्तिः । वनस्पतयः शान्ति विश्वेदेवाः शान्ति ब्रह्म शान्तिः सर्वं शान्तिः शान्ति रेवशान्तिः सामा शान्ति रेधि: ॥
ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

# हमारे संघ के नियम

१. आनन्द और चेतना ही विश्व की जान या सत्ता है। अतः समस्त विश्व में सत्+चित्+आनन्द के शान्तिपूर्ण भाव को विस्तृत करना, जिससे प्राणीमात्र में शक्ति, जीवन, प्रेम, चेतना, प्रकाश और आनन्द प्रति दिन विकसित होते जायें।

२. परमात्मा, आत्मा और प्रकृति तीन अनादि सत्तायें हैं। जीव वह है जो सदा जीवे। जीव के तीन शरीर होते हैं—कारण, सूक्ष्म और स्थूल। तीनों की उत्तरोत्तर वृद्धि के लिये ध्यान, प्राणायाम और योगासन मुख्य साधन हैं। मनुष्य जीव है, प्रकृति नहीं है, अतः इसको न कोई मार सकता है और न कोई हानि पहुँचा सकता है।

३. समस्त विश्व की आत्मिक, मानसिक और शारीरिक उन्नति में व्यक्तिगत उन्नति ओत-प्रोत है।

४. पुरुष पुरुषार्थी है। धर्म अर्थ काम और मोक्ष पुरुषार्थ के चार अंग है। अतः धर्म पूर्वक (शुद्ध वृत्ति से) पसीने की कमाई से अनिवार्य दैनिक कामनाओं को पूरा करना और शेष धन से मोक्ष का अधिकारी बनना।

५. अशान्ति का मुख्य कारण अहंकार (अभिमान तथा अवमान) है उस से निवृत्ति पाने का मुख्य साधन नमस्कार (इदन्नमम) है।

६ विश्व संघर्ष का मूल कारण धनवानों की कृपणता और गरीबों का असन्तोष है। अपरिग्रह और सन्तोष की शिक्षा ही इसका एक मात्र उपाय है। इसकी सफलता के लिये योग्यतानुकूल गृहस्थों का कार्य विभाजन ज्ञानी, वीर, धनी और श्रमिक में तथा विद्यार्थी, गृहस्थी शिक्षक और संन्यासी अर्थात् वर्णाश्रम की व्यवस्था अत्यन्त आवश्यक है।

७. अशान्ति दो प्रकार की होती हैं—अन्तरीय और बाहरी। अन्तरीय अशान्ति पवित्रता, संतोष कड़े व्यवस्थित तपस्वी जीवन, ज्ञानप्राप्ति और (फलेच्छा त्यागकर) ईश्वराधीन कर्म से समूल नष्ट हो जाती है। बाहरी अशान्ति—प्रेम, सचाई, निष्कामभाव, ब्रह्मचर्य और त्यागभाव से-निर्मूल हो जाती है। अतः उपरोक्त गुणों के अनुकूल आचरण बनाना।

८. सफल जीवन का रहस्य समाज और जाति के ऐसे संगठन में ओत-प्रोत है जिस में कलह न्यून से न्यून हो और शान्ति तथा आनन्द की प्राप्ति अधिक से अधिक हो। इस के लिये मानसिक वृत्तियों, विचारधाराओं और हृदय के भावों को कर्त्तव्य के सांचे में ढालना होगा। प्रत्येक व्यक्ति का सम्बन्ध पांच सत्ताओं से होता है- (क) विश्व संचालक शक्ति, (ख) प्राकृतिक शक्तियां, (ग) परिचित मनुष्य, (घ) अपरिचित मनुष्य और (ङ) जीव जन्तु। आत्मविश्वास, स्वावलम्बन, श्रद्धा, भक्ति और लगन द्वारा ऐसा आचरण निर्माण करना जिस से उपरोक्त पांचों के साथ प्राणी मात्र का सम्बन्ध प्रेम, सच्चाई, शान्ति तथा कर्त्तव्य परायणता का जीता जागता आदर्श हो।

९ सत्य को ग्रहण करना और असत्य को सदा त्यागना।

१०. अन्याय करना पाप है, अन्याय सहन करना घोरतम पाप है। शासन व्यवस्था का पालन स्वतंत्रता है तथा उसका उल्लंघन बंधन का हेतु है।

Regd. No D 418

3140

# General Invitation

1. Articles, stories and poems—on Formation of Character, Health Building, Yoga, Literature, Science, Culture, Pranayama, Yoga Darshana, World Peace, Vedas, Upanishadas, Sacred books of other religions, Gita Children's world, Treatment of diseases—should reach the undersigned before the 10th of every month, so as to be included in the issue of the following month. Editor has the discretion to reject or modify the whole or part of an article. Articles should be written clearly on one side of the paper only. They should be typed if possible. The writer is himself responsible for his own views. Publication of an article does not mean that the Editor agrees with the writer's views.

**2. Help to further the activities and growth of**

*by (1) enrolling yourself and your friends as:*

| **Vishvashanti Sangh** | | **Vishvashanti Magazine** | |
|---|---|---|---|
| (a) Patron ... | Rs. 5000/- | (a) Patron ... | Rs. 1000/- |
| (b) Life Member ... | Rs. 1000/- | (b) Life Member ... | Rs. 500/- |
| (c) Sympathiser ... | Rs. 500/- | (c) Sympathiser ... | Rs. 100/- |
| (d) Member ... | Rs. 10/- p.a. | (d) Subscriber ... | Rs. 7/8/- p.a |

*by (2) Contributing to its various funds :*

(i) Literature (ii) Free Dispensary (iii) *Anna* Kshetra
(iv) Ashrama (v) Press (vi) Yajna and
(vii) Teaching of Yoga

*and (3) by Opening branches in your town.*

# Information

1. If this magazine is not received by 18th, please write to your Post Office or inform the Secretary, who will despatch a duplicate copy.

2. Subscribers should write their subscription number and address clearly in all correspondence.

3, If you have sent your subscription, Thanks. If not please send it early.



मन्त्री, विश्व शान्ति संघ
१००, हरध्यानसिंह रोड. देहली ५
(शिवाजी स्ट्रीट के सामने)

*The Secretary*, **Vishva Shanti Sangh**
**100, Hardhyan Singh Road, Delhi 5**
(Opposite Shivaji Street)

मुद्रक—विश्वशान्ति प्रैस द्वारा गोपाल आर्ट प्रैस करौल बाग देहली में मुद्रित तथा
श्री स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती विश्वशांति संघ द्वारा १०० हरध्यानसिंह रोड देहली ५, से प्रकाशित

# विश्वशान्ति



देहली

A MONTHLY JOURNAL
DEVOTED TO SCIENTIFIC EXPOSITION OF ETERNAL TRUTHS
FOR ACHIEVING WORLD PEACE




# VISHVA SHANTI

DELHI

स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती
सम्पादक

वर्ष २
अङ्क ११

# ❋ विषय सूची ❋



SATSANG { 4 to 6-30 A.M. (Meditation, Pranayam, Asana, Sanskrit etc.)
8-00 to 9-30 P.M. (Upnishadon ki katha)

Interviews and Medicines – 4 to 5-30 P.M. daily. Free to all.

Address – **100, Hardhian Singh Road, (Post Box 2520, Karol Bagh)**




| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| Rate | स्वदेश ७।।) | एक प्रति | ।।।) | India Rs. 7/8/- |
| मूल्य | विदेश १५ शिलिंग | Single Copy -/12/- | | Foreign 15 Shillings |
| पुराने अङ्क | एक प्रति १) | | | Old Numbers 1/-/- per copy |

पता—१००, हरध्यानसिंह रोड, शिवाजी स्ट्रीट के सामने, करौल बाग, देहली ५।

 ओ३म् 

PEACE **विश्वशान्ति** PLENTY

 PROSPERITY 

विश्वशान्ति संघ देहली का मासिक मुखपत्र

वर्ष २ Year 2 | मई १९५४ MAY 1954 | अङ्क ११ Volume 11


ओ३म् भूर्भुवः स्वः । तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि । धियो यो नः प्रचोदयात् ।
॥ यजु० ३६-३॥

# SAMAVEDA

*(Contd. from last issue)*

**365.** Man, who behaves according to the conduct of that mortal, who has become peaceful through the meditation of the Divine Leader, sails through sinful and disagreeable surroundings under Thy Great Divine Protection.

**366.** O All-Pervading Eternal Indra, Thy treasures and charities are enormous. O Multi-functioner All-seer, O Supreme-giver give us also the best of riches.

**367.** O mobile, luminant and activating dawn, after thy appearance the bipeds, quadrupeds and birds all start moving to and fro in all directions

**368.** These divine powers are located in the midst of the radiant regions (and in human brains). It is worth investigation as to what their true eternal principle and origin is and what is the procedure of 'giving and taking' them.

**369.** We demonstrate Rig Veda and Samaveda etc., by which men get success in all undertakings. Both of them shine especially in oblations and gatherings and accomplish all the best of functions—oblations meditation etc. amongst learned people.

**370.** People unanimously acknowledge the Omnipotent, Velocious, Energetic, Bright and Resplendent Lord only, for ruling over wicked people and evils, in good and permanent enterprises and for the destruction of obstacles.

**371.** O Almighty Principal and the Most Revered Lord, I express my faith in Thee as Thou art the destroyer of *dasyus* and the promoter of benificient public works. With Thy power alone the resplendent worlds and the earth are racing along with the extensive intermediate pace and are afraid of Thee.

**372.** Go unto His shelter from today, Who single-handed is the Lord of the resplendent Worlds with His own might, Who is publicly honoured and is constantlym oving. Existing before the creation the Eternal God, wishing conquest over the creation leads the world on the righteous paths.

**373.** O Profusely Rich Indra, Adored by all, we move and live under Thy shelter. We, the devotees neither consider anyone else except Thee as the object of our devotion, nor does anyone else except Thee can pervade

the Vedic hymns. Just as the earth holds all objects in her laps similarly You should accept our prayers.

374. All worshippers and their big devotional eulogies describe the true form of the Supporter of mankind, the Prosperous, Adorable, Supremely Glorious, Revered and remembered by humanity, who is worshipped every day through sublime Vedic hymns and is the Immortal Lord Indra,

375. May the simple and true desires of the devotees, seeking happiness, reach exactly the Holy and Prosperous Indra and may undergo His Shelter, just as wives take shelter of their husbands, or as a man takes refuge of a rich and honest man for his protection or as a being reclines on Sun for his maintenance.

376. Propitiate Indra, the Showerer of happiness, who is highly adored, who is discernible through Vedic hymns, the Ocean of wealth, the Supporter of regions, whose rays of knowledge spread everywhere in the mortal world. Worship that Mighty Charitably disposed. Omniscient and Blissful Indra constantly, in everyway for getting happiness.

377. Man should rightly worship Indra the Giver of all Supreme-happiness, The Prime cause of all, and with whom hundreds of regions are constantly revolving I remember Him again and again and recite the eulogies of the Lovely Indra, who is constantly moving with horse-like speed and who is propitiated through Hymns for my protection and safety.

378. In His Omnipresent lap, the resplendent Sun and Earth, the supporters of all regions, the giver of the vast and extensive sweet nectar of life, possessing all kinds of seeds are stationed in the Sky on the Supporting Power of the Eternal God, who destroys all hinderances.

379. O Indra, like dawn Thou givest light to both the resplendent-regions and the earth. The Biggest amongst the bigs, Emperor of mankind, Thy glory and Thy Divine knowledge (the VEDAS) express Thee, and then the benificient intelligent power and intellect reveal Thee in the Soul.

380. Submit your substantial Prayers to the Praise-worthy Indra, Who destroys sinful tendencies with His natural intelligence. Seeking protection, we remember the Showerer of happiness, The Omnipotent, Shelter and Refuge of creatures for securing His friendship and approbation.

381. O God, Thou sanctifieth the devotees' rightful actions on the accomplishment of their intelligent devotion, Thou art the Highest means of securing increased power.

382. Sing and eulogise that Mighty Indra, Who is remembered and worshipped by many. Live and move in Him and glorify Him.

383. O Omniscient and Omnipotent Lord, we worship Thy Blissful form only, which showers Happiness, Supports beings, Subjugates enemies like desires and wrath, Destroys pain, the Refuge of devotees and the Creator of the Universe.

384. O Indra, the nectar-like Happiness in Thy Omnipresent Form which, Thou givest fully is the best amongst the Happiness secured in Samadhi by the Yogi after crossing over the three Yogic tracts or at the Junction of Ida, Pingla and Sushumna or the Happiness visible in breaths, senses or amongst the subjects.

385. O innocent devotee, surrender the lovely, sweet and extremely cheerful form of devotion to God. The Ever Chivalrous Lord is alone to be worshipped.

( Continued on Page 478)

## * Thought of the day *

मधुर वचन ते जात मिट उत्तम जन अभिमान ।
तनक शीत जल सों मिटै जैसे दूध उफान ॥
मो सम कौन कुटिल खल कामी ।
जेहि तन दियो ताहि बिसरायो, ऐसो नमक हरामी ॥

*Abundance and health are eternal. Only mistaken concepts of them come and go. Real man's harmony is never interrupted by accident, suspended by sorrow, interfered with by disappointment or reversed by failure. Always beyond and above the Chaos and calamity which seems real to human sense, stands the serene, eternal Harmony of real being.*



# VISHVASHANTI

## MAY 1954

(Continued from last issue.)

ते अज्येष्ठा अकनिष्ठास उद्भिदो मध्यमासो
महसा विवावृधुः ।
सुजात.सो जनुषा पृश्निमातरो दिवोमर्या आनो
आच्छाजिगातनः ॥ (ऋ० ५.५६.६)

In human society none is big, small or medium by birth. All these children of the Father (GOD) and the Mother (Matter) are equal mutually.

"प्रियं मा कृणु देवेषु प्रियं राजसु मा कृणु ।
प्रियं सर्वस्य पश्यत उत आ शूद्र उतार्ये" ।
(अथर्व १६.६२.१)

Individuals of different *varnas* should do beneficial works, so that they may be loved by all—Brahmana, Khsatriya, Vaishya and Shudra.

"रूचं नो धेहि ब्राह्मणेषु रूचं राजसु नस्कृधिः ।
रूचं शूद्रेषु विश्येषु मयि धेहि रूचा रूचम्" ॥

May every one progress in energy and brilliance. May Brahmana, Khsatriya, Vaishya and Shudra look at each other with loving eyes and may be loved by all.

"मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणिभूतानि समीक्षे ।
मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे" ॥
(यजु० ३६.१८, अथर्व ४.११.१६)

May all living beings see me with friendly eyes. I may also see all living beings with friendly eyes. May we look at each other as friends to a friend. This is why, Vedas describe human beings as *Amrita Putra* (Immortal sons). It is evident that the current distinction of superiority and inferiority amongst the castes is against the teachings of the Vedas and Shastras. In fact, the distinction of superiority and inferiority exists amongst objects of the same kind but in classification the distinction is in the kind itself and therefore superiority and inferiority can not exist there.

**Distinction of works amongst Varnas**

10. The eternal distribution of professions is based on qualifications, works & individual tastes. Vedic Communism depends upon the limitations of capacity and actions. One gets satisfaction in the fruits obtained in proportion of ones labour and enterprise. It is possible to keep communism alive through physical force. In it only the exhibition of dis-contentment and opposition is possible and in place of communism there is rebellion, strife and struggle in evidence everywhere.

**Knowledge**

According to the organisation of professions a Brahman should constantly remain absorbed, throughout the 24 hours, in the ocean of Intelligence, Knowledge and Bliss. The word ब्रह्मन् (Brahman) means God or Knowledge. Mind and the senses of perception are situated in

the skull. Consequently Brahman can be called the brain of the body of Human society. It is the duty of Brahmans to lead, guide and show the way to Human society like its head. They should formulate rules of character and conduct and frame aphorisms of justice and equity. Conseqnently who else, can be more fitted, other than a Brahman to become the head of the body of Human society. The entire work of the body depends on the Head. Therefore, the head gives intelligence and knowledge to the entire body which in its turn feeds, maintains, supports and protects the head and faithfully follows its orders.

**Strength.** Strength occupies the next lower grade to knowledge "क्षतात् त्रायत इति क्षत्रिय" ("Kshatat Trayata Iti Kshatriya) He who protects against degradation, deterioration and attacks is called Kshatriya. Kshatriyas are the arms protecting the social body. Prevention is better than cure. Therefore the responsibility of external and internal defence of humanity and the duties of meeting out justice, administration and management, rest on the Kshatriyas.

**Wealth.** The need of food is an unavoidable necessity to keep human body going on. But without knowledge and strength life does not remain worth living, because the basis of life are strong and healthy thoughts. Thoughts rule the world. Therefore the food-giver Vaishya occupies the position of spinal column, waist, trunk and the stomach which is symbolic of the material strength of the social body. Stomach, intestines, liver, spleen, heart, lungs, kidneys etc. are included in the 'trunk'. The word Vaishya ( वैश्य ) is derived from the root '(विश्)" to permeate or to expand". Just as the food arriving in the stomach reaches all the organs and sub-organs of the body and feeds and maintains the entire system, similarly the wealth obtained by the Vaishyas is for the benefit of the entire society.

In Vedas the word (विश्) has been used for the remaining subjects, excepting the learned people, government officials, and untrained labourers. In TRETA, due to diminution of intelligence material growth gets reduced and due to deficiency in the juices, the attributes also become lighter. On the other hand, on account of the rise of material desires, needs increase. To fulfill these wants the profession of Vaishyas was created.

**Labour** The rank of wealth and prosperity is lower than that of knowledge and power. Physical labour occupies a still lower place than that of wealth. It is clear that the eternal distribution of professions is the most natural and well - considered a scheme for the advancement of the human race. It is the duty of a Brahman to legislate Law. This is why, the position of a Brahman has been kept independent of and above the subordination of the administrators. A Brahman should be satisfied with honour, Satvic food and clothes. A Kshatriya should feel contented with political power and Administration and with a liberal provision to meet his necessities. A Vaishya needs more wealth. But, a Vaishya should consider the extra wealth, after having met his needs, as public property. He should utilize this money on works of public utility. He should be satisfied with the honour, that he gets as its result Shudras are the feet of human society. The weight of an entire organisa-

fulness and indifference. Out of these four feelings concentration can be achieved in the first three. Thereby the Yogi acquires the power of friendliness, the power of sympathy and the power of cheerfulness. Concentration cannot be accomplished in 'indifference' because no undesirable object or sin can become the object of concentration. The underlying sense of 'indifference', is also this that the Yogi should remain aloof from Vices.

8th Power. बलेषु हस्तिबलादीनि ॥२३॥ *By concentrating on powers (of various kinds) power of elephant etc. is acquired.*

When a Yogi concentrates on the powers of the elephant, lion, horse or wind etc. he becomes as powerful as an elephant, lion horse or wind etc. A yogi possesses divine powers on account of the observance of Yama and Niyama which includes celibacy etc. It is therefore not difficult for him to acquire such powers through concentration.

9th, Power. प्रवृत्यालोकन्यासा सूक्ष्मव्यवहित विप्रकृष्ट ज्ञानम् ॥२४॥ *By the application of the light of the luminous tendency the knowledge of minute hidden & remote objects is achieved.*

In Sutra 36 of Samadhi Pada, the resplendent tendency has been described. If the light of this luminous tendeney is applied to minute, hidden or remote objects the Yogi comes to perceive them.

10th Power सुवनज्ञानं सूर्ये संयमात् ॥ २५ ॥ *By concentration on Sun the knowledge of the regions is acquired.*

According to Purànas the regions are as follows :—

Below Avichi are the seven Nether-regions called Mahātala, Resàtala, Atala, Sutala, Vital Talàtala and Pàtàla.

Above Avichi are the six great hellish regions called Mahākàla, Ambareesh, Raurava, Maharaurav, Kàlasutra and Andhtàmisra. Above these are the six regions of Pind Loka called Gana Loka. Varuṇa Loka, Pashupati Loka, Prithvi Loka, Surya Loka, and Chandramas. From Meru on earth to Dhruva extends the region of the sky which is studded with planets, constellations and stars. This is called intermediate space. Above that is the celestial region which consists of six sub-regions (i) Rudra Loka (ii) Mahendra Loka (iii) Prajapatya Loka (Vishnu Loka), (iv) Jana Loka (Virāta Pada) (v) Tapa Loka (Brahma Loka) and (vi) Akshar Pada (Para (Brahma Loka)

In the centre of the earth lies the king of mountains, The Golden Meru, with peaks of silver, sapphire, rock-crystal, gold and Gems. Here the southern sky is like petals of blue lotus, due to reflection of the sapphire peaks; eastern part is white : western is colourless and northern is golden. South of the Meru is the *Jamboo* tree and the locality, surrounding it is called *Jamboo-Dweepa*. North of Meru are three mountains 16000 miles high in the valleys of which Ramaṇaka, Hirṇamaya, Uttarakuru are three tracts each 72000 miles squared in area. South of the Meru are three mountains Nishād, Hemkoot and Hima 16000 Miles high with three tracts—, Hari Varsha, Kimpurusha and Bhārat, 72000 miles square each. East of Meru are Bhadrashva mountains. To the west are Ketumàla extending up to Gandhamādan. Within them is the tract Ilāvarta The name for all this is *Jamboo-dweepa* which is 800000 miles square in area It is surrounded by salt ocean—Shaka, Kusha, Krauncha, Shalmāla, Magadha and Pushkar—each twice the size of one following it and is surrounded by seven oceans of sugarcane juice, wine,butter, curd, gruels, milk and pure water. The total area of all this is 40 000,000.000 miles square. This whole is contained within the egg called Brahmanda.

Asuràs, Gandharvās, Kumaràs, Kimpurushàs, Yakshās, Rakshasàs, Bhootàs. Pretàs Pishàchas Apasmarakàs. Brahma.—Ràkshàs, Kusmàndàs and Vinàyaks live in this region along with Apsaràs. Sumeru is the garden of Divine Beings where Mishra Nandan, Chaitra

Patha and Sumanàs. live.

Tri-Dashàs, Agnisvattas, Yamyas Kusitus, Aparinirmitavashavartins and Parinirmita vashavartins inhabit Mahendra Loka. Their life extends to one Kalpa.

In Prajapatya Loka or Mahar Loka live Kamdùs Ṛbhavas, Pratardanas Anjanavas and Prachitvas; Their life extends to thousand Kalpàs.

Jara Loka is inhabited by Brahmapurohit, Brahmakazikas Brahmhakazikas and Mumuxu.

In Tapa Loka live Avashyar, Mahavashavar and Satyamahabhaswar.

Above there is Satya Loka. It consists of six Lokas —Shakti Loka, Satya Loka, Prem Loka, Chaitanya Loka, Prakasha Loka and Ananda Loka.

Satya Loka in inhabited by Achchyutàs, Shuddhnivàsàs. Satyavàs and Sanjanasanjains. Mukta Purushas lived in these regions. All these are perceived by the Yogis through concentration on the sun.

**11th Power** चन्द्रे तारा व्यूहज्ञानम् ।२६। *By concentration in the Moon the knowledge of the position of stars is perceived.*

**12th Power** ध्रुवे तद्गति ज्ञानम् ।।२७।। *By concentratian on the Polar Star the knowledge of the velocity of the stars is perceived.*

In the above Sutra 26,27,28, sun, moon and polar star are not the external sun, moon and stars of the solar system but they refer to the lokas of Pinda Desha and their centres in the body. There are 72,000 nerves in the body. The three main amongst them are *Sushumna* in the Spinal Column, *Ida* on the left side and *Pingala* on the right. Ida starts from the right side of spinal column and is perceivable on the left in the upper part of the body and is known as Suryanadi. Pingala starts from the left side and goes to the right in the upper part and is known as Chandranadi and Sushumna is known as Dhruva. How the movement of stars and lokas is preceived by concentration in them can be understood by the working system of wireless telegraphy. Human body is the microcosm of Brabamanda. Consequently the different regions of the Brahamanda are loctaed in the body as well. Shushumna is the principal nerve and the various chakras are located thereon. Consequently by concentration in this nerve a yogi perceives every thing about the body as well as the various regions of the universe. The other nerves represent the stars.

**13th Power** नाभिचक्रे कायव्यूहज्ञानम् ।।२८।। *By concentration on Nabhi Chakra a Yogi gets the knowledge of the constitution of the body.*

Body consists of 3 humours. *Wind,, Bile and Phlegm* ; and of seven essential constituents—skin, blood, flesh, sinews, bones, marrow and semen. The centre of the body is called Naval (Umbilicus).

By concentration on this locus the Yogi knows the composition and constitution of the body.

# Effect of Light and Heat on Milk

(From FAMILY DOCTOR recently published by the British medical Association.)

Although milk is an ideal food, it has to be looked after if its value is to be retained. Some of the vitamins in milk are destroyed very easily by heat or light. Warming up a glass of milk at bed time can reduce the vitamin C by as much as a quarter, Daylight plays havoc with vitamins and flavour as well.

If milk is left to stand in ordinary glass bottle for half an hour in daylight it can lose most of its vitamin C and a good deal of vitamin B—2 so essential to proper growth. In this respect, therefore, the old fashioned method of distributing milk in a churn has something to recommend it.

Daylight also changes the flavour of milk and experiments have shown that this is connected with the disappearance of vitamin B—2 . In daylight one of the amino acid contituent of the milk methionine is changed chemically. Vitamin B—2 aids and abets the charge and is destroyed in the process.

# श्रीमद्भगवद्गीता

## अध्याय २ (सांख्य योग)

### (३) भगवान का कर्मयोग सम्बन्धी उपदेश ३१ से ७२

( पूर्वाङ्क से आगे )

स्वधर्ममपि चावेक्ष्य न विकम्पितुमर्हसि ।
धर्म्याद्धि युद्धाच्छ्रेयोऽन्यत्क्षत्रियस्य न विद्यते ॥३१॥
यदृच्छया चोपपन्नं स्वर्गद्वारमपावृतम् ।
सुखिनः क्षत्रियाः पार्थ लभन्ते युद्धमीदृशम् ॥३२॥
अथ चेत्त्वमिमं धर्म्यं संग्रामं न करिष्यसि ।
ततः स्वधर्मं कीर्तिं च हित्वा पापमवाप्स्यसि ॥३३॥
अकीर्तिं चापि भूतानि कथयिष्यन्ति तेऽव्ययाम् ।
संभावितस्य चाकीर्तिर्मरणादतिरिच्यते ॥३४॥
भयाद्रणादुपरतं मंस्यन्ते त्वां महारथाः ।
येषां च त्वं बहुमतो भूत्वा यास्यसि लाघवम् ॥३५॥
अवाच्यवादांश्च बहून्वदिष्यन्ति तवाहिताः ।
निन्दन्तस्तव सामर्थ्यं ततो दुःखतरं नु किम् ॥३६॥
हतो वा प्राप्स्यसि स्वर्गं जित्वा वा भोक्ष्यसे महीम् ।
तस्मादुत्तिष्ठ कौन्तेय युद्धाय कृतनिश्चयः ॥३७॥
सुखदुःखे समे कृत्वा लाभालाभौ जयाजयौ ।
ततो युद्धाय युज्यस्व नैवं पापमवाप्स्यसि ॥३८॥
एषातेऽभिहिता सांख्ये बुद्धिर्योगे त्विमां शृणु ।
बुद्ध्या युक्तो यया पार्थ कर्मबन्धं प्रहास्यसि ॥३९॥
नेहाभिक्रमनाशोऽस्ति प्रत्यवायो न विद्यते ।
स्वल्पमप्यस्य धर्मस्य त्रायते महतो भयात् ॥४०॥
व्यवसायात्मिका बुद्धिरेकेह कुरुनन्दन ।
बहुशाखा ह्यनन्ताश्च बुद्धयोऽव्यवसायिनाम् ॥४१॥
यामिमां पुष्पितां वाचं प्रवदन्त्यविपश्चितः ।
वेदवादरताः पार्थ नान्यदस्तीति वादिनः ॥४२॥
कामात्मानः स्वर्गपरा जन्मकर्मफलप्रदाम् ।
क्रियाविशेषबहुलां भोगैश्वर्यगतिं प्रति ॥४३॥
भोगैश्वर्यप्रसक्तानां तयापहृतचेतसाम् ।
व्यवसायात्मिका बुद्धिः समाधौ न विधीयते ॥४४॥
त्रैगुण्यविषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन ।
निर्द्वन्द्वो नित्यसत्त्वस्थोनिर्योगक्षेमआत्मवान् ॥४५॥
यावानर्थ उदपाने सर्वतः सम्प्लुतोदके ।
तावान्सर्वेषु वेदेषु ब्राह्मणस्य विजानतः ॥४६॥

छत्रि धर्म को लखत हू, कायरता नहिं शोभ ।
धर्मयुद्ध से श्रेयतर, छत्रिन को का लोभ ॥३१॥
स्वतः उपस्थित युद्ध यह, खुला स्वर्ग का द्वार ।
भागवान छत्री लभत, ऐसो युद्ध नियार ॥३२॥
और यदी इस धर्म युद्ध. नहीं लड़ोगे तात ।
छत्रि धर्म यश नष्ट कर, आपहि पाप कमात ॥३३॥
जनता भी अपयश कथा. सदा कहेगी तोर ।
मानीजन अपकीर्ति उ, मरणहु ते अतिघोर ॥३४॥
डर कर रणभागे तुझे, समझेंगे सब वीर ।
जिन दृष्टि अतिमान अज, तिन बिच कायर भीर॥३५
अनकहनी बातें बहुत, कहेंगे शत्रु तोर ।
निंदिहै तव सामर्थ को, तिस बढ़ दुख का और॥३६॥
मारो गयो तो स्वर्ग है. जीते राजहिं भोग ।
युद्ध करन उठ ठाड़ हो, दृढ़ निश्चित तज शोग॥३७
सुखदुख हानी लाभ में, हारजीत सम होय ।
होजा रण संलग्न तू, इस विधि पाप न कोय ॥३८॥
यह बताया सांख्य मत. सुनो योग सम्बन्ध ।
ज्ञानयुक्त हो पार्थ जिहि, छुटें कर्म के फन्द ॥३९॥
क्रम टूटन का डर नहीं. फल उलटा नहीं सोय ।
कर्म योग साधे तनिक महभय रक्षा होय ॥४०॥
निश्चित मत व्यवहारिका. कर्मयोग में एक ।
अव्यवसायिन की मती, बहुमुख और अनेक ॥४१॥
मन्त्र अद्रष्टा जो कहें, पुष्पित वचन उचार ।
अर्थवाद फंस यों कहें, "याते भिन्न न आर" ॥४२॥
कामलीनता स्वर्गरति, आवागमन के कर्म ।
लाभ करन भोग ऐशरज, क्रियाविशेष बहुधर्म ॥४४॥
भोग ऐशरज होत रत, हरो जात जिन चित्त ।
तिनकी बुध व्यवहारिका होत समाधि न थित्त ॥४४
त्रिगुण विषय है वेद में, निर्गुण हो तू पार्थ ।
टिक निर्द्वन्द्व नित सत्य में, आत्मनिष्ठ तज स्वार्थ
जितना स्वारथ जगत का, तालभरे जल सोत ।
तितना ज्ञानी ब्रह्म का. सब वेदों में होत ॥४६॥

कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन ।
मा कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि ॥४७॥
योगस्थः कुरु कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा धनंजय ।
सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा समत्वं योग उच्यते॥४८
दूरेण ह्यवरं कर्म बुद्धियोगाद्धनंजय ।
बुद्धौ शरणमन्विच्छ कृपणाः फलहेतवः ॥४९॥
बुद्धियुक्तो जहातीह उभे सुकृतदुष्कृते ।
तस्माद्योगाय युज्यस्व योगः कर्मसु कौशलम् ॥५०॥
कर्मजं बुद्धियुक्ता हि फलं त्यक्त्वा मनीषिणः ।
जन्मबन्धविनिर्मुक्ताः पदं गच्छन्त्यनामयम् ॥५१॥
यदा ते मोहकलिलं बुद्धिर्व्यतितरिष्यति ।
तदा गन्तासि निर्वेदं श्रोतव्यस्य श्रुतस्य च ॥५२॥
श्रुतिविप्रतिपन्ना ते यदा स्थास्यति निश्चला ।
समाधावचला बुद्धिस्तदा योगमवाप्स्यसि ॥५३॥

अर्जुन उवाच :

स्थितप्रज्ञस्य का भाषा समाधिस्थस्य केशव ।
स्थितधीः किं प्रभाषेत किमासीत व्रजेत किम् ॥५४॥

श्री कृष्ण उवाच :

प्रजहाति यदा कामान्सर्वान्पार्थ मनोगतान् ।
आत्मन्येवात्मना तुष्टः स्थितप्रज्ञस्तदोच्यते ॥५५॥
दुःखेष्वनुद्विग्नमनाः सुखेषु विगतस्पृहः ।
वीतरागभयक्रोधः स्थितधीर्मुनिरुच्यते ॥५६॥
यः सर्वत्रानभिस्नेहस्तत्तत्प्राप्य शुभाशुभम् ।
नाभिनन्दति न द्वेष्टि तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥५७॥
यदा संहरते चायं कूर्मोऽङ्गानीव सर्वशः ।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेभ्यस्तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥५८॥
विषया विनिवर्तन्ते निराहारस्य देहिनः ।
रसवर्जं रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्तते ॥५९॥
यततो ह्यपि कौन्तेय पुरुषस्य विपश्चितः ।
इन्द्रियाणि प्रमाथीनि हरन्ति प्रसभं मनः ॥६०॥
तानि सर्वाणि संयम्य युक्त आसीत मत्परः ।
वशे हि यस्येन्द्रियाणि तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥६१॥
ध्यायतो विषयान्पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते ।
सङ्गात्सञ्जायते कामः कामात्क्रोधोऽभिजायते ॥६२॥
क्रोधाद्भवति संमोहः संमोहात्स्मृतिविभ्रमः ।
स्मृतिभ्रंशाद्बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति॥६३॥

कर्ममात्र अधिकार है, फल कभु जोर न होय ।
फल हेतु तू कर्म कर, निकम्मो हू मत होय ॥४७॥
योगस्थित हो कर्म कर, धनजय ! राग हटाय ।
सम हो सिद्धि असिद्धि में, समता योग कहाय॥४८॥
बुद्धि योग से कर्म अति निश्चय तुच्छहि गोय ।
ढूंढ शरण समबुद्धि की, फल कारण दुख होय॥४९॥
पाप पुण्य द्वय छोड़ते, बुद्धियुक्त जो लोग ।
योगयुक्त हो इसलिये, कर्मकुशलता योग ॥५०॥
समबुद्धि ज्ञानी पुरुष, कर्मज फल त्यक्ताय ।
जन्म बन्ध से मुक्त हो, आनन्द पद को पाय ॥५१॥
मोह कीच को पार जब, तेरी मति तर जाय ।
सुनत वेद उपदेश जब, मति विरक्ति तू पाय ॥५२॥
वेद-बाद उलझी मती, जब निश्चय थिर होय ।
टिके समाधी में अचल, योगसिद्ध तब होय ॥५३॥

अर्जुन उवाच :

समाधिस्थ थिर बुद्धि की, परिभाषा क्या होय ।
कस बोलत कस चलत वह, कस आसन थित सोय॥५४

श्री भगवान् उवाच :

मन इसथित सब कामना, छूटें जब हे तात !
निज आतम जब आप सुखी, तब थिर बुद्धि कहात॥५५
दुख में जो व्याकुल नहीं, सुख ते तृष्णा नाहिं ।
क्रोध राग भय जो रहित, मुनि थिर बुद्धि कहाहिं॥५६
उदासीन सर्वत्र जो, भला बुरा जस पाय ।
स्वागत करे न द्वेष जो, तिस थिर बुद्धि सुहाय॥५७
जस कछुआ सब ओर से, अंग भीतर सिमटाय ।
तस विषयन से इन्द्रि जो, वह थिरबुध यशपाय॥५८
निर आहारी इन्द्रियां, विष मन से छुट जांय ।
बिन रस विषय सुआद भी, पुरुष दरश बिलगांय॥५९
ऋषी मुनिन के करत भी, सभी जतन हे तात ।
मदमाती ये इन्द्रियां, मन को ठगत बलात ॥६०॥
उन सबको जो रोक कर, मम अर्पित कर जुट जात ।
जिसके वश में इन्द्रियां, उसकी बुध प्रख्यात ॥६१॥
नर विषयों के ध्यान से, संग उनमें उपजात ।
संग के उपजत कामना, काम क्रोध जन्मात ॥६२॥
क्रोध जगावे मोह को, मोहत याद भुलात ।
याद भुलाये मत नशे, कुमती सर्बाह नशात ॥६३॥

रागद्वेषवियुक्तैस्तु विषयानिन्द्रियैश्चरन् ।
आत्मवश्यैर्विधेयात्मा प्रसादमधिगच्छति ।।६४।।

विषयन विचरत इन्द्रि से, राग द्वेष कर दूर ।
वशीभूतमन आत्मथित, प्रसन्न होय भरपूर ।।६४।।

प्रसादे सर्वदुःखानां हानिरस्योपजायते ।
प्रसन्नचेतसो ह्याशु बुद्धिः पर्यवतिष्ठते ।।६५।।

चित प्रसन्नता होत सब, दुःख नाश हो जाय ।
चित प्रसन्न की शीघ्र मति, पूरण थिरता पाय।।६५।।

नास्ति बुद्धिरयुक्तस्य न चायुक्तस्य भावना ।
न चाभावयतः शान्तिरशान्तस्य कुतः सुखम् ।।६६।।

अयुक्त चञ्चल चित्त की, बुद्धि होत ना भाव ।
बिन शान्ति कंह सुख मिले, शांति नहीं बिन भाव।।६६

इन्द्रियाणां हि चरतां यन्मनो नु विधीयते ।
तदस्य हरति प्रज्ञां वायुर्नावमिवाम्भसि ।।६७।।

विषय विचरती इन्द्रि के, जो मन पाछ डुलात ।
बुद्धि हरत तिस वायु जस जल विच नाव डुलात।।६७

तस्माद्यस्य महाबाहो निगृहीतानि सर्वशः ।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेभ्यस्तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ।।६८।।

इसीलिए सब ओर से, रुकी हुई जिन तात ।
इन्द्रि विषय से इन्द्रियां तिन थिर बुद्धि कहात ।।६८

या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी ।
यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुनेः ।६९।।

सब जिव सोवत जिस समय, योगी रात जगात ।
जामें प्राणी जागते, ता मुनिद्रष्टा रात ।।६९ ।

आपूर्यमाणमचलप्रतिष्ठं समुद्रमापः प्रविशन्ति यद्वत् ।
तद्वत्कामा यं प्रविशन्ति सर्वे स शांतिमाप्नोति न काम कामी ।।७०।।

अचल अथाह समुद्र जिमि, नदजल जाय समाय ।
शांति लहं निष्काम तस, जिन सब काम बिलाय।।७०

विहाय कामान्यः सर्वान्पुमांश्चरति निःस्पृहः ।
निर्ममो निरहंकारः स शान्तिमधिगच्छति ।।७१।।

बिचरत है निष्काम जो, इच्छा सभी बिहाय ।
अहङ्कार ममता रहित, वही शाँति हु पाय ।।७१।।

एषा ब्राह्मी स्थितिः पार्थ नैनां प्राप्य विमुह्यति ।
स्थित्वास्यामन्तकालेऽपि ब्रह्मनिर्वाणमृच्छति ।।७२।।

यही ब्रह्मगति पार्थ है, हो न मोह जिस पाय ।
अन्तकाल भी थितभये, ब्रह्म मुक्त हो जाय ।।७२।।

३१ च=और ।
स्वधर्मम्=अपने धर्म को ।*
अवेक्ष्य=देखकर ।
अपि=भी (तूं) ।
विकम्पितुम्=भय करने को ।
न अर्हसि=योग्य नहीं है ।*
हि=क्योंकि ।
धर्म्यात्=धर्म युक्त ।
युद्धात्=युद्ध से बढ़कर ।
अन्यत्=दूसरा (कोई)*
श्रेयः=कल्याणकारक कर्तव्य ।
क्षत्रियस्य=क्षत्रिय के लिये ।
न=नहीं ।
विद्यते=हैं ।

नोट—महाभारत शान्ति पर्व ६ २५।। क्षात्र धर्म का वर्णन :-

ब्राह्मणानां यथाधर्मो दानमध्ययनं तपः ।
क्षत्रियाणां तथा कृष्ण, समरे देह पातनम् ।।१।।

**"क्षत्रिय धर्म युद्ध में देह त्यागना है ।"**

यथाहि रश्मयो श्वस्य द्विरदस्यां कुशो यथा ।
नरेन्द्र धर्मो लोकस्य तथा प्रग्रहणं स्मृतम् ।।२।।

धर्मः क्षत्रियस्यैषः यच्छय्यामरणं भवेत् ।
सृजन श्लेष्म मूत्राणि कृपणं परिदेवयन् ।।३।।

"शय्या पर मरना क्षत्रिय के लिये अधर्म है ।।"

अविक्षतेन देहेन प्रलयं योधिगच्छति ।
क्षत्रियो नास्य तत्कर्म प्रंशसन्ति पुराविदः ।।४।।

"क्षत्रिय बिना घाव के नहीं मरता ।"

न गृहे मरणं तात क्षत्रियाणां प्रशस्यते ।
शौण्डी भीणामय शौण्डीर्य्यमधर्म्यं कृपणं च तत् ।।
"घर में मरना क्षत्रिय के लिये कायरता है ।"

३२ पार्थ=हे पार्थ । *
यदृच्छया=अपने आप ।
उपपन्नम्=प्राप्त हुए ।
च=और ।

अपावृतम्=खुले हुए । *
स्वर्गद्वारम्=स्वर्ग के द्वार रूप ।
ईदृशम्=इस प्रकार से ।*
युद्धम्=युद्ध को ।

सुखिनः=भाग्यवान् । *
क्षत्रियाः=क्षत्रिय लोग । (ही)
लभन्ते=पाते हैं ।

*कुन्ति का पाण्डवों को सन्देश —
"एतद्धनञ्जयो वाच्यो नत्योद्युक्तो वृकोदरः ।
यदर्थं क्षत्रिया सूते तस्य कालो यमागतः ।।" महा० उ० १३७.९—१०

३३ अथ=और । *
चेत=यदि ।
त्वम=तू ।
इमम्=इस ।
धर्म्यम=धर्म युक्त ।

संग्रामम्=संग्राम को । *
न=नहीं ।
करिष्यसि=करेगा ।
ततः=तो ।
स्वधर्मम्=स्वधर्म को ।

च=और । *
कीर्तिम्=कीर्ति को ।
हित्वा=खोकर ।
पापम्=पाप को ।
अवाप्स्यसि=प्राप्त होगा ।

३४ च=और । *
भूतानि=सब लोग ।
ते=तेरी
अव्ययाम=बहुत काल तक रहने वाली

अकीर्तिम्=अपकीर्ति को *
अपि=भी
कथयिष्यन्ति=कथन करेंगे ।
च=और (वह)
अपकीर्तिः=अपकीर्ति ।

संभावितस्य=माननीय पुरुष के लिये । *
मरणात्=मरण से ।
अतिरिच्यते=अधिक (बुरी) होती है ।

३५ च=और । *
येषाम्=जिनके
त्वम्=तू ।
बहुमतः=बहुत माननीय
भूत्वा=होकर (भी अब)

लाघवम्=तुच्छता को *
यास्यसि=प्राप्त होगा (वे)
महारथाः=महारथी लोग
त्वाम्=तुझे

भयात्=भय के कारण *
रणात्=युद्ध से
उपरतम्=उपराम हुआ
मंस्यन्ते=मानेंगे ।

३६ च=और । *
तव=तेरे ।
अहिताः=बैरी लोग ।
तव=तेरे ।
सामर्थ्यम्=सामर्थ्य की ।

निन्दन्तः=निन्दा करते हुए । *
बहून्=बहुत से ।
अवाच्यवादान्=न कहने योग्य वचनों को ।
वदिष्यन्ति=कहेंगे ।

नु=फिर । *
ततः=उससे ।
दुःखतरम्=अधिक दुःख ।
किम्=क्या होगा ।

३७ वा=या (तो) *
हतः=मरकर ।
स्वर्गम्=स्वर्ग को ।
प्राप्स्यसि=प्राप्त होगा ।
वा=अथवा ।

जित्वा=जीतकर । *
महीम्=पृथिवी को ।
भोक्ष्यसे=भोगेगा ।
तस्मात्=इससे ।

कौन्तेय=हे अर्जुन । *
युद्धाय=युद्ध के लिये ।
कृतनिश्चयः=निश्चय वालाहोकर
उत्तिष्ठ=खड़ा हो ।

# विश्वशान्ति की ओर

लेखक—ईश्वर चन्द्र जैन

आह ! मानव की यह दशा कब तक रहेगी ! उस मानव की जिसने विश्व में दिग विजय की, जिसने इन्द्र का मस्तक नत कर दिया, जिसके पग प्रहार को भगवान विष्णु ने सहर्ष धारण किया, जिसने समस्त विश्व को ज्ञान सिखाया, जिसके घर में विश्व का सुख, वैभव व आनन्द आ सिमट रहते थे। उस मानव की आज यह दशा कि आज उसके पास पेट की ज्वाला को शान्त करने को दाना नहीं तन को ढापने तक को वस्त्र का टुकड़ा नहीं, गर्मी सरदी तथा वर्षा से बचनेको सर पर छप्पर तक नहीं, पूंजी पति उस का रक्त पी रहा है, बलवान उसे हड़प करने को हैं, समाज उस पर तरह तरह के झूठे दोष मढ़ कर उसे सता रहा है और स्वयं दैव भी उस पर महामारी और दुर्भिक्ष आदि के अस्त्रों से भयंकर मार कर करके उसके क्रन्दन के संगीत का आनन्द ले रहा है।

मानव के दुखों का उसके पतन का ऊपर का चित्र बढ़ा चढ़ा कर खींचा गया, हो सकता है, पर यदि सब मनुष्यों का नहा तो अधिकांश की तो ऐसी दशा ही है इसे कौन अस्वीकार करेगा वह स्वयं अपन जीवन व अपनी मनोदशा पर दृष्टिपात कर जान सकता है कि ऊपर्युक्त कथन में कितनी सत्यता है। यह बात नहीं कि साधका का अभाव हैं। इस पृथ्वी पर उत्पन्न हुये प्राणियों के लिये हर प्रकार की आवश्यक वस्तुएं उनकी उत्पत्ति के साथ २ ही इतनी मात्रा में उत्पन्न हो जाती है कि उनसे कई गुणा प्राणी उन वस्तुओं पर सुख से जीवन व्यतीत कर सकें आश्चर्य तो यह है कि सब कुछ है फिर भी यह दशा ? आज का मानव और उसका संसार भयंकर अग्नि में जल रहें हैं — दावानलमें नरक के अग्नि कुण्ड में।

कवियों और दार्शनिकों ने इस मानव जीवन को और इस संसार को दु,खों का घर बताया और इससे भाग जाने को कहा पर आज तक किसी ने भी यह न जाना कि मानव जीवन के दुखों का कारण क्या है. और किस प्रकार इस दुखमय संसार को सुखमय स्वर्ग बनाया जा सकता है। आओ जरा हम प्रयत्न कर देखें।

यद्यपि मानव ने आज तक का अधिकांश समय ऐसी ही दशा में काटा है, पर ऐसा नहीं है कि इसने कभी सुख के दिन ही नहीं देखे। इस संसार के हृदयस्थल पर भूतकाल में ऐसी २ संस्कृतियां विकसित हो चुकी है जिस सुख के आगे स्वर्ग का मस्तक नत हो जाता था, जहां का एक २ मानव स्वर्ग के देवता से कहीं अधिक शक्तिशाली और सुखी होता था। यूनान मिश्र, रोम, बेबोलिया व भारत की संस्कृतियों तथा उनके इतिहास की महानता व वैभव को कौन नहीं जानता ? पर आज उनमें से प्रत्येक पतन के पग चूम रही है। इन बड़ी २ संस्कृतियों की समाप्ति के मूल में केवल एक कारण रहा है और जबतक इस संसार में उस कारण को सर्वदा के लिये समाप्त नहीं कर दिया जाता, तब तक यहां कोई स्थायी स्वर्ग स्थापित नहीं हो सकता।

वह मूल कारण है— मानव की मानव से ईर्ष्या व शत्रुता व मानव—मानव में फूट, जो कि किसी भी प्रकार की पृथकता के भाव रुपी बीज से जन्म पा कर, वृद्धि पाती २ युद्धका रुप धारण कर लेती है, और यह युद्ध मानव की शक्तियों का श्रेष्ठ तथा अधिकांश भाग खा जाता हैं और अन्त में स्वयं मानव को भी। इसी आपस की फूट ने महाभारत के युद्ध में भारतीय संस्कृति का अन्त निकट ला दिया, इसी युद्ध ने मिश्रियों और रोमियों को आपस में भिड़ा कर समाप्त कर डाला और इन संस्कृतियों के साथ २ वह स्वर्ग भी लुप्त हो गया इस भू पर नारकीय राज्य का बोलबाला हो हो गया।

युद्ध मानव के साथ २ ही उत्पन्न हुआ। युद्ध मानव ही की प्रवृत्ति रही है, पशुओं और पक्षियों में कभी मानव को तरह युद्ध नहीं होते। युद्ध किसी भी प्रकार की पृथकता तथा फिर उससे उत्पन्न होने वाले गुटों की परस्पर फूट और द्वेष के आधार पर जन्म पाता है। फिर मानवों के वह परस्पर विरोधी गुट अपने को युद्ध के लिये अधिकाधिक शक्तिशाली बनाने व युद्ध की सामग्री और यंन्त्र बनाने में अपना समय, शक्ति और सामग्रीं लगाते है,* जिसका कुप्रभाव पड़ता है उस गुट के आधीन मानवों के जीवन पर। फिर युद्ध प्रारम्भ होता है। वह सब सामग्री, मानव-शक्ति और मानव स्वयं युद्ध के दानव के यज्ञ में होम हो जाते हैं और फिर से मानवता के तार पर दुःखों का भयावह राग बजता है और असुरता का नंगा नृत्य होता है। इस प्रकार युद्ध-दानव मानव का सब कुछ होम कर उसे पंगु बना कर छोड़ देता हैं।

जिन कारणों पर युद्ध का जन्म होता है, वे कारण बड़े ही साधारण से होते हैं, वास्तव में वे मानवों की मूर्खता के अतिरिक्त कुछ और नहीं होते। उन सबके आधार में केवल एक ही कारण होता है और (जैसा मैं पहले भी कह चुका हूँ) वह होता है आपस का भेद भाव, आपस की फूट जो कि पृथक २ देश, धर्म और जाति से सम्बन्धित होने के कारण के आधार पर उत्पन्न होते है। यद्यपि ये कारण ऐसे नहीं, जिन पर मानव को लड़ने की आवश्यकता हो, पर फिर भी मानव लड़ता है। क्यों? उसे लड़ने की प्रवृत्ति जो है, और ये बातें उसकी इस प्रवृत्ति की पूर्ति के लिये आधार बनती है। इस लिये इन बातों को मानव की इस बुरी प्रवृति का आधार करना होगा। और क्योंकि केवल यही बातें मानव की उस प्रवृत्ति का आधार बन सकती हैं तथा बनती हैं। इसलिये यदि इन बातों को इस प्रवृत्ति का आधार बनने से दूर कर दिया जाये तो मानव की यह प्रवृत्ति स्वयं ही समाप्त हो जायेगी, क्योंकि उसके लिये फिर कोई स्थान ही न रह जायगा।

इसलिए युद्ध की सर्वदा के लिए समाप्ति आवश्यक है कि हम धर्म, जाति व देश के नाम पर की जाने वाली मूर्खताओं और जनूनों को तिलांजलि देदें और हम जन्म के आधार पर विभिन्न धर्मों जातियों के नाम से अपने पर थोपी गई, गुट बन्दियों व बन्धनों को तोड़ दें। संसार में एक मानव धर्म का निर्माण करें। दूसरे संसार के सब धर्मो समस्त ज्ञान तथा मनोविज्ञान इत्यादियों के विशाल कोष में से मानव सुख और उन्नति की सारभूत बातों का संग्रह कर एक ऐसा मानव धर्म बना लें, जिसका आधार 'कर्तव्य' हो और जिस पर हर मानव चलें। मेरे कथन का यह अर्थ नहीं कि धर्मों को समाप्त ही कर दो। धर्म तो हमारे जीवन का एक अभिन्न अंग है। यदि यह न रहा तो हमारा जीवन ही क्या रहेगा। पर हमें सत्यता को न भूलना चाहिये कि विभिन्न धर्म विभिन्न महान् आत्माओं तथा विभिन्न महापुरुषों की जीवन व विश्व सम्बन्धी वह अनुभव व विचार धाराएं हैं जिन के अनुसार वह स्वयं महान् बने तथा जिनके अनुसार उन्होंने दूसरों की उन्नति करने व महान् बनने का मार्ग दिखा कर अनुकरण करने को कहा। फिर कोई कारण नहीं कि बिना समझे ही हम अन्धविश्वासी बन कर किसी धर्म को केवल इसलिये मानें कि हम उस धर्म के मानने वालों के मध्य उत्पन्न हुये। धर्म का सम्बन्ध जन्म से नहीं, बल्कि मस्तिष्क तथा हृदय से है। इसलिए जब हम एक तंग वृत को त्याग मानवता के महान वृत्त में आ कर उस चिरन्तन सत्य व उन मूल नियमों (cardinal principles

* जैसा कि आज अमेरिका, रूस, और बरतानिया में हो रहा है। अमूल्य सामग्री युद्ध के दानवीय यज्ञ की तयारी में लग रही है।

जिनको कोई भी धर्म अस्वीकार नहीं करता, पर आधारित एक मानव धर्म को मानते हुए अपनी बुद्धि और आकर्षण के आधार पर इस संसार की समस्त विचारधाराओं, समस्त अनुभवों व समस्त ज्ञान के कोष में से *चुन २ कर अपने जीवन का मार्ग व विश्व सम्बन्धी विचारधारा स्वयं ही निर्माण करना सीखेंगे वे उसे ही अपना धर्म बना अनुकरण करेंगे तभी हम अपना जीवन वास्तव में महान, उन्नत व सुन्दर बना सकेंगे। यही धर्म का वास्तविक उद्देश्य भी है और ठीक अर्थ व मार्ग भी, तीसरी आवश्यकता है कि सब मानवों का एक ही देश हो संसार, और इस देश में समानता के आधार पर एक मानव राज्य ( One World Government ) की स्थापना हो।

फिर फूट और युद्ध के दानव इस संसार में टिकने का कोई भी स्थान न पा इस संसार से सदा के लिये विदा हो जायेंगे और उनके साथ ही चले जायेंगे मानव के वे असंख्य दुःख जो आज तक उसे झुलसाते आ रहे हैं। फिर एक बार मानवता की वीणा के तार पर सुख व शांति का वह मधुर संगीत जागेगा, जो जागकर, सोना नहीं जानता, पर यह तब होगा, जब मानव यह समझ लेगा कि हर वह वस्तु जो उसे पृथक् २ बांटती है, बुरी है। व्यर्थ की बातों पर आज तक मानव मानव से लड़ता रहा है और अपनी इस मूर्खता का मूल्य भी सदा ही चुकाता रहा है। जिस दिन वह इस मूर्खता को त्याग बुद्धि, शक्ति, और प्रेम के साधनों को हाथ में ले स्वयं तथा समस्त विश्व के निर्माण** के लिये आगे बढ़ेगा, उस दिन आकाश से आग नहीं अमृत बरस रहा होगा। फिर मानव की वह समस्त शक्तियां, जो पहले युद्ध की अग्नि में व्यर्थ ही होम हो जाती थीं, उसकी आवश्यकताओं, उसकी मनो-कामनाओं की पूर्ति करने तथा समस्त विश्व में शान्ति का राज्य लाने के निर्माण के कार्य में लगेंगी। †समस्त विश्व की शान्ति के लिये मानव को स्वयं उठना होगा, पहले स्वयं को अनन्त सुख का राज्य लाना होगा। मानव ही तो विश्वशान्ति के महान् कार्य को पूर्ण कर सकता है। उसके पास अनन्त अमोघ शक्तियां हैं, जिनसे वह अनायास ही परमात्मा के समान बन सकता है। वह अपना सर्वांग विकास कर अपनी आधिदैविक और आधिभौतिक शक्तियों के बल पर विश्व के प्राणी मात्र को अपने समान बना लेगा। फिर कल्पनातीत स्वर्गों का सुख व ब्रह्मानन्द व अनन्त शान्ति आकर जग के प्राङ्गण में भर जाएंगे, फिर कल्प कल्प की विभूतियां आ कर जीवन को मुस्कानों से भर देंगीं। पर हमारे इस मधुर स्वप्न को वास्तविकता का रूप तभी प्राप्त होगा, जब हम अपने तीन प्रारम्भिक लक्ष्य प्राप्त कर लेंगे। वह तीन लक्ष्य हैं—एक मानव धर्म, एक मानव जाति और एक मानव राज्य की स्थापना।

संसार व्यष्टि से समष्टि की ओर जाता है। न कि आज कल के अव्यवस्थित सिद्धान्त द्वारा कि समष्टि से व्यष्टि होती है। व्यक्तिवाद से साम्यवाद तथा राष्ट्रवाद का उत्थान सम्भव है। तभी मानव धर्म का बोलबाला हो कर विश्वशान्ति स्थापित हो सकती है।

* अच्छी व ठीक लगने वाली व समझ में आने वाली बातों की।
** व उत्थान।

†समस्त विश्व की शान्ति का हमारे पास केवल एक मात्र उपाय है—वह है मानव। पहले वह स्वयं का उत्थान करे और फिर स्वयं योग्य बन कर समस्त विश्व में शान्ति लाने का कार्य करे।

———

"तमसो मा ज्योतिर्गमय"

# विश्व में शान्ति प्राप्त करने के साधन

लेखिका—श्री लाजवन्ती जुनेजा, तिब्बिया कालिज करौल बाग, देहली

प्रभु सच्चिदानन्द स्वरूप है। मनुष्य भी प्रभु का अंश है अतः उसमें भी प्रभु के गुण न्यूनाधिक मात्रा में अवश्य रहते हैं। वह सत् है, मननशील होने के कारण चित है और उसमें भी कभी आनन्द की लहर उठा करती है। इसी आनन्द से उसे शान्ति मिलती है।

जब से मानव इस विश्व में आया तभी से वह अपने प्रत्येक क्षण को, प्रत्येक कार्य को और मनोभावों को आनन्दमय कर देना चाहता है। शान्ति की ओर ले जाना चाहता है।

इस विश्व में आकर उसने देखा अस्ताचल पर डूबते हुए सूर्य को, सागर की आत्महत्या करती हुई उत्तुंग तरंगों को, आकाश के आंगन में फूटते हुए मोती तारों को, संसार की वेदनाओं से डरकर तालाब में छुपने वाले कमल को, मेदिनी माता की छाती को फाड़कर खड़े होने वाले मूक पर्वतों को, और विश्व के कांटों से बचकर भागने वाली वेगवती नदियों को और देखी रोती हुई रातें, सिसकती हुई ऊषाएं, दुख भरे बादल, कांपती हुई धरणी।

नौ मास के कठिन कारावास के पश्चात् जब इस नील गगन के नीचे सबसे पहिले मानव ने आंखें खोली तो संसार में आने की प्रसन्नता का प्रतिकार कर वह रोया। उसकी आत्मा कह उठी कि इस विश्व में दुःख के अतिरिक्त कुछ नहीं जिधर देखो एक महान् क्लेश, महान् संकट और दुःखों के दानवाकार बादल गरज रहे हैं। सुख की सौदामिनि, शान्ति की लहर तो इस विश्व में देखने को भी नहीं मिलती।

तभी से मानव ने छान बीन आरम्भ की कि क्या इस दुःख से बचने का कोई उपाय है? प्रियतमा के प्रेम पाश तोड़कर पुत्र के वात्सल्य भरे नेह को चीरकर भगवान् बुद्ध ने भी यही कहा था। "शान्ति प्राप्त करने के साधनों की खोज करूंगा"। गिरि कन्दराओं में बैठे ध्यानावस्थित योगी शान्ति प्राप्त करने के लिये समाधि का दुर्ग बनाये बैठे हैं। बड़े २ ऋषि, मुनि, ज्ञानी, वैज्ञानि, धनी और मानी, बुद्धिमान् और पण्डित सबने एक ही बात कही—

रहा जीवन कितना निरुपाय, लिया है देख,
नहीं सन्देह।
निराशा है जिसका परिणाम, असफलता का
यह कल्पित गेह।

सारे संसार की निराशा में क्या कोई सुख की आशा है? किसी आनन्द के महासागर में से कहीं दो बूंदें शान्ति की मिल सकती हैं कौन देगा? यह तो कल्पना की सुन्दर दुनिया है। फिर भी मानव अनवरत गति से और चिरन्तन काल से जिस वस्तु की खोज करता आया है वह है शान्ति चिरस्थायी आनन्द।

पूर्व इसके शान्ति के साधनों पर विचार किया जाय, हमें देखना है कि विश्व में अशान्ति के कारण क्या हैं। राजनैतिक अशान्ति के कई कारण हैं। विश्व दो महान शक्तियों में विभाजित है: (क) (Two power blocks, and (ख) राज्य विस्तार की भावना आदि। second economic exploitation)

किन्तु राजनैतिक शान्ति से पूर्व हमें अपने अन्दर शान्ति स्थापित करनी है। मानसिक विकारों के संघर्ष का शमन करना है; क्योंकि भीतरी अनुशासन के अभाव में बाह्य अनुशासन असम्भव है। और यही कारण है भौतिकवादी देशों के लोगों ने विज्ञान के द्वारा, विश्व की प्रायः शक्तियों पर विजय पाली है। किन्तु आत्म विजय नहीं पाई। अतः अशान्त हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि पहले हमने आत्म शान्ति प्राप्त

करती है तभी हम विश्व में शान्ति का सन्देश सुनाने के अधिकारी हो सकते हैं।

मानसिक अशान्ति के कारण आधिभौतिक आधिदैविक और आध्यात्मिक ताप हैं। इसके साथ ही आत्म ज्ञान की कमी और कर्म के रहस्य को न जानने के कारण अशान्ति है।

मनुष्य सामाजिक प्राणी है। जीवन निर्वाह के लिये मनुष्य को जो संघर्ष करना पड़ता है वह आधिभौतिक अशान्ति है। दैवी विपत्तियां आंधी, तूफान, बाढ़ आदि का मनुष्य को सामना करना पड़ता है तथा आधिदैविक अशान्ति है। और प्रभु से विमुख होने के कारण आत्म ज्ञान की कमी के कारण आध्यात्मिक अशान्ति है। समाज के सम्पर्क में आने से यह समस्याएं जल्दी ही सुलझ सकती हैं। क्योंकि परस्पर प्रतिस्पर्धा से सभी उन्नति की ओर पग उठायेंगे। एक ओर जहां शारीरिक उन्नति होगी शरीर बलवान् और सुदृढ़ होगा वहां दूसरी ओर स्वस्थ मस्तिष्क, और शक्तिशाली आत्मा होगी। तो आरोग्य शरीर स्वस्थ मस्तिष्क, शक्तिशाली आत्मा के होने पर कोई व्याधि कोई अशान्ति न होगी। इस प्रकार बाधक शक्तियों से संघर्ष करते हुए हम स्थायी आनन्द और शान्ति की ओर बढ़ेंगे।

निस्सन्देह हमारी अशान्ति न केवल भौतिक कारणों से है, अपितु आत्मज्ञान की कमी, कर्म रहस्य से अनभिज्ञता भी बहुत अंशों तक हमारी अशान्ति के कारण हैं। विश्व में अनेकों व्यक्ति हैं जो सर्वप्रकारेण सुखी भरपूर हैं किन्तु उन्हें सन्तोष नहीं। आत्म ज्ञान न होने के कारण वह अधिक सुख की लालसा में अपना दुःख बढ़ा रहे हैं।

अन्तिम कारण कर्म रहस्य को जान लेने पर हम शान्ति प्राप्त कर सकते हैं। कर्म ही हमारे संगठित समाज का प्राण है। समाज के रथ का पहिया कर्म की धुरी पर घूमता है। अब प्रश्न यह उठता है कि कर्म कौन से करें? वैदिक संस्कृति में धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष यह कर्म की परिभाषा के अन्तर्गत हैं। इनमें से भी काम और मोक्ष प्रधान है। धर्म और अर्थ तो क्रमशः इन्हीं पर आधारित हैं। हम सन्ध्या करते हुए प्रतिदिन मोक्ष के लिए शान्ति के लिये प्रार्थना करते हैं :

"हे ईश्वर दयानिधे प्रभो! भवत्कृपयाऽनेन जपोपासनाऽदिकर्मणः धर्मार्थ काम मोक्षाणां सद्यः सिद्धिर्भवेन्नः।"

"ईश्वर दयानिधे प्रभो। धर्म जो सत्य और न्याय का आचरण करना, अर्थ धर्म से इष्ट पदार्थों की प्राप्ति करना, काम - धर्म और अर्थ से इष्ट भोगों का सेवन करना और मोक्ष सब दुखों से छूटकर सुखों, आनन्द और शान्ति को प्राप्त करना है यह चारो सिद्धियें हमें शीघ्र ही प्राप्त कराइये"। तो हमारा मुख्य ध्येय मोक्ष की शान्ति को प्राप्त करना है। जो कि प्रभु की शरण में जाने पर ही मिल सकती है। दूसरे शब्दों में हमें कर्म, उपासना, ज्ञान का सँतुलन रखते हुए कर्म को प्रधानता देनी है तभी हमारे समाज में शान्ति होगी। और इस प्रकार व्यक्ति, परिवार, समाज, देश राष्ट्र और विश्व में क्रमशः शान्ति स्थापित होगी।

शान्ति बाहर से नहीं भीतरी अवलोकन से प्राप्त हो सकती है। इस प्रकार आध्यात्मवादी भारत फिर से अपने खोये हुए गौरव को प्राप्त कर विश्व में शान्ति का सन्देश सुनायेगा। अब वह दिन दूर नहीं है जब कि इस कार्य का सूत्र स्वामी सच्चिदानन्द जी जैसे कर्णधारियों ने अपने हाथ में लिया है। न केवल लिया है अपितु कार्य रूप में परिणत कर रहे हैं। निस्सन्देह 'विश्वशान्ति संघ" अपने नाम की सार्थकता को प्रगट कर रहा है। और एक दिन आयेगा जब विश्व इसकी सार्थकता को पहिचानेगा। अवश्यमेव! अवश्यमेव!! अवश्यमेव!!!

सत्यमेव जयते नानृतम्।




नोट—'ओं' के नो टुकड़ों (चिन्ह १ से ६) से वर्ण माला के सब अक्षर बन जाते हैं।

# एकाक्षर 'ओं'

## भजन

मन मेरा ओङ्कार भजोरी ॥टेक॥

प्रात समय उठ शुद्ध बदन कर,
मन इक ठौर करोरी।
ईश्वर सच्चिदानन्द स्वरूप में,
नित तुम ध्यान धरोरी ॥१॥
कर सन्ध्या और जप गायत्री,
बुद्धि विमल करोरी।
यथा शक्ति उपकार करो नित,
जीवन सुफल करोरी ॥२॥

सब जीवन पर दयादृष्टि कर,
हिंसा त्याग करोरी।
मांस मीन मद मदिरा मैथुन,
पञ्च मकार तजोरी ॥३॥
किशोर बहुत दिन सोय गंवाए,
अब अछु चेत करोरी।
काल कराल निकट आन पहुँचो,
अब तो तनिक डरोरी ॥४॥

# ओ३म् रहस्य भाग १

**ध्वन्यात्मक शब्द**

गर्भस्थ बालक के जीवन का आधार नाभि चक्र है। जीवात्मा शरीर में व्यापक होने से शरीर के प्रत्येक घटक (cells) में एक विलक्षण शक्ति काम कर रही है। उस शक्ति की धार के प्रवाह के कारण जो शब्द हो रहा है वह 'अ' है। इस शब्द के स्पन्दन से शरीर के अंग २ स्फूर्तिमान् होरहे हैं। इसी शक्ति के कम्प दूसरे अङ्गों से टकराकर जो परिवर्तित शब्द पैदा करते हैं उन्हीं से वर्ण उत्पन्न होते है। नाभि चक्र से उत्पन्न होने वाली धुन को 'परा वाणी'* कहते हैं। परा वाणी जब नाभिस्थ प्राणवायु द्वारा हृदयस्थ वायु को देखती है तब 'पश्यन्ती' कहलाती है। हृदय और कण्ठ के बीच मस्तिष्क से आने वाली वायु का जब पश्यन्ती के साथ संयोग होता है, उस संयोग द्वारा प्राप्त परिवर्तित धुन को 'मध्यमा' कहते हैं। पश्यन्ती की धुन 'उ' है। मध्यमा की धुन 'उकार प्रदेश' की सीमा में रहती है। गुहा प्रदेश

*देखो ऋ॰ १ १६४. ४५ अर्थात् वाणी के चार पाद हैं, तीन गुहा में हैं (परा, पश्यन्ती, मध्यमा) उन्हें केवल मननशील जानते हैं। चौथी तुरीय (बैखरी) मनुष्य बोलते हैं।

की वाणी कण्ठस्थ प्राणके सहारे निकटस्थ मानसिक आज्ञा तन्तुओं के सम्पर्क में आकर उनमें कम्प पैदा कर देती है और उससे उत्पन्न हुई धुनें मुख के भिन्न २ भागों में टकराने से बैखरी वाणी के भिन्न २ वर्णों को जन्म देती है ! यहां 'म्' की सीमा समाप्त हो जाती है। इस प्रकार नाभी से उठा हुआ नाद या धुन, वाणी के रूप में बदल जाता है और 'ओ३म्' की तीनों मात्राओं को पूरा कर देता है।

**स्वभाविक शब्द**

शब्द 'ओ३म्' अत्यन्त कोमल, मधुर और सरल है। जातकर्म संस्कार में नवोत्पन्न बालक की जिह्वा पर 'ओ३म्' लिखने की प्रथा है। यही कारण है कि नवोत्पन्न बालक भी 'ओ, ओं' का उच्चारण करते हैं। किसीको अन्दर या बाहर पुकारने में अथवा रागों के आलाप से पहले तथा हर्ष या दुख या विस्मय प्रकट करते हुए इसी शब्द का अनजाने ही प्रयोग होता रहता है। मरते समय भी ओ३म् का उच्चारण करते हुए प्राण त्यागने की शिक्षा है। सारांश यह है कि मनुष्य को अपना जीवन 'ओ३म्' से प्रारम्भ करके 'ओ३म्' * का स्मरण करते हुए ही चोला त्यागना चाहिये।

**विश्व प्रिय शब्द**

यही कारण है कि प्राचीन काल से 'ओ३म्' विश्वव्यापी शब्द है। अरबी में इसका रूप (ﺁﻣ) आमीन होगया और सीमिटिक जातियों में इसी को 'Amen' एमिन कहते हैं। ख्वाजा हसन निजामी देहलवी फातमि दावते इसलाम' सफा २०२ २०३ पर यह आयत इस प्रकार देकर लिखते हैं 'वइन्नहु फ़ी उम्मुलकिताबे लदई न ल अलीयुन् हकीम'। कूफ़ी' भाषा में शब्द 'अली' और हिन्दी में ओ३म्' एक ही तरह से लिखा जाता है, अतः ओ३म् अली है और अली ही ओ३म् है। आग़ा खानियों का विश्वास है कि अल्लाह ने पवित्र कुरान में 'ओ३म्' का वर्णन शब्द 'अली'द्वारा किया है। इस आयत में शब्द "अम्मुल किताब" ओमुलकिताब का अपभ्रंश मालुम होता है। अरबी में ऊम' माता को कहते हैं। संस्कृत में 'ओ३म्' वह आदिमूल केन्द्र है जहां से समस्तज्ञान और चराचर की उत्पत्ति हुई है। ओ३म् ही रचना का आधार तथा आदि बीज है। खुदा ने अली को समस्त ज्ञान और विज्ञान का जन्म दाता बताया है। 'ओ३म्' और 'ऊम' उरदू में एक ही तरह से लिखे जाते हैं और ये पर्य्यायवाची भी हैं। "ग्रीक में Alpha और Omega आदि और अन्त के पर्य्यायवाची हैं।

**वैदिक ग्रन्थ और ओ३म**

वैदिक ग्रन्थों में 'ओ३म्' अत्यन्त पवित्र नाम माना गया है। वेदों की रूह 'ओम्' है। ब्रह्म का सबसे प्यारा और उत्तम नाम 'ओम्' है। उपासना में 'ओ३म्' की बड़ी महिमा है। यहां तक कि कोई वेद मन्त्र बिना 'ओम्' के प्रारम्भ नहीं किया जाता है। 'ओमभ्या दाने'। अष्टा. ८.२.८७॥ 'प्रणवष्टेः' ॥अष्टा० ८.२.८६॥ तथा "अचोऽन्त्यादि टि" ॥अष्टा. १ १ ६४॥ इत्यादि सूत्रों के अनुसार 'ओम्' शब्द वेदमन्त्रों के प्रारम्भ में जोड़ना चाहिये और 'अचान्तिक तथा टि आन्तिक" मन्त्रों के अन्त में भी जोड़ना आवश्यक है। अ उ, म् को त्रयी कहते हैं। "त्रयी धर्मः सदाफलः" इष्टमन्त्र के आदि और अन्त में प्रणव द्वारा सेतुबन्धन किए बिना जप करने से इष्ट मन्त्र का जप निष्फल हो जाता है। एक ब्रह्म की उपासना के लिए केवलमात्र 'ओम्' का

*"ओं मित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरणन्। यः प्रयाति त्यजन्देहं स याति परां गतिम ॥" गी० ८.१३॥ ब्रह्मबोधक एकाक्षर "ओम्" को कथन करता हुआ जो मेरा स्मरण करता है। ऐसा देह त्याग कर प्रयाण करने वाला पुरुष परमगति को प्राप्त होता है।

"ओम् क्रतो स्मरः" (यजु० ४० १७) हे जीव ओम् का स्मरण कर।

जाप वैदिक ग्रन्थों में बताया गया है ।

"ओम्प्रतिष्ठ" यजु. २.१३ । "ओम्खम्ब्रह्म" यजु. ४०.१७॥

अर्थात ओम् मेरे हृदय में प्रतिष्ठित हो । ओम् व्यापक, रक्षक महान् ब्रह्म है ॥

"अकारश्चाप्युकारश्च मकारश्च प्रजापतिः" मनु. २.७६॥ ओम् परमेश्वर का सर्वोत्तम नाम है। अ, उ, म् के समुदाय में परमेश्वर के अनेक नाम आजाते हैं । 'अ' से विराट, अग्नि, विश्वादि । 'उ' से हिरण्यगर्भ, वायु, तेजसादि । 'म्' से ईश्वर, आदित्य, प्राज्ञादि । ये सब तो गौणिक नाम हैं परन्तु

"ओमित्येतदक्षरमिदॅं सर्वं तस्योपव्याख्यानं" [माण्डू० १]

वेदादि सब शास्त्रों में परमेश्वर का प्रधान और निज नाम 'ओम्' बतलाया है ।

"ओमित्येतदक्षरमुद्‌गीथमुपासीत । ओमिति ह्युद गायति" ॥छा. १॥

केवलमात्र उस अक्षर (नाश न होने वाले) उद्‌गीथ 'ओम्' की उपासना करनी चाहिये । 'ओ!' ही ऊंचे स्वर से गाया जाता है । इसी बात को पिप्पलाद ऋषि सत्य काम को उपदेश करते हुए कहते हैं ।

"पराञ्चपरं ब्रह्म यदोङ्कारः ॥प्रश्नो० ५.२॥

ब्रह्म के सर्वोत्तम नाम 'ओम्' की उपासना से मुक्ति और संसारिक सुख सब कुछ प्राप्य है ।

"सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति तपाॅंसि सर्वाणि च यद्वदन्ति ।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति तत्ते पदॅं संग्रहेण ब्रवीम्योमित्येतत् ॥कठ. २.१५॥

अर्थात्—सब वेद धर्मानुष्ठान, तपश्चरण जिसका कथन करते है और मानते हैं । जिसकी प्राप्ति की इच्छा करके ब्रह्मचर्य व्रत करते हैं वह पद संक्षेप में 'ओम् है ॥

**ओम् की महिमा**

तैत्तिरीयोपनिषद १.१.८ में ओम् की दस महिमा इस प्रकार बताई हैं —

ओमिति ब्रह्म । ओमितीदॅं सर्वं । ओमित्ये तदनुकृति हस्म वा अप्यो श्रावयेत्याश्रावयन्ति । ओमिति सामानि गायन्ति । ओं शोमिति शास्त्राणि शंसन्ति । ओमित्यध्वर्युः प्रतिगरं गृणाति । ओमिति ब्रह्मा प्रस्तौति । ओमित्यग्नि होत्रमनु जानाति । ओमिति ब्राह्मणः प्रवक्ष्यन्नाह। ब्रह्मो पाप्नुवानीति । ब्रह्मवोपाप्नोति । ओंदश ॥

अर्थ—१. ओम् ब्रह्म है. ओम् सब कुछ है। २, ओम् स्वीकार वाचक है, ३. ओम् सम्बोधन वाचक है। ओम् प्रश्नवाचक तथा अज्ञान वाचक है। ४. ओम् द्वारा ही सामगान होता है। ५. ऋग्वेद के "शोसि—शंसन्ति" इत्यादि मन्त्रों को ओम् द्वारा ही उच्चारण करते हैं । ६. ओम् कह कर ही यजुर्वेदी यज्ञ मन्त्र बोलते हैं। ७. ओम् कहकर ही ब्रह्म की स्तुति होती है। ८. हवन होता है। ९. वेद प्रवचन होता है। १०. ओम् से ही ब्रह्म की प्राप्ति होती है ॥

**ओम् का अर्थ**

"तस्य वाचकः प्रणवः।" 'तज्जपस्तदर्थ भावनम्" ॥ यो० १.२७;२८ ॥

उस वाच्यः ईश्वर का वाचक ओम् है अर्थात ओम् शब्द है और ईश्वर अर्थ है। इस के जाप तथा अर्थ के मनन से ईश्वर का अनुभव होता है ॥ व्यास भाष्य में इन सूत्रों की व्याख्या करते हुए महर्षि व्यास ने लिखा है कि इस ब्रह्मांड के स्वामी का नाम ओम् हैं। वह नाम और नामी का सम्बन्ध साङ्केतिक नहीं है वरन् यह सच्चा स्वाभाविक सम्बन्ध है ।

व्याकरण के अनुसार 'अवतेष्टिलोपश्च" ॥उणादि सूत्र १.१४॥ से प्रत्यय और टि लोप होकर "अवरक्षणे" धातु से ओम् के अर्थ रक्षा के हैं। कोधातुरित्याप्लृधातुः ओंकारः सर्वमाप्नोतीत्यर्थः" ॥ गो० ब्रा० १.२६॥ के अनुसार

जो सर्वत्र व्यापक हो वह ओ३म् है।

ब्रह्मज्ञानी तथा तत्वदर्शी योगी जानते हैं कि नाम और नामी का सम्बन्ध नित्य और स्वाभाविक है। ये नाम मनुष्यों के बनाए हुए नहीं हैं वरन् परम्परा प्राप्त हैं। ओम् के जाप से योगी का चित्त एकाग्र हो जाता है और यदि प्राणायाम के साथ स्थिर आसन होकर तीन घण्टे निरन्तर जाप किया जाय तो चित्त स्थिर हो जाता है। जप के साथ ईश्वर के दिव्य गुणों की परिक्रमा करने से दिव्य गुणों का प्रभाव जप करने वाले के रोम २ से झलकने लगता है और पर्य्याप्त जप से ये गुण उपासक में आ जाते हैं। अर्थात् अर्थ के समझने से साक्षात् अनुभव ज्ञान होता है। इस प्रकार जप और भाव इन दोनों की बारम्बार क्रिया और प्रतिक्रिया से योगी के हृदय में उस परम् ज्योति स्वरूप ब्रह्म का प्रकाश होने लगता है।

जिस प्रकार अक्षर 'अ' प्रथम अक्षर है और तमाम अक्षरों में सर्व व्यापक है और बिना 'अ' के कोई अक्षर उच्चारण नहीं हो सकता वैसे ही उस विराट स्वरूप ओम् की ज्योति व्यक्त नव मण्डल देश में ओत-प्रोत है और समस्त संसार उसी के सहारे खड़ा हुआ है।

''यः उद्गीथः स प्रणवः यः प्रणवः स।
उद्गीथः ॥छा. १ ५.१॥
''वाच ऋग्रसः। ऋचः सामरसः। साम्न
उद्गीथो रस.'' ॥छा. १ १.२॥

उद्गीथ और ओम् पर्य्यायवाचक हैं। वाणी का रस ऋचाएं हैं, ऋचाओं का रस साम है और साम का रस ओम् (उद्गीथ) है॥

**ओम् की उत्पत्ति**

ऐतरेय ब्राह्मण ५ पञ्चमिका खण्ड ३२ के अनुसार उत्पत्ति क्रम इस प्रकार है :—''त्रयो वेद। अजायन्त। ऋग्वेद एवाग्नेर यजुर्वेदो वायोः। सामवेद आदित्यात्। तान्वेदानभ्यतपत्। तेभ्योऽभितयेभ्यस्त्रीणि शुक्राण्यजायन्त। भूरित्येष ऋग्वेदाद जायत। भुवरिति यजुर्वेद स्वरिति सामवेदात्। तानि शुक्राण्यभ्यतपन्। तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्र वर्णा अजायन्त। अकार उकार मकार इति। तानेकदा समभरत् तदेतद् ओमिति॥ इस का अर्थ निम्नतालिका से स्पष्ट है।

ब्रह्म

| | | |
|---|---|---|
| अग्नि | वायु | आदित्य |
| ऋग्वेद | यजुर्वेद | सामवेद |
| भूः (पृथ्वी) | भुवः (अन्तरिक्ष) | स्वः (द्यु लोक) |
| अ | उ | म = ''ओ३म'' |

यजुर्वेद ८.५४ में भी 'वाची व्याहृतायाम' कहा गया है।

अर्थात् ''भू र्भुवः स्वः'' (व्याहृतियां) उस वाच्य की वाचक हैं।

भूः 'सत्तायाम्' धातु से सत् के अर्थ में हैं,
भुवः 'अविचिन्तने' धातु से चित् के अर्थ में है, और
स्वः 'आनन्दे' के अर्थ में आनन्द के हैं।
अर्थात् ओ३म् उस सच्चिदानन्द का द्योतक है।

**ओ३म् के भाग**

जीव की चार अवस्थाएं होती हैं—

(१) जागृत, (२) स्वप्न, (३) सुषुप्ति और (४) तुरिया।

शक्ति की भी चार अवस्थाएं हैं—

(१) व्यक्त, वैश्वानर (विराट) (२) हिरण्य गर्भ, (तेजस) (३) अव्यक्त (प्राज्ञ) और (४) शुद्ध।

जाग्रत अवस्था सब से बाहर की अवस्था है और इसका सम्बन्ध स्थूल शरीर, (अन्नमय कोष), स्थूल जगत से है। स्वप्नावस्था उससे कुछ अन्दर की अवस्था है और उसका सम्बन्ध सूक्ष्म शरीर (प्राणमय+मनोमय कोषों) और सूक्ष्म जगत से है। सुषुप्ति अवस्था और भी भीतरी अवस्था है और उसका सम्बन्ध कारण शरीर (विज्ञान मय कोष) और चैतन्य जगत से है। तुरियावस्था सब से भीतरी अवस्था है और इसका सम्बन्ध आनन्दमय कोष से है। ध्यान की यही चार अवस्थाएं हैं। इन्हीं चार अवस्थाओं में वह परमेश्वर मौजूद है। इनके परे तुरियातीत अवस्था है।

**ध्यान की अवस्थाएं**

पहला रूप जो एक वैज्ञानिक देख सकता है वह रचना का सबसे बाहरी और व्यक्त रूप है। इसके पश्चात् रचना के आन्तरिक प्रबन्ध का दार्शनिक रूप दिखाई देता है। इस प्रकार विचारों में उड़ते हुए अन्त में विश्वविधान का भण्डार रूप दिखाई देता है। तदनन्तर वह शुद्ध रूप है जो सारी रचना और उसके प्रबन्धों को नियन्त्रण तथा सञ्चालन कर रहा है। यह क्रम है जिसके अनुसार जीव उत्तरोत्तर ध्यान करता हुआ परम पिता को प्राप्त होता है। ब्रह्म प्राप्ति की कुञ्जी इस नाम में मौजूद है। ओम के पृथक् २ अक्षर ध्यान की क्रमिक अवस्थाओं को अनुपम और अचूक सत्यता से प्रकट करते हैं और ठीक इसी क्रम में योगी पद पद पर उन्नति करता हुआ ब्रह्म पद को प्राप्त करता है।

शब्द 'ओम्' तीन अक्षरों से बना है—अ,उ म्. 'अ'– व्यक्त अवस्था को प्रकट करता है, 'उ'- स्वप्नावस्था को और 'म्'- सुषुप्ति को।

"स्वाध्यायाद्योगमासीत योगत्स्वाध्यायमामनेत्"
स्वाध्याय योगसम्पत्त्या, परमात्मा प्रकाशते॥
योग० व्यासभाष्य १.२८

इस योगसूत्र के अनुसार अभ्यासी इन भिन्न २ अक्षरों पर अर्थपूर्वक ध्यान करता है और रचना के तीन दरजों में बारबार आता जाता है। 'अ' के ध्यान से एकाग्रता होती है। एकाग्रता से ध्यान होता है और इन दोनों की क्रिया और प्रतिक्रिया से अन्त में ईश्वरीय - ज्योति का श्वेत प्रकाश योगी के हृदय में होने लगता है। 'अ'* परमात्मा के उस विराटस्वरूप को प्रकट करता है जो सारी बहिर्मुखी रचना में सर्वव्यापक है और यह उस विश्वज्योति का पहला अनुभव है। योगी अकार का उच्चारण करते हुए उस विराट-स्वरूप वैश्वानर का तेज तड़प के साथ ध्यान करता है और उस सर्वव्यापक विराटस्वरूप की ना-रंगी रँग की ज्योतिधारों में व्यक्त नव मण्डल देश को मणियों की भांति ओत-प्रोत देखता हुआ उस सर्वशक्तिमय प्रबन्ध कर्त्ता का दरशन पाकर दूसरे पदकी तैयारी करता है। रचना का मसाला तय्यार होने से पहले उस तेजसस्वरूप ने रचना की पूर्वकल्प की योजना के चित्रों पर ध्यान किया होगा। गति-शक्ति के जीवरूप धारण करने, जीव के ज्ञानरूप तथा ज्ञान के चित्तरूप धारण करने. और सूक्ष्म तन्मात्राओं के तय्यार होने से पहले वह तैजसस्वरुप होने-वाली-रचना के ध्यानरूप में पूर्वसंस्कारों के अंकित चित्रों में स्वयं विचर रहा होगा। प्रभु को रचना के नित्य आभ्यान्तरिक संगठन तथा प्रबन्ध की योजनाओं में संलग्न सुमरण करना हिरण्यगर्भ (लाल रंग की ज्योति) का ध्यान करना है। यह ध्यान का दूसरा पद है जिस में वह परमपिता सूक्ष्म से सूक्ष्म अयनों को उनके उचित स्थानों में बांटता और छांटता रहता है और अन्दर ही अन्दर एक पूर्ण चित्र तय्यार हो जाता है। इस प्रकार योगी अक्षर उ* का ध्यान करते हुये उस ब्रह्म को व्यक्त रचना से अलग परन्तु रचना के अन्दरूनी नक्शों पर विचार करता हुआ स्मरण करता है और तेज

*अक्षर 'अ' अप् धातु (अप्लृ व्याप्तौ) से लिया गया है जिसके अर्थ 'व्यापक' के हैं अथवा 'आदि' का सक्षेप है जिसका अर्थ प्रथम का है।

तड़प के साथ ब्रह्म स्वरुप के दर्शन का इन्तजार करता है और दर्शन पाने पर तीसरे पद अर्थात् 'म' पर चढ़ जाता है।

**अ, उ, म् से सिद्धियां**

जिसको 'अकार' की सिद्धि हो जाती है उसकी तमाम कामना सिद्ध हो जाती हैं।

"जागरित स्थाना वैश्वानरोऽकारः प्रथमामात्राप्तेरादिमत्त्वाद्वाप्नोति हवैसर्वान्कामानादिश्चभवतियएवं

अर्थ – जाग्रतस्थानी वैश्वानर नामी अकार प्रथम मात्रा है। पहली होने से व्याप्त है। जो इसको जान लेता है उसकी सब कामनाऐं सिद्ध हो जाती हैं।

**उकार सिद्धि**

जिस को 'उकार' की सिद्धि हो जाती है वह बुद्धि को आकर्षण करलेता है और ऐसा ज्ञानी ब्रह्म में एक होजाता है

"स्वप्नस्थानस्तैजस उकार द्वितीयामात्रोत्कर्षादुभयत्वाद्वोत्कर्षति हवै ज्ञान सन्तति समानश्च भवति नास्याऽब्रह्मवित्कुले भवतिय एवं वेद" ॥ मा १० ॥

अर्थ : स्वप्नस्थानी तैजस नामी 'उकार' द्वितीय मात्रा है। उत्कर्ष और उभय से ज्ञानोत्पन्न समान अवस्था को उत्कर्ष करता है। इस प्रकार जानने वाला कुलसहित ब्रह्म में एक हो जाता है।

**मकार सिद्धि**

"सुषुप्तस्थानः प्राज्ञोमकारस्तृतीयो मात्रा मितेरपीतेर्वा। मिनोति हवा इदं सर्वमपीतिश्च भवतिय एवं वेद ॥मा०११

अक्षर म' मपधातु से लिया गया है और इसके अर्थ हैं "जिसमें सब नाप समाप्त हो जाते हैं"। जो इस अनन्त अक्षर ब्रह्म की सिद्धि कर लेता है, वह सारी रचना के ज्ञान को प्राप्त कर के अक्षर अर्थात् प्राज्ञरूप में समा जाता है। स्वप्नावस्था में जीव मानसिक कार्य्यों को थोड़ा २ बन्द कर लेता है। परन्तु सुषुप्त में मानसिक कार्य्य एक दम बन्द होजाते हैं और केवलमात्र शरीर को जीवित रखने का कार्य्य होता है। अतः उस सर्वेश्वर की रचना की शक्तियों को जान समझकर चिन्तन करना 'मकार' का ध्यान है। यह ईश्वर की मौज का वह धार रुप जिसकी शक्ति पर ध्यान रुप नक़शे स्थित रहते हैं। यहां की क्रिया बिना इन्द्रियों, आकार और मनके आप ही आप स्वभाविक ज्ञान और बलसे चालू रहती हैं। यही वह आदि-पुरुष है जो समस्त विधान और रुपों के पीछे खड़ा हुआ, सब से स्वतन्त्र परन्तु सब आयोजनों तथा सूत्रपातों का आदि-मूल कारण है।

**चौथी मात्रा**

"अमात्रश्चतुर्थोऽव्यवहार्थः प्रपंचोपशमः शिवोऽद्वैत एवमोङ्कार। आत्मैव संविशत्यात्मानाऽऽत्मानं य एवं वेदय एवं वेद" ॥ मां० १२॥

चौथी मात्रा कोई मात्रा नही हैं। यह हलन्त ( ् ) का चिन्ह कोई अक्षर नहीं है और बोला नही जा सकता। यह मात्रा उस अनन्त शक्ति स्वरुप, सत्त आत्मा, अनामी, अलख, अगम और अनादि की ओर केवल संकेत करती हैं। उस में सारे बन्धन खुल जाते हैं। जो इस प्रकार आत्मा से आत्मा को आत्मा में आत्मरुप देखता है और जिसमें अन्तवाली दुनियां और उसके बन्धनों का लेशमात्र नहीं है वह उस परम प्रभु के परमानन्द स्वरुप का ध्यान करता है। इस प्रकार वेदों का पवित्र नाम 'ओ३म्' उस परमानन्द की ओर इशारा करके छोड़ देता है।

**मृत्यु के पश्चात् गति**

प्रश्नोपनिषद में सत्यकाम के प्रश्नों का उत्तर देते हुये पिप्पलादऋषि ने बतलाया है कि 'अ' की उपासना के सिद्ध होने पर मृत्यु के बाद जीव को मनुष्य चोला फिर धारण करना पड़ता है औ तप, ब्रह्मचर्य्य, श्रद्धा और धर्म का जीवन व्यतीत करते हुये दूसरे पद के लिये प्रयत्न करना होता है। 'उ' की उपासना से जीव अन्तरिक्ष

की झलक देखता है और सोमलोक (चन्द्रमण्डल) में निवास करता है। और अपने पुण्य कर्मों का फलभोग समाप्त होने पर दुबारह पृथ्वी पर जन्म लेता है। 'म्' की उपासना से अक्षर पुरुष के दर्शन करता है और सारी रचना में स्वतन्त्रता पूर्वक विचरता है। इस प्रकार जीव 'ओ३म्' को उचित रूप से जप कर शरीर और मन के बन्धनों से मुक्त हो जाता है और संसार के कष्टों से बचकर सुखभोग करता है।

### प्रणव मात्रा सम्बन्ध

| मात्रा | शरीर | कोष | अवस्था | विश्वरूप | फल | विशेष |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | स्थूल | अन्नमय | जागृत | वैशवानर (विराट) | कामना सिद्धि, आवागमन श्रेष्ठयोनी | विश्वज्योति नारंगी — प्रथम पाद |
| उ | सूक्ष्म | प्राण मय मनोमय | स्वप्न | तेजस(ब्रह्म) (हिरण्यगर्भ) | स्वर्ग प्राप्ति-सोमलोके पुनरावृत्ति | लाल द्वितीयपाद |
| म् | कारण | विज्ञानमय | सुषुप्ति | प्राज्ञ (पर ब्रह्म) | ज्ञान प्राप्ति आत्मपद स्वतन्त्र विहारी | गुलाबी तृतीय पाद |
| · | | आनन्दमय | तुरिया | शुद्ध (सत्तपुरुष) | बन्धन मुक्त, अविनाशी गति | पीली-नीली विश्वतेज — चतुर्थ पाद |

# संस्थापक-दिवस

संस्थापक दिवस का भण्डारा १५ जुलाई (व्यास पूर्णिमा) १९५४ को १०० हरध्यानसिंह रोड, करौल बाग नई दिल्ली में होना निश्चित हुआ है। जो सत्संगी भाई बहन आत्मिक भोजन की इच्छा रखते हैं वे १४ जुलाई को विधि पूर्वक उपवास, जाप, मौन तथा यम नियम पालन करके १५ जुलाई को प्रातः ४॥ बजे १००, हरध्यानसिंह रोड करौल बाग पहुँचें। जो सज्जन १४ जुलाई की रात्रि को आना चाहें उनके ठहरने के लिये प्रबन्ध होगा। सत्सं का प्रोग्राम ५॥ बजे प्रातः से ११ बजे तक रहेगा। ११ बजे से प्रीति-भोज प्रारम्भ होगा, अलग अलग निमन्त्रण नहीं भेजे जायेंगे, क्योंकि इसमें व्यय और परिश्रम दोनों बढ़ जाते हैं। सत्संगी भाई बहन अपने आस पास में स्वयं सूचित करदें, आप भी सपरिवार आयें औरों को भी लायें।

अन्न तथा धन से जो कोई सेवा करना चाहें वे अपनो चुटकी महाभण्डार में सप्रेम श्रद्धा पूर्वक १००, हरध्यान सिंह रोड के पते पर अर्पण करें। जो कोई प्रोग्राम में भाग लेना चाहते हैं, वे पो० बौ० २५२० विश्वशान्ति संघ करौल बाग के पते पर पत्र द्वारा सूचित करें। जो किसी प्रकार की सेवा करना चाहें वे किसी भी दिन सायंकाल ६ से ७ बजे तक १०० हरध्यान सिंह रोड पर जनरल सेक्रेटरी से भेंट करें।

रा० कु० शरणा (जनरल सेक्रेटरी)

ओ३म् द्यौः शान्तिरन्तरिक्षं शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिः। वनस्पतयः शान्ति विश्वेदेवाः शान्ति ब्रह्म शान्तिः सर्वं शान्तिः शान्ति रेवशान्तिः सामा शान्ति रेधि:॥

ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः॥

है अर्थात् उस में स्पर्श ज्ञान का मार्ग खुल जाता है। इस मार्ग द्वारा पानी, हवा, गर्मी और सर्दी का अनुभव तथा आना जाना प्रारम्भ हो जाता है। जन्म-जन्मान्तरों और अनेक रूपान्तरों के पश्चात् रचना से पर्याप्त आकर्षण-शक्ति प्राप्त करके जब कोई अणु झाड़ी का रूप धारण करता है तब उसमें स्पर्शज्ञान के अतिरिक्त पाचन, बीजोत्पत्ति तथा मल त्यागने की क्रियाएँ विकसित हो जाती हैं। इसी प्रकार शनैः-शनैः पौदे, सब्जी, वृक्ष, कीड़े, मकोड़े इत्यादि में क्रमशः अधिक ही अधिक विकास होता चला जाता है। वृक्ष की अवस्था में पकड़ने की शक्ति, एक-स्थान में ठहरे हुए चलने की शक्ति इत्यादि जागृत हो जाती हैं। मकोड़े की अवस्था में स्वाद लेने, देखने, सुनने, सूंघने, पकड़ने रेंगने, मल त्यागने और उत्पन्न करने की शक्तियाँ जाग जाती हैं। तदनन्तर क्षुद्र जन्तुओं में कर्मेन्द्रियों और ज्ञानेन्द्रियों का विकास पूर्णतया हो जाता है। बन्दर और लँगूर की अवस्था में पाशविक सहज बुद्धि विकसित हो जाती है और उनको बिना मन के ही समस्त स्वार्थ-ज्ञान सहज ही होता रहता है। यह अवस्था मन के विस्तार होने से पहले की अवस्था है। बनस्पति योनि में संकल्प का अभाव होता है, चलने की शक्ति बढ़ने के रूप में दिखाई देती है, पालन तथा वृद्धि होती है, मल त्याग होता है और ऊँची अवस्थाओं में बीज से या कलम (आत्म-विभाजन) द्वारा उत्पत्ति होती है, मन गुप्त तथा आत्मा अचेत सी अवस्था में रहती है। क्षुद्र पशुओं में मस्तिष्क की कोई उत्कण्ठा ही नहीं होती। परन्तु मस्तिष्क का प्रयोग उत्तरोत्तर बढ़ता जाता है और अन्त में इस विस्तार का सर्वोच्च तथा अति-आवश्यक पद अर्थात् जङ्गली आदमी का विस्तार होता है। विकास-क्रम में 'मन-बुद्धि अहङ्कार' का विकास सब से पहले मनुष्य अवस्था ही में होता है। जो २५ गण अणु अवस्था में बीज रूप में गुप्त रहते हैं वही, फूल की पँखड़ियों की भांति मनुष्य-अवस्था में न्यूनाधिक खुल जाते हैं और बुद्धि, चेतना, अहङ्कार, मन, ५-ज्ञानेन्द्रिय, ५-कर्मेन्द्रिय, ५-तत्व, ५-विषय सब काम करने लगते हैं। यही कारण है कि मनुष्य शरीर को संसार का छोटा चित्र या विश्व-प्रतिमा भी कहते हैं। २५-गणों का विस्तृत रूप रचना में एक के पीछे एक जिस प्रकार प्रकट हुआ वैसे का वैसा ही प्रतिमा रूप मनुष्य शरीर में मौजूद है। जङ्गली अवस्था के पीछे मनुष्य सभ्य, धार्मिक, आत्मिक, प्रेमरूप आदि अवस्थाओं से पार होकर उस आनन्द के महासागर में शान्ति को प्राप्त होता है।

**अणु रचना का प्राथमिक रूप है**

एक अणु किसी एक योनि में प्रकट होकर हजारों जन्म उसी योनि में पाता है और रचना के भिन्न-भिन्न जीवों से उचित आकर्षण तथा शक्ति प्राप्त करके दूसरी योनि में जाने का अधिकारी हो पाता है। जो नियम, गुण तथा गण रचना के विस्तार में काम कर रहे हैं, वे सब प्रत्येक अणु, परमाणु और अयन में मौजूद हैं। वास्तव में सारी रचना एक जीवित पुरुष की देह है। प्रत्येक जीव उसके हृदय की एक धड़कन है। इस प्रकार प्रत्येक अणु भावी-सृष्टि का प्राथमिक रूप है।

## २२—अणुओं की अनन्त-शक्ति

**बीज की ६ अवस्थाएँ**

साधारणतः प्रत्येक कार्य की ६ अवस्थाएँ होती हैं। भूमि में पड़ने पर बीज में एक गुप्त भाव पैदा हो जाता है। बीज भूमि को पकड़ता है और भूमि बीज को और बीज (१) **मूल-रूप** धारण कर लेता है। गुप्त खैंच-तान के कारण बीज में गुप्त लहरें पैदा हो जाती हैं और बीज के दो टुकड़े अपनी संयुक्त सामान्यावस्था को छोड़ कर अलग-अलग हो जाते हैं और दो पत्तों के रूप में भूमि के बाहर निकल पड़ते हैं। यह बीज की (२) **अंकुर-अवस्था** है। वृक्ष के जमे हुए रस के दो पलड़ों में गुप्त अचेत शक्ति-कीटाणु पृथ्वी के गर्भ में डाले जाने पर जागृत होने लगता है। पृथ्वी की सचेत माध्याकर्षण-शक्ति बीज के अचेत आकर्षण-विन्दुओं को खींच कर सचेत कर देती है,

माध्याकर्षण-शक्ति का धनात्मक-अङ्ग बीज-शक्ति के धनात्मक अङ्ग को अपनी ओर खींचता है जिससे बीज के धनात्मक-अङ्ग में आकर्षण की विशेषता और ऋणात्मक-अङ्ग में न्यूनता पैदा हो जाती है। न्यूनाधिक भाव के पैदा होने पर ही शक्ति गुप्त से प्रकट होती है। बीज की इस असामान्य या **आकर्षण अवस्था को ही मूलावस्था** कहते हैं। **अंकुर अवस्था को संकर्षण** कहते हैं। संकर्षण अवस्था में शक्ति में गुप्त तरंगें या कम्प पैदा हो जाते हैं। जिन से प्रेरित होकर बीज के दोनों टुकड़े गर्भ के बाहर आकाश में फट जाते हैं और शक्ति के लिये रास्ता साफ कर देते हैं। बीज के दुर्ग में बन्दी-शक्ति द्वार खुल जाने पर बाहर निकलने का मार्ग निर्धारित कर लेती है। इस द्वार से शक्ति-कीटाणु दोनों पत्तों के बीच से डंडी के रूप में निकल आता है और बढ़ने लगता है। इसको बीज की (३) **वृद्धि-अवस्था** कहते हैं। (४) **पत्ते और फूल** को चौथी अवस्था कहते हैं। यह वह अवस्था है जिस में गुप्त-शक्ति आकर्षण, संकर्षण, अर्द्धचैतन्य अवस्थाओं से पार होकर पूर्ण चैतन्यरूप धारण करती है। यहाँ तक शक्ति गुप्त रूप से कार्य करती रहती है। तदन्तर शक्ति प्रकट होती है। बीज की इस पाँचवीं दशा को (५) **फल** कहते हैं। छटी दशा में फिर (६) **बीज** हो जाते हैं। अब एक-बीज अनेक-बीजों के रूप में दिखाई देता है। यह भौतिक दृष्टान्त हुआ, नीचे अब एक मानसिक दृष्टान्त लेते हैं:—

'जायतेऽस्ति विपरिणमते वर्धतेऽपक्षीयते विनश्यतीति।'
(निरुक्त)।

**भावों की ६ अवस्थाएँ**

शान्त मन में पूर्व-संस्कार रूपी बीज के कारण सब से पहले एक (१) **भावना** या धूँआँ सा उठता है, तत्पश्चात् निश्चित रूप से (२) **तरंगें** उठती हैं। लहरों से (३) **विषय का ध्यान** होता है, ध्यान से (४) इच्छा पैदा होती है, इच्छा से (५) **प्रयत्न** निश्चित होता है और प्रयत्न से (६) **कार्य** होता है। कार्य सम्बन्धित अनेक-संस्कार रूपी बीज दूसरी बार चित्रित होते हैं जिन से अनेकानेक कार्यों की उत्पत्ति होती है।

**एक में अनन्त**

जिस प्रकार एक-बीज का-मूल, अंकुर, वृक्ष, फूल, फल, अनेक बीज-चक्र निरन्तर चालू है, वैसे ही एक-संस्कार का-भावना, तरङ्ग, ध्यान, इच्छा, प्रयत्न, अनेक संस्कार-चक्र नित्य चलता रहता है। एक बीज अनेक बीज चक्र प्रकट करता है, एक विचार अनेक विचार पैदा करता है, एक लहर अनेक लहरों को जन्म देती है और एक कार्य अनेक कार्य उत्पन्न करता है। 'एक से अनेक और अनेक से अनन्त' क्या ही अनन्त-शक्ति एक छोटे से बीज में रखी हुई है। एक चक्र में पड़ते ही अनेक चक्रों का जटिल जाल सामने उपस्थित होता है। ऐसी दशा में एक बीज को अथवा एक अणु को अन्त वाला मानना अन्याय है। प्राकृतिक-कोष में अन्त, नाश अथवा मृत्यु कोई शब्द नहीं है। अणु-अणु में अनन्त-शक्ति परिपूर्ण है। अतः अणु अणु अनन्त है।

## २३—मनुष्य-शरीर और रचना में सदृशता

**रचना की सर्वोत्तम योनि मनुष्य है।**

अणु अणु अनन्त हैं। अणु २ में शक्ति कूट-कूट कर भरी है। प्रत्येक अणु में तीनों-गुण और पच्चीसों-गण गुप्त या प्रकट रूप में मौजूद हैं। शक्ति विद्या के अनुसार प्रत्येक गति शील शक्ति का रूप न्यूनाधिक अण्डाकार होता है। शक्ति का अण्डाकार प्रत्येक अणु में मौजूद है। एक में अनन्त है, अनन्त में एक है। सारांश यह है कि आदि-शक्ति की छाप अणु अणु पर अङ्कित है। प्रत्येक अणु भावी रचना का प्राथमिक रूप है। विकास के प्रत्येक पद के प्रकट होने पर विकास के पहले पद उसके अङ्ग-सङ्ग रहते हैं। विकास की मनुष्यावस्था में अणु के २५ गण सब के सब खुल जाते हैं। अतः मनुष्य-शरीर में रचना का सारा विस्तार छोटे रूप में उपस्थित हैं।

इसीलिये मनुष्य शरीर को विश्वका ह्रस्वाकार कहते हैं। इन खुलावों के द्वारा मनुष्य थोड़ी बहुत स्वतन्त्रता के साथ रचना के व्यापक स्थानों से अपना सम्बन्ध स्थापित कर सकता है। जैसे जैसे मनुष्य उन्नति पथ पर अग्रसर होता जाता है वैसे ही वैसे वह विशाल-विश्व के आन्तरिक नियम और संगठन की सच्ची प्रतिमा बनता जाता है। आत्मिक और मानसिक शक्तियों के जागृत करने की पूर्ण व्यवस्था मनुष्य योनि में ही वर्तमान है। दूसरी योनियो में इसका सर्वथा अभाव है अथवा बहुत ही नीचे दरजे की व्यवस्था है। यही कारण है कि संसार की समस्त विद्याओं, शिल्प तथा कला-कौशल का निर्माण तथा आविष्कार मनुष्य ही ने किया है। अतः मनुष्य योनि रचना की सर्वोत्तम योनि है।

**नियमों की व्यापकता**

जिस के दिव्यनेत्र खुले हैं, जिस की आत्मा जगी हुई है उसके लिये एक क्षुद्र परमाणु भी महान् और अनन्त है। उस प्रेम के अपार समुद्र से मिट्टी के अणु तक और अणु से प्रेम-सागर तक, एक अणु का कार्य क्षेत्र विस्तृत है। उसकी परिधि में स्थित प्रत्येक बिन्दु उस अनन्त जगदीश्वर की जीती जागती विभूति का चलता फिरता प्रकाश है। संगठन के विचार से अणु और रचना एक समान हैं। प्रत्येक अणु में एक ही नियम व्यापक है। भेद केवल इतना है कि रचना में उस के सारे परदे फूल की भांति खिले हुए हैं परन्तु एक परमाणु में कली की भांति बन्द हैं। प्रत्येक क्रिया की प्रतिक्रिया अनिवार्य है, अतः रचना का पृथिवी तक विकास होने के पश्चात् पृथिवी के अणु-परमाणुओं की वापसी क्रिया अनिवार्य है। विकास के पश्चात् ह्रास आवश्यक है। परमाणुओं की वापसी-यात्रा में मनुष्य चोले का वह स्थान है जिसकी उचित उन्नति तथा वृद्धि के पश्चात् परमाणुलय हो जाते हैं। स्पष्ट है कि यह ह्रस्वाकार-विश्व अर्थात् मनुष्य चोला अनन्त विश्व की निकटतम प्रतिमा है। इस ह्रस्वाकार विश्व में अनन्त-विश्व का छोटा रूप मौजूद है। अतः मनुष्य शरीर और रचना में सदृशता होना अनिवार्य है।

---

## इसको अवश्य पढ़ें

**अप्रैल १९५४ के उपरोक्त शीर्षक पृष्ठ ४६३ के अनुसार जो सम्मतियाँ आई हैं उनके अनुकूल यह निश्चय किया गया है कि आगामी वर्ष में (विश्वशान्ति) हिन्दी तथा अंग्रेजी में एक साथ ही छपा करेगा परन्तु जुलाई १९५४ के अङ्क से हिन्दी को प्रधानता दी जायेगी।**

## Read This Positively

With reference to the above heading appearing on page 463 of the April 1954 issue of this magazine, it has been decided, in accordance with the replies received, that the Vishva-Shanti Magazine will in future be published in Hindi and English together, but with the issues from July 1954 Hindi will predominate the magazine.

*General Secretary.*

# दीपावली की रात

लेखक—प्रो० भगवानदास झा 'विमल' एम० ए०, राजकीय शिक्षक महाविद्यालय, जावरा, (मध्य भारत)

लोग कहते हैं कि यदि किसी धन-सम्पन्न परिवार में चोरी हो जाय तो पुलिस किसी न किसी प्रकार से अभियुक्त का पता लगा ही लेती है, किन्तु निर्धन परिवार के घर में होने वाली चोरी के सम्बन्ध में पुलिस "सरगर्मी" से ही खोज करती रहती है।

जगनलाल साधारण परिवार के एक व्यक्ति हैं। अवस्था लगभग पचास वर्ष की होगी! दाढ़ी और मूँछों में सफ़ेदी आगई है, गालों में झुर्रियाँ पड़ गई हैं और आंखों में घटिया किस्म का चश्मा भी लगने लगा है। उनके चलने में कमर भी झुकी सी लगती है। मुख पर गम्भीरता और ईमानदारी के सभी लक्षण दिखाई देते हैं। वे सेठ लखपतिराय के दफ़्तर में मुनीमी का काम करते हैं। मुनीमी करते-करते सारी उम्र बीत चुकी। वे सेठ जी के पिता के समय से बड़ी ईमानदारी और कर्त्तव्य-परायणता से यह कार्य करते आरहे हैं। वे कठोर परिश्रम से कभी नहीं घबड़ाते और कठोर परिश्रम करने के बाद भी वे अपने वृद्ध मुख पर थकान की शिकन भी नहीं आने देते। सेठ लखपतिराय उनके कार्य से सदैव सन्तुष्ट रहे हैं, और यदि यह कहा जाय कि मुनीम जगनलाल उनके सच्चे हितैषी और परामर्श दाता रहे हैं तो कोई अतिशयोक्ति न होगी।

जगनलाल को सेठ जी के यहाँ ६० रुपया मासिक वेतन प्राप्त होता है। उनकी पत्नी सुमित्राबाई एक पाठशाला में अध्यापिका हैं। उन्हें भी ५४ रु० मासिक वेतन प्राप्त होजाता है। घर में तीन लड़कियाँ हैं, जिनकी अवस्थाएँ क्रमशः १६ वर्ष, १३ वर्ष, और १० वर्ष हैं। जगनलाल सेठ जी के दफ़्तर के ही मुनीम नहीं हैं, वे अपने घर के दफ़्तर में भी बड़ी मुस्तैदी से मुनीमी का काम करते हैं। उनके हिसाब-किताब में एक पाई की भी भूल नहीं हो सकती। उनकी धर्मपत्नी भी उन्हें सब प्रकार का सहयोग देती रहती हैं। घर में पूर्ण व्यवस्था है। व्यवस्था ने शान्ति को जन्म दिया। इसी शान्ति ने घर के वातावरण को सुन्दर और स्वस्थ बना दिया। जगनलाल के घर की स्वस्थता और शान्ति पड़ोस के लोगों के लिये ईर्षा और द्वेष का विषय बन गई हैं। वे सोचते हैं—'कितनी शान्ति रहती है इस घर में! कितना सुखी परिवार है यह!' इस प्रकार मुनीम जी पाई-पाई का हिसाब रख कर अपनी पञ्चसदस्यीय गृहस्थी का सञ्चालन करते हैं। अतएव उनके यहाँ धन-लक्ष्मी शनैः शनैः अपने आकार में वृद्धि करती गई। मुनीम जी को अपने पैसे का ठीक-ठीक हिसाब रखना आवश्यक भी था, क्योंकि तीन लड़कियों का विवाह करना कोई सरल काम नहीं माना जा सकता। अस्तु, यह थी मुनीम जगनलाल की छोटी-सी सुन्दर गृहस्थी।

× × ×

सेठ लखपतिराय की भव्य कोठी नगर के एक निर्जन कोने में स्थित थी। पास ही उनका वह दफ़्तर था, जिसमें मुनीम जगनलाल काम करते हैं। सेठ जी नगर के सम्पन्न व्यापारी हैं। उनका अधिकांश व्यापार बम्बई और देहली से होता था, पर मुख्य दफ़्तर यहीं रखा गया था, यहीं से धन-लक्ष्मी की गतिशीलता पर नियन्त्रण रखा जाता था। छोटे से व्यापार को अपनी बुद्धि और अपने परिश्रम से बढ़ाकर सेठ जीने उसे इतना विशाल रूप दे दिया था। मुनीम जगनलाल के परामर्श और सहयोग ने सेठ जी को सदैव शान्ति पहुँचाई। सेठ जी जगनलाल के प्रति अपनी कृतज्ञता भी प्रकट किया करते थे। पर यह कृतज्ञता-प्रकाशन जगनलाल के लिये विशेष महत्व नहीं रखता था, क्योंकि वे अपने कर्त्तव्य का पालन करना ही अपने जीवन का लक्ष्य समझते थे। वे प्रशंसा और स्तुति से कोसों दूर भागते थे।

तो अचानक सेठ लखपतिराय की कोठी में एक रात को चोरी हो गई। अनेक पहरेदारों और सन्तरियों के होते हुये भी चोर कोठी में घुस आये और

नकदी रुपया लेकर चम्पत हो गये। प्रातः काल होते ही पुलिस को सूचना दी गई। नगर के पुलिस स्टेशन आफ़ीसर के अतिरिक्त पुलिस के उच्चत्तम अधिकारियों को भी फ़ोन द्वारा सूचना दी गई। थोड़ी ही देर में पुलिस की मोटरों एवं जीपों से सेठ जी की कोठी के आसपास की धूल गगन-मण्डल में उड़ने लगी। नगर में भी इस आश्चर्यजनक समाचार से विशेष प्रकार की सनसनी फैलगई। किसी की समझ में नहीं आता था, कि इस प्रकार की चोरी करने वाला कौन अभियुक्त हो सकता है।

पुलिस ने अपना कार्य करना आरम्भ किया। विशेष दिलचस्पी की प्रवृत्ति को अपनाकर जाँच-पड़ताल की गई। कोठी से सम्पर्क रखने वाले सभी व्यक्तियों से नाना प्रकार के प्रश्न पूछे गये। मुनीम जगनलाल तो इस जाँच के केन्द्र-विन्दु ही बनाए जा रहे थे। सेठ लखपतिराय बड़े क्षोभ और महान् उत्सुकता से पुलिस के कार्यों की गतिविधि का सूक्ष्म निरीक्षण कर रहे थे। पर चोर का पता लगना कठिन होता जा रहा था।

पुलिस नगर और आस-पास के व्यक्तियों के मुख से निकलने वाली अफ़वाहों से भी लाभ उठाती है। अफ़वाहें सुनाई देती थीं। "यह कार्य मुनीम जगन लाल के अतिरिक्त और कौन कर सकता है ? उसी के घर में तीन क्वांरी लड़कियाँ बैठी हैं। सेठ जी का विश्वास-पात्र बनकर उसी ने यह चोरी करली है। आख़िर इन लड़कियों के विवाह के लिये पैसा कहाँ से आता। ६० रु० की नौकरी करने वाला मुनीम शान्ति का जीवन कैसे व्यतीत कर सकता है ? सेठ जी के धन को शनैः शनैः लूट कर ही वह तमाम लड़कियों को पैदा करता जा रहा है। आज उसने अपने कुकृत्यों का महायज्ञ कर ही डाला। एक ही रात में उसके पास धन-लक्ष्मी आ गई। अत्यन्त भाग्यवान् है वह।" पुलिस ने इन अफ़वाहों को सुना। मुनीम जगनलाल को विशेष प्रश्नों की पूँछताँछ के लिये हिरासत में लेलिया गया। पुलिस 'शक' पर विश्वास करती है और इसी शक ने जगनलाल को हिरासत में रहने के लिये बाध्य किया।

सत्य-प्रिय और कर्त्तव्य-परायण जगनलाल पुलिस की इस तानाशाही से व्यग्र हो उठे। आज तक के जीवन में इस प्रकार का कटु अनुभव कभी नहीं किया था। बुढ़ापे में उनके सिर पर व्यर्थ की यह नौबत आ गई। पर चारा ही क्या था। विवशता दैन्य की अन्तिम अवस्था है।

सेठ लखपतिराय पुलिस के इस कार्य को देखते रहे। पर पुलिस में एक बार रिपोर्ट लिख जाने के बाद पुलिस के कार्यों में किसी प्रकार का हस्तक्षेप नहीं किया जा सकता। सेठ जी यह भली-भांति समझते थे कि इस चोरी के करने वाले मुनीम जगनलाल कभी नहीं हो सकते। पर पुलिस से यह कैसे कहा जाय ? नगर की अफ़वाहों पर भी किसी प्रकार का नियन्त्रण नहीं रखा जा सकता था। इन अफ़वाहों से पुलिस को सम्बल प्राप्त हो रहा था।

विस्तृत जाँच-पड़ताल के पश्चात् मामला एक मुकदमे के रूप में न्यायालय को सौंपा गया। पुलिस को इस बात से हर्ष हो रहा था कि हमारे विभाग ने इस चोरी के अभियुक्त का पता लगा लिया है। और अब हम सेठ जी से लम्बी-चौड़ी इनामें लेने के अधिकारी हो गये हैं। अब न्यायालय की ओर से दिये जाने वाले निर्णय की ही प्रतीक्षा थी।

× × ×

न्यायालय के प्रकोष्ठ में एक बार आने का बहुधा यही अर्थ होता है कि अब न्याय का गला दबोचा जाने वाला ही है। वकीलों का जन्म न्यायालय के न्याय के शिकंजे को मज़बूत करने के लिये ही हुआ है। न्यायाधीश न्याय का चोंगा पहन कर आंखें बन्द करके कानों से बयानात सुनता हुआ अपने मुख से न्याय सुना देता है। आँख, कान और मुख का कितना सुन्दर सामञ्जस्य दिखाई देता है यह। कहा ! न्यायाधीश के कान बंद

करके उसकी आँखें खोल दी जायें! पर युगों से पालित और रक्षित न्याय की यह दीवार एक कहानी लेखक की लेखनी के प्रहार से कैसे टूट सकती है। जब तक यह सृष्टि रहेगी तब तक न्यायालय की दीवारें और जेल के फाटक मजबूत ही बने रहेंगे और न्यायाधीश अपने लोहे के डण्डे से न्याय को चुनौती देता रहेगा। साथ ही, जब तक मानव का अस्तित्व रहेगा, तब तक पुलिस विभाग के जाँच-पड़ताल का कार्य भी चलता रहेगा। समाज में अपराध होंगे और इन अपराध-कर्ताओं को 'उचित दण्ड' की व्यवस्था करने के लिये पुलिस-विभाग को सशक्त बनाने की आवश्यकता का अनुभव किया जाता रहेगा। न जाने कब तक समाज के रूप का प्रतिबिम्ब पुलिस की सरगर्मी और न्यायालय के न्याय के रूप में झलकता हुआ दिखाई देता रहेगा।

न्यायालय का न्याय स्पष्ट था। पुलिस की विशेष जाँच-पड़ताल और अन्य गवाहों के बयानों से यह स्पष्ट हो गया था कि मुनीम जगनलाल ने सेठ लखपति राय के घर में चोरी की है। नकदी रुपयों का पता लगाना कठिन है, पर चोरी करने वाले चोर के संबंध में किसी प्रकार का सन्देह नहीं। ठीक धनतेरस के दिन मुनीम को दो वर्ष को सश्रम कारावास का दण्ड सुना दिया गया। अपने घर की स्वस्थ और स्फूर्तिप्रद शान्ति का उपभोक्ता आज कारावास की सुदृढ़ दीवारों के भीतर दिखाई देने लगा।

समय कभी रुकता नहीं। मुनीम जगनलाल के घर में एक प्रकार से स्थायित्व आगया है। न वहाँ किसी प्रकार की चहल-पहल है और न किसी प्रकार की गति-शीलता। पर समय बढ़ता ही गया और आज दीपावली की शुभ रात्रि भी आगई।

वर्ष में केवल एक बार आने वाले इस पुनीत त्यौहार के दिन नगर में सर्वत्र हर्ष छागया। रात्रि के आगमन के प्रथम चरण से ही नगर विद्युत और दीपकों के प्रखर आलोक से प्रकाशित दिखाई देने लगा। हिन्दू परिवारों का यह नगर आज साक्षात् सुरम्य वैकुण्ठ धाम लगने लगा। पर इस नगर में दो ही घर ऐसे हैं, जिनमें आज की शुभ रात्रि में भी अमावस्या से साम्य खाता हुआ तीव्र अन्धकार दिखाई देता है। एक घर तो है सेठ लखपतिराय का और दूसरा मुनीम जगनलाल का।

दीपावली की अमावस्या ने सबको यह स्पष्ट बता दिया कि इन दो घरों का तीव्र अन्धकार मेरे अन्धकार के प्रभुत्व का यह जीता-जागता नमूना है। कृत्रिम प्रयासों से नगर के अंधकार को चाहे अवश्य दूर कर दिया जाय, पर दूषित समाज के कलुषित व्यवहारों एवं न्यायों से प्रयस्यूत मानव-हृदय का यह अन्धकार अमावस्या की काली रात के घनीभूत अन्धकार से भी अधिक काला और सशक्त होता है। इस अन्धकार पर दीपावली की रात भी विजय नहीं पा सकती।

---

## धर्म का धन दे! रचयिता—हरिप्रसाद शर्मा।

न धन दे लोक सुख मत दे भले ही अल्प जीवन दे।
चरण की धूलि का साधन मुझे तो धर्म का धन दे॥
डिगापाय न पग मेरा नदी दुर्वासनाओं की।
न बिछुड़े अन्तरात्मा से पवन से भी प्रबल मन दे॥

प्रथम परिताप हो तो हो न पश्चात्ताप पल्ले में।
प्रयोगात्मक परीक्षण में सफलता का प्रहर्षण दे॥
न दे धन वह बना दे जो मुझे अभिमान का रोगी।
न मिथ्या कीर्ति की इच्छा निरन्तर नाम कीर्तन दे॥

---

ओ३म् द्यौः शान्तिरन्तरिक्षं शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्ति। वनस्पतयः शान्ति
विश्वेदेवाः शान्ति र्ब्रह्म शान्तिः सर्वं शान्तिः शान्ति रेवशान्तिः सामा शान्ति रेधि॥
ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः॥



FOR

GENT'S TAILORING

&

OUTFITTING

OF

DISTINCTION & TASTE

SERVICE

VISIT

KUMAR BROS.

TAILORS & DRAPERS

XI,3645, FAIZ BAZAR,

DELHI.

*Specialist in :*

ACHKANS & SUITS

Bush Shirts and Shirts

SATISFACTION

# हमारे संघ के नियम

१. आनन्द और चेतना ही विश्व की जान या सत्ता है। अतः समस्त विश्व में सत् + चित् + आनन्द के शान्तिपूर्ण भाव को विस्तृत करना, जिससे प्राणीमात्र में शक्ति, जीवन, प्रेम, चेतना, प्रकाश और आनन्द प्रति दिन विकसित होते जायें।

२. परमात्मा, आत्मा और प्रकृति तीन अनादि सत्तायें हैं। जीव वह है जो सदा जीवे। जीव के तीन शरीर होते हैं—कारण, सूक्ष्म और स्थूल। तीनों की उत्तरोत्तर वृद्धि के लिये ध्यान, प्राणायाम और योगासन मुख्य साधन हैं। मनुष्य जीव है, प्रकृति नहीं है, अतः इसको न कोई मार सकता है और न कोई हानि पहुँचा सकता है।

३. समस्त विश्व की आत्मिक, मानसिक और शारीरिक उन्नति में व्यक्तिगत उन्नति ओत-प्रोत है

४. पुरुष पुरुषार्थी है। धर्म अर्थ काम और मोक्ष पुरुषार्थ के चार अंग है। अतः धर्म पूर्वक (शुद्ध वृत्ति से) पसीने की कमाई से अनिवार्य दैनिक कामनाओं को पूरा करना और शेष धन से मोक्ष का अधिकारी बनना।

५. अशान्ति का मुख्य कारण अहंकार (अभिमान तथा अपमान) है उस से निवृत्ति पाने का मुख्य साधन नमस्कार (इदन्नमम) है।

६ विश्व संघर्ष का मूल कारण धनवानों की कृपणता और गरीबों का असन्तोष है। अपरिग्रह और सन्तोष की शिक्षा ही इसका एक मात्र उपाय है। इसकी सफलता के लिये योग्यतानुकूल गृहस्थों का कार्य विभाजन ज्ञानी, वीर, धनी और श्रमिक में तथा विद्यार्थी, गृहस्थी, शिक्षक और संन्यासी अर्थात् वर्णाश्रम की व्यवस्था अत्यन्त आवश्यक है।

७. अशान्ति दो प्रकार की होती हैं—अन्तरीय और बाहरी। अन्तरीय अशान्ति—पवित्रता, संतोष, कड़े व्यवस्थित तपस्वी जीवन, ज्ञानप्राप्ति और (फलेच्छा त्यागकर) ईश्वराधीन कर्म से समूल नष्ट हो जाती है। बाहरी अशान्ति—प्रेम, सचाई, निष्कामभाव, ब्रह्मचर्य और त्याग भाव से-निर्मूल हो जाती है। अतः उपरोक्त गुणों के अनुकूल आचरण बनाना।

८. सफल जीवन का रहस्य समाज और जाति के ऐसे संगठन में ओत-प्रोत है जिस में कलह न्यून से न्यून हो और शान्ति तथा आनन्द की प्राप्ति अधिक से अधिक हो इस के लिये मानसिक वृत्तियों, विचारधाराओं और हृदय के भावों को कर्त्तव्य के साँचे में ढालना होगा। प्रत्येक व्यक्ति का सम्बन्ध पाँच सत्ताओं से होता है- (क) विश्व संचालक शक्ति (ख) प्राकृतिक शक्तियां, (ग) परिचित मनुष्य, (घ) अपरिचित मनुष्य और (ङ) जीव जन्तु। आत्मविश्वास स्वावलम्बन, श्रद्धा, भक्ति और लगन द्वारा ऐसा आचरण निर्माण करना जिस से उपरोक्त पांचों के साथ प्राणी मात्र का सम्बन्ध प्रेम, सच्चाई, शान्ति तथा कर्त्तव्य परायणता का जीता जागता आदर्श हो।

९ सत्य को ग्रहण करना और असत्य को सदा त्यागना।

१०. अन्याय करना पाप है, अन्याय का सहन करना घोरतम पाप है। शासन व्यवस्था का पालन स्वतंत्रता है तथा उसका उल्लंघन बंधन का हेतु है।

Regd. No: D 418

# General Invitation

1. Articles, stories and poems—on Formation of Character, Health Building, Yoga, Literature, Science, Culture, Pranayama, Yoga Darshana World Peace, Vedas, Upanishadas, Sacred books of other religions, Gita Children's world, Treatment of diseases—should reach the undersigned before the 10th of every month, so as to be included in the issue of the following month. Editor has the discretion to reject or modify the whole or part of an articles. Articles should be written clearly on one side of the paper only. They should be typed if possible. The writer is himself responsible for his own views. Publication of an article does not mean that the Editor agrees with the writer's views.

**2. Help to further the activities and growth of**

| **Vishvashanti Sangh** | | **Vishvashanti Magazine** | |
|---|---|---|---|
| *by (1) enrolling yourself and your* | | *friends as* | |
| (a) Patron ... | Rs. 5000/- | (a) Patron ... | Rs. 1000/- |
| (b) Life Member ... | Rs. 1000/- | (b) Life Member ... | Rs. 500/- |
| (c) Sympathiser ... | Rs. 500/- | (c) Sympathiser ... | Rs. 100/- |
| (d) Member ... | Rs. 10/- p.a. | (d) Subscriber ... | Rs. 7/8/- p. a. |

*by (2) Contributing to its various funds :*

(i) Literature (ii) Free Dispensary (iii) *Anna* Kshetra
(iv) Ashrama (v) Press (vi) Yajna and
(viii) Teaching of Yoga.

*and (3) by Opening branches in your town.*

# Information

1. If this magazine is not received by 18th, please write to your Post Office or inform the Secretary, who willdespatch a duplicate copy.

2. Subscribers should write their subscription number and address clearly in all correspondence,

3. If you have sent your subscription, Thanks. If not please send it early.



मुद्रक विश्वशान्ति प्रेस द्वारा गोपाल आर्ट प्रेस करौल बाग देहली में मुद्रित तथा

# विश्वशान्ति



देहली

A MONTHLY JOURNAL
DEVOTED TO SCIENTIFIC EXPOSITION OF ETERNAL TRUTHS FOR ACHIEVING WORLD PEACE




# VISHVA SHANTI

DELHI

स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती

सम्पादक

१९५४
1954
वर्ष ३
अङ्क ९

# विषय-सूची






**Rate** स्वदेश ७॥) एक प्रति ।॥) India Rs. 7/8/-

**मूल्य** विदेश १५ शिलिंग SingleCopy - 12/- Foreign 15 Shillings

**पुराने अङ्क** एक प्रति १) Old Numbers 1/- - per copy

पता—१००, हरध्यानसिंह रोड, शिवाजी स्ट्रीट के सामने, करौल बाग, देहली५।

 ओ३म् 

PEACE

# विश्वशान्ति

PLENTY

 PROSPERITY 

विश्वशान्ति संघ देहली का मासिक मुखपत्र

वर्ष ३ Year 3 | जुलाई १९५४ JULY 1954 | अङ्क १ Volume 1


ओ३म् भूर्भुवः स्वः। तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि। धियो यो नः प्रचोदयात्।

॥ यजु० ३६-३ ॥

## हमारी प्रार्थना

प्रेम स्वरूपी जगत् जननी जगदम्बे मां, सर्व शक्तिमय-पिता, सर्वज्ञ सर्वान्तर्यामी जगद्गुरू! हम इन सब वस्तुओं के लिये जो आप दयापूर्वक सनातन काल से दे रहे हैं, आपके सम्मुख कृतज्ञता से नतमस्तक हैं। नील आकाश के तले जीवन व्यतीत करते हुए, जिसके चन्दोवे में अनगिनित चमकते हुये सूर्य, चन्द्रमा, ग्रह-उपग्रह और तारागण झाड़ और फ़ानूस की तरह अधर में लटकते हुए जगमगा रहे हैं, मखमल की भांति हरी घास पर लेटे हुये, रंग विरंगे फूलों को लालायित दृष्टि से देखते हुये, मीठे सुस्वादु फल, अन्न तथा असंख्य प्रकार के खाद्य पदार्थों का उपभोग करते हुये, मधुर राग और रागनियों का आनन्द लेते हुये जो कि समताल और स्वर में सारे विश्व को स्पन्दित तथा गुंजायमान कर रही है, मोरों के मनोहर नृत्य और कोयल की मधुर कूक को देखते और सुनते हुये, हम पृथ्वी के यात्री अपने निजघर, विश्राम स्थान और शान्ति के धाम को सर्वदा स्मरण रखते हुए, सविनय सादर आपके सम्मुख शीश नवाते हैं। यद्यपि हम इस मंडल पर अपरिचित की भांति सदा भ्रमण कर रहे हैं तदपि हम आपकी नित्य सनातन रक्षा तथा आतिथ्य का सजग सतत अनुभव करते हैं। आपका प्रेम सदा ही भक्तों की समस्त आवश्यकताओं को निरन्तर पूरा करता रहा है, कर रहा है, और करता रहेगा। ऐसा प्रतीत होता है कि हम तेरे अतिथि हैं। आनन्द की चेतना ही विश्व की जान है। इस जाग्रत चेतना में हम तेरे वक्षस्थल पर विचरते हैं, उसी में निवास करते हैं, और तेरी ही प्रेममयी गोद में अपनी निजी सत्ता बनाये हैं। इसी से प्रोत्साहन पाकर हम उमंग के साथ जीवन की उथल पुथल का सहर्ष हंसते हुए सामना कर रहे हैं। तेरे गहरे प्रिय प्रेम के आलिंगन पाश में लिपटे हुए, तेरे विधान में जकड़े हुये हम यहां खड़े हैं। अपने समस्त भार को तेरी प्यारी गोद में समर्पण करते हुए हम निर्भीकता से आपकी ओर बढ़ रहे हैं। ऐ दयामयी ज्योति, हमारे लड़खड़ाते पगों को मार्ग प्रदर्शन कर और आगे बढ़े हुए कदम को सदा आगे ले चल, जब तक कि हम विषमता, झगड़े और टंटों को मिटाकर, समता, स्वास्थ्य, स्वस्ति और शान्ति के सनातन धाम में पहुंचें, और इस विश्व में सब स्थानों में सब काल में ऐश्वर्य, बाहुल्य, शक्ति और शान्ति का साम्राज्य देखें।

ॐ शम।

# हमारा तीसरा वर्ष

इस अङ्क से हमारी पत्रिका 'विश्वशान्ति' का तीसरा वर्ष प्रारम्भ होता है। जब से यह प्रारम्भ हुई तब से आज तक, विश्व में पवित्रता, स्वास्थ्य आनन्द और समता को पुनर्स्थापित करने के लिये अपनी पूर्ण सामर्थ्य से सहयोग देना ही इस पत्रिका का मुख्य प्रयत्न रहा है। शान्ति, ऐश्वर्य और बाहुल्य प्राप्त करने के लिये हमने सदा ही विश्व की जनता तथा राज्यों के समक्ष एक निश्चित कार्यक्रम रखा है। यह हमारी दृढ़ धारणा तथा पूर्ण विश्वास है कि वह दिन दूर नहीं जब कि सारे विश्व को इस कार्य क्रमको व्यवहारिक रूप देना पड़ेगा और संसार दुख क्लेश, रोग तथा लड़ाई झगड़ों से मुक्त होकर शान्ति की श्वांस लेगा।

यद्यपि 'विश्वशान्ति' पत्रिका अभी केवल दो वर्ष की ही है तथापि सर्वशक्तिमान भगवान की असीम कृपा से यह पत्रिका इस नये वर्ष में दुगुने उत्साह सामर्थ्य, स्फूर्ति और उमंग के साथ मनुष्य-मात्र की सेवा करेगी। सर्वशक्ति के आदिस्रोत प्रभु से हम प्रार्थना करते हैं कि वह हमारे ऊपर आवश्यक बुद्धि और शक्ति की वर्षा करे और हमको ध्येय की ओर पथ प्रदर्शन करते हुये ले चले।

हम अपने ग्राहक, पाठकों तथा लेखकों के अतीव आभारी हैं कि उन्होंने कृपा करके हमारे उद्देश्यों की न केवल सराहना की वरन् वर्ष भर हृदय से हमारे साथ सहयोग देते रहे हैं और इस पत्रिका को अपनाते रहे हैं। इसके लिये हम उन सबको हार्दिक धन्यवाद देते हैं।

पत्रिका को हमने अकेले तथा धन विहीन ही प्रारम्भ कर दिया था। परन्तु हमको सर्व शक्तिमान प्रभु की सामर्थ्य में दृढ़ विश्वास, भरोसा और सहारा था, है, और रहेगा, और यह बताते हुए हमको हर्ष होता है कि जनता ने इस पत्रिका का सहर्ष बड़े प्रेम से स्वागत किया। इस आनन्द पूर्ण स्वागत ने इस नन्ही पत्रिका को अनेक संकट और भवरों से पार किया है।

स्वस्थ समालोचना को हम सादर निमन्त्रित करते हैं और ऐसे प्रस्तावों का जिनसे यह पत्रिका अधिक उपयोगी तथा प्रिय हो सके, सदा सन्मान करेंगे। हमें पूर्ण निश्चय है कि हमारे ग्राहक, पाठक तथा लेखक गण इस नये वर्ष में दुगुने उत्साह से हमारे साथ सहयोग तथा सहायता प्रदान करेंगे।

सम्पादक

# संसार के समस्त कष्टों के निवारणार्थ औषध

मैं चिकित्सा करता हूँ, प्रभु स्वास्थ्य प्रदान करते हैं।

R/—

| | | |
|---|---|---|
| अरिष्ट सहानुभूति | ... | मात्रा – हृदय स्पर्शी |
| अरिष्ट श्रद्धा | ... ... | मनचाहत |
| अर्क विश्वास | ... ... | हलाहल |
| अर्क आत्मावलम्बन | ... ... | हलाहल |
| त्यागभावना | ... ... | यथाशक्ति |
| सेवाभाव | ... ... | यथाशक्ति |
| अहंकार की चूर्ण राख | . .. | आवश्यकता अनुसार |
| अभिमान की चूर्ण राख | ... | आवश्यकता अनुसार |
| प्रेम अमृत शरबत | = = | अनन्त |

निर्देश;—प्रयोग से पूर्व अच्छी तरह हिला लें। अनन्त भाग में बांट लें। एक भागदो दो घण्टे पर लें।

अनुपान :— गर्मागर्मी, कटुता तथा तीक्ष्णता का निषेध है।

चिकित्सक पहले अपनी चिकित्सा कर।

# गीता का राष्ट्र

लेखक—रणछोड़दास 'उद्धव'।

गीता में सर्वश्रेष्ठ राजर्षिविद्या दिखलाई है। भगवान् श्री कृष्ण का मत यही है। इसीलिये इस विद्या को संक्षेप में कह कर इसकी परम्परा दिखलाते हुए 'इमं राजर्षयो विदुः' कहा है। परंपरा में विवस्वान, मनु, इक्ष्वाकु आदि राजा लोग ही हैं। केवल साधारण राजा नहीं हैं श्रेष्ठ आदर्श राजा हैं। उनकी आसक्तिरहित राजपद्धति से राष्ट्र एवं राष्ट्रपति आज भी शिक्षा प्राप्त कर सकते हैं तथा प्रजा परम सुखी हो सकती है। इसलिये वह गीता का आदर्श राष्ट्र कैसा होगा ? इसका स्वप्न सुख गीता के सिद्धान्तों को देखकर एवं कार्य रूप में परिणित करके प्रत्यक्ष भी सुखी हो सकते हैं। स्वतः सरकार ही घोषणा करते हैं कि—

राजविद्या राजगुह्यं पवित्रमिदमुत्तमम्।
प्रत्यक्षावगमं धर्म्यं सुसुखं कर्तुमव्ययम्॥
(गी० ९.२)

'यह सब विद्याओं में राजा अति उत्तम है परम पवित्र।
बोध गम्य प्रत्यक्ष सुखावह अव्यय और धर्म्म है मित्र॥'

इस सर्व श्रेष्ठ राजधर्म के सिद्धान्तों के विचार के पहले राजधर्म के व्यवस्थापकों पर गीता के प्रथम अध्याय का ऐतिहासिक दृष्टि से कुछ विचार कर लेते हैं।

राष्ट्रपति एवं राजकर्मचारियों को अपना मनमाना कार्य नहीं करना चाहिये। उनको प्रजा में प्रत्यक्ष उपस्थित होकर इस बात का निरीक्षण करना चाहिये कि कोई किसी को अधर्म एवं अन्याय पूर्वक दुःख तो नहीं दे रहा है ? धन जन का हरण करके भी 'उलटा चोर कोतवाल को डांटे' तो नहीं चल रहा है ? आततायी दुष्ट लोग अग्नि से जलाकर, विष देकर, शस्त्र से मार कर, भूमि, स्त्री और धन को छीनकर सज्जनों को तो नहीं सताते हैं ? राष्ट्र व्यवस्थापक का कर्त्तव्य हो जाता है कि वह 'दुष्टों को दण्ड दे, सज्जनों का रक्षण करे एवं यथाधिकार न्याय अनुसार अर्थ और काम का विभाजन कर सम भाव से राज धर्म की स्थापना करे।' यही कार्य अनासक्त समदर्शी लोकनायक भगवान् कृष्ण ने किया था।

दुर्योधनादि कौरवों ने युधिष्ठिरादि पांडवों को धन जन हरणादि सम्पूर्ण आततायियों के अपराध करके खूब दुःख दिया था। इतना ही नहीं वरन कौरवों के विपरीत धर्मोपदेश के प्रचार से जो वचन दुर्योधन को बोलने चाहिये वे वचन पाप रहित पांडवों के प्रमुख वीर अर्जुन द्वारा बुलवा दिये थे, अतः गीता के सिद्धान्तों का संक्षेप में राष्ट्रीय विचार संग्रह करते हैं।

## गीता के राष्ट्र में प्रथम लोकमत जानना आवश्यक होगा।

अहो बत महत्पापं कर्तुं व्यवसिता वयम्।
यद्राज्य सुखलोभेन हन्तु स्वजन मुद्यताः॥
(१.४५)

'हाय ! हुए हैं उद्यत हम सब बन्धुवर्ग का करने घात।
सुख साम्राज्य लोभ से, कैसा पातक महा खेद की बात॥'

अर्जुन ऐसा कहता हुआ निश्चय कर लेता है कि यदि निःशस्त्र प्रतीकार रहित मुझको शस्त्र धारी कौरव रण में मार दें, तो मेरा बड़ा कल्याण हो, यह कहता हुआ वह रण में अपने धनुषबाण छोड़कर क्लेश युक्त हो रथ में कुछ हट कर बैठ गया। इस प्रकार प्राकृतिक विषाद युक्त स्थिति अज्ञानी, विपरीत-ज्ञानी, जपी, तपी दीन-दरिद्री, दुर्बल-प्रबल और राजा महाराजा आदि सब लोगों की होती है। उन लोगों का वृत्त जानना गीता के राष्ट्र में आवश्यक होगा।

गीता के राष्ट्र में प्राकृतिक शोक दूर करने का शीघ्र उपाय आरम्भ किया जायगा। उससे राष्ट्र

में सम्यक् ज्ञान एवं सत्मार्ग से सुख शान्ति होगी। गीता के राष्ट्र में विषाद-विनाशार्थ आत्म-ज्ञान दिया जायगा।

अशोच्यानन्व शोचस्त्वं, प्रज्ञा वादांश्च भाष से।
गता सूनगतासूंश्च, नानु शोचन्ति पंडिताः ॥
(२।११)

'शोक अशोच्य वस्तु का करता और ज्ञान की करता बात।
प्राण जांय या रहें किसी के, ज्ञानी शोक न करता तात ॥'

श्री भगवान् ने कहा – हे अर्जुन! तू ज्ञानी के समान बातें करता है और जिन वस्तुओं का शोक नहीं करना चाहिये उनका शोक करता है। क्योंकि आत्मा लौकिक कर्मों से अलग है, असंग आत्मा (अव्यय) बिलकुल नित्य है। देह धारण करने से और देह छोड़ देने से उस पर कोई असर नहीं होता है ऐसी दशा में शरीर विनाश के डर से अभ्युदय साधक लौकिक स्वकर्म छोड़ना अच्छा नहीं है। इससे राष्ट्र का घात होता है।

शरीर रहने पर सुख-दुःख द्वन्द्व अवश्य आते और जाते हैं। उन्हें हम रोकने में असमर्थ हैं. ऐसी दशा में इनसे शोक युक्त होना अविचार ही कहा जायगा। राष्ट्रीय पुरुष को यह विचार करना चाहिये।

देह धारण करने वाले अव्यय सत् आत्मा का कभी नाश नहीं हो सकता और असत् शरीर कभी नित्य नहीं बन सकता, यह विज्ञान का सिद्धान्त है, ऐसी दशा में अनित्य शरीर के नाश के भय से शोक करना व्यर्थ है।

अव्यय आत्मा में क्षर और अक्षर नाम की प्रकृतियों से जन्म एवं मृत्यु का प्रवाह नित्य चलता है। परन्तु अव्यय इस प्रवाह में रहता हुआ भी निर्विकार है अतएव शोक करना अनुचित है।

अव्यय-आत्मा गुण और अणु महाभूतों से बिलकुल अलग है। ये पदार्थ नाशवान् हैं और वह इनसे भिन्न है, इसलिये उसका नाश होना असम्भव है; अतः नाश होने का शोक करना व्यर्थ है।

जन्म और मृत्यु वाले शोकतात्मा या कर्मात्मा में जन्म एवं मरण के द्वन्द्वों का प्रवाह चलता ही रहता है, वह रोका नहीं जा सकता, इसलिये शोक करना उचित नहीं है।

आत्मा नित्य और असंग है एवं शरीर अनित्य और संगी है इन दोनों का सम्बन्ध बन नहीं सकता किन्तु बन रहा है, यह सचमुच आश्चर्य का विषय है। परन्तु इस सम्बन्ध में इतना निश्चित है कि आत्मा का कभी वध नहीं किया जा सकता, अतएव ज्ञान योगी (सांख्य निष्ठ) की दृष्टि में शरीर नाश से होने वाले शोक का कोई महत्व नहीं रहता है। किन्तु राष्ट्र के स्वकर्त्तव्य पालन करने में आत्मज्ञान का बहुत उपयोग होता है।

अर्जुन! तुम क्षत्रिय हो, राष्ट्र के लिये युद्ध करना तुम्हारा कर्त्तव्य ही है यह तुम्हें दोनों लोकों में सुख देने वाला है।

# अद्भुत ज्योति

हे हर अन्दर ज्योति जगा दो।

अन्धकार जो दूर भगा दे,
दिव्यभाव को जो चमका दे।
तव चरणों में प्रीति जमा दे
ऐसी भगवन ज्योति जगा दो ॥१॥

तुम सूर्यों के सूर्य दयामय
ज्योतिर्मय तुम हो मंगलमय।
तुमको लखकर होऊं निर्भय
प्रभुजी ऐसी ज्योति जगा दो ॥२॥

मेरा जीवन निशिदिन भासित
तेरी करुणा से आलोकित।
मेरा चित हो नित आनन्दित
ऐसी अद्भुत ज्योति जगा दो ॥३॥

सूर्य सदृश मैं भी बन जाऊं
जनता का तम दूर भगाऊं।
कुसुम समान सदा विकसाऊं
ऐसी उत्तम ज्योति जगा दो ॥४॥

## ❋ आज का विचार ❋

सन्त का निन्दक महा अतताई ।
सन्त का निन्दक खण टिकन न पाई ॥१॥
सन्त का निन्दक महा हत्यारा ।
सन्त को निन्दक परमेश्वर मारा ॥२॥
सन्त का निन्दक राजते हीन ।
सन्त का निन्दक दुखिया और दीन ॥३॥
सन्त के निन्दक को सब रोग ।
सन्त के निन्दक को सदा वियोग ॥४॥
सन्त की निन्दा दोषन अति दोषू ।
किही प्रकार ताकू नहिं मोखू ॥५॥

'गुरु नानक'




# विश्वशान्ति

जुलाई १९५४


## सनातन वर्णाश्रमं

### आश्रम व्यवस्था



(१) शक्तिधारों के विश्व आरोहण-अवरोहण के चिन्ह प्रत्येक प्राणी के जीवन में भी अङ्कित हैं। जिस प्रकार विश्व जीवन में सतयुग, त्रेता, द्वापर और कलियुग होते हैं, वैसे ही छोटे से छोटे जीव से लेकर मनुष्य पर्य्यन्त प्रत्येक प्राणी के जीवन में चार अवस्थायें होती हैं अर्थात्—

१ बचपन (बाल्यावस्था),
२ जवानी (युवावस्था),
३ अधेड़पन (पूर्ण युवावस्था),
और ४ बुढ़ापा (वृद्धावस्था)।

मनुष्य जीवन को अधिक से अधिक उपयोगी बनाने के लिए तथा बहिर्मुख प्रवाह के वेग को नियमित रखने के लिए सनातन ऋषियों ने चार आश्रमों की व्यवस्था, प्राकृत नियमों के अनुकूल इस प्रकार संयोजित की कि जिसके द्वारा प्रत्येक व्यक्ति को अपने शारीरिक, मानसिक और आत्मिक विकास के हेतु उत्तम से उत्तम अवसर प्राप्त हो सके, और वह समाज के प्रति अपने कर्तव्यों को समुचित रूप से पालन करता हुआ तथा अपनी चैतन्यता की कमी को पूरा करता हुआ परमानन्द गति को सहज ही प्राप्त कर सके। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए हमारे पूर्वजों ने मनुष्य जीवन को चार विभागों में विभक्त किया :-

१. ब्रह्मचर्य्याश्रम
२. गृहस्थाश्रम
३. वानप्रस्थाश्रम
और ४. सन्यासाश्रम

इनके यथोचित पालन से मनुष्य रजोगुण और तमोगुण पर विजय प्राप्त करके सत्वगुण में बर्तता हुआ वृद्धावस्था में भी चैतन्यता और निर्मल आनन्द का रस पूर्णतः भोग सकता है।



(२) इस व्यवस्था के अनुकूल जीवन की चार प्राकृतिक अवस्थाओं को चार आश्रमों का रूप दे दिया गया। बचपन में मनुष्य की मस्तिष्क शक्ति तथा चैतन्यता अत्युत्तम, सतेज और नूतन होती है। पाप के विचारों से बहुधा निवृत्ति सी रहती है और जीवन पवित्रता, आमोद प्रमोद, स्वच्छन्दता, सरलता, प्रेम और आनन्द पूर्वक व्यतीत होता है। जीवन के इस पहले भाग में अर्थात् स्त्री को न्यून से न्यून १६ वर्ष तक और पुरुष को २५ वर्ष तक की आयु तक, ब्रह्मचर्य पूर्वक वीर्य की रक्षा तथा अपनी शारीरिक मानसिक और आत्मिक उन्नति करते हुए, विद्याध्ययन में संलग्न रहना चाहिए। इस काल में समस्त अन्तः और बाह्य करणों को विकसित तथा पुष्ट बनाया जाता है, जिससे आत्मबल का सञ्चय होता है और मनुष्य जीवन-संग्राम में

प्रवेश करने योग्य हो जाता है। ब्रह्मचर्य्याश्रम में गुरु को शिष्य की निजी प्रवृत्ति के अनुकूल ऐसी शिक्षा देनी चाहिए कि जिससे उसका मन अन्तर्मुख हो जाय। इस अवस्था में जिस शिष्य को ज्ञान प्राप्त हो जाय, वह शेष जीवन बाल ब्रह्मचारी रह कर व्यतीत कर सकता है।

**२ गृहस्थ आश्रम**

(३) परन्तु जिसको ज्ञान प्राप्त नहीं होता वह सत्य की खोज में गृहस्थाश्रम में प्रवेश करता है। युवावस्था में मनुष्य के हृदय में स्त्री-पुरुष के भाव हिलोर मारने लगते हैं। प्रत्येक अङ्ग में एक विशेष प्रकार की स्फूर्ति तथा वेग का अनुभव होने लगता है। बहिर्मुख वृत्तियों का आवेग प्रबल होता है। मनुष्य प्रबल उमंग और आशाओं से भरपूर, कठिन से कठिन काम में हाथ डालने से नहीं रुकता। इस आश्रम का उद्देश्य शास्त्रोक्त मर्य्यादानुकूल सन्तानोत्पत्ति करना और अपने कुटुम्ब के निर्वाह और उन्नति के लिए धर्मानुकूल उद्यम करके धनोपार्जन करना है इस आश्रम में विवाहित जीवन तथा धनोपार्जन के साथ २ मनुष्य को साधु और सन्तों की सेवा, योगाभ्यास और स्वाध्याय बराबर करते रहना चाहिए। ब्रह्मचर्य्याश्रम की तप और नियमबद्ध जीवनी के पश्चात् गृहस्थाश्रम द्वारा मनुष्य को निष्पाप जीवन व्यतीत करने में बड़ी सहायता मिलती है। इस अवस्था में अनुभव प्राप्त करते हुए, तप और संयम की जीवनी द्वारा मनुष्य को गृहस्थ के समस्त कर्त्तव्यों का श्रद्धा और आदर पूर्वक पालन करना चाहिए और महापुरुषों के सत्संग से लाभ उठाना चाहिए।

**३ वानप्रस्थ आश्रम**

(४) यदि गृहस्थाश्रम में भी लक्ष्य की प्राप्ति न हो तो वानप्रस्थ आश्रम में प्रवेश करना चाहिए। २५ वर्ष पर्यन्त गृहस्थ जीवन उपभोग करके अर्थात् ५० वर्ष की आयु में अथवा एक पोता पैदा हो जाने के बाद मनुष्य को चाहिए की वह समस्त परिवार, गृह और सम्पत्ति आदि को अपने ज्येष्ठ पुत्र को सौंप दे और स्वयं नगर के कोलाहल से दूर, सांसारिक मोह तथा विघ्नबाधाओं से पृथक होकर किसी एकान्त स्थान में तपस्वी जीवन व्यतीत करे और अपना समय ईश्वर भजन, स्वाध्याय, योगाभ्यास और समाज सेवा में लगावे। अधेड़ (यौवन-पूर्ण) अवस्था में कुछ ह्रास का अनुभव होने लगता है और युवावस्था की चैतन्यता तथा प्रत्यग्रता घटने लगती हैं। परन्तु अनुभव वृद्धि के कारण यह न्यूनता स्पष्ट-तया प्रगट नहीं होती, क्योंकि मनुष्य प्रत्येक काम को, भली भांति सोच विचार कर, करने का अभ्यस्त हो जाता है। इसी काल में मनुष्य अपने जीवन के गौरव पूर्ण उच्चतम कार्य किया करते हैं और यश तथा कीर्ति लाभ करते हैं। इस आश्रम का मुख्य उद्देश्य ऐसी आध्यात्मिक उन्नति प्राप्त करना है जो मनुष्य को सन्यासाश्रम के योग्य बना दें। वानप्रस्थाश्रम में तपस्वी जीवन व्यतीत करते हुए मनुष्य को अपनी आवश्यकताओं को न्यून से न्यून करके प्राणीमात्र की सेवा और परोपकार में व्यतीत करना चाहिए। प्राचीन काल में वान-प्रस्थी लोग बिना लम्बे चौड़े वेतन के निःशुल्क शिक्षा प्रदान किया करते थे।

**४ सन्यास आश्रम**

(५) बुढ़ापे में बहिर्मुखी वृत्तियों और वासनाओं की उग्रता कम हो जाती है। अंग प्रत्यंग शिथिल होने लगते हैं और समस्त शक्तियां सिमटने लगती हैं। आंखे काम नहीं देती। गरमी सरदी का प्रभाव होने लगता है और रोगों की भरमार हो जाती है। परन्तु, यह अवस्था परमार्थ की दृष्टि से अत्यन्त शुभ हैं। बहिर्मुख प्रवाह की न्यूनता तथा शक्तियों की

जीवन के कारण अन्तर्मुखी सिमटाव अत्यन्त सरल हो जाता है। अभ्यास की कमाई इस अवस्था में अत्यन्त सरलता और सफलता से हो जाती है। थोड़े ही यत्न से पवित्र जीवन, विद्वत्ता और अनुभवों का आनन्द प्राप्त हो जाता है। इस अवस्था में सब बन्धनों से मुक्त सन्यासी सत्य की खोज में स्वतन्त्रता पूर्वक, गृह विहीन, घूमता-फिरता है। जब और जहां भी किसी ज्ञानवान् सन्त से भेंट हो जाती हैं वहीं उनकी सेवा सच्चे जिज्ञासु की भांति प्रेम और श्रद्धा पूर्वक तथा उत्साह और सच्ची दीनता से करने लगता है और अपनी इस खोज में निरन्तर व्यस्त रहता है। अन्त में 'सेवा की मेवा' पाने का अवसर प्राप्त होता है और यह निरन्तर लगन अपना प्रकाश दिखाती है। प्रेम का दीवाना सन्यासी अपनी सुध-बुध भूल जाता है. उसको चारों ओर प्रीतम ही प्रीतम दिखाई देने लगता है उसकी श्वांस—प्रश्वांस से 'सच्चिदानन्द' की धुन निकलती रहती है। उसको तन, मन, की सुध नहीं रहती और वह परम चैतन्यता के देदीप्यमान वस्त्रों को धारण कर लेता है। जीवन के इस अन्तिम भाग को योगाभ्यास, स्वाध्याय, उपदेशादि उत्तम कार्यों में व्यतीत करना चाहिए और जनता को अपने परिपक्व अनुभवों और ज्ञान से लाभ पहुंचाना चाहिए।

# वर्ण व्यवस्था

**चार वर्ण**

(६) 'वृञ वरणे' धातु से वर्ण शब्द की व्युत्पत्ति होती है। वरण करना, पसन्द या स्वीकार करने को कहते हैं। सत्युग तथा बाल्यावस्था में जीव आनन्द मग्न रहता है। उसको किसी बात की चिन्ता नहीं होती। परन्तु त्रेता अथवा युवावस्था में मनुष्य को धनोपार्जन की आवश्यकता होती है। धनोपार्जन के लिए साधन विशेष की चिन्ता होती है। इसी को उद्यम वा व्यवसाय (पेशा) वरण करना कहते हैं। स्पष्ट है कि वर्ण व्यवस्था केवल गृहस्थाश्रम पर ही लागू होती है, क्योंकि ब्रह्मचर्याश्रम में तो धनोपार्जन का प्रश्न ही नहीं उठता और वानप्रस्थ तथा सन्यास में, थोड़ी बहुत जो कुछ भी धन सम्पत्ति मनुष्य के पास होती है, वह सब गृहस्थाश्रम त्याग के समय छोड़नी पड़ती है। अतः पूर्वजों ने वर्ण व्यवस्था की रचना गृहस्थियों के लिए ही की और जीविकोपार्जन के साधनों के अनुसार गृहस्थियों को चार वर्णों में विभक्त कर दिया अर्थात्—

१. ब्राह्मण,
२. क्षत्रिय,
३. वैश्य,
और ४. शूद्र।

क्योंकि ब्रह्मचारी, वानप्रस्थी और सन्यासी धनोपार्जन का कोई कार्य नहीं कर सकते और उनका पालन-पोषण गृहस्थियों द्वारा ही होता है. अतः इन तीनों आश्रमों के मनुष्यों का कोई उद्योग धन्धा (पेशा) नहीं होता, अतः उनका कोई वर्ण भी नहीं होता।

'ब्रह्मचारी गृहस्थश्च वानप्रस्थो यतिस्तथा।
एते गृहस्थप्रभवाश्चत्वारः पृथगाश्रमाः॥
मनु० ६।८७॥

सर्वेषामपि चैतेषां वेदस्मृति विधानतः।
गृहस्थ उच्यते श्रेष्ठः स्त्रीनेतान् विभर्ति हि॥
मनु० ६।८९॥

ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थी और सन्यासी ये चारों ही गृहस्थ से उत्पन्न और गृहस्थ पर ही अवलम्बित हैं। परन्तु चारों पृथक २ आश्रम हैं। वेद स्मृति विहित इन चारों आश्रमों में गृहस्थाश्रम श्रेष्ठ है क्योंकि वही इन तीनों का भरण-पोषण करता है।

**वर्ण व्यवस्था जन्म-परम्परा से नहीं है।**

(७) वैदिक धर्म में अर्थात् वेद और शास्त्रों में जन्म मूलक जाति भेद की आज्ञा नहीं है। सतयुग तथा विद्याध्ययन (बाल्य) काल में वर्णों की कोई आवश्यकता नहीं होती। परन्तु त्रेता अर्थात् युवावस्था में रजोगुण की प्रधानता प्रत्येक विचार, वस्तु और काम में स्पष्टतया दिखाई देने लगती है। सतयुग में सत्वगुण की प्रधानता के कारण रचना में आनन्द का समा बना रहता है। रजोगुण के सिर उठाते ही इस आनन्द का तार टूट जाता है और जीव अन्तर्मुखी आनन्द के स्थान में बहिर्मुखी सुखों के गोरख धन्धों में भटकने लगता है। एक परमानन्द की ओर संलग्न जीवों का मनमुकुर रचना की अनेकता की ओर आकर्षित होते ही गतिमान हो जाता है। इस अवस्था में एक सच्चे आनन्द को छोड़, जीव का प्रेम, अनित्य, असार तथा अनेक स्तरों में बढने लगता है। चैतन्यता में यह न्यूनता आते ही जीव को असली आनन्द की कमी व्याकुल कर देती है और वह बाहरी वस्तुओं में आनन्द की खोज उमंग के साथ प्रारम्भ कर देता है। आवश्यकताएं बढ़ जाती हैं। चैतन्यता क्षीण होने लगती है। आवश्यकता 'न्यूनता' की द्योतक है। आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए काम को बांटना पड़ताहै। चैतन्यता की साम्यावस्था स्थापित रखने के लिए चार आश्रमों की उत्पत्ति हुई। आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए वर्ण व्यवस्था की गई और कर्मों को जीवों के गुण, कर्म और स्वभाव के अनुकूल विभक्त किया गया। वेदों में ऐसी कोई बात नहीं है जो वर्ण व्यवस्था को जन्म-परम्परा के आधार पर बताती हो। परन्तु अपने पिता के वर्ण (पेशे) को ग्रहण करने में कोई युक्ति और वेद-शास्त्र मनुष्य को मना नहीं करते। वरन् अपने पिता के वर्ण (पेशे) को पालन करने में मनुष्य को अधिक सरलता होती है और उस वर्ण में शीघ्र निपुणता प्राप्त हो सकती है। वास्तव में वर्ण का वरण अपनी अपनी रुचि और योग्यता पर निर्भर है और प्रत्येक जीव अपनी रुचि के अनुसार चाहे जो पेशा करने के लिए स्वतन्त्र है।

'न जात्या ब्राह्मणश्चत्र क्षत्रियो वैश्य एवच।
न शूद्रो न च वै म्लेच्छो, भेदिता गुण कर्मभिः॥

शुक्र नीति के अनुसार जन्म से कोई मनुष्य ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, अथवा म्लेच्छ नहीं है। ये भेद विभाग तो गुण और कर्मों के अनुसार हैं।

'न विशेषोऽस्ति वर्णानां सर्वं ब्राह्ममिदं जगत्।
ब्रह्मणा पूर्व सृष्टं हि कर्मणा वर्णतां गतम्॥"
"न कुलेन न जात्या वा क्रियाभिर्ब्राह्मणो भवेत्।
चाण्डालोऽपि हि वृत्तस्थो ब्राह्मणः स युधिष्ठिरः॥"

महाभारत, शान्तिपर्व में वर्णन किया गया है कि वर्णों (जातियों) का कोई भेद नहीं है। यह समस्त संसार प्रभु का बनाया हुआ है। प्राचीन काल में ब्रह्म द्वारा सृष्टि की रचना होने के पश्चात् मनुष्य अपने २ कर्मों के अनुसार वर्णों में विभक्त हो गये। कुल अथवा जन्म से नहीं वरन् अपने कर्मों से कोई मनुष्य ब्राह्मण बनता है हे युधिष्टर! एक चाण्डाल भी अच्छी वृत्ति में स्थित होने से ब्राह्मण ही है। मनुस्मृति में तो यहां तक कहा गया है कि —

'शूद्रो ब्राह्मणतामेति ब्राह्मणश्चेति शूद्रताम्।
क्षत्रियज्जातमेवन्तु विद्याद् वैश्यात्तथैव च॥"
मनु० १०.६५॥

एक शूद्र ब्राह्मण तक बन सकता है और एक ब्राह्मण शूद्रपने तक पतित हो सकता है। ऐसे ही क्षत्रिय अथवा वैश्य कुल में उत्पन्न मनुष्य क्षत्रियत्व अथवा वैश्यत्व से ब्राह्मणत्व अथवा शूद्रत्व को प्राप्त हो सकता है।

वर्ण विभाग

(८) वर्णों का विभाजन गुण, कर्म और रुचि के अनुसार होने के कारण किसी मनुष्य को किसी विशेष वर्ण में रहने का जन्मसिद्ध अधिकार नहीं है। वर्ण व्यवस्था मनुष्य समाज की जीती जागती देह है। अच्छे विचारों से अच्छे काम होते हैं और बुरे विचारों से बुरे। वृक्ष की जांच उसके फल से होती है। समाज के कर्म समाज को प्रकाशित करते हैं। मनुष्यों के कर्मों द्वारा मनुष्यों का परिचय भेद होता है। कर्म विचारानुकूल होते हैं। विचार मन की चैतन्यता के अनुरूप होते हैं। अतः मनुष्य मनस्वरूप है। वर्ण विभाग इस प्रकार हुआ—

ब्राह्मण

(१) सत्व प्रधान— मनुष्य जो रजोगुण को वश में करके वेदादि सत् शास्त्रों के पढ़ने और पढ़ाने, यज्ञादि समस्त धार्मिक कर्म करने और कराने के द्वारा जीविकोपार्जन करते हैं उनको ब्राह्मण कहना चाहिए। आदर्श ब्राह्मण वह है जो धनोपार्जन के साथ २ एक ब्रह्म में सदा रत रहे। अपूर्व चेतना और पूर्ण ज्ञान का सञ्चय करते रहना ब्राह्मण का पवित्र धर्म है। इस वर्ग में अध्यापकगण, धर्मोपदेशक, वैज्ञानिक अन्वेषक, चिकित्सक, न्यायाधीश, वकील, इञ्जीनियर, कला विशारद आदि सम्मिलित हैं।

क्षत्रिय

(२) रजप्रधान— मनुष्य जो उमंग और उत्साह से परिपूर्ण गतिमान, स्फूर्तिमान, बल और पराक्रम-युक्त तथा शूरवीर हैं, जो राजकार्य, प्रजा की रक्षा आदि कार्यों द्वारा जीविकोपार्जन करें उनको क्षत्रिय कहना चाहिए। देश और प्रजा पर राज्य तथा शासन करना, देश में शान्ति स्थापना रखना, और मनुष्यों को धर्म मार्ग पर लगाये रखना क्षत्रियों का धार्मिक कर्तव्य है। इस वर्ग के अन्तर्गत सेना और पुलिस के सैनिक तथा अधिकारी गण, मजिस्ट्रेट और अन्य राज कर्मचारी सम्मिलित हैं।

वैश्य

(३) सत्व—रज मिश्रित— मनुष्य जो खेती (कृषि), व्यापार, वाणिज्य, पशु पालनादि कार्यों द्वारा धनोपार्जन करें उनको वैश्य कहना चाहिए। इस वर्ग में समस्त कृषक, लेन-देन करने वाले, वणिक, व्यवसायी, आयात-निर्यात करने वाले, पशुपालक, कारखानों के पूंजीपती, शिक्षित कारीगर दक्ष श्रमजीवी सम्मिलित हैं।

शूद्र

(४) तम प्रधान—मनुष्य जो ऊपर बताए हुए किसी भी काम के योग्य न हों और जो शारीरिक परिश्रम और सेवा द्वारा धनोपार्जन करें उन्हें शूद्र कहना चाहिए। इस वर्ग के अन्तर्गत घरेलू नौकर चाकर तथा अशिक्षित श्रमजीवी, मजदूर आदि सम्मिलित हैं।

वर्णों में समता भाव

(६) पुरुष सूक्त में सृष्टि का वर्णन 'विराट पुरुष' की देह रूप में किया गया है। यह सूक्त ऋग्यजु तथा अथर्ववेद तीनों में आता है। तदनुसार ऋग्वेद १०.९०.१० में यह प्रश्न किया गया है कि मानव समाज के चार वर्ण इस 'विराट—पुरुष' की देह के कौन २ अंग हैं। प्रश्न का उत्तर इस प्रकार है—

'ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजन्यः कृतः।
ऊरूतदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रोऽजायत॥'
ऋ० १०.९०.११

ब्राह्मण इस समाज का मुख है, क्षत्रिय उसकी भुजाएं बनीं, वैश्य उसके उदर के समान हैं और शूद्र उसके चरण बने अर्थात् ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र मानव समाज की देह में वही कार्य करते हैं जो एक मनुष्य के शरीर में मस्तिष्क, भुजाएं, उदर और पैर करते हैं। ये अंग एक दूसरे से पृथक नहीं किए जा सकते। एक अंग

के भी दूषित हो जाने से सारा शरीर दूषित और विकृत हो जाता है। अतः इनमें से किसी भी अंग की अवहेलना नहीं की जा सकती। वेदों में स्थान २ पर मनुष्य को 'अज्येष्ट' और 'अकनिष्ठ' कहा गया है। सारांश यह है कि इन वर्णों में किसी प्रकार की छोटाई बड़ाई नहीं है।

ऋग्वेद ५.६०.५ के अनुसार

"अज्येष्ठासो अकनिष्ठास एते,
सम्भ्रातरो वावृधुः सौभगाय।
युवा पिता स्वयां रुद्र एषाम,
सुदुघाः पृश्निः सुदिना मरुद्भ्यः॥

अर्थ – सब मनुष्य समान तथा भाई २ हैं, उनमें न कोई बड़ा है और न कोई छोटा। मनुष्यों का पारस्परिक सम्बन्ध मानव समाज के सौभाग्य की वृद्धि के हेतु है। उनका पिता स्वयं रुद्र है जो संसार का शासक है। उनकी माता स्नेहमूर्ति प्रकृति है जो उनको सब प्रकार के भोज्य पदार्थ तथा सुख की सामग्री देती हैं।

"ते अज्येष्ठा अकनिष्टास
उद्भिदोऽमध्यमासोमहसा विवावृधुः।
सुजातासो जनुषा पृश्निमातरो
दिवामर्या आनो आच्छाजिगातनः॥
(ऋ० ५.५९.६)

मनुष्य समाज में कोई बड़ा, छोटा, दम्यीना (मध्य का) जन्म से नहीं है। ईश्वर पिता और प्रकृति माता की यह सब सन्तान आपस में बराबर है।

"प्रियं मा कृणु देवेषु प्रिय राजसु मा कृणु।
प्रियं सर्वस्य पश्यत उत आ शूद्र उतार्य्ये॥"
(अथर्व १९.६२.१)

सब वर्णों के मनुष्यों को ऐसे हितकारी कार्य करने चाहियें जिससे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र सब के प्रिय बन सकें।

"रुचं नो धेह ब्राह्मणेषु रुचं राजसु न स्कृधिः।
रुचं शूद्रेषु विश्येषु मयि धेहि रुचारुचम्॥"

सब की तेज वृद्धि हो ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र सब परस्पर प्रेम दृष्टि से देखें तथा उनके प्रिय बनें।

"मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षे।
मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे॥
(यजु० ३६.१८, अथर्व ४.११.१६)

सब प्राणी मुझको मित्र की दृष्टि से देखें। मैं भी सब प्राणियों को मित्र की दृष्टि से देखूं। हम सब मित्र को दृष्टि से एक दूसरे को देखा करें। इसीलिए वेद मनुष्यमात्र को 'अमृत पुत्र' कहते हैं।

स्पष्ट है कि जातियों की प्रचलित छोटाई बड़ाई वेद और शास्त्रों के विरुद्ध है। वास्तव में छोटाई बड़ाई का भेद एक प्रकार की वस्तुओं में हुआ करता है। परन्तु वर्गीकरण में तो प्रकार भेद होने के कारण छोटाई बड़ाई नहीं हो सकती।

**वर्णों के कर्म भेद**

§ १०) सनातन वर्ण-विभाग गुण (योग्यता), कर्म और रुचि पर निर्धारित है। वैदिक साम्यवाद कार्मिक मर्य्यादा पर निर्भर है। पुरुषार्थ के अनुसार फल प्राप्ति में सन्तोष रहता है। बलप्रयोग द्वारा साम्यवाद असम्भव है। उसमें केवल असन्तोष और विरोध का प्रदर्शन सम्भव है और साम्यवाद के स्थान में कलह की प्राप्ति होती है।

**ज्ञान**

वर्ण-व्यवस्था के अनुकूल ब्राह्मण को चैतन्यता, ज्ञान और आनन्द के सागर में चौबीसों घण्टे निरन्तर लीन रहना चाहिए। 'ब्रह्मन्' शब्द का अर्थ ईश्वर और ज्ञान है। मन और ज्ञानेन्द्रियां मस्तिष्क में स्थित हैं अतः ब्राह्मणों को मानव समाज की देह का मस्तिष्क कह सकते हैं। ब्राह्मणों का कर्त्तव्य है कि वे मस्तिष्क की भांति मानव समाज का नेतृत्व और पथ प्रदर्शन करें। आचार-विचार सम्बन्धी नियम और न्याय सूत्रों की रचना करें। अतः

ब्राह्मण से बढ़कर मानव समाज की देह का मस्तक बनने योग्य अन्य कौन हो सकता है। शरीर का सर्वस्व कार्य मस्तिष्क पर निर्भर है। अतः मस्तक-अंग सारे शरीर को चेतना और ज्ञान का प्रकाश देता है और समस्त शरीर मस्तिष्क का पालन-पोषण और रक्षा करता है और मस्तिष्क की आज्ञा में बर्तता है।

बल — ज्ञान से निचला दरजा बल का है। 'क्षतात् त्रायते इति क्षत्रिय'। क्षति और आघात से जो रक्षा करे उसको 'क्षत्रिय' कहते हैं। क्षत्रिय समाज की देह की रक्षा करने वाली भुजायें हैं। रोग की चिकित्सा की अपेक्षा रोग का निवारण श्रेयस्कर है। अतः मनुष्यमात्र की बाहरी और आन्तरिक रक्षा का उत्तरदायित्व और न्याय, प्रबन्ध तथा शासन का भार क्षत्रियों को सौंपा गया।

धन — मनुष्य शरीर को चालू रखने लिए अन्न की आवश्यकता अनिवार्य है। परन्तु बिना ज्ञान और शक्ति के जीवन, मनुष्य के जीने योग्य नहीं है क्योंकि मनुष्य जीवन का आधार शक्तिशाली स्वस्थ विचार ही हैं। विचारों का ही संसार में साम्राज्य है। अतः अन्नदाता वैश्य का दरजा समाज की स्थूल शक्ति रूप मेरुदण्ड और कटि (कमर) अर्थात् धड़ (उदर बताया गया आमाशय, आंतें, यकृत, प्लीहा, हृदय फुफ्फुस, गुर्दा, मूत्राधार आदि सभी उदर अर्थात् धड़ के अन्तर्गत हैं। 'वैश्य' शब्द की व्युत्पत्ति 'विश्' धातु से है जिसका अर्थ व्यापना या फैलना है। जिस प्रकार उदर में पहुंचा हुआ अन्न समस्त शरीर के अंग प्रत्यंग में पहुंच जाता है और समस्त शरीर का भरण-पोषण करता है, उसी प्रकार वैश्यों द्वारा प्राप्त धन समस्त समाज के हित के लिए होता है। वेदों में 'विश्' शब्द का प्रयोग, ज्ञानियों, राजकर्मचारियों और अशिक्षित मजदूरों को छोड़कर समस्त 'प्रजा' के लिए प्रयोग किया गया है। त्रेता में चैतन्यता की कमी के कारण प्राकृतिक उपज कम हो जाती है और रस की कमी से गुण भी हलके पड़ जाते हैं। दूसरी ओर सांसारिक वासनाओं के प्रादुर्भूत होने के कारण आवश्यकतायें बढ जाती हैं। इन आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए 'वैश्य' वर्ण की रचना हुई।

परिश्रम — ज्ञान और बल से धन (ऐश्वर्य) का दरजा नीचा है और शारीरिक परिश्रम धन से निम्न कोटि में आता है। स्पष्ट है कि सनातन वर्णविभाग मनुष्यमात्र की उन्नति के लिए अत्यन्त स्वाभाविक और युक्तिसंगत योजना है। ब्राह्मण का कार्य न्याय बनाना है अतः ब्राह्मण की सत्ता को शासक वर्ग की आधीनता से स्वतन्त्र रखा गया है। ब्राह्मण को प्रतिष्ठा, सात्विक भोजन और वस्त्र से ही सन्तुष्ट रहना चाहिए। क्षत्रिय को राज्य अधिकार और शासन तथा आवश्कताओं की उदार पूर्ति से सन्तुष्ट रहना चाहिए। वैश्य को अधिक धन की आवश्यकता है। परन्तु वैश्य को चाहिए कि अपनी आवश्यकताओं के अतिरिक्त धन-राशि को वह सार्वजनिक धरोहर समझे और सर्वोपकारी कार्यों में लगावे और इसके परिणामस्वरूप जो सम्मान प्राप्त हो उससे वैश्य को सन्तोष होना चाहिए। शूद्र मानवसमाज के चरण हैं। शरीर का समस्त संगठन पैरों पर स्थिर है। अतः शूद्र समाज के संगठन का बहुत ही आवश्यक तथा प्रधान अंग है। देह और उसके अंग-प्रत्यंग सेवा और भक्ति के भावों से सुसज्जित हैं। बिना सहयोग, भक्ति तथा सेवा के अंगों के किसी की भी जीवन यात्रा नियमित तथा व्यवस्थित रूप से पूरी नहीं हो सकती क्योंकि देह का प्रत्येक अंग एक दूसरे की पारस्परिक सहायता पर अवलम्बित है। वर्ण व्यवस्था अर्थात् वर्णविभाग का प्रयोजन यह भी है कि वर्णों के पारस्परिक संसर्ग के प्रभाव से मनुष्मात्र को उन्नति का अवसर प्राप्त हो और आचार तथा व्यवहार पर समुचित रोक टोक रहे। सेवा और भक्ति जनता की उन्नति के प्रमुख अंग

हैं। इसीलिए इन भावों को समाज के समस्त अंगों में कूट २ कर भर देना चाहिए।

**वर्णाश्रम की वर्तमान दुर्दशा**

११. सनातन वैदिक—धर्म को वर्णाश्रम धर्म भी कहते हैं। वर्ण और आश्रम की व्यवस्था में सनातन ऋषियों ने मानव समाज की उन्नति तथा सफल जीवन के लिये एक अपूर्व संगठन की ऐसी पूर्ण योजना रख दी है, जिससे बढ़कर अन्य योजना विचार में नहीं आ सकती। वैयक्तिक तथा सामूहिक जीवन की उन्नति तथा सम्बृद्धि करने वाली पूर्ण योजना वर्णाश्रम व्यवस्था से बढ़कर न तो इस समय तक संसार में है, न हुई है और न होगी। परन्तु अविद्या तथा अज्ञान ग्रस्त जनता पुजारियों की स्वार्थ भावनाओं से अपने आपको न बचा सकी, वैदिक धर्म का ह्रास होने लगा और वर्णाश्रम धर्म की दुर्दशा होगई। वर्तमान दुर्गति ने विचारशील भारतीयों को चिन्तामग्न कर दिया है। ब्रह्मचर्याश्रम की जगह बालविवाह की धूम मची हुई है। फलतः जनता की शारीरिक, मानसिक तथा आत्मिक अवस्था का ह्रास शोचनीय होगया है। गृहस्थी प्रायः बाल्यावस्था से ही प्रारम्भ होकर मृत्यु पर्य्यन्त चालू रहता है। वानप्रस्थाश्रम का लोप होगया है। सन्यासाश्रम जो अनुभवी, सदाचारी तथा पहुंचे हुए महात्माओं से सुशोभित था, आज निर्बुद्धि, दुराचारी, घोषित—अपराधी, पाखण्डी, वेषधारी छोटे बड़े सब आयु के साधु और भिखमंगों का पेट पालन का साधन अथवा पाप तथा गांजा, चरस और भांग के अड्डे बन गये हैं। सच्चे उपदेशकों तथा मार्ग प्रदर्शकों के अभाव में देश में अज्ञान, दिखावा तथा अन्ध विश्वास की परम्परा की वृद्धि हो रही है। साधुओं की संख्या लगभग ७० लाख तक बढ़ चुकी है। परन्तु उनमें हजारों में एक भी साधु ऐसा मिलना दुर्लभ होगया है। जिसको यथार्थ में 'साधु' शब्द से संज्ञित किया जा सके। आश्रम धर्म के विध्वंस के साथ ही साथ वर्ण व्यवस्था बिगड़ गई है। वर्णों के स्थान में जन्मसिद्ध जाति उपजातियों के भेद भाव, कलह और विग्रह ने जन्म ले लिया है। उपजातियों की संख्या प्रायः चार हजार तक पहुंच चुकी है। केवल ब्राह्मणों की ही लगभग १,८०० उपजातियां देखने में आती हैं। आदर्श ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्र कोई बिरला ही दिखाई देगा। उपजातियों की बढ़ती हुई बाढ़ ने समाज को विभक्त करके टुकड़े २ कर दिया है। समाज दुर्बल हो गई है। प्रेम और एकता की जगह फूट और विरोध तथा शक्ति और जीवन के स्थान में राष्ट्रीय दुर्बलता और राष्ट्रीय मृत्यु का साम्राज्य है। पारस्परिक सहानुभूति, परोपकार तथा स्वदेश-भक्ति की सद्भावनाओं का प्रायः लोप हो गया है। संकुचित साम्प्रदायिकता तथा जातीय-पक्षपात ने भ्रातृत्व प्रेम की जगह घृणा, पवित्र रहनी के स्थान में छूत-छात, दीनता की जगह अहंकार, दया और और न्याय के स्थान में क्रूरता और अन्याय, सदाचार की जगह दुराचार, ब्रह्मचर्य के स्थान में व्यभिचार, सच्चाई के स्थान में पाखण्ड और स्वतन्त्रता तथा उच्चभावनाओं की जगह पराधीनता तुच्छता और नीच वृत्तियों को जन्म देकर समाज को नष्ट--भ्रष्ट कर दिया है। जन्म--मूलक जाति भेद के कारण पवित्र आर्य्यवर्त देश दस्यु देश बन गया है। प्रत्येक जाति और उपजाति के व्यक्ति अपने आपको अन्य जातियों की अपेक्षा स्वभावतः ऊंचा तथा अधिक पवित्र समझते हैं। अपने से छोटी जाति को अछूत समझकर ऊंची जाती के व्यक्ति उससे अस्पृश्यता का व्यवहार करते हैं, उसकी छायामात्र के स्पर्श से दूषित हो जाने के कारण अनजाने ही ऐसे कटु वाक्यों का प्रयोग करते हैं जिससे उन के सच्चे मित्र और हितु भी लोप होते चले जाते हैं। वास्तव में अपने आपको उच्च समझने वाली जाति तथा उपजातियां शेष अन्य जातियों के साथ प्रायः

वैसा ही घृणा, कटुता, क्रूरता और अत्याचार का व्यवहार करती हैं जैसा कि अछूत पुकारी जाने वाली जातियों के साथ प्रसिद्ध है। भेद केवल क्रमिक है। किसी के साथ कम तो किसी के साथ अधिक है। इस प्रकार वर्तमान भारत में सात करोड़ शूद्र ही अस्पृश्य नहीं है वरन् ३१ करोड़ हिन्दू ही एक दूसरे की दृष्टि में अछूत है। घृणा घृणा को जन्म देती है। घृणा से प्रेम के अंकुर नहीं उपजा करते। अपने को उच्च मानने वाली जाति के शिक्षित सदस्य भी अपनी जाति के निरे अनपढ़ तथा दुराचारी व्यक्तियों को भी दूसरी जाति के उच्च से उच्च महात्म की अपेक्षा अधिक आदर का पात्र समझते हैं। अपने खोट स्वयं नहीं दीखते। परन्तु फूलों को कहां छिपा सकते हैं। प्रत्येक वर्ण के व्यक्ति अपने २ निजी कर्त्तव्यों को त्याग कर अन्य वर्णों के कर्मों को वरण कर रहे हैं। दासवृत्ति करते है, रोटी पकाते हैं, बर्तन मांजते है और धनोपार्जन के लिये नीच से नीच काम करने के लिये उद्यत हैं। परन्तु अपने जन्मसिद्ध ब्राह्मणत्व, क्षत्रियत्व आदि का दावा इस पर भी नहीं छोड़ सकते। परिणाम यह हैं कि जन्म मूलक वर्ण के मद और अहंकार में चूर होने के कारण अपमानित होते हैं। साहब लोगों की झूठन उठाते हैं और ठोकरों का स्वाद लेते हैं परन्तु समाज में प्रवेश करते ही जाति मूलक अपवाद प्रारम्भ हो जाते हैं। परिणाम यह हैं कि उच्च वर्णों में दासवृत्ति करने वालों, अथवा भिखमंगों तथा पाखण्ड द्वारा जीविकोपार्जन करने वालों की संख्या बढ़ रही हैं। महापुरुषों का अभाव हो रहा हैं, शिल्प और व्यवसाय की हानि हो रही है। निरन्तर नैतिक बन्धन, अत्याचार और दासता ने महत्वाकांक्षाओं आत्म सम्मान, स्वावलम्बन और आत्म गौरव की भावनाओं को कुचल कर निर्मूल कर दिया है। जिस देश के बालक सार्वजनिक विद्यालयों में एक साथ न पढ़ सकते हों, कूओं से पानी न भर सकते हों, वस्त्राभूषण आदि इच्छानुसार न पहन सकते हों, एक घर में चार चूल्हे जलते हों, उसके नैतिक पतन का क्या ठिकाना है। ऐसी दशा को देखकर अहमद शाह अब्दाली जैसे आक्रमणकारी को अपनी विजय की पूर्ण आशा और विश्वास कर लेना कोई आश्चर्य की बात नहीं है।

आवश्यकता इस बात को है कि बढ़े हुए पगों को वापिस किया जावे और ऋषी प्रणीत आदर्श वर्णाश्रम धर्म को पुनर्जीवित किया जावे। इस कार्य्य की सफलता के लिये प्रबल सामाजिक क्रान्ति और आदर्श शिक्षा की परमावश्यकता है। आदर्श शिक्षा कैसी होनी चाहिये इस विषय पर अग्रिम लेखों में विचार किया गया है। अग्रिम लेख इस प्रकार है —

१. ब्रह्मचर्य्याश्रम,
२. आधुनिक शिक्षा प्रणाली,
३. आदर्श शिक्षा प्रणाली,
४ गृहस्थाश्रम,
५. बानप्रस्थाश्रम,
और ६ सन्यासाश्रम।

—×०×—

# जप की विधि तथा रहस्य

लेखक—स्वामी सच्चिदानन्द जी महाराज।

"दुआ से शर्म आती है दुआ मैं क्या करूं तुझसे।
कभी मैंने कहा तेरा किया हो तो कहूं तुझ से॥"

**दो प्रकार का जप**

अब यह जानना आवश्यक है कि जप किस प्रकार करना चाहिये। जप का आरम्भ योगाभ्यास की प्रथम सीढ़ी है। यह दो प्रकार का होता है:—

(१) गुण वृद्धि के हेतु,
और (२) वाच्य के साक्षात्कार के निमित्त।

गुण वृद्धि के हेतु जो जप किया जाता है उसमें ईश्वर के ऐसे गुणवाचक नामों को चुन लिया जाता है जिन नामों की चौबीसों घन्टों परिक्रमा, उपासना और ध्यान करने से वे गुण मनुष्यों में आना सम्भव है। इस प्रकार के नामों के जाप से जपकर्ता में समदृष्टि, श्रेष्टता, दया न्याय, प्रेम, सत्य आदि गुण आजाते हैं और बार २ अभ्यास करने से दृढ़ हो जाते हैं। अतः सबसे पहले प्रभु के गुण वाचक नामों का भाव सहित सुमरण ध्यान करके अभ्यासी गुणवृद्धि तथा चित्त का एकाग्रता प्राप्त करे।

यजुर्वेद के ब्राह्मण का वचन है—

'यन्मनसा ध्यायति तद्वाचा वदति यद्वाचा वदति तत् कर्मणा करोति यत् कर्मणा करोति तदभि सम्पद्यते॥"

मनुष्य जैसे विचार करता है, वैसे ही वचन बोलता है, उसी के अनुसार कर्म करता है और वैसा ही बन जाता है। "As a man thinketh in his heart so is he." A man is known by his thoughts.

"राम राम सब कोई कहै, ठग ठाकुर और चोर
बिना प्रेम रीझें नहीं, तुलसी नन्द किशोर॥"

**भाव**

ईश्वर के साक्षात्कार के हेतु जाप करने के लिये खाली जीभ से 'ओम्-ओम्' रटना व्यर्थ है। तोता सारी जीवनी ओम्-ओम् रटता रहे परन्तु बिल्ली के दर्शन करते ही सब शिक्षा भूल जाता है और ओम् के स्थान में 'टांये टांये' चिल्लाने लगता है। अतः भाव सहित ओम् का चिन्तन करना चाहिये। ओम् के अनेक अर्थ हैं परन्तु ध्यान के समय अनेक अर्थों में भ्रमण करने से चित्त की धारें बिखर जावेंगी, अतः जाप के हेतु केवल एक अर्थ सामने रहना चाहिये। ओम् 'अवतीत्योम' अवरक्षणे धातु से 'रक्षक' अर्थ देता है। अतः जाप करने वाला जाप के समय बारम्बार इस भावना को अपने हृदय में जागृत रखे कि "वह समर्थ दयाल हमारे अंग संग सदा रक्षा कर रहा है।" अथवा "उस समर्थ की गोद में हम नित्य खेल रहे हैं' ॥

**जप की संख्या**

वाचक को अर्थ सहित हृदय में देखना जप की अत्यन्त उत्कृष्ट अवस्था है। इस प्रकार के जाप को असाधारण मात्रा में करना पड़ता है।

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ९६,००० बार निरन्तर मानसिक जाप करने से प्रत्याहार सिद्ध हो जाता है। | | | | | | | |
| १,४४,००० | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, धारणा | ,, | हो जाती है। |
| १७,२८,००० | ,, | ,, | ,, | ,, | , ध्यान | ,, | हो जात है। |
| २,०७,३६,००० | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, समाधि | ,, | हो जाती है। |

इस प्रकार के विस्तृत जाप के लिये संख्या नहीं गिनी जा सकती। संख्या को घण्टों में परिवर्तन कर लेते हैं अर्थात् १००० बार सार्थक जाप का समय देखकर घण्टों में हिसाब लगाकर तदनुसार उतने समय तक जाप किया जाता है। ६ घण्टे निरन्तर एक आसन में बैठ कर जप

करने से मन की चञ्चलता दूर होकर तन शिथिल हो जाता है। ६ घण्टे से अधिक जितना भी बैठा जाय उतना ही कल्याण कारी है। जितना अधिक जप किया जाता है उतनी ही अधिक कुम्भक की मात्रा बढ़ती जाती है। प्राणायाम के साथ ओम् का मानसिक जाप आवश्यक है। इस प्रकार प्राणायाम और जप एक दूसरे की उपयोगिता को बढ़ाते हैं। पतञ्जली महाराज ने ओङ्कार का जाप ही सर्वश्रेष्ठ माना है। यही कारण है कि यजुर्वेद ४०.१७ में "ओं क्रतो स्मर" (ओम् का जाप कर) द्वारा ओङ्कार के जाप की आज्ञा दी गई है। मृत्यु के समय ओम् का स्मरण रहना जीवन में किये गये जाप की कसौटी है। मृत्यु के समय केवल वही वस्तु सामने रह सकती है जिसमें मनुष्य की अधिक से अधिक आसक्ति रही हो।

**नाम और नामी**

"मियाने इस्मो मुसम्मां चूं फ़र्क नेस्त बऊन।
तूजर तजल्ली इस्मे जमाल नामे खुदा ॥"

मुई नुद्दीन चिश्ती साहब बताते हैं कि नाम और नामी में फ़र्क नहीं है। नाम का प्रकाश खुदा के जमाल (महिमा) को बताता है। नाम में एक अपूर्व आकर्षण है। नाम के पुकारते ही नामी पुकारने वाले की ओर आकर्षित हो जाता है। जैसे पानी लहर रूप धारण करने पर दूसरी लहर में मिल जाता है, ऐसे ही नाम पुकारने पर नामी से मेल अवश्य होता है। वास्तव में जल और तरंग में कोई फ़र्क नहीं रहता। नाम और नामी में भी कोई फ़र्क नहीं है।

"फ़र्क क्या वाइजो आशिक में बतायें तुमको।
इसकी हुज्जत में कटी उसकी महोब्बत में कटी ॥"

**सुगन्ध स्वयं महकती है**

धर्म्म का बीज आत्मा के भीतरी परदों में लिपटा रहता है। अतः प्रत्येक जीव स्वभावतः धर्म्म की ओर झुका रहता है। इस प्राकृतिक झुकाव के कारण ही वह पवित्र और उच्च गति की ओर आकर्षित होकर उन्नति करता है। मनुष्य के इस अध्यात्मिक स्वभाव के आधार पर ही सारे धर्म और मत मतान्तर ठहरे हुए हैं। यह स्वभाव श्रद्धा, प्रेम और भक्तिके भाव पैदा कर देता है। इसी के कारण जीव समस्त उच्च और कल्याणकारी आदर्शों का आदर करता है और जिन २ कारणों से उसकी उन्नति होती है उनकी ओर दीनता तथा कृतज्ञता के भाव पैदा हो जाते हैं। सच्ची उपासना सच्चे और स्वाभाविक धर्म का पहला कर्त्तव्य है। मन्दिर, मसजिद और गिरजे की पूजा का प्रत्येक कार्य्य पहले से नियत होता है और वहां आन्तरिक प्रेम के स्वाभाविक तथा स्वतन्त्र प्रकाश की अपेक्षा दिखावटी गम्भीरता दिखाई देती है। सच्ची उपासना मनुष्य के स्वभाव में गहरी तरह जन्म से ही मौजूद रहती है और उसका प्रत्येक कार्य्य आप से आप होता है। इसी कारण सच्चे गहरे प्रेम के भाव और आत्मसमर्पण रूपी गहरी गम्भीर उपासना की सुगन्ध आप ही आप महकती रहती है।

'आशिकों के मदरसे में जिसकी बिस्मिल्लाह हो।
उसका पहला ही सबक़ यारो फ़ना फ़िल्लाह हो ॥"

**अजपा जाप**

जिस प्रकार आत्मा से भक्ति की सुगन्ध आप ही आप चारों ओर फैलती रहती है वैसे ही प्रत्येक प्राण वायु के साथ अन्दर आते और बाहर जाते समय 'ओम' का उच्चारण आप ही आप गुञ्जायमान हो रहा है। यदि मनुष्य सचेत होकर अपने श्वांसों पर नाम और भाव की चादर बिछाए

रखे तो बिना परिश्रम के वह २१६००* श्वांस में ४३,२०० बार 'ओम्' का अजपाजाप २४ घण्टों (की दिन और रात) के समय में कर सकता है। इस प्रकार नियम से प्रातः सायं (सन्धि काल में), जब २ रात में आंख खुले और नींद न आती हो तो बिस्तर पर पड़े २ अथवा चलते फिरते, सोते जागते, जब भी मौका मिले जप को भावसहित बार २ करता हुआ हृदय को इस पवित्र भावना से हर घड़ी ऐसा भरपूर रखे कि प्रभु के चरणों में लगा हुआ तार एक क्षण के लिये भी न टूटे। ऐसे अटल विश्वास के जागृत होने पर मनुष्य अपने आपको नित्य उस समर्थ दयालु की गोद में सुरक्षित पाता है और चारों ओर से निर्भय हो जाता है। जिसके अंग संग स्वयं प्रभु रक्षकरूप में मौजूद रहते हैं उसका कोई शक्ति क्या बिगाड़ कर सकती है।

"क्या डर है जो हो सारी खुदाई भी मुख़ालिफ़।
काफी है अगर एक खुदा मेरे लिये हो ॥"

"चश्म बन्दो गोश बन्दो लब बिबन्द।
गर न बीनी सिर्रे हक़ बरम न बिख़न्द ॥"

फ़ुकरा ने कहा—आंख, कान और होंटों को बन्द कर, तब कहीं मालिक का नूर दिखाई देगा।

**साधन विधि**

किसी एकान्त शुद्ध तथा शान्त स्थान में उचित आसन बिछाकर सिद्धासन‡ में बैठ जावे। शरीर के बाहरी ६ द्वारों को बन्द करके पहले पूरककरे तदनन्तर कुम्भक करके गुदा द्वार को ऊपर संकोच करके बन्द करदे। कुछ देर इस मुद्रा का अभ्यास करने पर आवेश का भाव जागृत होता है और बाह्य ज्ञान लुप्त हो जाता हैं और सारे द्वारों में ताला सा लग जाता है। प्राण और अपान वायु के मिलने तथा कुम्भक अच्छी तरह करने पर समान वायु उत्तेजित हो जाती है। प्रबल समान वायु समस्त नाड़ियों को उलट कर सुषुम्ना में एकीभूत कर देती हैं और नाड़ियों में समान वायु का संचार होने लगता हैं। अब ऐसी भावना करो कि सुषुम्ना ऊपर की ओर उल्टी बह रही है। इस प्रकार कुम्भक और मुद्रा द्वारा सब नाड़ियां रुककर भावना के बल से ऊपर की ओर बहने लगती हैं।

**द्वार संयम**

इन्द्रियां वायु की सहायता से मनका बाह्य जगत से मेल कराती हैं। कुम्भक द्वारा इन्द्रिय पथ रुक जाने पर मन बाह्य जगत में तो नहीं जाता परन्तु देह के अन्दर प्राणों के राज्य में स्वतन्त्रता पूर्वक विचरता है और सोये हुए संस्कारों को जगा देता हैं और स्वप्न जैसे दृश्य दीखने लगते है ॥

**हृदय रोध**

मनोवाहिनी नाड़ियों की शाखा-प्रशाखाओं का एक जटिल जाल सारे शरीर में फैला हुआ है। इन नाड़ियों के

---

* ६० श्वांस = १ प्राण
६ प्राण = १ घटिका
६० घटिका = १ दिनरात

मोटे तौर पर, १५ श्वांस प्रति मिन्ट के हिसाब से २४ घण्टे में २१,६०० बनते है।

स्मृत-बिन्दु उपनिषद् में मुखादि सब छिद्रों द्वारा श्वासों की दिन रात की संख्या १,१३,६८० बताई है।

‡ सिद्धासन—बांए पैर की एढ़ी से गुदा और लिङ्ग के बीच के स्थान को दृढ़ दबा कर। दाहिने पैर की एढ़ी लिङ्ग के ऊपर लगाकर दबावे। दोनों एढ़ियां नीचे ऊपर बराबर हो जाती हैं और दोनों अंगूठे जांघ और गुल्फ के बीचों बीच छिप जाते हैं। इसके दबाव से गुदा और उपस्थ रुक जाते हैं।

साथ विषय वाहिनी नाड़ियों का सम्बन्ध है। अतः पूर्वजन्म की वासना रूपी सूक्ष्म वायु के कणों से यह जाल भरा रहता है। बाहर से रोक देने पर चंचल मन की वृत्तियां अपनी २ नाड़ी के मार्ग में घूमने फिरने लगती हैं। इन नाड़ियों द्वारा प्राण और मन देह के भीतर चक्रों में भी और उनसे सम्बन्धित बाहरी लोकों में भी घूमा करते हैं। इस प्रकार इन्द्रिय पथ रुक जाने से आत्म-तेज बाह्य जगत में न फैलकर अन्तरी संस्कार क्षेत्र में फैलने लगता है और संस्कार-प्रदर्शन प्रत्यक्ष होने लगता है। योगी को इन दर्शनों से यथासम्भव बचना चाहिये ॥




मन की क्रिया का वासना और भावनाओं से तथा प्राणों के साथ स्वाभाविक तथा घनिष्ट सम्बन्धी है। प्राण सूक्ष्म या निश्चल होने पर मन की क्रिया सूक्ष्म या निश्चल, हो जाती है और उसी के हिसाब से वासना तथा भावनाएं सूक्ष्म या बन्द हो जाती हैं। प्राण, प्राणवाहिनी शिरा द्वारा और मन, मनोवहा नाड़ी द्वारा क्रिया करते हैं अतः वासना और भावनाओं के अनुसार नाड़ियों में क्रिया शीलता देखी जाती है। ऐसे ही मन और प्राण नाड़ियों को विशेष विधि से स्पंदित करने से तदनुसार भाव होते हैं। अतः आसन+मुद्रा+प्राणायाम से मन की क्रिया + भावनाएं नियन्त्रित होती हैं। कुम्भक के प्रभाव से उत्तेजित समान वायु द्वारा नाड़ियों को सुषुम्ना में उलट कर समस्त - प्राण समूह को भ्रूमध्य से मूर्धापर्य्यन्त प्रवाहित करना चाहिये। इडा और पिंगला मार्ग द्वारा द्विधा विभक्त प्राणधाराएं भ्रूमध्य में सुषुम्ना के साथ सहजही मिलजाती हैं और स्थिरता को प्राप्त होती हैं। इस प्रकार मन चञ्चलता छोड़कर हृदय में सो जाता है और नाड़ी मार्ग में नहीं घूमता। यही जड़ अवस्था है यह भी योगी के लिये बाधक है। द्वार--संयम से जागृत ज्ञान का अभाव हो जाता है, मनोरोध से स्वप्नज्ञान का अभाव हो जाता है और प्राण स्थिर होने से जड़वत शव अवस्था हो जाती है। सुषुप्ति में मन की क्रिया तो अवश्य रुक जाती है परन्तु देहरक्षा के उपयोगी श्वास-प्रश्वासादि प्राणों की क्रिया चालू रहती है ॥




वासनाओं के रुक जाने से मन स्थायी रूप से निरोध नहीं होता, क्योंकि वासनाओं की झीनी याद बनी रहती है और बीज नाश नहीं होता। अतः मन की शुद्धि अनिवार्य है। इस कारण से मन को चेतन करके प्राणों के साथ २ सुषुम्ना की चैतन्य धार में उलट कर ऊपर को ओर बहा कर भ्रूमध्य में लेजाना चाहिये। प्राण और मन के योग से दिव्यज्ञान उत्पन्न होता है। अर्थात् ऊर्ध्वारोहण से मन शुद्ध हो जाता है। हृदयाकाश में असंख्य अधोगामिनि नाड़ियां सुषुम्ना में एकीभूत हो जाती हैं और ऊर्ध्वारोहिणी महानाड़ी का विकास होता है जो शून्य में शेष हो जाती है। बहुमुखी मन हृदयाकाश में दौड़ता है और एक-मुखी मन महाकाश में एक मुखी दौड़ता है, अतः मन को महाकाश से ऊपर उठाना पड़ता है। वहां न नाड़ी है न गति। यही मन की निरोधावस्था है। परन्तु यहां भी मन का कम्पन चलता रहता है। यह कम्पन बन्द होने पर चैतन्य स्वरूप का साक्षात्कार होता है और मन सच्चिदानन्द स्वरूप में अभिन्नता से स्थिर हो जाता है।




ब्रह्म विद्या की प्राप्ति की सीढ़ी मूलमन्त्र 'ओम्' में रखी हुई है। इस में ११ सीढ़ियां हैं जो उच्चारण के प्रभाव से १ – १ करके विकसित होती जाती है। अभ्यासी मन्त्र की धुन आत्मा की जिह्वा से अन्तर में इस प्रकार उठावें।

| सीढ़ी | स्थान | धुन | मात्रा | ग्रन्थि | विशेष |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | हृदय | अ | १ | अनाहतचक्र | |
| २ | कण्ठ | उ | २ | विशुद्धाख्यचक्र | |
| ३ | तालुमूल | म | ३ | आज्ञाचक्र | ज्योतिदर्शन |
| ४ | भ्रूमध्य | बिन्दु | १/२ | लम्बिकाग्रचक्र | |
| ५ | ललाट | अर्धचन्द्र | १/४ | ललना चक्र | |
| ६ | ललाट | निरोधिका | १/८ | मानस चक्र | |
| ७ | मूर्धा | नाद | १/१६ | ब्रह्मरन्ध्र | |
| ८ | मूर्धा | नादान्त | १/३२ | त्रिकुटी | |
| ९ | मूर्धा | शक्ति | १/६४ | सुन्न | |
| १० | मूर्धा | व्यापिनी | १/१२८ | भवर गुफा | |
| ११ | मूर्धा | समना | १/१२८ | सतपद | |

ओ३म् की धुन हृदय से उठाकर भ्रूमध्य में ले जावे और भ्रूमध्य से ललाट में होकर मूर्धातक गुंजार करे। बारम्बार भंवरे की तरह इस गूंज को गुंजाता रहे। अभ्यासी को भ्रूमध्य में अखिल स्थूल प्रपंच का दर्शन होता है और वह त्रिकाल दर्शी हो जाता है। इसी को दिव्य चक्षु अर्थात् तीसरे नेत्र का खुलना कहते हैं। ब्रह्मरन्ध्र में ज्योति नारायण का दर्शन होता है। आज्ञा--चक्र में स्थूल देह से छुट्टी मिल जाती है, त्रिकुटी में सूक्ष्म से और सुन्न में कारण शरीर से। आज्ञा चक्र में वाच्य वाचक का भेद लुप्त हो जाता है परन्तु ज्ञेय का प्राधान्य रहता है। नादान्त (त्रिकुटी) तक सूक्ष्म प्राणों का संचार रहता है। सुन्न में ज्ञाता और ज्ञेय का अभेद हो जाता है और आत्मतत्व की प्राप्ति होती है। एकाग्रता के साथ मन का निरोध होने लगता है। एकाग्रता की सूक्ष्म भूमियों को एक २ करके लाँघ जाने पर तदनुकूल निरोध होता जाता है। इस प्रकार योगी सम्प्रज्ञात समाधि के बाद ही असम्प्रज्ञात समाधि प्राप्त करते हैं।

मेरी तलबभी उसी के करम का सदका है।
क़दम ये उठते नहीं हैं ये उठाये जाते हैं॥
"तुम योहीं समझना कि फ़ना मेरे लिये है।
पर गैब से सामाने बक़ा मेरे लिये है॥"

**अन्तिम भावना**

अन्तिम भावना के अनुसार प्राण निरूद्ध हो जाता है। अन्तिम भावना एकाग्र होकर प्रबल स्वरूप धारण कर लेती है। मृत्यु कालीन एकाग्रता की तीव्रता में दिव्य प्रकाश उदय होता है और उस प्रकाश में ह भावना झलकने लगती है और इस भावना के अनुकूल ही मृतक को चोला मिलता है।

"अन्तमति सोई गति"।

**नाम के अचूक तीर मार**

'अज़ कमां जस्तः दर चश्मे
तहय्युर करदः जा
मारफत कू तीरे हुक्मी बर निशां
अन्दाख्तः॥

उर्फी का बचन है – सच्ची भक्ति वह है कि न चूकने वाला तीर कमान से निकलते ही चश्मे तहय्युर में समा जावे।

# चक्र तालिका

| शरीर | कोष | रचना चक्र | चैतन्यता की अवस्थाएं | सम्बन्धित चक्र का नाम | चक्र के अन्य नाम | दल धारें | वैदिक लोक | चक्र संबन्धी देश | प्रधान देवता | शक्ति | शब्द | बाजा | धार का वर्ण | नाद | विशेष |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | **चैतन्य अवस्थाएं** | | | | | **अव्यक्त चेतन नव अवस्थाएं** | | | | | **चेतन देश** | | |
| शुद्ध आत्मा | आनन्द मय | आज्ञा | आनन्दमयी | | | | | अनादि | अनादि | | गुप्त | गुप्त | प्रचंड | | विश्वतेज परम सन्त पद |
| | | | प्रकाशमयी | | | | | अगम | अगम | | ,, | ,, | सुनहरी | | |
| | | | चेतनामयी | | | | | अलख | अलख | | ,, | ,, | तेज | | |
| | | कण्ठ | प्रेम मयी | | | | | अनामि | अनामी | | ,, | ,, | पीला | | |
| | | | सत्तमयी | महानाद | शब्दसार हूत | | सत्य: | सत्तपद | सत्त पुरुष | | सत् | बीन | नीलपीला | समना | सन्तपद |
| | | | शक्तिमयी | भंवरगुफा | हूतलहूत | | | निः अक्षर | सोंह पुरुष | | तत् | मुरली | हरा पीला | व्यापनी | दीपमाला श्वेतचांदनी |
| | | | | | | | | **व्यापक चैतन्याकाश (महासुन्न) नील** | | | | | | | |
| | | | **सूक्ष्म अवस्थाएं** | | | | | | | | **ब्रह्माण्ड दरजः उलवी** | | | | |
| सूक्ष्म शरीर | विज्ञानमयी | हृदय | महत्‌ज्ञानमय | सुन्न | दसम द्वार हाहूत | १ | | अक्षर | अक्षर | | सच्चिदानन्द[1] | किंगरी | गुलाबी | शक्ति | चांदनी परब्रह्म आत्मपद |
| | | | ,, चित्तमय | त्रिकुटी[3] | हंसमुखी लाहूत | ५ | तप | ब्रह्म | ब्रह्म | सरस्वती | ओम् | मेघनाद | लाल | नादान्त | सूर्यमंडल प्रकाशित |
| | मनोमय | | अहंब्रह्ममय | सहस्रार[2] | ब्रह्मरन्ध्र सहसदल | ८ | जनः | विराट | नारायण | ज्योति | निरञ्जन | घंटा शंख | नारंग | नाद भूमि | मूर्धा में |
| | | | | | | | | **व्यक्त जड़ चेतन नव अवस्थाएं** | | | | | | | |
| | | नाभी | मनोमय | मानस चक्र | गुरू चक्र | १५ | | विष्णु | विष्णु | लक्ष्मी | तपः (श्री) | | नील | निरोध | निजमन भण्डार |
| | | | विषयमय | लंबिकाग्रचक्र | निरालम्बपुरी | २० | महः | देव लोक | ब्रह्मा | दुर्गा | जनः (ऐं) | | सुनहरी | अर्धचन्द्र | |
| | प्राणमयी | | प्राणमय | ललनी चक्र | रहस्य | २५ | | रूद्र लोक | महेश | महाकाली | महः वं बं | | कपूरी | बिन्दु | |
| | | | | | | | | **चिदाकाश** | | | | मेरु स्थान | | | |
| | | | **६— स्थूल अवस्थाएं** | | | | | **पिंड देश (दरजः सिफली)** | | | | | | | |
| स्थूल शरीर | अन्नमय | लिंग | आकाशीय | आज्ञा | Madulla | २ | स्वः | चन्द्र | मनु सोम | | स्वः | भ्रू | वैद्युति | नाद | चन्द्र मंडल देहीमन भण्डार |
| | | | तेजोमय | विशुद्ध | Hypoglossi | १६ | | सूर्य | आदित्य | उषा | भुवः | कण्ठ | धूम्र नील | हाथी | |
| | | | तापमय | अनाहत | Solar Plexus | १२ | भुवः | पृथ्वी | पशुपति | | भूः भूः टन टन | हृदय | गुलाबी | मृग | |
| | | गुदा | वायव्य | मणिपुर | Epigastric | १० | | बृहस्पति | बृहस्पति | | शर | नाभी | नीला | भेड़ | |
| | | | जलमयी | स्वाधिष्ठान | Hypogastric | ६ | | वरुण | केशव शिव | उमा | क्लिंग | लिंग | सिन्दूरी | मकर | |
| | | | पृथ्वीमयी | मूलाधार | Pelvic | ४ | भूः | गणपति | गणेश | ऋद्धि सिद्धि | हिंग | गुदा | नारंगी | ऐरावत | |

१ अन्य मतानुसार यहां की अन्य धुनें ररंग, राधाकृष्ण, राधेश्याम, राधा स्वामी है।

२ सहस्रार और त्रिकुटी के बीच बंकनाल (टेढ़ी सुरंग) है, वहां बिजली सी चमकती है।

३ त्रिकुटी और सुन्न के मध्यमान सरोवर है। त्रिकुटी को 'अरशे अजीम' भी कहते हैं। मानसिक दौड़

# हमारे संघ के नियम

१. आनन्द और चेतना ही विश्व की जान या सत्ता है। अतः समस्त विश्व में सत्+चित्+आनन्द के शान्तिपूर्ण भाव को विस्तृत करना, जिससे प्राणीमात्र में शक्ति जीवन, प्रेम, चेतना, प्रकाश और आनन्द प्रति दिन विकसित होते जायें।

२. परमात्मा, आत्मा और प्रकृति तीन अनादि सत्तायें हैं। जीव वह है जो सदा जीवे। जीव के तीन शरीर होते हैं –कारण, सूक्ष्म और स्थूल। तीनों की उत्तरोत्तर वृद्धि के लिये ध्यान, प्राणायाम और योगासन मुख्य साधन हैं। मनुष्य जीव है, प्रकृति नहीं है, अतः इसको न कोई मार सकता है और न कोई हानि पहुँचा सकता है।

३. समस्त विश्व की आत्मिक, मानसिक और शारीरिक उन्नति में व्यक्तिगत उन्नति ओत-प्रोत है

४. पुरुष पुरुषार्थी है। धर्म अर्थ काम और मोक्ष पुरुषार्थ के चार अंग है। अतः धर्म पूर्वक (शुद्ध वृत्ति से) पसीने की कमाई से अनिवार्य दैनिक कामनाओं को पूरा करना और शेष धन से मोक्ष का अधिकारी बनना।

५. अशान्ति का मुख्य कारण अहंकार (अभिमान तथा अवमान) है उस से निवृत्ति पाने का मुख्य साधन नमस्कार (इदन्नमम) है।

६. विश्व संघर्ष का मूल कारण धनवानों को कृपणता और गरीबों का असन्तोष है। अपरिग्रह और सन्तोष की शिक्षा ही इसका एक मात्र उपाय है। इसकी सफलता के लिये योग्यतानुकूल गृहस्थों का कार्य विभाजन ज्ञानी, वीर, धनी और श्रमिक में तथा विद्यार्थी, गृहस्थी, शिक्षक और सन्यासी अर्थात् वर्णाश्रम की व्यवस्था अत्यन्त आवश्यक है।

७ अशान्ति दो प्रकार की होती है— अन्तरीय और बाहरी। अन्तरीय अशान्ति –पवित्रता, सन्तोष, कड़े व्यवस्थित तपस्वी जीवन ज्ञानप्राप्ति और (फलेच्छा त्यागकर) ईश्वराधीन कर्म से समूल नष्ट हो जाती है। बाहरी अशान्ति–-प्रेम, सचाई, निष्कामभाव, ब्रह्मचर्य और त्यागभाव से- निर्मूल हो जाती है। अतः उपरोक्त गुणों के अनुकूल आचारण बनाना।

८. सफल जीवन का रहस्य समाज और जाति के ऐसे संगठन में ओत प्रोत है जिस में कलह न्यून से न्यून हो और शान्ति तथा आनन्द की प्राप्ति अधिक से अधिक हो। इस के लिए मानसिक वृत्तियों, विचारधाराओं और हृदय के भावों को कर्त्तव्य के सांचे में ढालना होगा। प्रत्येक व्यक्ति का सम्बन्ध पांच सत्ताओं से होता है– (क) विश्व संचालक शक्ति, (ख) प्राकृतिक शक्तियां, (ग) परिचित मनुष्य, (घ) अपरिचित मनुष्य और (ङ) जीव जन्तु। आत्मविश्वास स्वावलम्बन, श्रद्धा, भक्ति और लग्न द्वारा ऐसा आचारण निर्माण करना जिस से उपरोक्त पांचों के साथ प्राणी मात्र का सम्बन्ध प्रेम, सच्चाई शान्ति, तथा कर्त्तव्य-परायणता का जीता जागता आदर्श हो।

९. सत्य को ग्रहण करना और असत्य को सदा त्यागना।

१०. अन्याय करना पाप है, अन्याय का सहन करना घोरतम पाप है। शासन व्यवस्था का पालन स्वतंत्रता है तथा उसका उल्लंघन बंधन का हेतु है।

# परमपूज्य परमगुरु परमसन्त स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती जी महाराज

## रचित पुस्तकों की सूची

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्रेम पुष्पाञ्जली दो भाग | १।) | योग समन्वय | १) | धर्म और मतमतान्तर | |
| ,, सजिल्द | १॥) | रचना में गति | १) | दिनचर्या | |
| गायत्री रहस्य | ।) | भक्ति योग | १) | स्वास्थ्य-विज्ञान | |
| गीतामृत | ॥) | कर्मचक्र तथा पुनर्जन्म | १) | फोटो | |

## निम्न पुस्तकें छप रही हैं

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| राजयोग | १।) | कर्मयोग | १।) | हठयोग | |
| आसन | २) | प्राणायाम | १) | अष्टाङ्गयोग | |
| संसार में व्यवस्था | २) | भगवद्गीता हिन्दी | ३) | भगवद्गीता अंग्रेजी | |
| ईशोपनिषद हिन्दी | १) | ईशोपनिषद अंग्रेजी | १) | वर्णव्यवस्था | |
| शिक्षा में क्रान्ति | १॥) | आसन चार्ट | ३) | चक्र चार्ट | |
| सांख्य शास्त्र | १॥) | वेदान्त शास्त्र | ५) | योगदर्शन | |
| त्यौहार और पर्व | १) | न्याय शास्त्र | २॥) | पञ्चमहायज्ञ | |
| अघमर्षण रहस्य | ।) | ओ३म् रहस्य | १) | जाप की विधि | |
| पूजन | ॥) | ब्रह्मयज्ञ | १) | देवयज्ञ | |
| पितृयज्ञ | ।) | अतिथियज्ञ | ।) | | |

## अनुभव सिद्ध कुछ औषधियां

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | Kayapalat | 32 pills | 7/8/- | कायापलट | ३२ गोलियां |
| 2 | Asthma Cure | 40 days | 7/8/- | दमोदूर | ४० दिन की |
| 3 | Lady's All Cure | 2 Ounces | 7/8/- | महिला सर्व रोग नाशक | १ छटांक |
| 4 | Leucocide | 20 days | 5/-/ | श्वेत प्रदर नाशक | २० दिन की |
| 5 | Leper's Cure | 32 pills | 6/-/- | कोढ़ नाशक | ३२ गोलियां |
| 6 | Cataract Cure | 2 drams | 3/-/- | मोतिया बिन्द नाशक | २ ड्राम |
| 7 | Ankh Anjan | 2 ,, | 1/-/- | आँख का अंजन | २ ड्राम |
| 8 | Deaf Cure oil | 2 ,, | 3/-/- | बहिर तेल | २ ड्राम |
| 9 | Dhanwantari Churna | 4 oz | 2/-/- | धन्वन्तरि चूर्ण | ४ आंउन्स |
| 10 | Pyorrhocide | 1 Ounce | -/12/- | दन्त मन्जन | १ आउन्स |
| 11 | Break - boil | ½ ,, | 1/8/- | फोड़ा तोड़ मरहम | ½ ,, |
| 12 | Black Nigar | 1 ,, | 1/4/- | काला मरहम | १ ,, |
| 13 | Whooping Cough | 4 ,, | 2/4/- | काली खाँसी दूर | ४ ,, |

पता P. B. 2520 Karol Bagh; New Delhi-5.

ओ३म् द्यौः शान्तिरन्तरिक्षं शान्तिः पृथिवी शान्ति रापः शान्ति रोषधयः शान्तिः। वनस्पतयः शान्ति विश्वेदेवा शान्ति र्ब्रह्म शान्तिः सर्वं शान्ति शान्ति रेवः शान्तिः सामा शान्ति रेधि॥

ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः॥

"धनुर्गृहीत्वौपनिषदं महास्त्रं शरं ह्युपासा निशितं सन्धयीत।
आयम्य तद्भावगतेन चेतसा लक्ष्यं तदेवाक्षरं सौम्यविद्धि ॥२.२.३

अर्थ—ब्रह्मविद्या के बड़े कमान को पकड़ कर उपासना के तेज बाणों को उसपर रखो। ब्रह्म के प्रेम में मस्त मन से धनुष को खीचकर अक्षर पुरुष पर ठीक २ निशाना लगा।

"यकीमोहकम अमलपेहम मोहब्बत फातहे आलम।
जो हो जोके यकी पैदा तो कट जाती हैं जंजीरें॥"

"प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्य मुचयते। अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन् मयो भवेत॥ ॥मुण्ड २.२.४॥

अर्थ—ओङ्कार धनुष है, आत्मा तीर है, परब्रह्म वह लक्ष्य है अर्थात् ओम् के द्वारा आत्मा को परमात्मा में भेद दे। बड़ी सावधानी से आलस्य को त्याग कर आत्मा को सीधा परमात्मा में लगा दे॥

# शब्द

स्वामी प्यारे का मस्तक हाथ, सखी री अब काहे डरै॥
सच्चिदानन्द हैं रखवार, विघन सब दूर टरैं ॥१॥
दाता समरथ दीन दयाल, अंग सग सदा रहैं।
गोद उन खेल रही दिन रात, काल मेरो कहा करै॥
अचिन्ता भये हैं हमरे नाथ, मन काहे सोच परै। २
माया ममता दीन निकार, अधर में सुरत* फिरै ॥३॥
पावनपतित हैं तारन हार, चरन लग जगत तरै।
चलावैं भक्तन के पतवार, शरण की पक्ष धरै ॥४॥
पालैं पोषैं चेतन धार, दम दम रक्षा करैं।
उन्हीं के हाथन लाज हमार, भवजल पार करै॥५॥
आश इक तुम्हरी नाथ अपार, तुम्हीं से काज सरै।
सम्हारो दासन के हितकार, शीश नहिं चरणटरै॥ ६

---

( २१ पृष्ठ का शेष )

पर इसके पक्ष में १० और विरोध में ३ मत आये और इस प्रकार अत्यधिक बहु सम्मति से यह प्रस्ताव स्वीकृत हुआ। श्री स्वामी वेदानन्द जी ने अनुरोध किया कि उनका विरोध अंङ्कित किया जाए।

निश्चय सं० २

श्री पं० बुद्धदेव जी विद्यालंकार विद्यामार्तण्ड ने निम्नलिखित प्रस्ताव प्रस्तुत किया

"सार्वदेशिक धर्मार्य सभा ने निर्णय किया है कि एक अथवा चारों वेदों से यज्ञ करना शास्त्रानुमोदित है। इसका प्राचीन नाम स्वाहाकारान्त यज्ञ है। इसका प्रचलित नाम ब्रह्मपारायण यज्ञ यद्यपि प्राचीन नहीं तथापि सुन्दर होने से पर्यायवाची के रूप में उसका प्रयोग किया जा सकता है।" श्री आचार्य प्रियव्रत जी वेद वाचस्पति ने इसका अनुमोदन और पं० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु तथा पं० लोकनाथ जी तर्क वाचस्पति इत्यादि ने समर्थन किया।

इस पर सम्मति लिए जाने पर पक्ष में १२ और विरोध में २ मत आये। इस प्रकार अत्यधिक बहु सम्मति से यह प्रस्ताव स्वीकृत हुआ। श्री स्वामी वेदानन्द जी और पं० हरिदत्त जी शास्त्री ने अपना विरोध अङ्कित कराया।

धर्मदेव विद्यावाचस्पति, विद्यामार्तण्ड
मन्त्री सार्वदेशिक धर्मार्य सभा

---

* सुरत = आत्मा।

ओ३म्

# श्री नाथूलाल जी के 'ऐक्यवादी दयानन्द' पर सार्वदेशिक धर्मार्य सभा की घोषणा

सार्वदेशिक धर्मार्य सभा की अन्तरंग सभा के ६–३–१९५४ के अधिवेशन में जो श्री पूज्य स्वामी आत्मानन्द जी सरस्वती की अध्यक्षता में श्री श्रद्धानन्द बलिदान भवन देहली में हुआ सर्व सम्मति से निम्न घोषणा करने का निश्चय किया गया—'श्री नाथूलाल जी आर्य शिवपुरी निवासी द्वारा सार्वदेशिक धर्मार्य सभा में निर्णयार्थ प्रेषित 'ऐक्यवादी दयानन्द' के जिसे वे 'आर्य साहित्य में क्रान्ति करने वाली नई खोज' कहते हैं अनेक आवश्यक उद्धरण पढ़ कर सुनाए गए जिनके द्वारा लेखक ने महर्षि दयानन्द को अद्वैतवादी सिद्ध करने का यत्न किया है। यह सार्वदेशिक धर्मार्य सभा घोषित करती है कि महर्षि दयानन्द ब्रह्म जीव और प्रकृति इन तीनों को अनादि और नित्य मानने वाले त्रैतवादी थे जैसे कि स्वमन्तव्यामन्तव्य प्रकाश में उन्होंने मन्तव्य संख्यां ४, ५ और ६ में अत्यन्त स्पष्ट शब्दों में बताया है:—

४—जो इच्छा, द्वेष, सुख दुःख और ज्ञानादि गुणयुक्त अल्पज्ञ नित्य है उसी को जीव मानता हूं।

५—जीव और ईश्वर स्वरूप और वैधर्म्य से भिन्न और व्याप्य व्यापक और साधर्म्य से अभिन्न हैं अर्थात् जैसे आकाश से मूर्तिमान द्रव्य कभी भिन्न न था, न हैं, न होगा और न कभी एक था, न है, न होगा इसी प्रकार परमेश्वर और जीव को व्याप्यव्यापक, उपास्य उपासक और पिता पुत्र आदि सम्बन्ध युक्त मानता हूँ।

६—अनादि पदार्थ तीन हैं एक ईश्वर, द्वितीय जीव, तीसरा प्रकृति अर्थात् जगत का कारण इन्हीं को नित्य भी कहते हैं। जो नित्य पदार्थ है उनके गुण कर्म स्वभाव भी नित्य हैं।

आर्याभिविनय में 'न तं विदाथ य इमा जजानान्यद् युष्माकमन्तरं बभूव (२।४४) यजु० १७।३१ की व्याख्या में महर्षि दयानन्द ने स्पष्ट लिखा है—

प्रश्न—वह ब्रह्म और हम जीवात्मा लोग ये दोनों एक हैं वा नहीं ?

उत्तर—'अन्यद् युष्माकमन्तरं बभूव ब्रह्म और जीव की एकता वेद और युक्ति से सिद्ध कभी नहीं हो सकती क्योंकि जीव ब्रह्म का पूर्व से ही भेद है। जीव अविद्या आदि दोष युक्त है, ब्रह्म अविद्यादि दोषयुक्त कभी नहीं होता, इससे यह निश्चित है कि जीव और ब्रह्म एक न थे, न होंगे और नहीं है किं च व्याप्य व्यापक, आधाराधेय (सेव्य सेवकादि) जन्यजनकादि सम्बन्ध तो जीवादि के साथ ब्रह्म का है। इससे जीव ब्रह्म की एकता मानना किसी मनुष्य के योग्य नहीं।"

महर्षि के ऐसे ही अति स्पष्ट लेख सत्यार्थ-प्रकाश ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका, वेदान्तिध्वान्त निवारण आदि ग्रन्थों में हैं जिनके अभिप्राय को अयोग्यता के कारण अन्यथा समझ कर श्री नाथूलाल जी का सत्यार्थप्रकाश के प्रथम और प्रक्षेपों के कारण अमान्य संस्करण को ही प्रामाणिक मानना, जीव को उत्पन्न होने वाला और अनित्य बताना, पुनर्जन्म के वैदिक सिद्धान्त को न मानना, मुक्ति को नित्य मानना, जीव ब्रह्म को एक मानना, ब्रह्म को जगत का अभिन्न निमित्तोपादान कारण मानना तथा महर्षि दयानन्द को अद्वैत ऐक्यवादी मानना सर्वथा अशुद्ध और उनकी अपनी अयोग्यता और संस्कृत से नितान्त अनभिज्ञता का सूचक है। यह सभा उनकी इस तथा 'त्रैत वाद संशोधन' आदि नामों से प्रकाशित पुस्तिका को सर्वथा अशुद्ध और अमान्य घोषित करती है।

धर्मदेव (विद्यावाचस्पति विद्या मार्तण्ड)
मन्त्री सार्वदेशिक धर्मार्य सभा, देहली।

# सार्वदेशिक धर्मार्य सभाकी ब्रह्म-पारायण यज्ञ विषयक व्यवस्था

पाठकों को स्मरण होगा कि गत वर्ष २१ फरवरी १९५३ को सार्वदेशिक धर्मार्य सभा की अन्तरंग सभा ने ब्रह्मपारायण यज्ञों के विषय में निश्चय किया था जो आर्यपत्रों में प्रकाशित कर दिया गया था किन्तु एक तो श्री वीरसेन जी, स्वा० आत्मानन्द जी भारती (दयानन्द उपदेशक विद्यालय यमुना नगर के आचार्य पूज्य स्वामी आत्मानन्द जी सरस्वती नहीं जो ब्रह्मपरायण यज्ञ के प्रबल समर्थक हैं किन्तु एक अन्य अति साधारण शिक्षित अप्रसिद्ध सज्जन) आदि कुछ व्यक्तियों ने उस निश्चय का अर्थ ही अशुद्ध समझ लिया था और दूसरी सभा के नियमानुसार ऐसे महत्वपूर्ण विषय का सार्वदेशिक धर्मार्य सभा की साधारण सभा में निर्णय कराना आवश्यक था अतः धर्मार्य सभा की साधारण सभा का जो अधिवेशन ३० अप्रैल १९५४ को श्री श्रद्धानन्द बलिदान भवन देहली में आचार्य द्विजेन्द्रनाथ जी शास्त्री सिद्धान्तशिरोमणि की अध्यक्षता में हुआ और जिसमें लगभग ४ घण्टे तक ब्रह्मपारायण यज्ञ के विषय में विस्तृत विचार किया गया उसकी व्यवस्था को आर्य जनता की सूचनार्थ प्रकाशित किया जाता है। धर्मार्य सभा की नियम संख्या २३ के अनुसार कि:—

सभा के द्वारा दिए गये उसी निर्णय को व्यवस्था माना जाएगा कि जिसके पक्ष में उपस्थित सदस्यों में से न्यून से न्यून दो तिहाई ने सम्मति प्रदान की हो ' इस निर्णय ने व्यवस्था का रूप धारण किया है क्योंकि उस समय उपस्थित १३ सदस्यों में से १० ने इसके पक्ष में अपनी सम्मति दी और केवल ३ सदस्यों ने विरोध में। निश्चय सं० १ इस प्रकार है—

सार्वदेशिक धर्मार्य सभा की अन्तरंग सभा के २२—२—१९५३ के ब्रह्मपारायण यज्ञ विषयक निर्णय के प्रस्तुत होने पर पर्याप्त समय तक विचार विनिमय के पश्चात् जिसमें श्री स्वामी वेदानन्द जी तीर्थ श्री पं० बुद्धदेव जी विद्यालंकार विद्या मार्तण्ड, आचार्य विश्वश्रवा जी, आचार्य प्रियव्रत जी वेद वाचस्पति, पं० लोकनाथ जी तर्क वाचस्पति, पं० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु, पं० हरिदत्त जी शास्त्री नवतीर्थ एम० ए० पं० धर्मपाल जी विद्यालंकार, धर्मदेव विद्यावाचस्पति विद्या-मार्तण्ड आदि ने भाग लिया यह निश्चय हुआ कि महर्षि दयानन्द के यजुर्वेद १।३० के भाषण में—

"सर्वैर्मनुष्यैरयं जगदीश्वरः प्रतिवस्तुषु स्थितः प्रतिपादितः पूज्यश्च भवतीतिमन्तव्यम्। तथा चायं यज्ञः प्रतिमन्त्रेण सम्यगनुष्ठितः सर्व प्राणिभ्य प्रतिवस्तुषु पराक्रम बलप्र पणे भवतीति

भावार्थ –वैसे ही यह यज्ञ वेद के प्रतिमन्त्र से अच्छी प्रकार सिद्ध, प्रतिपादित, विद्वानों से सेवित किया हुआ सब प्राणियो के लिए पदार्थ में पराक्रम और बल के पहुँचाने के योग्य होता है तथा ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका के 'तत्पाठेन (वेदमन्त्रपाठेन) ईश्वर स्तुति प्रार्थनोपासना क्रियन्ते। होमेन किं फलं भवतीत्यस्य ज्ञान तत्पाठानुवृत्त्या वेद मन्त्राणां रक्षणाम् ईश्वरस्या-स्तित्व सिद्धिश्च।"

इत्यादि लेखों से ब्रह्मपारायण यज्ञ की सिद्धि होती है। धाम्ने धाम्ने भव यजुषे यजुषे यजन्ति येन तस्मै प्रतिमन्त्रम्॥ इससे भी यही भाव स्पष्ट होता है।

तथा महर्षि दयानन्द से पूर्ववर्ती सांख्यायन गृह्यसूत्र के अ० ४ ख० ५ सू० ६८५ प्रत्यृच वेदेन जुहुयात् इत्यादि से भी सम्पूर्ण वेदमन्त्रों से यज्ञ का समर्थन होता है अतः सार्वदेशिक धर्मार्य सभा की साधारण सभा का यह अधिवेशन ब्रह्म-पारायण यज्ञों की शास्त्रीयता का समर्थन करती है। इस प्रस्ताव के प्रस्तुत होने और सम्मति लेने

(शेष पृष्ठ १९ पर)




# हमारा झण्डा

धर्म्म सैनिको, आगे बढ़े चलो।
झण्डा लो ओ३म् का, सम्मुख बढ़ो लिए।
सेनापति तेरा, सतगुरु बुला रहा।
संग्राम के लिए बलिदान के लिए।
दुश्मन है सामने, ललकार के बढ़ो।
तेजी कदम धरो, हिम्मत उमंग लिए ॥धर्म्म०॥१॥

२

जीवन के युद्ध में नेकी बदी लड़ें।
इच्छा व आश को, कुरबान कर चलो।
नेकी की लो शपथ, भक्ति का हो कवच।
तलवार सत्य की, कर ढाल वेद लो।
फौजी क़तार में समरथ के साथ में।
जल्दी क़दम धरो, द्रुत चाल से चलो ॥धर्म्म०॥

३

सेना बलिष्ट है, अध्यक्ष नाथ है।
उद्देश एक है, विश्वास एक है।
भिन भिन शरीर हैं, पर एक जान हैं।
मदमस्त प्रेम हैं, शहीदे धर्म है।
भाई सभी मिलें, सन्तों के पद चलें।
आगे बढ़ा कदम, पिछड़े न दम में दम ॥धर्म्म०॥

४

जीवन अमर जियें, अग्नि से न जलें।
वायु से न सुखे, पानी से न गले।
शस्त्रों से न छिदें, अस्त्रों न [illegible]।
फौलादी संगठन, सेना है [illegible]या बला।
हिम्मत है किसी की जो रण में चोट ले।
मैदान साफ है झण्डा जहां चला ॥धर्म्म०॥

५

सृष्टि हो या प्रलय मौसम उलट पलट।
सम्राज नष्ट हों राजा अदल बदल।
वैदिक धर्म सदा, सनातन नित एकसा।
मृत्यु भी भय से जिसके, देखे अगल बगल।
आनन्द घन हैं साथी, सत्‌चित् की झलक में।
नित खोद काट रस्ता, निर्भय बढ़े चलो ॥धर्म्म०॥



FOR

GENT'S TAILORING

&

OUTF TTING

OF

DISTINCTION & TASTE

VISIT

# KUMAR BROS.

TAILORS & DRAPERS

X1,3645, FAIZ BAZAR,

DELHI

*Specialist in*

**ACHKANS & SUITS**

**Bush Shirts & Shirts**

SERVICE

SATISFACTION




# OUR FLAG

Onward Aryan Soldiers, march on as of yore,
With the flying flag of 'AUM' moving on before.
Thy Commandant-in-chief, thy Adept mobilising thee,
Calls thee to sacrifice, and to fight the war aglee.
In front stands the enemy, yelling rush and roar,
March ahead O' double-past. with courage, zeal, O Sure.

2

In the battle field of life, good and evil ever fight,
All desires and fondest hopes, sacrifice at very sight.
Take the oath of righteousness, armour of devotion wear,
With the sword of Truth in hand, and the shield of Veda adhere.
In the martial array ranged, with All-power along Adore.
Ownward forward pacing fast, dash on march past double force.

3

Invincible is our army, commanded by the Lord,
We have one aim in common, we trust in only God
Separate though in physique, we have the common soul,
Drunken mad in love, sacrificing self on Goal.
Brethren all united, we tread the path of Saints,
No forward step knows backing, till life is running veins.

4

Life is eternal existence, by fire it does not burns,
By air it does not evaporate, by water it does not turn.
No weapon cut it asunder, no tool can penetrate,
Steel framed the organisation, wonder army concentrate.
Has anyone the courage to face it battle-field,
Wherever the banner dasheth, all clear off flee or yield.

5

Be it creation or deluge, seasons change or go,
Royal Empires may vanish, King and Kingdoms blow.
Vedic functions always, Ever Eternal same,
Death fears aye ? trembles and looks askance ashame.
Fountain-Bliss co-existent, peeps thro' Life Intelligence,
All way dig and sap the way. Fearless Onward thin or dense,

# RELIGION

( *By G. K.* )

"Each soul is potentially Divine. The goal is to realise this Divinity within by conquering nature—internal and external. Do this by discrimination, work, worship or Psychic control and be free. Doctrines and Dogmas, Rites and Rituals, Temples and Churches are but secondary details."

Swami Vivekananda.

The great Master has made it amply clear that religion has nothing to do either with any "Dogmas or Doctrines" or with "Rites and Rituals". What then is religion? "Religion is to realise the Divinity within". How? "By conquering nature–internal and external" And then again there is another much bigger "How?" which becomes tricky of explanation. If doctrines or dogmas, rites and rituals but occupy a secondary position, what then occupies the primary position? What is the method of controlling this nature-internal and external? Should we fight it out or co-operate with the nature to vanquish it? Is it a brigand that needs a knock on the head to be conquered or is it just a coy maiden to be wooed and won over? This really is a poser and needs examination..

We have been warned time and again that any step we take in the attainment and pursuit of religious glories should be rational. What then is it to be rational—following the tradition, one's own common sense, the trend of logic, or Science?

Following the traditional path in connection with religion is apt to be a monotonous routine leading the follower of such a method to be doing things mechanically; nay it has that dangerous element of turning one into a bigot. Have we not seen many who have scrupulously followed their religious routine for a number of years and yet judged from the accepted religious or spiritual standard they are nothing more than grown-up infants. Have they not done their worship for so many hours a day regularly? What then is lacking in them? This perhaps may lead us to find out the nucleus of the real religion—I mean finding out what they lack

Now let us consider the second one—the commonsense Commonsense is not a common thing. It is not uniformly distributed amongst all the individuals, if by commensense, we mean an ability to grasp things. We do not find it in the same measure with one and all. Is it not usually said "That fellow possesses a fund of common sense"? Does it not indicate that others do not have just that "Fund" which some one else possesses? Are the others then incapable of achieving those religious heights, the one with commonsense has a chance to achieve? This situation becomes worse and worse. What then is the solution? Have we, with commonsense reached a stage despairing, dark and hopeless? If this be the case, woe betide those who lack commonsense for they can neither progress in the spiritual world and much less so, in the mundane world where survival of the fittest is the order of the day! We have been told in Bhagwadgita and elsewhere that none who seeks need despair, which means commonsense is not a real necessity in a great quantum but it is the "seeking". How much of it is necessary then in the persuit of religion? We have to find out this. An answer to this may really be helpful.

Let us now take the third criterion—the logic. This is the means predominant in the method of that spiritual path known as Jnana Marga. How far will the logic lead

us ? We know that in this method there is a "Thus far and no further." For logic may help us to understand things more clearly; it may clear some of our doubts or difficulties that are on the intellectual plane, but it cannot definitely help us to realise, I mean to perceive, —to come face to face with The Truth which is something beyond logic, beyond words and beyond everything. Unless we perceive religion, mere mental assent or logical conclusion is of no avail. As logic is complementary to commonsense, we leave it at this.

The next one—"Science." It has been the present day tendency of we people to accept nothing, unless it be scientifically proved. The question here is not to prove that $H_2O$ results in water It is something more, beyond the capacity of a test tube. Science being of a physical nature is incompetent to prove the existence of That which is beyond the senses. Besides how would you like to see a God or Truth or Religion—by whatever name you may call it, placed in a test tube or a big glass case. It has no meaning. Science then cannot help us in this direction. It can also rise to about the same height as Commonsense or logic; so then it may just lead us thus far and no further.

**Psychic control.** In the technical language, this is expressed by the one word "Yoga" and is associated with mysticism, however wrong this association may be. What exactly do the followers of this method of practice do ?

Yoga is divided into 8 parts or steps (1) Yama, (2) Niyama, (3) Asana, (4) Pranayama (5) Pratyahara (6) Dharana, (7) Dhyana, and (8) Samadhi. It is as though one step leads on to the next. The first four are more for the physical training and the last four for mental. Of course an element of stress on concentration is laid even in the first four steps. The physical side of training being intended to keep the body in pace with the mind. Some of the exercises in the first stage, fall off as the student advances but mind you, the first two parts—Yama and Niyama have to be observed through out the life for they are the very foundations of the yoga.

Irrespective of species, time and place they should be practised through out the life. That is why a general wrong idea prevails that religion is nothing but ethics whereas, ethics is only in the first two parts of the Yoga.

The last four are mental, wherein control of the mind, meditation and concentration are practised.

We thus see that Yoga deals with the body as well as the mind. Even putting it in the crudest form, the body training helping to control the external and the mental training helping to control the internal nature. But in fact it is the mental training and the intense power of concentration that helps to control both the internal as well as the external nature. So the cause being there the effect must come. The control of both the natures should lead us to Realisation which is the goal. We thus see that yoga is the best of all the methods in that, it fulfils nearly all the demands that are made in the pursuit of Religion.

Is it then all roses and no thorn ? Logically it is perfect, faultless. But do we not see many yogic aspirants, "Fall" and being almost a nuisance to the society ? The reason for this is not far to seek. Yoga is a power-

ful and perfect science. It is the science of sciences. It creates confidence in the Sadhaka first by giving health and then by giving powers. The elementary sadhaka gets quickly puffed up and begins to use them for ulterior ends. He spends or rather wastes more than he has earned and naturally therefore becomes a bankrupt in a short time, and like all bankrupts earns the reputation of being a social menace.

Usually the fault attributed to yogis is arrogance and lack of proper Guru.

Arrogance does come as I have already discussed to untrained minds. It is just like a man who possesses some copper and goes round on the roads with the money making loud jingling noises; but not so the man whose pockets are stuffed with currency notes. To stop making such noises is why prominance is attached to Yama and Niyama. The question whether the Guru of a particular aspirant was worthy or otherwise is extremely difficult of solution for no body can dare point a finger at another's Guru as unworthy and besides "Who knows what pearl is hidden in what shell !"

There is yet another system of Sadhana or practice which is generally looked down upon and ignored, not by the Sadhakas but by the preachers in general. That is the system known as "Tantrika Sadhana".

We know that in all the four systems—Jnana, Karma, Bhakti and Yoga stress is placed on "Vairagya" or turning away from the worldly pleasures. But in this, Tantrika Marga differs. It does not ask you to renounce the worldly pleasures. On the contrary the method to be followed is to attain through the means of worldly pleasures. Even the "Panch Makaras" or the "Five Ms" of which the normal spiritual Practitioners abhor, are considered holy by the Tantriks and it is with these Pancha Makaras that the practice is to be done. These are "Madira"—Wine, "Mans" flesh "Matsya"—Fish, "Mudra"—parched gram and "Maithuna"—sexual cohabitation. The secret is to use all these five and not fall victim to them. So much the general outline of the method.

This philosophy is nondualistic though with a personal deity. Shakti is the Mother-creative, protective and destructive. She is again the Mother expressed in Nature. Every thing including Nature is Her form of reflection.

"Maya" is not considered as unreal. It is no mere superimposition but is very much real.

Guru is necessary.

Now let us examine this method some more closely. The Shaktas or Tantriks claim that this is the most powerful of all the systems and that it suits the present age admirably. In fact they say that "Agama" their holy book which forms the basis of their practice and philosophy was only meant for Kaliyuga. Besides this the system gives miraculous spiritual powers.

But it has been generally seen that the followers of this system, excepting a very very rare few "Fall" more quickly than they rise. The downfall is so swift and sudden that it might be called "Neck-Breaking." why ?

The secret is to enjoy and not be bound by these enjoyments. This means that enormous mental training and will power are absolutely necessary. But those who follow this method of sadhana in a fit of enthusiasm do so, not for Realisation but for the glamour of the powers and without adequate mental training with the result they get bound up with the pleasures, the powers they achieve,

| Name | Place | Regd. No. | Amount | |
|---|---|---|---|---|
| Radha Kishan ji Ojha | Nagda | 736 | 20 | 0 |
| Ram Chandra Batra | Kanpur | 711 | 10 | 0 |
| Roshan Lal Mahta | Delhi | 774 | 20 | 0 |
| Rampyaree Kapoor | Delhi | 816 | 7 | 8 |
| R. Mukerjee | Calcutta | 965 | 10 | 0 |
| R. B. Seth | New Delhi | 1043 | 7 | 8 |
| Dr. Raghubhai P.Shastri | Bombay | 1084 | 10 | 0 |
| Dr. Roshan Lal | Delhi | 1108 | 20 | 0 |
| Ram Chander Aggarwal | Aligarh | 1147 | 10 | 0 |
| Ram Datt Vasudeva | Calcutta | 1168 | 10 | 0 |
| R. K. Jaidka | Calcutta | 1175 | 10 | 0 |
| Ram Prakash Seth | Amritsar | 1923 | 10 | 0 |
| R. S. Wahe | Delhi | 1943 | 10 | 0 |
| Ram Lal Kapoor | New Delhi | 1947 | 15 | 0 |
| Roshan Lal Vadera | New Delhi | 1971 | 10 | 0 |
| Shrimati Raj Kumari Manucha | Allahbad | 1972 | 10 | 0 |
| Ram Chandra Chandola | New Delhi | 1999 | 15 | 0 |
| G. Rudrani Amma | Dhragdhara | 2816 | 8 | 8 |
| Dr Shanti Saroop Jolly | Meerut Cantt | 3073 | 10 | 0 |
| Ram Saran Sharma | New Delhi | 3103 | 10 | 0 |
| R. K, Soni | Simla | 3115 | 10 | 0 |
| Ram Gopal Ram Chandra Sharma | Rajgarh | 3125 | 7 | 8 |
| R, G. Abbhi | Gangtok | 3126 | 10 | 0 |
| Shrimati Sharda Dua | New Delhi | 9 | 15 | 0 |
| S. K. Luthra | Simla | 109 | 15 | 0 |
| Shrimati Santosh Ahuja | New Delhi | 125 | 3 | 0 |
| Shrimati Shyam Wati | Mussorie | 509 | 10 | 0 |
| S. L. Gupta | New Delhi | 514 | 7 | 8 |
| S. D. Nanda & Sons | Delhi | 546 | 7 | 8 |
| Shakti Textile Mills | Delhi | 548 | 10 | 0 |
| Shyam Nath Ahuja | Delhi | 533 | 15 | 0 |
| Shrimati Sunitra Sharma | Bijnor | 589 | 15 | 0 |
| Sheela Devi Ahuja | Delhi | 663 | 15 | 0 |
| Shiv Shankar | Kanpur | 708 | 15 | 0 |
| Siri Ram Alag | Kanpur | 963 | 10 | 0 |
| Shanti Lal Khushal Das | Goa | 979 | 10 | 0 |
| S C. Gandhi | Goa | 981 | 7 | 8 |
| Shambhu Pershad al | Bombay | 1085 | 7 | 8 |

| Name | Place | Regd. No. | Amount | |
|---|---|---|---|---|
| Shrimati Shanti Devi | Delhi | 1133 | 7 | 8 |
| Gordhan Das Verma | Calcutta | 1183 | 10 | 0 |
| Shori Lal Mehra Dalal | Amritsar | 1924 | 10 | 0 |
| Shori Lal | Delhi | 1944 | 15 | 0 |
| Sita Ram Mehra&Co. | New Delhi | 1969 | 7 | 8 |
| Shankar lal Upadhyay | Rajgarh | 2811 | 10 | 0 |
| Shanti Bhushan Gulati | New Delhi | 2841 | 10 | 0 |
| Shri Ram Niranjan Dev | Bombay | 2858 | 7 | 8 |
| Shanti Lal Sangvi | Bombay | 2859 | 7 | 8 |
| Surendra Kumar Khosla | New Delhi | 2892 | 10 | 0 |
| S. N. Jaggi | Allahbad | 3064 | 10 | 0 |
| S. S. Kumar | Simla | 3084 | 10 | 0 |
| Shambhu Nath Puri | ,, | 3081 | 7 | 8 |
| S. N. Kakkar | ,, | 3088 | 10 | 0 |
| Shrimati Shanti c/o Hans Raj | New Delhi | 555 | 10 | 0 |
| S. N. Sachdev | Bombay | 3117 | 10 | 0 |
| Suman Rai Bhai C. Desai | Bhav Nagar | 3130 | 10 | 0 |
| Shrimati Suvrata Devi Ruhia | Bombay | 3311 | 10 | 0 |
| Talib Rehman Siddiqi | Goa | 778 | 10 | 0 |
| T. K. Kohli | Simla | 766 | 7 | 8 |
| Tribhuvan Dass Narotam Dass Seth | Bombay | 1076 | 7 | 8 |
| Tara Chand | New Delhi | 1139 | 7 | 8 |
| Trilok Nath Kohli | Calcutta | 1200 | 15 | 0 |
| Raman Bhai Daya Bhai | Borsad | 2865 | 10 | 0 |
| Raghubar Dayal Saxena | Chambal | 2876 | 3 | 0 |
| Ranjan Behn | Ahmdabad | 3003 | 10 | 0 |
| Thakarshi Herji Nenshi | Bombay | 2852 | 7 | 8 |
| Tapi Bhai Chatralaya | Bhavnagar | 2873 | 7 | 8 |
| T.K. Grover | Kanpur | 3113 | 7 | 8 |
| Vaman Rai Mohan Lal Mehta | Jamnagar | 2870 | 7 | 8 |
| Vrindaban Das Vora | Bombay | 2871 | 7 | 8 |
| Ugar Sen Dheer | Jaipur | 36 | 10 | 0 |
| Udit Narain Saksena | Rajgah | 2813 | 10 | 0 |
| Ved Prakash | Delhi | 566 | 7 | 8 |
| Shrimati Vidya Vati | Delhi | 777 | 7 | 8 |
| ,, Vimla Rani | Delhi | 989 | 10 | 0 |
| Vasu Devan | Calcutta | 1069 | 7 | 8 |
| V.Raj Lall C.Mehta | Bombay | 1080 | 10 | 0 |
| V, S. Bagga | Calcutta | 1151 | 10 | 0 |
| Vishnu Pat Ghodge | Rajgarh | 2804 | 5 | 0 |
| Col. Vijindar singh | Ratlam | 750 | 20 | 0 |
| W. R. Kohli | Delhi | 3077 | 10 | 0 |
| Y. Mohiudar | New Delhi | 3074 | 7 | 8 |

# हमारे संघ का परिचय

## स्थापना

इस संघ की स्थापना परम पूज्य परमसंत श्री स्वामी सच्चिदानन्दजी महाराज के कर कमलों द्वारा २५ अप्रैल १९५१ ई० को देहली में सन् १८६० की धारा २१ के अनुसार हुई है। स्वामीजी महाराज स्वयं एक उच्च कोटि के सिद्ध योगी तथा तत्वद्रष्टा हैं। अपनी तपश्चर्या पूरी हो जाने पर ईश्वरी प्रेरणा से प्रेरित होकर आपने सारे विश्व में शान्ति फैलानेके महान कार्य को संगिठत करने के लिये इस संघ की स्थापना की है।

## कार्यालय

इस संघ का प्रधान कार्यालय १००, हरध्यान सिंह रोड, करौलबाग देहली में है। कार्यक्षेत्र विस्तृत होंनेसे इसकी शाखाएं सारे भारत में फैल रही हैं और उचित समय पर विश्वव्यापी हो जायेंगी।

## उद्देश्य

(अ) आजकल के सामाजिक वातावरण में एसी क्रान्तिमय उथलपुथल पैदा कर देनी है, कि जिससे विश्व अशान्ति की जड़ अर्थात दरिद्रता रोग, शोक और अविश्वास का नाश हो, और सौम्य, स्वस्थ शान्त व्यक्तियों का बना हुआ एक सुखी समाज का निर्माण हो।

(आ) विश्व के वायुमण्डल से आनन्द और ज्ञान की जीती जागती लहरों का एक ऐसा आन्दोलन पैदा कर देना है कि जिससे समस्त संसार में शान्ति और प्रेम का सम्राज्य स्थापित हो।

इन उद्देश्यों की पूर्ति के लिये संघ ने निम्न कार्य क्रम रचा है:—

'सुखी और समृद्ध समाज' विश्वशान्ति की बुनियाद है। अतः यह संघ हर एक व्यक्ति की शारीरिक, मानसिक और आत्मिक उन्नति के लिये, ऐसे जरूरी सब प्रकार के प्रयत्न करता है जिसमें:—

(१) उपदेशामृत और यज्ञ — सार्वजनिक सभाएं, शिक्षा-सभाएं, सार्वजनिक यज्ञ और सत्संग, पारिवारिक यज्ञ और सत्संग-इन सब के द्वारा शरीर, मन और आत्मा सम्बन्धी ज्ञान का प्रसार करता है।

(२) योगशिक्षण — आसन, प्राणायाम और ध्यान की मुफ्त शिक्षा दी जाती हैं जिससे सब प्रकार के शारीरिक और मानसिक रोग नष्ट हो जाते हैं और मनुष्य स्वास्थ्य और आनन्द के अनिर्वचनीय सुख को पाता है।

(३) बालशिक्षा :— बालशिक्षा पर जिससे बालक, निरोग, सुदृढ़, स्वस्थ, सुसंस्कारी, कर्मवीर, बनें — विशेष ध्यान दिया जाता है।

(४) साहित्य—आचरण-निर्माण एवं उपरोक्त शिक्षा के अनुकूल रहनी गहनी बनाने के लिये श्री स्वामी जी महाराज के स्वानुभवों की किताबें तथा ऐसे उपयुक्त अन्य साहित्य का प्रकाशन किया जा रहा है कि जिससे धर्म, त्याग यज्ञ भक्ति, आचरण, कर्माकर्म आदि में पथप्रदर्शन हो

(५) पत्रिका— इसी हेतु से 'विश्वशान्ति' नाम की यह मासिक पत्रिका प्रकाशित की जा रही है। यह पत्रिका सदस्यों को मुफ्त भेज

---

# निवेदन पत्र

स्थान दिनाङ्क

सेवा में जनरल सेक्रेटरी/शाखा सेक्रेटरी, विश्वशान्ति संघ

श्रीमान्/श्रीमतिजी

मैं विश्वशान्ति संघ का/की ···· बनना चाहता/चाहती हूं। मैंने संघ के नियम पढ लिए हैं उन पर चलने की प्रतिज्ञा करता/करती हू। मैं विश्वशान्ति तथा विश्व-प्रेम-वर्धक रहनी-गहनी में विश्वास रखता/रखती हूं।

मैं ······रु० अपने चन्दे के रूप में भेजता/भेजती हूं।

हस्ताक्षर······················ पता भवदीय/भवदीया

जाती है ग्राहकों के लिए इसका वार्षिक शुल्क ७॥) रुपया रखा गया है।

(६) चरित्रनिर्माण—रोजनिशी (दिनचर्या) सरल भाव से लिखने पर श्री स्वामी जी की उचित सलाह और सहायता से व्यक्तिगत चारित्र्य निर्माण किया जाता हैं।

(७) योगिक--चिकित्सा --इसके अतिरिक्त असाध्य और पुराने रोगों की चिकित्सा, योग, यज्ञ, औषधि तथा प्राकृतिक प्रयोगों द्वारा--स्वयं श्री स्वामीजी महाराज के सिद्ध हस्तों से मुफ्त की जाती है। अनेक निराश रोगियों को श्री स्वामीजी का योग प्रभावित चिकित्सा से रोग से मुक्ति मिली है। यह चिकित्सा मुफ्त की जा रही है। बाहर के सदस्यों को केवल डाकखर्च देना पड़ता है

(८) साधना-शिक्षा--साधन की इच्छा वाले सदस्यों को उच्चतम साधना की शिक्षा, स्वयं श्री स्वामीजी हर एक की योग्यता के अनुसार देते हैं। हर एक साधक के लिये, संघका कार्यक्रम फैलाने का धर्म यानें फर्ज माना जाता है।

(९) प्रचार—संघ की भिन्न २ शाखाओं में शिक्षा देने के लियें सुशील तथा चरित्रवान पुरुषों और स्त्रियों को तैयार किया जा रहा है, और ज्यों ज्यों नये साधक तैयार हो जायेंगे त्यों त्यों नई शाखायें खोलकर संघका सन्देश फैलाया जायगा।

### सदस्य

प्रत्येक चरित्रवान तथा समझदार व्यक्ति पुरुष हो या स्त्री, जो ईश्वर में विश्वास रखता हो और जो इस संघ के उद्देश्य और कार्यक्रम तथा विश्वशान्ति और विश्वप्रेम वर्धक [illegible] गत्नी को हृदय से मानता हो, जिसकी आयु १८ वर्ष से अधिक हो, वह आप स्वयं तथा अपने इष्ट मित्रों को विश्वशान्ति संघ तथा पत्रिका के कार्य में सहयोग देने के लिये

विश्वशान्ति सघ का

| | | |
|---|---|---|
| [अ] संरक्षक | शुल्क | ५०००) |
| [आ] जीवन सदस्य | ,, | १०००) |
| [इ] सहायक | ,, | ५००) |
| [ई] सदस्य | ,, | १०) वार्षिक |

विश्वशान्ति पत्रिका का

| | | |
|---|---|---|
| [अ] संरक्षक | शुल्क | १०००) |
| [आ] जीवन सदस्य | ,, | ५००) |
| [इ] सहायक | ,, | १००) |
| [ई] ग्राहक | ,, | ७॥) |

सदस्यता शुल्क देकर, और निवेदनपत्र लिख कर इस संघ का सदस्य बनने के लिये भेज सकता है

कार्यकारिणी सभा द्वारा स्वीकृत हो जाने पर सदस्य को

(१) संघकी हर एक पत्रिका मुफ्त मिलती रहेगी,

(२) दवाइयां डाकखर्च लेकर मुफ्त भेजी जायंगी,

(३) मानसिक, आध्यात्मिक और सांसारिक कठिनाइयों के सम्बन्ध में पूज्य स्वामी जी से उचित सलाह और यथासम्भव सहायता मिलती रहेगी,

(४) साधना में आन्तरिक पथप्रदर्शन बराबर होता रहेगा, साधक चाहे कहीं भी हो!

रा० कु० शरणा
जनरल सेक्रेटरी

# निवेदन पत्र

स्थान

दिनाङ्क

सेवा में जनरल सेक्रेटरी/शाखा सेक्रेटरी, विश्वशान्ति संघ

श्रीमान्/श्रीमति जी

मैं विश्वशान्ति पत्रिका का/की.........बनना चाहता/चाहती हूं। अतः मैं .. रु० अपने चन्दे के रूप में भेजता/भेजती हूं।

भवदीय/भवदीया ........

पता........

हस्ताक्षर ........

FOR

# Exquisite Processing and Beautiful Dying



★ We make your cloth ★

★ Look Finer and Brighter ★

## कपड़े के व्यापारियों को शुभ सन्देश

व्यापारियों को यह जानकर प्रसन्नता होगी कि हमने शक्ति टैक्सटाइल प्रिंटिंग एन्ड डाइंग मिल के नाम से सराय रोहिल्ला शाहजादे वाला बाग पुलिस चौकी के नज़दीक कारखाना खोल रक्खा है। जिसमें डाइंग, फिनीशींग और ब्लीचींग (रंगाई, धुलाई, फिनीश) का काम बहुत क़िफायत से ठीक समय पर बड़े अच्छे ढंग से किया जाता है।

हमारा आफिस नई सड़क पर डा० आर आर गुप्ता बवासीर के हस्पताल के सामने है। और माल लेने का अड्डा (ठिकाना) कटरा अशरफ़ी के सामने चान्दनी चौक में है। माल की डलिवरी आप की दूकान पर ही देने का प्रबन्ध है। अवश्य आजमाइश करें।

*Contact* :—**SHAKTI TEXTILE PRINTING FINISHING MILL**
SARAI ROHILLA, DELHI.

 Regd. No D 418

# General Invitation

1. Articles, stories and poems—on Formation of Character, Health Building, Yoga. Literature. Science, Culture, Pranayama, Yoga Darshana World. Peace, Vedas, Upnishdas, Sacred books of other religions, Gita Children's world, Treatment of diseases—should reach the undersigned before the 10th of every month. so as to be included in the issue of the following month Editor has the discretion to reject or modify the whole or part of an article. Articles should be written clearly on one side of the paper only. They should be typed if possible. The writer is himself responsible for his own views. Publication of an article does not mean that the Editor agrees with the writer's views.

2. **Help to further the activities and growth of**

| **Vishvashanti Sangh** | | **Vishvashanti Magazine** | |
|---|---|---|---|
| *by (1) enrolling yourself and your friends as* | | | |
| (a) Patron ... | Rs. 5000/- | (a) Patron ... | Rs. 1000/- |
| (b) Life Member ... | Rs. 1000/- | (b) Life Member... | Rs. 500/- |
| (c) Sympathiser ... | Rs. 500/- | (c) Sympathiser ... | Rs. 100/- |
| (d) Member ... | Rs. 10/- p.a. | (d) Subscriber ... | Rs. 7/8/-p.a. |

*by (2) Contributing to its various funds :*

(i) Literature (ii) Free Dispensary (iii) *Anna* Kshetra
(iv) Ashrama (v) Press (vi) Yajna and
(viii) Teaching of Yoga.

*and (3) by Opening branches in your town.*

# Information

1. If this magazine is not received by 18th, please write to your Post Office or inform the Secretary, who willdespatch a duplicate copy.

2. Subscribors should write their subscription number and address clearly in all correspondence,

3. If you have sent your subscription, Thanks. If not please send it early.



मुद्रक - विश्वशान्ति प्रैस द्वारा गोपाल आर्ट प्रैस करौल बाग देहली में मुद्रित तथा। श्री स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती विश्वशांति संघ द्वारा १००, हरध्यानसिंह रोड, देहली ५ से प्रकाशित

# विश्वशान्ति

देहली ५
१००, हरध्यानसिंह रोड
A MONTHLY JOURNAL
DEVOTED TO SCIENTIFIC EXPOSITION OF ETERNAL TRUTHS
FOR ACHIEVING WORLD PEACE

Vol. III | AUGUST 1954 | No. 2




# VISHVA SHANTI

अगस्त १९५४
AUGUST 1954

DELHI-5
100, HARDHIAN SINGH ROAD

वर्ष ३
अङ्क २

स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती
सम्पादक

# विषय सूची



Vishva Shanti Sangha was founded by His Holiness Swami Sachchida nand ji Maharaj and was registered in 1951. It works for the spiritual oneness and peace of the universe and thus provides a universal basis for understanding and good will based upon a synthesis of oriental and occidental thoughts. It has no tug with any political party. Its platform is open to followers of all religions, irrespective of caste, creed, colour or sex. It aims at a co-ordinated development of physique, mind and soul. Freedom is incomplete without having good, healthy. vigorous and responsible citizens. Formation of individual character is the foundation of a strong nation; and this can certainly be attained by the practice of yoga as preached by the Society. We teach by practical living of a life conducive to Peace, Prosperity and Plenty of the individual.

This monthly magazine "Vishvashanti" is issued to carry our views, news and activities to the world, to further our aim and to enable the individual to lead a life of peace and attain Health, Harmony, Happiness and Holiness.

Contributors are given free expression of their opinion. The writer is himself responsible for his views. Publication of an article does not mean that we are in agreement with the views of the writer.

Annual Subscription : India Rs. 7/8/-; Foreign 15 s.; U.S.A. $3/5.
Single Issue : India 12 as., Foreign 1.5 s; U,S.A. 50 cents,
Old numbers : India Re. 1/-; Foreign 2 s. U.S.A. 10 cents.

*All communications to* be *addressed to :*

The General Secretary
VISHVASHANTI SANGHA
100-Hardhyan Singh Road
(opposite Shivaji Street)
Post Box-2520 Karolbagh
DELHI 5.




परम पूज्य स्वामी सच्चिदानन्द जी महाराज
संस्थापक विश्वशान्ति संघ

ओ३म्

PEACE

# विश्वशान्ति

PLENTY

PROSPERITY

विश्वशान्ति संघ देहली का मासिक मुखपत्र

वर्ष ३ Vol. 3 — अगस्त १९५४ AUGUST 1954 — अङ्क २ No. 2

ओ३म् भूर्भुवः स्वः । तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि । धियो यो नः प्रचोदयात् ।
॥ यजु० ३६-३॥

## स्तुति

हे सच्चिदानन्दस्वरूप प्रभो, हे सर्वेश्वर स्वामी ! (नमामि,=न मम, न मम, ) संसार में हमारा कुछ नहीं है, सब कुछ आप का है । नतमस्तक हो कर सब कुछ आपके समर्पण है । आप अनादि सनातन पुरुष हैं, अविनाशी परमपद हैं तथा नित्यमुक्त हैं । आप प्रकृति विकृति दोनों के स्वामी हैं । हे निराकार निः रूप निःरंगनि रेखाआप सब के आधार हैं परन्तु स्वयं किसी के सहारे नहीं हैं । निस्थम्भ और सर्वस्व हैं । आप बुद्धि से नहीं जाने जा सकते अगम, अगाध और अनामी हैं । आश्चर्यमय तथा अकथनीय है । आप इन्द्रियों से प्राप्त नहीं हो सकते । स्थिर हैं परन्तु सब को गति दे रहे हैं । आप को आँखे नहीं देख सकती हैं, लेखनी वर्णन नहीं कर सकती, आप अजर, अमर, अनन्त, अनादि और घट घट की जानने वाले हैं । हे अन्तर्यामी प्रभो । अब के हमारी खेप है । जैसे हो निभा देना । द्वार पर पड़े हुवे हैं । हे स्वामी चरण पड़े की, शरण गहे की लाज रखना और जब तक बेड़ा पार न हो सम्भालते और सहारा देते रहना ।

## EULOGY

O Lord ! The Blissful Intelligent All-life, O Supreme Owner of everything ! Nothing is mine, everything is Thine. Bowing I surrender my all at Thy feet. Thou art Immortal, Eternal Being. Thou art Imperishable, Supreme Goal. Thou art Ever Free. Thou art the Lord of both the Natural and the Metabolic Universe. O Formless, Featureless, Colourless. Limitless, Support of all ! Thou art Self-Supported. Thou art All-in-All. Incomprehensible, Unapproachable, Unfathomable, Wonderful, Indescribable and Incognizable by the senses. Thou art Static yet giving motion to the entire Cosmos. Eyes cannot see Thee. Penmanship cannot pen Thee. Unborn,Undecaying, Neverdying, Infinite and Eternal, O Omniscient Lord! Sail us throgh the mundane Ocean. Here is my trip. We are taking refuge at Thy portal, Let us not be disgraced. We hold Thy feet and supplicate before Thee. So long our tiny barge does not cross over, pray hold us up and support us.

# गीता के राष्ट्र में

## कामासक्तिरहित बुद्धियोग

(ले० रणछोड़दास 'उद्धव' महिदपुर)

**एषातेऽभिहिता सांख्ये बुद्धिर्योगे त्विमां शृणु।**
**बुद्धया युक्तोययापार्थ कर्मबन्धं प्रहास्यसि ॥**

गीता (२-३६)

'अबतक सांख्यबुद्धि बतलायी
अब सुन योग-बुद्धि ज्ञानार्थ।
जिस मति से संयुक्त हुआ
तू कर्मबंध छोड़ेगा पार्थ ॥

कर्मत्याग लक्षणवाले ज्ञान योग की अपेक्षा फल-त्याग लक्षणवाले बुद्धियोग को ही श्रेष्ठ समझना चाहिये। इससे राष्ट्र पुष्ट होता है।

फलकी कामासक्तिवाले उत्तम वैदिककर्म भी बंधन के हो कारण होते हैं। अतः इनका अनुष्ठान फलकी कामासक्ति छोड़कर ही करना चाहिये। क्योंकि काम्यकर्म-योग बुद्धि का विचलित करके बुद्धियोग का विघातक बन जाता है। यह राष्ट्रका भी घातक बन जाता है।

फलकी आसक्ति छोड़कर किया हुआ अधिकारिक कर्म बुद्धियोग का साधक है, अतः ग्राह्य है। इससे राष्ट्र संचालन उत्तम होता है।

बुद्धियोग को प्राप्त करने के लिये अपनी बुद्धिको स्थिर करना आवश्यक है। मनुष्य की मति पर मोह के मल लगे रहते हैं, उनको धोकर बुद्धिको पवित्र करना चाहिये। बुद्धि के इस प्रकार पवित्र होने से ही फलासक्ति विरक्तता होती है। इस वैराग्य से बुद्धि की चञ्चलता दूर होती है और वह स्थिर होती है। उसका राष्ट्रसंचालन में उपयोग होता है।

वैराग्यलक्षण बुद्धियोगसम्बन्धिनी स्थितप्रज्ञा के ६ स्वरूप हैं। (१) तुष्टिवाली—यानी मन के सब काम छोड़ कर अपने आप सतुष्ट रहना। (२) प्रिय पदार्थों में अनासक्तिवाली—यानी सुख दुःख में राग द्वेषरहित होना। (३) श्रेय में अनासक्तिवाली यानी शुभ और अशुभ वस्तु में हर्ष द्वेषरहित होना। (४) तृप्ति वाली—यानी कछुए के समान इन्द्रियों के विषयों से रहित होना। (५) अनशनतपवाली—यानी इन्द्रियों को उनके विषय न देकर परमात्मा में लगाना एवं (६) इन्द्रियों को योगाभ्यास से वश करनेवाली। ऐसे स्थितप्रज्ञा के ६ लक्षण होते हैं। इनके प्राप्त होने पर राष्ट्र के कर्मचारियों में घूस-खोरी नहीं होती एवं प्रजा में काला बाजार नहीं होता।

विषयसंग, काम, क्रोध, संमोह और स्मृतिभ्रंश ये सब बुद्धियोग के विरोधीधर्म हैं। इनका ज्ञान न होने से राष्ट्र में लोभ-लालच बढ़कर बुद्धिस्थिर नहीं होती एवं अनुचित कार्य होते हैं।

रागद्वेष से उत्पन्न होने वाली वासना जब बुद्धियोग के प्रभाव से नष्ट हो जाती है तब वह योगी ब्राह्मीस्थिति में स्थित हो जाता है। इससे उसे सच्ची शांति मिलती है अतएव वह राष्ट में भी शांति स्थापित कर सकता है।

### ४ गीता के राष्ट्र में बुद्धियोगी कर्म नहीं छोड़ेंगे।

**लोकेऽस्मिन्द्विविधा निष्ठा**
**पुरा प्रोक्ता मयानघ ।**
**ज्ञानयोगेन सांख्यानां**
**कर्मयोगेन योगिनाम् ॥**

गीता (३—३)

'दो प्रकार की निष्ठा जग में मैंने पहले किया बखान। ज्ञानयोग निष्ठा सांख्यों की कर्मयोग योगी की जान।' हे अर्जुन! कर्मसंन्यास लक्षण वाले संन्यास (ज्ञान-योग) एवं कर्मारम्भ लक्षण वाले योग (कर्मयोग) इन

(शेष पृष्ठ ५७ पर)

## आज के विचार

१. हम अपनी किस्मत स्वयं बनाते हैं।
२. रोग के इलाज से रोग का निरोध श्रेष्ठ है।
३. सुखी रहने के लिए तन मन तथा आत्मा का स्वस्थ रहना आवश्यक है।
४. यदि अच्छी गवर्नमेंट चाहते हो तो भले नागरिक बनो।
५. जो कहते हो वह खुद करो।



# विश्वशान्ति

अगस्त १९५४

## ब्रह्मचर्याश्रम

**ब्रह्मचारी ब्रह्मभ्राजद्बिभर्ति तस्मिन्देवा अधि विश्वे समोताः।**
**प्राणापानौ जनयन्नाद व्यानं वाचं मनो हृदयं ब्रह्म मेधाम् ॥**

अथर्व० ११।५।२४

ब्रह्मचारी अति प्रकाशमान ब्रह्म (वेद और वीर्य) को धारण करता है। उसी वीर्य में समस्त देवगण समाये हुए हैं। वह प्राण, अपान, व्यान, वाणी, मन हृदय, ब्रह्म और मेधावी बुद्धि को स्वयं अपने भीतर उत्पन्न करके धारण करता है।

**शरीर की सात धातुएं**

यह स्थूल-शरीर अन्नमय कोष है। इसका आधार भोजन है। जो कुछ हम खाते हैं उसका रस बन जाता है। भोजन के जिस अंश को शरीर आत्मसात कर सकता है वह रस है। भोजन का शेष भाग मल है इसको शरीर नहीं ग्रहण करता और त्याग देता है। रससे रक्त बनता है, रक्त से मांस, मांस से वसा (चर्बी), वसा से अस्थि (हड्डी) और मज्जा (जो हड्डी के अन्दर होती है।) और मज्जा से वीर्य बनता है। वीर्य से ओज, ओज से तेज और तेज से स्मृति का विकास होता है। साम्यावस्था प्रकृति का स्वाभाविक गुण है। जब तक ये सात धातुएं—रस, रक्त, मांस, वसा, अस्थि, मज्जा और वीर्य—शरीर में अपने अपने स्थान पर साम्य भाव से स्थित रहते हैं, तब तक जो कुछ हम खाते हैं उसका यथोचित भाग उत्तरोत्तर संशोधित होता हुआ क्रमशः प्रत्येक धातु को मिलता रहता है और उसको पुष्ट करता है। परन्तु किसी धातु में तनिक सी न्यूनता होते ही, जैसे पानी अपना समतल स्थापित रखने के लिये गढ़े की ओर आकर्षित होता है वैसे ही समस्त धातुएं अपना क्रमिक कार्य छोड़कर शरीर की इस न्यूनता को पूरा करने के लिए दौड़ पड़ती हैं। धातुओं के प्रवाह-मार्ग में वीर्य-कोष का स्थान शरीर के अत्यन्त नीचे ढालू गढ़े में है। वीर्य नष्ट हो जाने से जो शून्य स्थान स्थापित हो जाता है उसकी पूर्ति के लिए कच्ची पक्की सब धातुएं जैसी तैसी ही ढाल पर बहने लगती हैं और शरीर के यन्त्र के समस्त कार्यों पर इस अधूरेपन का प्रभाव पड़ता है। फलतः अपने अपने समुचित भाग से वंचित कच्ची धातुओं के कारण एक ओर तो शरीर दूर्बल और रोगग्रस्त होने लगता है, दूसरी ओर वीर्य दुर्बल, दूषित और पतला हो जाने से नपुंसकता आने लगती है और तेज और स्मृति भी साथ छोड़ देते हैं।

**वीर्य कैसे बनता है**

अण्डकोषों में दो अण्ड होते हैं। उनका काम वीर्य बनाना है। वे दिन रात अपने काम में लगे रहते हैं। जितना वीर्य बनता है वह नाड़ियों

द्वारा वीर्य-कोष में जमा होता रहता है। जनेन्द्रिय की जड़ के निकट भीतर की ओर दो ग्रन्थियां होती हैं, जिनको प्रास्टेट ग्रन्थि (prostate gland) कहते हैं। इस ग्रन्थी के पीछे ऊपर की ओर वीर्यकोष है जो मूत्राशय से सटा हुआ है। प्रत्येक अण्ड में २०० से ३०० घटक (cells) होते हैं। घटकों के अन्तर्गत छोटी छोटी नाड़ियों का एक जटिल जाल बिछा हुआ है : इन नाड़ियों को यदि फैलाया जाय तो लगभग दो हजार फीट लम्बी होंगी। ये छोटी छोटी सब नाड़ियां एक बड़ी नाड़ी में सूत्रबद्ध हैं। वीर्य बनने पर छोटी नाड़ियों द्वारा बड़ी नाड़ी में आता है और वहां से वीर्य कोष में पहुंचता है। लगभग १०० बूंद रक्त से एक बूंद वीर्य बनता है। एक बार के स्खलन में प्राय: १ से दो तोले तक वीर्य बाहर निकल जाता है अर्थात् सवा सेर से ढाई सेर तक रक्त का नाश हो जाता है। वीर्य में लाखों छोटे छोटे सूक्ष्म कीटाणु होते हैं। ये लम्बाई में लगभग १/१००० इञ्च होते हैं और दो तोले वीर्य में लगभग ४ अरब वीर्य कीटाणु होते हैं। जिनका वीर्य स्वस्थ होता है उनके कीटाणु भी बलवान होते हैं। प्रत्येक स्वस्थ कीटाणु संतान उत्पन्न कर सकता है। स्पष्ट है कि वीर्य की रक्षा न करने से अनेक युवक कितनी भयंकर हानि अनजाने ही नित्य करते रहते हैं।

### वीर्य की ऊर्ध्वगति

चतस्त्रोवस्थाः शरीरस्य वृद्धिर्यौवनं संपूर्णता किञ्चित्परिहाणिश्चेति। तत्राषोडशाद् वृद्धिः आपञ्चविंशतेर्यौवनम्। आचत्वारिंशतस्सम्पूर्णता। ततः किञ्चित्परिहाणिश्चेति॥

(सुश्रुत अ० ३५)

मनुष्य शरीर की चार अवस्था होती हैं–वृद्धि, यौवन, पूर्ण-यौवन और कुछ ह्रास। १६ वर्ष की आयु में वृद्धि प्रारम्भ होती है, २५ वर्ष में वृद्धि का यौवन प्रारम्भ होता है, ४० वर्ष में वृद्धि पूर्णयौवनावस्था को लाभ करती है, तत्पश्चात् थोड़ा ह्रास होने लगता है। ५ वर्ष की आयु तक मनुष्य माता की संरक्षता में रहता है, ५ से ८ वर्ष तक पिता की और ८ वर्ष के उपरान्त जब तक पढ़े गुरु की संरक्षता रहती है। परन्तु ८ वर्ष के उपरान्त और विशेषकर युवावस्था में वह अपने निजी संरक्षण में अधिक रहता है। अतः इस आयु के कर्मों का भार स्वतः उसी पर रहता है। अपनी वस्तु की रक्षा स्वयं करना मनुष्य का अपना कर्तव्य है। परन्तु समय ऐसा आगया है कि अपने स्वार्थ और स्वास्थ्य की अवहेलना और निरादर जितना हमारे युवक युवावस्था में करते हैं उतना अन्य किसी अवस्था में नहीं होता। स्वास्थ की नींव 'वीर्य' है। समाज को ठोस बनाने वाला सीमेंट (cement) ब्रह्मचर्य्य है। वीर्य ही जीवन का आधार है। निर्वीर्य मनुष्य निर्जीव है। दुर्बल मनुष्यों के लिये विश्व संघर्ष में कोई स्थान नहीं है। वे केवलमात्र सबलों के आहार रूप हैं। वीर्य को पैदा करना और जमा करना और जमा रखना ब्रह्मचर्य्याश्रम का कार्यक्रम है। छान्दोग्योपनिषद् ३.१६.१-६ के अनुसार मनुष्य-देह यज्ञमयी है। आयु, बल, चैतन्यता तथा स्वास्थ्य की वृद्धि के लिये न्यून से न्यून समय २४ वर्ष पर्य्यन्त का यथावत् ब्रह्मचर्य पालन है। इस काल को 'प्रातः सवन' कहते हैं। इसके द्वारा वसुरूप प्राण पुष्ट होकर शरीर, मन और आत्मा में स्वास्थ्य तथा शुभगुणों का सञ्चार करते हैं, विद्या प्राप्त कराते हैं, और 'मध्य-सवन' (४४ वर्ष तक ब्रह्मचर्य) सिद्ध करने में सहायक होते हैं। २४ वर्ष का ब्रह्मचर्य २४ अक्षर के 'गायत्रीछन्द' की सिद्धि समझना चाहिए। ४४ वर्ष का ब्रह्मचर्य ४४ अक्षरके 'त्रिष्टुप-छन्द' की सिद्धि है। इसके द्वारा प्राण रूद्ररूप हो जाते हैं। सांसारिक सुख और परमार्थ उसके सामने हाथ जोड़े खड़े रहते हैं और दुष्टता उसके आगे रोया करती है। ४८ वर्ष तक का ब्रह्मचर्य पालन ४८ अक्षर के 'जगतिछन्द' का सिद्ध

करता है। इसके द्वारा ब्रह्मचारी पूर्णस्वास्थ्य, पूर्ण-विद्या, पूर्णबल, पराक्रम और वीरता, पूर्णमेधावी बुद्धि तथा पूर्ण सदाचार सद्गुण, सत्कर्म और सद्-स्वभाव से युक्त 'आदित्यवत्' अपने पूर्ण प्रकाश में भगवान की महिमा को प्रकाशित करता है। वीर्य की दो गति होती हैं--ऊर्ध्वगति और अधोगति। ऊर्ध्व-गति वीर्य समस्त शरीर में पहुँचकर, शरीर के समस्त अंगों तथा मन और आत्मा को पुष्ट करता है और मनुष्य दीर्घजीवी, दिव्यगुणयुक्त तथा परमात्मज्ञान का प्रकाशमान सूर्य हो जाता है।

**वीर्य की अधोगति**

वीर्य की अधोगति दो कारण से होती है: (१) खान-पान को असावधानी और (२) विचारों की भ्रष्टता। बहुत खट्टे, मिर्चवाले, चटपटे भोजन, बाजारी मिठाइयां, प्याज, लहसन, गर्म मसाले, मांस मछली, अण्डे, शराब, भंग, अफीम, चाय आदि वस्तुएं काम वासनाओं को उत्तेजित करती हैं। घी, दूध, दही, मक्खन, मधु, गेहूँ, जौ, चावल, फल, हरी शाक-भाजी, मूंग, उड़द तिल, चना आदि से शक्ति तो लाभ होती है परन्तु कामोत्तेजना नहीं होती। कामोत्तेजक पदार्थों के प्रयोग से वीर्य पतला हो जाता है और उसको प्रवृत्ति अधोगति की ओर हो जाती है। पौष्टिक-पदार्थों के सेवन से वीर्य गाढ़ा हो जाता है और सहज ही अधोगति लाभ नहीं करता। परन्तु अवस्था इतनी बिगड़ी हुई है कि दूध, मक्खन को छोड़ कर हमारे युवक खटाई-मिठाई, शराब-कबाब में व्यस्त रहते हैं। इसके अतिरिक्त कुसङ्गत, सिनेमा-दर्शन, स्कूल और बाजारों में नवयुवकों और नव-युवतियों का साथ साथ घूमना-फिरना एक साथ पढ़ना-पढ़ाना, खेलना-कूदना, भोग-विलास की बात-चीत, अश्लील गाने, बुरे उपन्यास और कहानियों में मनोरञ्जन, बालविवाह, विवाहितों का अविवाहितों के साथ संसर्ग आदि वातावरण के कारण युवकों के विचार भ्रष्ट हो रहे हैं। फल यह है कि डाक्टरों और वैद्यों के चिकित्सालयों में नव-युवकों की भीड़ लगी रहती है। जब अधिकांश युवक वीर्य को व्यर्थ खो चुके हैं और खो रहे हैं तब स्वास्थ कहां से हो? वीर्य की रक्षा न करने से दुर्बल शरीर, दुर्बल-मन-युवक व्यक्तियों की भयंकरता से कैसे बच सकते हैं? वीर्य को शरीर के अन्दर रखने में जितना लाभ है उतना उसको बाहर निकालने में नहीं है। बाहर निकालने में केवल क्षणिक प्रसन्नता होती है परन्तु सारे भुक्त-भोगी भली भांति जानते हैं कि उनको इसके बदले में संसार भर की असंख्य आपत्तियों और रोगों का सामना करना पड़ता है और अनेक दिनों तक चित उदास रहता है। वीर्य से बुद्धि और स्मृति बढ़ती है। वीर्य की न्यूनता से बुद्धि मलीन और स्मृति मन्द और शनै शनै बिल्कुल लोप हो जाती है। पाचनशक्ति यकृत, हृदय, वृक्क दृष्टि तथा मस्तिष्क वीर्य नष्ट होने से दुर्बल हो जाते हैं क्योंकि रस, रक्त, मांस वसा, अस्थि और मज्जा ठीक ठीक नहीं बन पाते। फलतः प्रमेह (वीर्य गिरना) स्वप्नदोष, शीघ्रपतन, कमर और सिर में पीड़ा, अजीर्ण, दिल धड़कना, चिन्ता व्याकुलता, चिड़चिड़ापन, नींद न आना ध्यान मात्र से वीर्य का निकल जाना, नपुंसकता, शारीरिक तथा मानसिक दौर्बल्य आ घेरते हैं और धीरे धीरे युवावस्था में ही राजयक्ष्मा, भगंदर गठिया, मिरगी और पागलपन आदि मृत्यु के दर्शन करा देते हैं। चौदह वर्ष की आयु से पूर्व वीर्य शरीर में इस प्रकार रहता है जैसे तिलों में तेल, परन्तु चौदहवें वर्ष से वीर्य का अस्तित्व प्रायः पृथक होने लगता है। अट्ठारह वर्ष तक वीर्य कच्चा रहता है। चौबीस वर्ष तक पक जाता है। जो कच्ची अवस्था में वीर्य को नष्ट करते हैं उनका भावी जीवन निरा-धार घर की भांति सहज ही नष्ट-भ्रष्ट हो जाता है। जैसे वृक्ष की हरी शाखा को मरोड़ देने से वह मुरझा जाता है और फिर हरी नहीं होती, वैसे ही १४-२४ की कच्ची आयु में वीर्यको नष्ट करनेसे शरीर और मस्तिष्क की दुर्बलता पुनः ठीक नहीं होती। इस आयु में जो बिगड़ा सो गया और जो बन गया उसी का

जीवन है। वीर्य की रक्षा करो वह तुम्हारी रक्षा करेगा। वीर्य को नष्ट करो वह तुम्हें नष्ट करदेगा।

"फिर पछताये क्या होता है जब चिड़ियाँ चुग गई खेत।' जनेन्द्रिय की जड़ के निकट दोनों ओर दो ग्रन्थियाँ होती हैं जिनका सम्बन्ध नाड़ियों द्वारा मस्तिष्क से जुड़ा रहता है। काम-वासनाओं का पैदा होते ही, बिजली की भाँति प्रभाव इन ग्रन्थियो पर पड़ता है और वे फूल जाती हैं और रक्त का सञ्चार वेग से होने लगता है और इन्द्री कड़ी और खड़ी हो जाती है। इन ग्रन्थियो का कामवीर्य स्तम्भन करना है परन्तु कच्ची अवस्था में नाड़यों पर संघात होने से नाड़ियां इतनी दुर्बल हो जाती हैं कि तनिक वस्त्र भी छू जाने से ये ग्रन्थियाँ वीर्य को नहीं रोक पाती और स्पर्श तथा ध्यान मात्र से भी वीर्य स्खलित हो जाता है। वीर्य की आधोगति शरीर के समस्त अंगों तथा मन और आत्मा को इतना निर्बल बना देती है कि सातों धातुएँ कच्ची रह जाती हैं। मन इतना दुर्बल हो जाता है कि मनुष्य अपने निश्चयों पर स्थिर नहीं रह सकता।,विचार धाराओं तथा काम-वासनाओं पर उसका कोई अधिकार नहीं रहता वह प्रवाह के साथ बलात् बहने लगता है। बुद्धि नष्ट हो जाती है। उसको भगवान पर ही विश्वास नहीं रहता बरन् वह अपने ऊपर भी विश्वास खो देता है और घोर अन्धकार के उस गढे में गिर पड़ता है जहाँ से निकलने का पुनः कोई मार्ग नहीं दीखता। मृत्यु के पञ्जे में पड़ जाने के पीछे चेत होने से क्या हो सकता है।

### का वर्षा जब कृषि सुखाने

**वीर्य रक्षा के लाभ**

वीर्य की रक्षा करने से सब धातुएं प्रौढ़ हो जाती हैं धातुओं के पुष्ट होने से शरीर के सारे अंग पुष्ट हो जाते हैं। हृदय और मस्तिष्क ठीक ठीक अपना काम करते हैं। पढ़ाई में जी लगता है। वह अध्ययन द्वारा पूर्ण विद्वान हो जाता है। चित्त की एकाग्रता होनेसे वह परमतत्वको साक्षात् कर लेता है। भोजन ठीक २ पचने से शरीर बलवान हो जाता है। शरीर में स्फूर्ति भरी रहती है। वह हरेक काम के लिये उद्यत रहता है। उसके सब काम बन जाते हैं और वह धनैश्वर्य का संग्रह सहज ही कर लेता है। आर्ष ग्रन्थों के अनुसार मनुष्य ४८ वर्ष में जवान होता है, जबकि आजकल के नवयुवक २० वर्ष की आयु में ही बूढ़े, उत्साहहीन, निर्बल-मूर्तियाँ, मृत्यु की ओरअग्रसर होती हुईदिखाई देती हैं। बलवान मनुष्य निर्बल विषयों से इस प्रकार खाया जाता है जैसे कुत्ता हड्डी चूसने में अपने मुख के रुधिर को हड्डी का रस समझ कर ठगा जाता है। अत जीवनयात्रा के इस अमूल्य रत्न की रक्षा मनुष्य को अपने निजी स्वार्थों के लिए अवश्य करना चाहिए।

**स्त्रियां की बृद्धि**

पञ्चविंशे ततोवर्षे
पुमान्नारी तु षोडशे
समत्वागत वीर्यौ तौ
जानीयात् कुशलो भिषक्

सुश्रुत अ० ३५॥

जितनी सामर्थ २५ में वर्ष पुरुष के शरीर में वृद्धि को प्राप्त होती हैं उतनी वृद्धि स्त्री में १६ वर्ष में हो जाती है। जितनी २२ वर्ष में स्त्री सामर्थवान होती है उतनी वृद्धि पुरुष ४ वर्ष में पाता है और जितनी २४ वर्ष में स्त्री प्रौढ़ होती है उतना पुरुष ४८ वर्ष की आयु में हो पाता है। अतः कुशल वैद्य पूर्वोक्त अवस्थाओं में स्त्री को पुरुष के समान शारीरिक सामर्थ्यवाली जानें। जो बातें ऊपर पुरुषों के सम्बन्ध में बताई गई हैं वो सब स्त्री में तुल्यावस्था में घटती है। अत. स्त्रियों को भी पुरुषों के सदृश अपनी शक्ति की रक्षा ब्रह्मचर्य व्रत पालन द्वारा करनी चाहिए।

**कुचालों के दोष**

जब तक शरीर भली भाँति पुष्ट न हो जाय ब्रह्मचर्य्य द्वारा वीर्य की सचेत, होकर रक्षा करनी चाहिए। जो स्त्री वा पुरुष छोटी आयु में शक्ति को किसी प्रकार भी क्षीण करते हैं वे सदा निर्बल रोगी और दरिद्र रहते हैं। दरिद्रता के कारण पौष्टिक भोजन के अभाव से समस्त परिवार रोगी रहता है रोग से दरिद्रता बढ़ती है। कुचालों तथा बाल विवाह के कारण शक्ति सञ्चय नहीं हो पाती भावी-पिता की बाढ़ मुरझा जाती है। वह शक्ति नष्ट हो जाती है जिसके आधार पर जीवन संग्राम में सफलता प्राप्त होती है। अतः उसको असन्तोष निराशा और चिन्ता घेरे रहती है। पौष्टिक भोजनों से वञ्चित दरिद्रता और आपत्तियों में व्यस्त जीवनशक्ति विहीन निर्वीर्य युवक स्वस्थ तथा हृष्ट पुष्ट सन्तान पैदा नहीं कर सकते।

स्त्री की दशा इससे भी बुरी है वह अपने जोड़ीदार से बहुत छोटी होती है। खेल-कूद की अवस्था में ही उस पर मातृत्व का उत्तरदायित्व और भार डाल दिया जाता है न्यून आयु में शीघ्र सन्तान होने से उसकी शक्तियों का शोषन हो जाता है उसको दूध भी पिलाना पड़ता है परिणाम यह है कि स्त्रियाँ प्रायः माँ योग्य होने से पूर्व प्रसव-काल में ही परलोक सिधार जाती हैं। यदि उचित वृद्धि से पूर्व ही अनेक बच्चे हो लेती हैं तो बेचारी एक अपूर्व संकट में फँस जाती है और युवावस्था में वृद्धावस्था आ घेरती है। क्षीण-शक्ति माताओं की सन्तति अति दुर्बल होती हैं अथवा गर्भ बारम्बार गिर जाता है बालक मरा हुआ होता है। इससे अनेक स्त्री-रोग उत्पन्न हो जाते हैं और बेचारी का जीवन दुःख कष्ट, क्लेश और आपत्तियों में व्यतीत होता है।

बालविवाह के परिणामस्वरूप स्वर्गीय डाक्टर चन्द्रकान्ता देवी जी की पुस्तक स्वास्थ्य-विज्ञान में विस्तृत वर्णन देखें। इस अभागे देश में सन् १६२८ ई० में १५, ३६, १८६ बच्चे एक वर्ष की आयु से पूर्व मरे। भारतवर्ष की समस्त मृत्यु संख्या का चौथाई एक-वर्षीय बाल-मृत्युएँ हैं। इनमें से ५० प्रतिशत एक माह की आयु के बच्चों की हैं और इसकी६५ प्रतिशत सात दिन की आयु के पूर्व के बच्चों की मृत्युएं हैं। सन् १६२८ में भारत कीसारी मृत्यु-संख्या ६१, ८०, ११४ थी।

यूरोपीय प्रथम महायुद्ध में $4\frac{1}{2}$ वर्ष के भीतर समस्त संसार में लग भग ७० लाख मनुष्य मारे गए उनकी तुलना में सन् १६१८-१६ ई० के इन्फलूएञ्जा में मौतें इस प्रकार हुई—

ब्रिटेन में ······ १८०२५२ मृत्युए
जर्मनी में········ ४००००० „
इटली में ········ ८००००० „
भारत वर्ष में ···· ६००००००

अर्थात् इन्फलूएञ्जा के क्षुद्र कीटाणु ने बड़े २ बम्ब के गोलों टौरपीडो और विषैली गैसों को भी पराजित कर दिया और भारतवर्ष के बलही, क्षीणवीर्य मनुष्यों की मृत्यु संख्या को एक ही वर्ष में महायुद्ध के $4\frac{1}{2}$ वर्ष की मृत्यु संख्या के बराबर पहूँचादिया।

**जन्म मृत्यु संख्या की तुलनात्मक तालिका**

| देश | जन्म प्रति १००० | मृत्यु प्रति १००० | १ वर्ष से न्यून आयु की मृत्युएँ प्रति १००० |
|---|---|---|---|
| ब्रिटिश-भारत | ३६·७८ | २५·५६ | १७३ |
| इंगलैण्ड और वेल्स | १६·७ | ११·७ | ६५ |
| स्काटलैण्ड | १६ ८ | १३·७ | ८६ |
| न्यूज़ीलैण्ड | १६·६ | ०·५ | ३६ |
| अमेरिका (U.S.A.) | १६·७ | १२·० | ७० |
| आस्ट्रेलिया | २१·३ | ८·५ | ५३ |
| [illegible]डा | २४ ५ | ११·३ | ६० |
| [illegible] | ४२·२ | २४·१ | १५१ |

इस तालिका को देखने से पता लगता है कि भारत वर्ष में २५.५६ और इंलैण्ड में ११.७ मनुष्य प्रति १००० जन संख्या में मरते हैं। बालकों की मृत्यु अन्य देशों की अपेक्षा भारतवर्ष में बहुत अधिक है। बेचारी माताएं ६ महीने कष्ट उठावें, प्रसव-पीड़ा और वेदना सहन करें, वर्ष भर सेवा करें और फिर भी बच्चे पतङ्गों और भुनगों की मौत मरें। यह कैसे दुःख की बात है। बाल-विवाह और बाल-कुचालों से बढ़ कर भारत में कौन मृत्युकर लेसकता है? पीछे पछताने से क्या होता है? समझदार वह है जो पूर्व से अपना प्रबन्ध करता है। रोग चिकित्सा से रोगनिवारण श्रेय है। एक बार वीर्य नष्ट होजाने से किसी भी औषधिद्वारा वीर्यनष्ट होने से पूर्व की शक्ति किसी प्रकार भी पुनः नहीं लौट सकती। अतः वीर्य की यथोचित रक्षा करना प्रत्येक स्त्री-पुरुष का प्रथम तथा प्रधान कर्त्तव्य है।

**ब्रह्मचर्य्य के सहायक अंग**

ब्रह्मचर्य्य रक्षा के सहायक अंग चार हैं :

१. तप
२. स्वाध्याय
३. सदाचार
और ४. सत्संग

**तप**

'ऋतं तपः सत्यं तपः श्रुतं तपः शान्तंतपो दमस्तपः शमस्तपो दानं तपो यज्ञस्तपो ब्रह्मभूर्भुवः स्वर्ब्रह्मैतदुपास्वैवतपः ॥'' न्याय तथा नियतसमय युक्त व व्यस्थित जीवन को तप कहते हैं। सत्यविचार, सदाचरण और सत्य बोलना तप है। धपर्मोपदेश सुनना और तदनुकूल व्यवहार करना तप है। क्रोधादि को छोड़कर शान्तस्वभाव रहना तप है। इन्द्रियों का दमन करना तप है। कामना और वासनाओं को शान्त रखना तप है। दिव्यगुणों तथा विद्यादि का दान तप है। अग्निहोत्रादि तथा दिव्य-लोक अन्तरिक्ष और पृथिवी का ज्ञान और सदुपयोग करना तप है। अर्थात् चंज्ञमयी जीवन तप है। व्याहृतियों की सिद्धि, योगाभ्यास, प्राणायाम आदि द्वारा एक ब्रह्म की उपासना करना तप है।

इस शरीर में ग्यारह इन्द्रियाँ हैं-५ ज्ञानेन्द्रीय, ५ कर्मेन्द्रियें और एक मन। मन के चार अंग हैं- मन, चित (स्मृति), बुद्धि और अहंकार। इन्द्रियाँ अपने विषयों तथा संस्कारो से सम्बन्ध मन के द्वारा करती हैं। अतः मन के जीत लेने से इन्द्रियाँ वस में आजाती हैं और विषयों में नहीं विचरतीं। जैसे सारथी, घोड़ों को कुमार्ग में जाने से रोकता है वैसे हीब्रह्मचारी इन्द्रियों को विषयों में नविचरने दे वरन् उनको रोकने में सदा प्रयत्न शील रहें। जिस जिस इन्द्रिय के द्वार से मन बाहर विषयों में विचरे उस २ द्वार तथा विषय से इन्द्री को खींच खींच कर अन्तर में स्थिर करते रहना चाहिए जिसकी इन्द्रियाँ दुष्टहो गई हैं और निधड़क विषयों में विहार करती हैं उसको वेदाध्ययन, त्याग, (सन्यास), यज्ञ, नियम, तप और ईश्वरभक्ति आदि किसी कार्य में भी सिद्धि प्राप्त नहीं होती। अतः ब्रह्मचारी अपने नियमधर्मों के पालन में सदा सतर्क रहे। ब्रह्मचारी को अपना जीवन इस प्रकार नियमित करना चाहिए :

(१) रात्रि के चौथे प्रहर में जागकर दिन भर के कार्यों की सफलता के हेतु भगवान से प्रार्थना करे। शौच से पूर्व शुद्ध जल पीवें तथा शौचादि से निवृत्त होकर, दाँतमाँजे। आँख, कान, तथा मुख को धोवें। स्नान करें। केश सम्हालें और स्वच्छ वस्त्र पहन कर कुछ देर वायु सेवन करे। तत्पश्चात् सन्ध्या आदि नित्य कर्म करके अपने स्वाध्याय में लग जावे।

(२) नित्य युक्ति से आहार-विहार करे। नियत समय पर सात्विक भोजन करे। भोजन के पूर्व शुद्ध जल का आचमन करे। अति तीखा, अति खट्टा, चटपटा, कसेला, अधिक नमक वाला भोजन न करे। रूखा-सूखा भोजन न खावे। मदिरादि मादक (नशीली) वस्तुओं तथा कामोत्तेजक पदार्थों से दूर रहे।

(३) भूमि या तख्त पर सोए। नियत समय पर सोवे तथा नियत समय पर जागे। दिन में कभी न सोवे। जल्दी सोवे और जल्दी जागे। सोने से पहले दिन भर के कामों पर दृष्टिपात करे। बुरे कामों के

लिए अपने आपको धिक्कार दे और कल ठीक ठीक कार्य करने की प्रतिज्ञा करे।

(४) जब मल-मूत्र की प्रेरणा हो तब तुरन्त ही इन मलों को त्याग कर इन्द्रियों तथा हाथों को मिट्टी से माँज कर पानी से धो डाले।

(५) अति स्नान, अति भोजन, अधिक निद्रा, अधिक जागना, अधिक व्यायाम तथा क्रीड़ादि हानिकारक हैं। 'अति' से दूर रहे।

(६) लघुशंका के बिना उपस्थ-इन्द्रिय को कभी स्पर्श न करे। ऊर्ध्व रेता रहे। स्त्रियों का स्मरण, अश्लील गान, स्त्रियों के साथ खेलना-कूदना, उनको ताकना, उनसे गुप्त-भाषण करना, संकल्प, निश्चय और समागम इन आठ प्रकार के मैथुनों से सदा बहुत दूर रहे।

(७) ठीक समय पर सब काम करने का अभ्यास करे। आवश्यक्ता से अधिक न बोले। भीड़-भाड़ से बचे। अनर्थ तर्क न करे। सादा भोजन, सादे वस्त्र, सादा स्वभाव बनावे तथा विचार उत्तम और उच्च रखे।

दूसरे शब्दों में द्वन्द्वों को सहना और सब कार्य्य नियम पूर्वक करने को ही तप कहते हैं। 'तप' शब्द में तन, मन की शुद्धि तथा इन्द्रियों का संयम समन्वित है। इन्द्रियों के प्रवाह-प्रहार के सहन करने से मनुष्य निर्भय और वीर होजाता है। शास्त्रों में इसी क्रिया को 'यम और नियमों' का पालन बताया है। 'यम पांच हैं—१ अहिंसा, २ सत्याचरण, ३ चोरी न करना, ४ ब्रह्मचारी रहना, ५ आवश्यक्ता से अधिक वस्तु ग्रहण न करना। 'नियम' भी पांच हैं—१ तन, मन और आत्मा की शुद्धि, सन्तोष, तप, स्वाध्याय तथा सब काम ईश्वरार्पण करना। यम और नियमों का साथ साथ नित्य पालन करना चाहिए। इन के पालन से अन्दर और बाहर शान्ति का साम्राज्य होजाता है, इन्द्रियाँ वशमें आजाती हैं और मन शान्त होजाता है

**स्वाध्याय**

"ऋतञ्च स्वाध्याय प्रवचनेच।
सत्यञ्चस्वाध्याय प्रवचनेच।"
॥ तैत्त० ७.९. ॥

रचना की व्यवस्था सत्य, श्रवण, शान्ति, इन्द्रियों का दमन, कामनाओं और वासनाओं का शमन, दान, यज्ञ, आदि के विषय में पढ़ना-पढ़ाना, उपदेश करना तथा वैसा ही आचरण बनाना स्वाध्याय है। स्वाँध्याय से ज्ञान की वृद्धि होती है और मनुष्य की दृष्टि विस्तृत होजाने से वह उदार तथा सहन शील बन जाता है। योगदर्शन (व्यासभाष्य) १.२८ के अनुसार 'स्वाध्यायाद् योगमासीत योगात्स्वाध्यायमामनेत्।
स्वध्याय योग सम्पत्या परमात्मा प्रकाशते॥"
स्वाध्याय से योग सिद्ध होजाता है। एकाग्रचित से स्वध्याय का मनन करना चाहिए। स्वाध्याय और योग के समुच्चय से परमात्मा का प्रकाश योगी के हृदय में होजाता है। 'योग' चित्त की वृत्तियों के निरोध को कहते हैं। अतः स्वाध्याय तथा अन्य योगिक साधनों से चित्त की वृत्तियाँ वश में आजाती है। और इससे ब्रह्मचर्य व्रत के पालन में सहायता मिलती है।

"निज सहाय के ईश सहाई॥"

अनपढ़ मनुष्य काठ के हाथी के समान है। शास्त्र अज्ञानी को 'बालक' कहते हैं और ज्ञानवान को 'पितास्थानीय'। शास्त्रों में आयु से बड़प्पन नहीं माना गया है वरन् विद्यासम्पन्न को बड़ा और पूज्य मानते हैं। राजा का मान स्वदेश में होता है परन्तु विद्वान सर्वत्र पूजा जाता है।

**सदाचार**

ब्रह्मचारी को दुष्टभावनाओं से दूर रहना चाहिए। मानसिक व्यभिचार शारीरिक व्यभिचार से अधिक भयङ्कर है। शारीरिक व्यभिचार से छुट्टी थोड़ी देर में मिल जाती है परन्तु मानसिक व्यभिचार भूत की भाँति मनुष्य को चौबीसों घण्टे घेरे रहता है और उसका सर्वनाश किये बिना पीछा नहीं छोड़ता। सत्यता और प्रयत्न के बिना मनुष्य सदाचारी नहीं बन सकता। कुत्ता शीशे में अपनी परछाँई देख देखकर भूँक २ कर अपने प्राण खो देता है। ऐसा ही जीव षटमुखी आईने में अपने इन्द्रिय भोगों को देख देख कर उन में फसता और अपनी जान गवांता है। दुराचारी का ब्रह्मचर्य्य स्वतः खण्डित है। ब्रह्मचारी को चाहिए

कि सत्यभाषण परन्तु प्रिय भाषण और मितभाषण का सदा प्रयत्न करे और सेवाभाव को अपने भीतर जागृत करे। आचार्य, माता, पिता, अतिथि, महात्माओं तथा गुरूजनों का नित्य आदर सत्कार और सेवा करना उचित है। उनसे सद्गुण और सद्व्यवहार की शिक्षा प्राप्त करते रहना चाहिए। जिस प्रकार फावड़े से खोद कर पृथिवी के भीतर से जल निकाल लिया जाता है वैसे ही सेवा द्वारा आचार्य्य की भीतरी विद्या को ब्रह्मचारी प्राप्त कर लेता है। जो चाहे अधिक रस सीख इससे लेय। जो ताको अनरस करें ताह अधिक रस देय। अतः आचार्य्य की प्रसन्नता प्राप्त करने के प्रयत्न तथा उनकी सेवामें ब्रह्मचारी को सदा तत्पर रहना चाहिये। ब्रह्मचारी मान को विष समझकर उससे उदासीन रहे परन्तु 'अपमान' का अमृत के समान आदर करे। "करतलभिक्षा तरूतल वासा" ब्रह्मचारी का सर्वोत्तम गुण है।

**सत्संग** कुसंगत से मनुष्य का आचरण भ्रष्ट होजाता है और वह ब्रह्मचर्य्य-मार्ग से विचलित होजाता है।

"शठ सुधरें सतसंगत पाई, पारस परसकुधात सुहाई॥" (तुलसीदास)

दुष्ट भी सत्संग से सुधर जाते हैं। पारस के स्पर्श से लोहा भी सोना वन जाता है। प्रभु से बढ़कर अच्छा सत्संग और किसका हो सकता है ? अतः ईश्वरी-ज्ञान (वेद) का अध्ययन और ईश्वर की सत्ता पर दृढ़ विश्वास और भक्ति पूर्वक ईश्वरोपासना प्रातः सायं नित्य करनी चाहिए। ईश्वर के गुण-वाचक नामों के जाप से ऐश्वरी-गुण भक्त में प्रकाशित होजाते हैं। परमात्मा से बढ़ कर दूसरा ब्रह्मचारी संसार में कौन है ? उसके निकट बैठने अर्थात् उपासना तथा सत्सङ्ग से ब्रह्मचर्य दृढ़ होता है और कुत्सित भावनाएं तथा कामोत्तेजना से छुट्टी मिल जाती है।

"पराधीन स्वप्नेहु सुख नाहीं" तुलसी०।

**सारांश** आचार्य अथवा पिता को चाहिए कि प्रत्येक विद्यार्थी को वेदारम्भ के समय ब्रह्मचर्य की महिमा और लाभ तथा वीर्य नष्ट करने के दोष और दुष्परिणामों से भली भाँति सावधान करदे। यदि सच्ची शारीरिक स्वतन्त्रता तथा इन्द्रिय, मन और प्राकृतिक शक्तियों की दासता और बन्धनों से मुक्ति और रोगों से निवृत्ति की इच्छा है, यदि विषों को भी पचाने वाली तथा रसोइये को थकादेने वाली पाचन-शक्ति चाहते हो, यदि भीष्मपितामह की शत्रुओं को भयभीत करने वाली रणकुशलता और बुढ़ापे में भी तीरों की शय्या की अवहेलना करने वाला समर्थ हृदय चाहते हो, यदि प्रत्येक कार्य के लिये नित्य तत्परता उत्साह, शक्ति और बल चाहते हो, यदि अद्वितीय विद्वत्ता और अतुल धनैश्वर्य कमाने की योग्यता प्राप्त करने की इच्छा है, यदि हृष्ट-पुष्ट शरीर और बलिष्ट मस्तिष्क के चमत्कार देखना चाहते हो, यदि पढ़ने-पढ़ाने और दैनिक कार्यों के करने के लिए अविरल परिश्रम और अथक उत्साह लाभ करना चाहते हो, यदि देश में राममूर्ति जैसी बलवान सन्तान और ऋषियों की मेधावी बुद्धि फिर से लाना चाहते हो, यदि परोपकारी, उत्साही, लगन के पूरे, हृष्ट-पुष्ट युवकों को भारत में पुनः देखना चाहते हो, यदि विलक्षण स्मृति और चित्त की एकाग्रता लाभ करने की अभिलाषा है, यदि जितेन्द्रिय बनना चाहते हो यदि जीवन का सच्चा आनन्द चाहते हो, यदि चोला धारण करने के परम-पवित्र उद्देश्य को पूरा करना चाहते हो, यदि जीवन का सच्चा आनन्द लेना चाहते हो, यदि चोला-धारण करने के परमपवित्र उद्देश को पूरा करना चाहते हो, यदि परमात्मा तत्व की सिद्धि चाहते हो। तो शरीर मस्तिष्क और आत्मा के आधार रूप इस अनमोल रत्न 'वीर्य' की प्राणपन से रक्षा करो। अपनी प्रतिज्ञाओं पर दृढ़ रहो। 'प्राण जाँय पर वचन न जाई'

वीर्य की रक्षा करने वाला सहज ही पूर्ण विद्या स्वास्थ, बल, पराक्रम, वीरता, मेधावी बुद्धि, सदाचार, तथा परोपकार युक्त दीर्घजीवी दिव्यगुण-युक्त, परमात्म—ज्ञान का देदीप्यमान तेजस्वी सूर्य होजाता है॥

(पृष्ठ ४८ का शेष)

दोनों में बुद्धियोग नाम का योग ही श्रेष्ठ है। इससे राष्ट्र में ज्ञानपूर्वक कर्म होता है।

(१) नैष्कर्म्य का उपाय होने से, (२) कर्मसंन्यास व्यर्थ होने से, (३) कर्मपरित्याग अशक्य होने से, (४) प्रकृतिसिद्ध होने से, (५) अनासक्त कर्मयोग विशेष होने से, (६) कर्मारम्भ और कर्म संन्यास में कर्मारम्भ श्रेष्ठ होने से एवं (७) जीवन का निर्वाह करने वाला होने से कर्म का परित्याग नहीं किया जा सकता। अपने अपने कर्म करने से राष्ट्र में बेकारी भी नहीं बढ़ती।

यज्ञार्थकर्म अनासक्ति करने वाले होने से, बंधन न करने वाले होने से एवं आवश्यक कर्तव्य होने से त्यागना उचित नहीं है।

उपेक्षाबुद्धि से किये गये कर्म कभी बन्धन के कारण नहीं बनते, क्योंकि विषयों में अनासक्ति रहती है। इससे राष्ट्रीय कार्य में असावधानी नहीं होती अतएव बन्धन (दण्ड) भी नहीं होता।

विद्वान् से लगाकर मूर्ख तक ऊंचे और नीचे सब प्रकार के लोगों की स्थिति का निर्वाह करने को लोकसंग्रह कहते हैं, अतएव लोकसंग्रह की दृष्टि से किये गये कर्म कभी बन्धन के कारण नहीं बनते। लोकहित करनेवाला पुरुष राष्ट्र का आदर्श होता है।

प्राकृतिक सहज गुण कर्म आसक्ति और अहंकार रहित होकर करने से बन्धन के कारण नहीं बनते।

भगवान् कहते हैं कि—हमारे मत में कर्म का

(गीता के राष्ट्र में)

परित्याग कभी नहीं करना चाहिये। यह राष्ट्र के आदर्शपुरुष की घोषणा होनी चाहिये। इससे राष्ट्र में आलस्य और अकर्मण्यता नहीं बढ़ती।

## ५ गीता के राष्ट्र में बुद्धियोगविरोधी दोष छूट जायँगे।

**सदृशंचेष्टते स्वस्याः प्रकृतेर्ज्ञानवानपि।**
**प्रकृतिं यान्ति भूतानि निग्रहः किं करिष्यति॥**

गी० (३।३३)

'निजस्वभाव-अनुसार यत्न
नित ज्ञानी भी करते रणधीर।
प्राप्त प्रकृति को प्राणी होते
निग्रह क्या कर सकता वीर?

हे अर्जुन! राग-द्वेष बुद्धियोग के महा प्रतिबंधक हैं, अतएव इनका परित्याग करना चाहिये। ये राष्ट्र के घातक हैं।

रागद्वेष के आक्रमण से अव्यय-आत्मा की ज्ञान-ज्योति मलिन बन जाती है, इससे ऐसा व्यक्ति बुरे कर्मों में लग जाता है। राग-द्वष राष्ट्र में विरोध से बढ़ता है।

इन्द्रिय, मन और बुद्धि के संयम से राग और द्वेष की आसक्ति नहीं रहती एवं बुद्धियोग के प्रतिबंधक धर्म नष्ट हो जाते हैं। इससे अभेदता बढ़ती है एवं परस्पर प्रेम प्रकट होने से राष्ट्र में शांति होती है।

## साधक की प्रार्थना

बना दो शान्त मम मन को।
यही इक कामना मेरी
रहे चंचल न मन, हो मग्न
तुम में प्रार्थना मेरी ॥१॥
बड़ा आनन्द आता है
प्रभो! तव ध्यान कीर्तन में।
रहूँ उसमें सतत रत मैं
सुखद हो अर्चना मेरी ॥२॥
चपल चित दौड़ जब जाता
मजा उसमें न तब आता:
बनाऊं दास मैं उसको
यही है धारणा मेरी ॥३॥
बनूं मैं संयमी त्यागी
तपस्वी ब्रह्म अनुरागी।
न वैरी काम कोपादिक
रहें यह भावना मेरी ॥४॥
तुम्हारा दास हूँ सुत हूँ
दया का मैं भिखारी हूँ।
करो सुख शान्ति की वर्षा
सफल हो साधना मेरी ॥५॥

# स्वर्ग-लोक में १५ अगस्त

लेखक—प्रो० भगवानदास झा 'विमल' एम० ए०

**पात्र—परिचय**

पुरुष-पात्र

(१) महात्मा गांधी
(२) सरदार पटेल
(३) सुभाषचन्द्र बोस
(४) मुहम्मद अली जिन्ना
(५) लोकमान्य तिलक
(६) महाराणा प्रताप
(७) वीर शिवाजी
(८) महात्मा तुलसीदास
(९) सन्त सूरदास
(१०) जयशङ्कर प्रसाद
(११) प्रेमचन्द

स्त्री-पात्र

(१) कस्तूर बा
(२) कमला नेहरू
(३) सरोजिनी नायडू

द्वारपाल, भृत्यवर्ग इत्यादि।

## पहला दृश्य

स्थान—स्वर्ग-लोक

समय-१५ अगस्त, सन् १६५४ मध्याह्न-काल

[स्वर्ग लोक में एक कक्ष, जो भारतीय शिल्प-कला का भव्य रूप प्रकट करता है। कक्ष की छत विशाल पाषाण-स्तम्भों पर स्थित है। प्रत्येक स्तंभ के निम्न भाग में गोल कमलाकार चौकी और ऊपर गज-सुंड के आकार की भरणी है। चौकियों तथा भरणियों पर खुदाई का बढ़िया काम है। उस पर यत्रतत्र रत्न भी जड़े हुए हैं। कक्ष की भित्तियाँ सुन्दर रंगों से रंगी हुई हैं। द्वार के कपाट और चौकटें चन्दन के बने हुए हैं। उन पर भी खुदाई का सुन्दर काम है। कक्ष के निम्न धरातल पर केशरी रंग का फ़र्श बिछा हुआ है। एक भित्ति के सहारे एक गालीचा और उस पर एक बड़ा तकिया रखा हुआ है। इस कक्ष में एक राजनैतिक-गोष्ठी का आयोजन किया जा रहा है। लोकमान्य तिलक सभापति पद के रूप में उच्चासन पर आसीन हैं। उनके सामने एक वृत्त में अन्य राजनीतिज्ञ विराजमान हैं।]

तिलक —(सभापति के पद से) आर्यजन! यह तो आप सबको विदित ही होगा कि आज की यह गोष्ठी क्यों आयोजित की गई है। मुझे आपको यह स्मरण दिलाते हुए अत्यन्त हर्ष और आह्लाद हो रहा है कि आज १५ अगस्त है। आज से सात वर्ष पूर्व हमारा प्यारा भारतवर्ष इसी दिन स्वतंत्रघोषित किया गया था। दीर्घकालीन दासता की सुदृढ़ शृंखलाएँ आज के ही दिन तोड़कर चूर चूर कर दी गई थीं। उसी परम पुनीत पुण्य दिवस की स्मृति में ---स्वतंत्रता दिवस--हम सब अपनी

हृदयगत भावनाओं को व्यक्त करके आनन्द लाभ प्राप्त करने के लिए यहाँ एकत्र हुए हैं। देखिए आज समस्त भारत-भूमि पर लावण्य की वर्षा हो रही है। देश का प्रत्येक व्यक्ति इस स्वतंत्रता दिवस के अंचल में छिपे हुए पुनरुत्थान और पुनर्निर्माण की भावी योजनाओं की कल्पना करके हर्ष-विभोर हो रहा है।

पटेल — (गद् गद् स्वर में) सत्य है। हमारे पूज्य बापू कितने महान हैं। माननीय सभापति जी द्वारा आरोपित किए हुए स्वतंत्रता के बीज को आपने ही फल-फूल युक्त पौधे का रूप दिया। हमारे देश की यह नव प्राप्त स्वतंत्रता कितनी भव्य है। बापू ने हमें सन्देश दिया—नये जीवन का बीज बो दो। दासता की शृँखलाओं को तोड़कर फेंक दो। यह युग नैतिक, धार्मिक तथा आर्थिक मुक्ति का युग है। हमने समझा कि सबल सचेतन आदर्श वाद से ही जन समूह का पुनरुत्थान होता है। आज आवश्यकता इस बात की है कि भारतीय आदर्श नव-युवकों के जीवन में अवतरित होकर उन्हें भारत माता की प्रगति की पवित्र आकाँक्षा से प्रेरित करे।

सुभाष —(बापू की ओर नत-मस्तक होकर) बापू मुझे क्षमा कीजिए। मैं आदर्श और यथार्थ के पँचड़े में इतना उलझा रहा कि मैं जीवन के भारतीय आदर्शों को न पहचान सका। पर आज मुझे ज्ञात हो रहा है कि सत्य और अहिंसा के बल से ही भारत स्वतंत्र किया जा सका है। प्रत्येक प्रकार की मुक्ति आत्म-विकास से ही संभव है।

गाँधी —(उठकर सुभाष को अङ्क में लेते हुए) वत्स यह क्या कहते हो? इस स्वतंत्रता प्राप्ति में आपने जो याग दिया, वह युगों तक भुलाया न जा सकेगा। आपने अपने हृदय के भीतर छिपे हुए उस पवित्र और अडिग स्वदेश-प्रेम का परिचय दिया जिसके प्रखर आलोक से देश की चारों दिशाएं आलोकित हो उठीं।

पटेल —क्यों न? वीर पुरुष ऐसाही करते हैं।

सुभाष —लौह-पुरुष सरदार पटेल का मैं बहुत आभारी हूँ। देश के स्वातंत्र्य संग्राम में देशी रियासतों को विलीनीकरण करके उन्हें ऐक्य का रूप देना आपके लौह करों द्वारा ही संभव था।

गाँधी —आज भी भारत को इस लौह-पुरुष की आवश्यकता है। मैं जब जब देशी रियासतों में अनैक्य एवं छिन्न भिन्न होने की स्थिति देखता हूँ तब तब मेरी इच्छा हो आती है कि आज हमारे पटेल भारत भूमि पर क्यों न हुए।

[द्वारपाल का कक्ष में प्रवेश]

द्वारपाल —(सबके सामने श्रद्धावन्त होकर) महाराज तीन भद्र महिलाएं पधारी हैं।

तिलक —उन्हें सादर यहां ले आओ।

[कस्तूरबा, कमलानेहरू और सरोजनीनायडू का प्रवेश]

तिलक —आइए! आइए!! हम सब आपकी बहुत देर तक प्रतीक्षा करते रहे। फिर सोचा कि शायद कुछ काम लग गया हो।

नायडू —हां! हाँ! हम गृहणियाँ जो ठहरी! गृह-कार्य के झंझटों से अवकाश मिलना दुर्लभ हो जाता है। देखिए न! बापू तो सभा में आ गए पर हमारी कस्तूरबा न आ सकी। तब हमें उन्हें अपने साथ लाना ही पड़ा।

[सब हसने लगते हैं। तीनों उचित स्थानों पर बैठ जाती हैं]

तिलक —बहिनो! प्रसंग स्वतंत्रता दिवस के आयोजन का चल रहा था। सुभाष पटेल को अपने से बड़ा मानते हैं और पटेल सुभाष को। दोनों में यही चर्चा हो रही थी।

"आपका कार्य भारतीयों को ईसाई बनाने के यत्न में नवयुग लाने वाला होगा और आॅक्सफोर्ड को अपने को धन्य समझने का अवसर होगा कि आपको आश्रय देने से इसने भारत को ईसाई बनाने के प्रथम और अत्यावश्यक कार्य को सुगम बना दिया। साथ ही यह आपका कार्य हमें समर्थ बनाएगा कि हम पुराने झूठे धर्म की सच्चे ईसाई धर्म के साथ तुलना का आनन्द उठायें।"

ऐसे उद्देश्य से प्रेरित होकर प्रो० मैक्समूलर इत्यादि विद्वान वेदों के यथार्थ उच्च तत्वों को समझने में असमर्थ रहे और उन्होंने ऐसा ही भरसक प्रयत्न किया जिससे वैदिक धर्म की शिक्षाओं का जङ्गलीपन और ईसाई-मत की श्रेष्ठता तथा विकास-वाद की यथार्थता प्रकट हो। उनमें से बहुतों ने वेदों को बच्चों की बिलबिलाहट, गडरियों के गीत या कूड़ा-कर्कट (Rubbish) तक बताने में संकोच नहीं किया। प्रायः वेदों को ईसा से एक दो हजार वर्ष पूर्व की रचना सिद्ध करने का सर्वथा कपाल-कल्पित और अटकल-पच्चू तरीके पर यत्न किया गया। वेद प्रकृति-पूजा और हजारों देवी देवताओं की पूजा का विधान करते हैं, वैदिक यज्ञों में बकरों, भेड़ों, घोड़ों, बैलों तथा गौओं, यहां तक कि मनुष्यों की भी बलि दी जाती थी, सोम के नाम से वैदिक आर्य शराब का पान करके मस्त रहते थे, वे पचास पचास, सौ सौ स्त्रियों से विवाह कर लेते थे, उनका सदाचार का कोई ऊँचा मान दण्ड न था; वरुण को छोड़कर इन्द्रादि सभी देव खुशामद पसन्द हीन-चरित्र थे और ऋषि उनको खुशामद करने के लिये वेद मन्त्रों का निर्माण करते थे—इत्यादि बातों का इनमें से अनेकों ने अपने ग्रन्थों में अत्यन्त अशुद्ध और कल्पित आधारों पर वेदमन्त्रों में अर्थों का अनर्थ करके समावेश किया। इन पाश्चात्य विद्वानों की वेदार्थ शैली की आलोचना करते हुए जगद्विख्यात श्री अरविन्द जी ने ठीक ही लिखा था कि यदि कोई वेद की व्याख्या का परिश्रम है जिनमें बिल्कुल तुच्छ आधार को एक चतुरता पूर्ण विचार का रूप दे दिया गया है, जिसमें सन्दिग्ध संकेतों को निश्चित प्रमाणों का रूप दे दिया गया है, जिसमें अत्यन्त तुच्छ और नगण्य प्रमाणों के अत्यधिक साहस पूर्ण अर्थ निकालने पर बल दिया गया है, जिसमें बहुत स्पष्ट और विकट कठिनाइयों की भी उपेक्षा की गई है और वेद-मन्त्रों के स्पष्ट निर्देश होते हुए भी उनके विरुद्ध केवल पक्षपात पूर्ण विचारों को प्रधानता दी गई तो वह पाश्चात्य विद्वानों का वेद-विषयक परिश्रम है, जो अपने परिश्रमादि के लिये अवश्य प्रसंशनीय है।

## महर्षि दयानन्द की वेदार्थ-विषयक क्रान्ति

ऐसे समय में जन्म लेकर जब देश विदेशों में सर्वत्र वेद और वैदिक धर्म-विषयक अज्ञान छाया हुआ था, जब भारत के बड़े बड़े विद्वान् भी वेदों के वास्तविक अर्थों से अनभिज्ञ होकर उनकी क्रियात्मक उपेक्षा कर रहे थे, जब पवित्र वेदों का स्थान अधिकतर गीता, पुराणादि ने ले लिया था, महर्षि दयानन्द ने 'फिर वेदों की ओर चलो' 'वेद सब सत्य विद्याओं के पुस्तक हैं, वेदों को पढ़ना पढ़ाना, सुनना सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है'—का सिंहनाद करके जनता में जो अद्भुत जागृति उत्पन्न करदी, पवित्र वेद मन्दिर के द्वार को सब नरनारियों के लिए खोलने का जो उदारता दिखाई, वेदों की सार्वभौम, सार्वकालिक युक्तियुक्त और वैज्ञानिक शिक्षाओं को जिस उत्तम रूप से जगत के सम्मुख रख कर उस वेदभानु की किरणों से सर्वत्र व्याप्त अज्ञानान्धकार को छिन्न भिन्न करने का जो अत्यन्त अभिनन्दनीय कार्य किया, उसका किन शब्दों में वर्णन किया जाए? वैदिक-ज्ञान-प्रसार-विषयक महर्षि दयानन्द के उपकार अत्यन्त महान और अनुपम हैं यदि ऐसा कहा जाए तो उनमें अणुमात्र भी अत्युक्ति न होगी। महर्षि दयानन्द के कार्यक्षेत्र में अवतरण से पूर्व

वेदों की कैसी उपेक्षा बङ्गाल में थी इसका चित्र महर्षि देवेन्द्रनाथ ठाकुर (विश्वकवि डा० रवीन्द्रनाथ ठाकुरके पिता) ने अपने आत्मचरित में इस आशयके शब्दों में खींचा है:--"वेद बङ्गाल से सर्वथा लुप्त हो चुके थे। न्याय, स्मृतिशास्त्र सब पाठशालाओं में पढ़ाए जाते थे किन्तु वेदों की सर्वथा उपेक्षा की जाती थी। देश से ब्राह्मणों का वेदों के पढ़ने पढ़ाने का कार्य सर्वथा नष्ट हो चुका था। केवल नाम मात्र के ब्राह्मण रह गये थे, जो वैदिक ज्ञान से सर्वथा शून्य थे। वे केवल यज्ञोपवीतधारी थे। एक दो विद्वान् ब्राह्मणों को छोड़कर उनको वैदिक सन्ध्या-वन्दन के मन्त्रों का भी अर्थ नहीं आता था।"

यही अवस्था अन्य प्रान्तों की थी। वेदों को केवल कर्म-काण्ड-परक और यज्ञों में पशुहिंसादि प्रतिपादक समझ कर अच्छे अच्छे विचारक उनसे विमुख हो रहे थे। यद्यपि उपनिषदों के अध्ययन को वे लाभकारी समझते थे परन्तु वेदों पर परिश्रम को व्यर्थ मानते थे। प्रो० मैक्समूलर ने ब्रह्म-समाज के प्रवर्तक राजा राममोहन राय के जीवन-चरित्र में एक घटना का उल्लेख किया है जो इस प्रसङ्ग में उल्लेखनीय है। उन्होंने लिखा है कि—

जब राजा राममोहन राय लण्डन में थे तो उन्होंने फ्रेडरिक रोजन को ब्रिटिश म्यूजियम में ऋग्वेद की हस्तलिखित प्रति की प्रति करने में व्यस्त पाया। तब उनको आश्चर्य हुआ और उन्होंने रोजन को कहा कि वेदों अथवा मन्त्र-संहिताओं के सूक्तों पर तुम्हें व्यर्थ समय नहीं नष्ट करना चाहिए, किन्तु उपनिषदों का अध्ययन करना चाहिए।

## महर्षि के वेद-विषयक मन्तव्य

१. महर्षि दयानन्द ने अत्यन्त प्रबल युक्तियों और प्रमाणों से सृष्टि के प्रारम्भ में ईश्वरीय ज्ञान की आवश्यकता को सिद्ध करते हुए अनेक कसौटियों से प्रमाणित किया कि वह ईश्वरीय ज्ञान वेद ही है जिसकी शिक्षायें सर्वथा पवित्र, निष्पक्ष, सार्वभौम और युक्ति तथा विज्ञान-संगत हैं।

२. वेद ईश्वरीय ज्ञान हैं और सृष्टि के आरम्भ में प्रकाशित होने के कारण नित्य हैं। अतः उनमें अनित्य इतिहास नहीं हो सकता। वेदों में पाये जाने वाले वसिष्ठ, विश्वामित्र, अत्रि, जमदग्नि, कण्व इत्यादि शब्द व्यक्ति-विशेष,वाचक नहीं किंतु गुण विशिष्ट व्यक्ति तथा पदार्थ सूचक हैं। जैसे कि प्राणोवै वसिष्ठ ऋषिः ( शत० ८। १। ६ )। प्रजापतिर्वै वसिठः ( कोषीतकि २५। २,२६। १५ )। प्रजापतिर्वै जमदग्निः (शत० १३।२।२।४)श्रोत्रं वै विश्वामित्र ऋषिः ( शत० ८। १। २।६ )। मनो वै भरद्वाज ऋषिः ( शत० ८।१।१।६।)। प्राणो वा अङ्गिराः ( शत० ६।१।२।२८)। कण्व इति मेधाविनाम ( निघण्टु ३।५ इत्यादि आर्ष वचनों से सिद्ध होता है।

३. वेदों के शब्द यौगिक वा योग-रूढ़ हैं केवल रूढ़ि नहीं। जैसा कि 'नामान्याख्यातजानीति नैरुक्त समयः। नाम च धातुजमाह निरुक्ते,व्याकरणे शकटस्य च तोकम्, ( महाभाष्य ) इत्यादि में बताया गया है। लौकिक संस्कृत के अनुसार रूढ़ि मान कर उनकी व्याख्या करना ठीक नहीं। यौगिक होने के कारण अग्नि, इन्द्र, मित्र, वरुण, यम, मातरिश्वा, रुद्र, देव इत्यादि शब्द आध्यात्मिक आधिभौतिक आधिदैविक दृष्टि से अनेकार्थ वाचक हैं।

४. वेद विशुद्ध रूप से एकेश्वरवाद का प्रतिपादन करने वाले हैं। अग्नि, इन्द्र, मित्र वरुणादि शब्द जैसे कि—

इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः स सुपर्णो गरुत्मान्। एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः॥ य एक इत् तमु ष्टुहि कृष्टीनां विचर्षणिः। स एष एकवृदेक एव॥

इत्यादि सैकड़ों मन्त्रों में बताया गया है। प्रधानतया वे परमेश्वर वाचक हैं, आधिभौतिक क्षेत्र में वे ब्राह्मण, ऐश्वर्य सम्पन्न राजा, जीव, पुरोहित, अज्ञानान्धनिवारक श्रेष्ठ पुरुष इत्यादि के वाचक भी हैं। ८ वसु, ११ रुद्र, १२ आदित्य, इन्द्र ( बिजली ) और प्रजापति ( यज्ञ ) ये ३३ तत्व प्रकाशादिदायक तथा लाभकारी होने के कारण वेदादिशास्त्रों में देव बताये गये हैं, किन्तु उपास्य परमदेव, एक परमेश्वर ही है।

५. यज्ञ शब्द जिस यज धातु से बनता है, उसके देवपूजा, संगतिकरण और दान ये तीन अर्थ हैं, जो अपने से बड़ों, बराबर स्थिति वाले और हीनों के प्रति कर्त्तव्य के सूचक हैं। अतः अपने और जगत् के कल्याण के लिए किया गया प्रत्येक शुभ कार्य यज्ञ कहलाता है। देवयज्ञ वा अग्निहोत्र से जलवायु शुद्धि इत्यादि के द्वारा जगत् का उपकार होता है । यज्ञों में पशुहिंसा सर्वथा वेद-विरुद्ध है।

६. वेदों में अध्यात्म विद्या के अतिरिक्त भौतिक विद्याओं का भी बीजरूप में उपदेश है। ज्योतिष, आयुर्वेद, धनुर्विद्या, राजनीतिविद्या विज्ञानादि का मूल वेदों में विद्यमान है।

महर्षि दयानन्द द्वारा अभिमत वेद-विषयक ये मन्तव्य प्राचीन ऋषि मुनियों द्वारा सम्मत हैं और उनके समर्थन में सैकड़ों प्रमाण प्रस्तुत किये जा सकते हैं। मैंने 'ऋषि दयानन्द की वेदभाष्य-शैली' इस विषय पर सार्वदेशिक-आर्य-विद्वत्सम्मेलन देहली में एक निबन्ध सन् १९३३ में पढ़ा था जो सार्वदेशिक सभा द्वारा प्रकाशित 'आर्य सिद्धान्त-विमर्श' नामक पुस्तक में प्रकाशित हो चुका है। अतः उस विषय पर इस समय विस्तार से कथन न करते हुए मैं महर्षि दयानन्द के वेदभाष्य की विशेषता को तुलनात्मक रूप से कुछ उदाहरणों द्वारा रखना ही पर्याप्त समझता हूँ और महर्षि दयानन्द की वेदार्थ-विषयक क्रान्ति का देश-विदेश के निष्पक्ष विद्वानों पर जो प्रभाव पड़ा उसका समयानुसार कुछ निर्देश करूंगा।

## महर्षि के वेदभाष्य की विशेषता के कुछ उदाहरण।

१. महर्षि दयानन्द की सायणाचार्य, उव्वट, महीधरादि, भाष्यकारों से विशेषता प्रदर्शित करने के लिये सब से पूर्व मैं यजुर्वेद के रुद्राध्याय के कुछ मन्त्रांशों को प्रस्तुत करता हूँ।

अग्नि, इन्द्र, मित्र, वरुणादि शब्दों की तरह रुद्र शब्द को भी यौगिक मान कर महर्षि दयानन्द ने उसके—

१. रोदयति दुष्टान् दण्डप्रदानेनेति न्यायकारी परमेश्वरः
२. रोदयति शत्रूनिति रुद्रो महावीरः
३. रोदयति दुष्टानिति रुद्रो न्यायाधीशः
४. रोदयति धनिकानिति रुद्रश्चौरः
५. रुत्-ज्ञानं राति ददातीति रुद्र उपदेशकः
६. रुद्-दुःखं द्रावयतीति रुद्रो वैद्यः
७. रुद्-रोगं राति-ददातीति रुद्रो रोगोत्पादकः कृमिः

इस प्रकार ये ७ अर्थ किये हैं। और 'नमः' का जो बार बार प्रयोग इस अध्याय के मन्त्रों में हुआ है उस के भी निघण्टु के अनुसार नमस्कार व सत्कार के अतिरिक्त 'नम इति अन्नाम' ( निघंटु० २।७ ) 'नम इति वज्र नाम' ( निघ० २। २० ) ये अर्थ लेकर उस को प्रकरणानुसार सङ्गत किया है। उदाहरणार्थ—

नमः सेनाभ्यः सेनानिभ्यश्च वो नमो नमः
॥ य० १६। २६ ॥

नमो ज्येष्ठाय च कनिष्ठाय च ॥ य० १६। ३२ ॥

इत्यादि मन्त्रों में उन्होंने नमः का अर्थ सत्कार वा अन्न किया है।

नमो वञ्चते परिवञ्चते स्तायूनां पतये नमो नमो निषङ्गिण इषुधिमते तस्कराणां पतये नमो नमः सृकायिभ्यो जिघांसद्भ्यो मुष्णतां पतये नमो नमोऽसिमद्भ्यो नक्तं चरद्भ्यो विकृन्तानां पतये नमः।
यजु० १६। २१॥

यहां वञ्चक (छली) परिवञ्चक (कपटी) स्तायू (चौर्य जीवी) तस्कर (चोर) इत्यादि के साथ जिस नमः' शब्द का प्रयोग है, महर्षि दयानन्द ने उसका अर्थ 'वज्रप्रहारः' ऐसा किया है और मंत्र के भावार्थ में लिखा है--

राजजनैः कपटव्यवहारेण छलयतां दिवा रात्रौ चानर्थकारिणां निग्रहं कृत्वा धार्मिकाणां च पालनं सततं विधेयम्॥ अर्थात् राजपुरुषों को चाहिये कि कपट व्यवहार से छलने और दिन वा रात में अनर्थ करने हारों को रोक के धर्मात्माओं का निरंतर पालन किया करें।

नम श्वभ्यः श्वपतिभ्यश्च वो नमः॥ य० १६। २८॥

इस में (श्वभ्यः) कुक्कुरेभ्यः (नमः) अन्नम् (श्वपतिभ्यः) शुनां पालकेभ्य (च) (वः) (नमः) अन्नं सत्करणं वा-ऐसा अर्थ किया है। अर्थात् कुत्तों को अन्न दो और कुत्तों के पालकों को अन्न देकर सत्कार करो इत्यादि। भावार्थ में लिखा है:--

मनुष्यैः श्वादिपशून् अन्नादिदानेन वर्धयित्वा तदुपकारो ग्राह्यः, पशुपालकादीनां सत्कारश्च कार्यः। अर्थात् मनुष्यों को चाहिये कि कुत्ते आदि पशुओं को अन्नादि से बढ़ा के उनसे उपकार लेवें और पशुओं के रक्षकों का भी सत्कार करें।

अब इसके साथ सायणाचार्य, उब्बट और महीधर कृत अर्थों की तुलना करें। सायणाचार्य यजुर्वेदीय काण्व संहिता ३। १७-के "स्तेनानां पतये नमो नमो विचेरवे परिचरायारण्यानां पतये नमः॥" इस मंत्र की व्याख्या में लिखते हैं--

स्तेना गुप्तचौरास्तेषां पालकाय नमः। अपहारबुद्धया निरन्तरं चरतीति निचेरुः। परित आपणवाटिकादौ हरणेच्छया चरतीति परिचरस्तस्मै नमः। रुद्रो लीलया चौरादि रूपं धत्ते। यद्वा रुद्रस्य जगदात्मकत्वाच्चौरादयो रुद्रा एव ध्येयाः।
काण्व संहिताभाष्यम् पृ० ११६।

अर्थात्--गुप्त चोरों के सरदार को नमस्कार हो। जो चुराने की बुद्धि से निरंतर चलता रहता हैं ऐसे निचेरु को नमस्कार। जो बाजार-बगीचे आदि में चुराने की इच्छा से फिरता रहता है वह परिचर कहाता है। ऐसे परिचर-रूप रुद्र को नमस्कार। रुद्र (महादेव) ही लीला से चोरादि के शरीर को धारण कर लेता है अथवा रुद्र के सकल जगन्मय होने से चोर आदि को भी रुद्र रूप ही समझना चाहिये।

नमो वञ्चते परिवञ्चते स्तायूनां पतये नमः

इसके भाष्य में सायणाचार्य लिखते हैं-वञ्चति प्रतारयति वञ्चन्, परिसर्वतो वञ्चति परिवञ्चन् तस्मै नमः।

अर्थात् ठगने वाले और चारों ओर से सब व्यवहार में ठगने वाले को नमस्कार हो। चोरों को नमस्कार।

श्वानः कुकरास्तद्रूपेभ्यो नमः॥ कुत्ते रूप वाले रुद्रों को नमस्कार इत्यादि।

ऐसे ही उब्वट महीधर ने इन मंत्रों के भाष्य में लिखा है-रुद्रो लीलया चौरादिरूपं धत्ते यद्वा रुद्रस्य जगदात्मकत्वाच्चौरादयो रुद्रा एव ध्येयाः। श्वानः कुक्कुरास्तद्रूपेभ्यो नमः। श्वपतयः श्वपाकास्तेभ्यो नमः। इत्यादि।

अर्थ पूर्ववत् है। रुद्र लीला से चौरादि का रूप धारण कर लेता है अथवा रुद्र के जगदात्मक होने के कारण चोर आदि को भी रुद्र ही समझना चाहिये इत्यादि।

विचारशील लोग स्वयं समझ सकते हैं कि इन दोनों में से कौन सा अर्थ बुद्धिसंगत और उपादेय है ? महर्षि दयानन्द-कृत अर्थ ही ऐसा है इसमें सन्देह नहीं हो सकता ।

२. यजुर्वेद अ० ६ में निम्नलिखित दो मन्त्र हैं वाचं ते शुन्धामि प्राण ते शुन्धामि चक्षुस्ते शुन्धामि श्रोत्रं ते शुन्धामि नाभिं ते शुन्धामि मेढ्रं ते शुन्धामि पायु ते शुन्धामि चरित्रांस्ते शुन्धामि ।।

मनस्त आप्यायतां वाक् त आप्यायतां प्राणस्त आप्यायतां चक्षुस्त आप्यायतां श्रोत्रं त-आप्यायताम यत् ते क्रूरं यदास्थितं तत त आप्यायतां निष्ठयायतां तत्ते शुध्यतु शमहोभ्यः । ओषधे त्रायस्व स्वधिते मैनं हिंसीः ।

यजु० ६ । १५ काण्व संहिता अ० ७ ।

काण्व संहिता भाष्य में सायणाचार्य ने इन दोनों मन्त्रों की मृत-पशु के पत्नी द्वारा जल से धोने पर विनियोग कात्या-यन के अनुसार

पशोः प्राणान् शुन्धति मुखनासिके चक्षुषी कर्णौ नाभिं मेढ् पायुं पादान् संहत्य वाचं ते शुन्धामीति प्रतिमन्त्रमिति ।

मान कर लिखा है कि—पशु सम्बन्धीनि प्राणस्थानानि मुखादिछिद्राणि पत्नी तत्तन्मन्त्रेण शोधयेत् । वाचं ते शुन्धामिति । हे पशो ! (ते) तवसम्बन्धिनीं (वाचम्) वागीन्द्रियं (शुन्धामि) शुद्धं करोमि । तथा त्वदीयं पञ्चावृत्तिकं प्राणं शुन्धामि तथा चक्षुरिन्द्रियं, श्रोत्रेन्द्रियं, नाभिच्छिद्रं, गुह्यद्रिन्यं, चरित्रान् चरणसाधनभूतान् पादान् । एवं विधानि त्वदीयानि सर्वेन्द्रियाणि शुन्धामि ।।

काण्वसंहिताभाष्य पृ० ८४

अर्थात् मृत पशु के मुखादि अङ्गो को जल से शुद्ध करके पत्नी कहती है कि हे पशुओ । मैं तुम्हारी वाणी, प्राण, आँख, कान गुह्यन्द्रिय और पैरों को शुद्ध करती हूँ । यही अर्थ कात्यायन के ही विनियोग को उद्धृत करके उव्वट और महीधर दोनो ने यजुर्वेद संहिता-भाष्य में किया है । देखिये ! यह कितनी मूर्खता पूर्ण असंगत बात है कि मृत पशु को सम्बोधन करके कहा जाय कि मैं तेरी वाणी, प्राण, आँख, कान तथा चरित्रां को पवित्र बनाती हूँ। चरित्र का अर्थ इन भाष्यकारों ने पैर कर दिया है, अन्यथा इसकी असंगतता उनको स्वयं खटक जाती। अब इस मन्त्र का महर्षि दयानन्द कृत अर्थ देखिये। उन्होंने कात्यायन के इस तथा अन्य अनेक विनियोगों को अशुद्ध तथा अनुचित समझ कर उपेक्षा की है और निम्न प्रकार भाष्य किया है-

अथ कथं ता गुरुपत्न्यो गुरुवश्च यथायोग्य शिक्षया स्वान्ते-वासिनः सद्गुणेषु प्रकाशयन्ती-त्युपदिश्यते वाचं ते शुन्धामि प्राण ते शुन्धामि...

हे शिष्य । विविध शिक्षाभिस्तेऽहं वाचं शुन्धामि ते प्राणं शुन्धामि ते चक्षुः शुन्धामि ते चरित्रान् शुन्धामि ।

भावार्थ—गुरुभिर्गुरुपत्नीभिश्च वेदोपवेदवेदाङ्गोपाङ्ग शिक्षया देहेन्द्रियान्तः करणात्म-मनः शुद्धि-शरीरपुष्टि प्राणसन्तुष्टी. प्रदाय सर्वे कुमाराः सर्वाः कन्याश्च सद् गुणेषु प्रवर्तयितव्या इति ।।

महर्षि दयानन्दकृत यजुर्वेद-भाष्य भाग १, पृ० ४८६

भावार्थ यह है कि यह वचन मृत पशु को सम्बोधन करके नही कहा जा रहा, किन्तु कुमारों और कुमारियोंको सम्बोधन करके गुरुओं की ओर से है और इसमेंकहा गया है कि गुरुओं और गुरुपत्नियों को चाहिये कि वेदादि की शिक्षा से देह इन्द्रिय अन्तः करण और मन को शुद्धि शरीर की पुष्टि तथा प्राण की सन्तुष्टि देकर समस्त कुमारों और कुमारियों को अच्छे अच्छे गुणों में प्रवृत्तकरायें तथा उन्हें शुद्ध चरित्र वाला बनायें । इस प्रकार शिक्षा के उद्देश्य को बड़ी उत्तमता से मंत्र में बताया गया है, जिसको मृत

पशु की जल द्वारा शुद्धि पर लगाकर दूषित कर दिया गया है। 'मनस्त आप्यायतां वाक् ताआप्यायताम् इत्यादि मंत्र का भी कात्यायन के शेषेण यजमानश्च शिरः प्रभृतीन्यभिषिञ्च-तीति मनस्तशिर इति,

हे पशो! (ते) त्वदीयं (मनः) (आप्यायताम् शाम्यतु, एवं त्वदीयानी वाक् प्राणःचक्षुः श्रोत्राणि शाम्यन्तु इत्यर्थः। हे पशो (ते) तव यद् (बन्धन मुखनिरोधादिकं क्रूरम्) अस्माभिः कृतम् यच्च क्रूरादिकम् आस्थितम् कर्तुमुपस्थितं तत् सर्वम आप्यायतां शाम्यतु। किं च तत्सर्वं तव (ष्टयायताम् स्तोत्रं भवतु तत्सर्वं शुद्धं भवतु। पशोर्जघनभागमध्व र्युयजमानौ अभिषिञ्चेताम् दिवसादिकाल विशेषण (शम्) सुखम् अस्माकं पशोर्वा भूयादितिशेषः।' पूर्वं प्रसिद्धां स्वधितिं तृणस्योपरि स्थाप-यत्वा तया प्रसिद्धया स्वधित्या नाभिं छिन्द्यात् स्वधिते मा एनं पशुं हिंसीरिति॥ सायणभाष्यं तथैवोव्वट महीधरभाष्येऽपि—

भावार्थ यह है कि उस पशु को सम्बोधन करते हुए अध्वर्यु और यजमान कहते हैं कि तेरा मन, तेरी वाणी, प्राण, आंख कान इत्यादि सब शांत हों हमने तेरे प्रति बांधना, मुख का निरोध आदि जो क्रूर कार्य किया है तथा अब भी तेरे अङ्गों को जो हम काटने लगे हैं यह सब शान्त हो जाए। सदा हमारा और पशु का सुख हो। तब तृण के ऊपर स्वधिति वा छुरी को रखकर उससे पशु की नाभि को काटे और कहे कि हे छुरी इस पशु को कष्ट न पहुंचा वा हिंसा न कर।

यह सारी चीज कितनी असङ्गत तथा सामान्य बुद्धि और परस्पर विरुद्ध है। वस्तुतः व्याकरण की दृष्टि से भी यह अर्थ सर्वथा अशुद्ध है क्योंकि जिस आप्यायताम्‌का प्रयोग इस मन्त्र में६ वार किया गया है वह आङ् पूर्वक ओ प्यायी वृद्धौ इस धातु से बनता है और उसका 'चारों' ओर से भली-भाँति बढ़े' ऐसा अर्थ होना चाहिये किन्तु उसकी असङ्गतता अत्यधिक स्पष्ट होने के कारण प्रतीत होता है कि भाष्यकारों को भी स्वयं खटकी और उन्होंने आप्यायताम् का अर्थ वर्धताम्, या बढ़े के स्थान में शाम्यतु, वा शान्त हो कर दिया पर उसकी असङ्गतता इस से भी कुछ कम नहीं हो गई। बेचारे पशु की नाभि को छुरी से काटते हुए यह कहना कि तू इस पशु की हिंसा न कर कितना असङ्गत है। अब जब हम महर्षि दयानन्द-कृत भाष्य पर दृष्टिपात करते हैं तो उसका महत्व हमें प्रभावित किये बिना नहीं रह सकता।

महर्षि मन्त्र का भाष्य करते हुए लिखते हैं—हे शिष्य।

मदीयशिक्षणेन तव मन (आप्यायताम्)
सत्कर्मानुष्ठानेन वर्धताम् वे प्राण आप्यायताम्
ते चक्षुराप्यायताम्, श्रोत्रम् आप्यायताम्॥
ते (यत्) (क्रूरं) दुश्चरित्रं (तत्) निष्टयायताम्।
दूरीगच्छतु यत् तव (आस्थितम्) निश्चितं
तयाप्यायताम्॥
इत्थं ते सर्वं शुध्यतु (अहोभ्यः) दिनेभ्यस्ते
शम् अस्तु।
अथस्वामिनि शिष्य लालनापरं गुरुपत्नी
वाक्यम।

हे ओषधे विज्ञानिवराध्यापक ओषोविज्ञानं धीयतेऽस्मिस्तत् सम्बुद्धौ। अत्र ओषगतौ। इत्यस्माद् गतिरत्रं विज्ञानं गृह्यते। त्वमेनं शिष्यं त्रायस्व मा हिंसीः। स च स्वपत्नीं प्रत्याह हे (स्वधिते) अध्यापिके स्त्रि! त्वमेनां शिष्यां त्रायस्व माहिंसीश्च॥ भावार्थः—सत्कर्मानुष्ठानेन सर्वस्योन्नतिर्भवत्यतः सर्वै र्मनुष्यैर्गुरुशिक्षया समस्तसत्कर्मानुष्ठेयम्। दम्पति परस्परमेवमुपदिशेताम् हे पते! भवानयं शिष्यो यथा सद्यो विद्वान् स्यात् तथा प्रयतताम् हे धर्मपत्नि! भवती यथेयं कन्या तूर्णं विदुषी भवेत् तथा विदधातु इति।

तात्पर्य यह कि गुरु शिष्यों को सब प्रकार से उन्नत करने तथा उनकी प्राण, वाणी मन आदि की शक्तियों को बढ़ाने के लिए सदा प्रयत्न करते

रहें। अध्यापिकाएं भी अपनी शिष्याओं के प्रति इसी कर्तव्य का पालन करें। यह समविकास-शिक्षा का मुख्य ध्येय है। कहाँ सायण, उव्वट महीधरादि के नितान्त असङ्गत पशुहिंसा-प्रतिपादक वाक्य और कहाँ महर्षि दयानन्द का शिक्षा के उद्देश्य का प्रतिपादक नितान्त उपयोगी अर्थ! इनमें आकाश पाताल का अन्तर है। ऐसे ही गणानां त्वा गणपतिं 'हवामहे' इत्यादि मन्त्रार्थ विषयक सैकड़ों उदाहरण दिये जा सकते हैं। किन्तु विस्तार भय से मैं उनका उल्लेख करना यहां उचित नहीं समझता। यहाँ मैं यह कहे बिना नहीं रह सकता कि सायण, उव्वट महीधरादि के इन मंत्रों के भाष्य नितांत असङ्गत हैं अतः उनकी जितनी आलोचना वा निन्दा की जाय थोड़ी है किंतु साथ ही कात्यायनादि के नाम से प्रचलित ऐसे विनियोगों को भी हमें अमान्य समझना और घोषित करना चाहिए जिन की नितांत उपेक्षा करके ही महर्षि दयानंद वेदों के वास्तविक अर्थ प्रकट करने में समर्थ हुए।

## महर्षि दयानन्द की वेदार्थ-विषयक-क्रान्ति का निष्पक्ष विद्वानों पर प्रभाव

अब मैं संक्षेप से यह दिखाना चाहता हूँ कि महर्षि दयानंद जी ने प्रबल प्रमाणों के आधार पर जो अग्नि इत्यादि का प्रधानतया ईश्वर-परक प्रतिपादन किया था उसको देशविदेश के निष्पक्ष विद्वानों पर कितना प्रभाव हुआ है। मैं विस्तारभय से कुछ विद्वानों के वेद-विषयक ग्रंथों से ही उद्धरण यहां दे सकूँगा जो महर्षि दयानंद के एतद्विषयक लेख से स्पष्टतया प्रभावित हुए हैं—

१. सबसे पहले मैं रामानंद सम्प्रदाय के आचार्य श्री भगवदाचार्य जी को लेता हूँ जिन्होंने सामवेद संहिता के पूर्वार्चिक का विद्वत्ता-पूर्ण संस्कृत भाष्य (भाषा छायानुवाद सहित) किया है। यह भाष्य इस दृष्टि से महत्वपूर्ण है कि इसमें अग्नि इंद्र, सोम, मित्र, वरुणादि पदों को परमेश्वर परक मान कर मंत्रों की उत्तम अध्यात्मिक भक्ति परक व्याख्या की गई है। 'अग्न आयाहि वीतये' इस सामवेद के प्रथम मंत्र की व्याख्या में स्वामी भगवदाचार्य जी ने लिखा है अग्रम् उत्कृष्टं पदं भक्त ज्ञानिनं वा नयतीति अग्निः। अङ्गति सर्वत्र गच्छति सर्वत्र व्याप्नोतीति वा हे (अग्ने) त्वयि निरतान् त्वद्भक्तान् ज्ञानिनो वा अत्युत्कृष्टं स्वं पदं प्रापयितः परमेश्वर (आयाहि) आगच्छ। सर्वव्यापकोऽपि त्वम् अस्माकम् अज्ञानाद् दूरे स्थित इव प्रतीयमानः असमद्हृदयप्रदेशम् आप्नुहीति तात्पर्यम्।

(सामसंस्कारभाष्यम्। पृ० ५-६)

अर्थात् भक्त वा ज्ञानी को उत्कृष्टपद प्राप्त कराने वा सर्वज्ञ व्यापक होने के कारण अग्नि का अर्थ यहां परमेश्वर है उससे प्रार्थना है कि तुम हमारे हृदय-प्रदेश में आओ जो सर्वव्यापक होते हुए भी हमारे अज्ञान के कारण दूर प्रतीत हो रहे हो।

'यस्ते नूनं शतक्रतविन्द्रद्युम्नितमो मदः तेन नूनं मदे मदेः॥ साम म० ११६ इत्यादि मंत्रों के भाष्य में इन्द्र का अर्थ स्वामी भगवदाचार्य जी ने 'हे परमैश्वर्ययुक्त इदि- परमैश्वर्ये अथवा इन्दुना- यज्ञेन उत्कृष्टकर्मणा द्रवणशील अर्थात् उत्तम कर्मों से प्रसन्न होने वाले परमेश्वरप्, (पृ० ६५) किया है।

तमिन्द्रं वाजयामसि महे वृत्राय हन्तवे, (साम म० ११६) के भाष्य में इन्द्रम्, का अर्थ परम्-प्रसिद्धम् इन्द्रम् परमात्मानम् यही किया है। (पृ० ६५)।

इसी प्रकार उन्होंने सोम का अर्थ परमेश्वर या भक्ति रस किया है। मित्र वरुणादि का अर्थ प्रायः सर्वत्र परमात्मा किया है। इस भाष्य में कुछ स्थलों में संशोधन की आवश्यकता है और मैं इस विषय

में श्री स्वामी भगवदाचार्य जी स पत्रव्यवहार भी करता रहा हूँ तथापि सम्पूर्णतया देखा जाये तो यह भाष्य आध्यात्मिक व्याख्यान की दृष्टि से प्रशंसनीय है। भूमिका में श्री स्वामी दयानन्द जी को कलियुग के आस्तिक शिरोमणि के नाम के स्मरण किया गया है।

२. कनखल निवासी परमहंस स्वामी महेश्वरानन्द जी मण्डलेश्वर-कृत व्याख्या सहित 'ऋग्वेद संहितोपनिषच्छतकम्, नामक एक पुस्तक विक्रमी संवत् २००० में प्रकाशित हुई है जिस का मूल्य केवल "सदुपयोग" लिखा है। इसमें ऋग्वेद के १०० मन्त्रों की आध्यात्मिक व्याख्या की गई है तथा अग्नि, इन्द्र, विष्णु, सोम, मित्र, वरुणादि पदों का परमेश्वर अर्थ करते हुए उसके लिये एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः।" इत्यादि प्रमाणों को उद्धृत किया गया है।

उदाहरणार्थ पृ० ४ अग्निमीडे पुरोहितम्, इस मन्त्र की व्याख्या में लिखा है:—

अहम् (अग्निम्) अग्निनामकं परमात्मदेवम् (इडे) स्तौमि। कथं परमात्मनोऽग्निनामप्रतिपाद्यता? श्रुतिप्रामाण्यात्,—

त्वमग्ने प्रथमो अङ्गीरा ऋषिर्देवो देवानामभवः शिव सखा।" (ऋ०) प्राणोऽग्निः परमात्मा (मैत्रायणी ६। ६) अग्निः सर्वा देवता. (ऐ. ब्रा, ६।६) इत्यादि। सृष्ट्यादित्वं, सर्वाङ्ग सारत्वं; देववेवत्वं सर्वदेवप्राथम्यम्, अप्रमत्तयोगिहृदयध्येयत्वं चाग्नेः परमात्मत्वमन्तरेण न संगच्छते अतोऽग्नि- पदाभिधेयस्य परमात्वम् अभ्युपयं व्युत्पत्तियोगाच्च, अभितो-ऽञ्चति जानाति सर्व शास्त्रप्रतिपाद्यत्वं गच्छतीति, अभिः सर्वतो गतत्वात् सर्व ज्ञातत्वाद् निखिलागस-संचारित्वाच्च परमात्मनोऽग्निनाम प्रतिपाद्यत्वं विरुद्ध्यते॥

इस प्रकार अनेक प्रमाण देकर सिद्ध किया है कि अग्नि का मुख्यार्थ परमात्मा है।

पृ० २१ पर 'इन्द्रं परेऽवरे मध्यमासः (ऋ० ४।२५।४) इसकी व्याख्या में इन्द्रम् का "सुखस्वभावं परमात्मानमेव ऐसा परमेश्वर परक अर्थ किया गया है।

पृ० ११६ पर 'इन्द्रो अङ्ग महद् भयम् (ऋ० २।४१।१० ) की व्याख्या 'इन्द्रः- परमेश्वर :' ऐसा ही अर्थ किया गया है इसी प्रकार पृ० १८६ पर 'त्वमिमा ओषधीः सोम विश्वास्त्वमपो अजनयस्त्वम् गाः' (ऋ० (१।९१।२२) इत्यादि मन्त्रों को उद्धृत करते हुए लिखा है कि 'इत्यादिभिः सोमः-परमात्मनः शुद्ध सौम्यं रूपं निश्चीयते' अर्थात् परमात्मा के शुद्ध सौम्य रूप का ही नाम सोम है यह निश्चय होता है।।

ऐसे ही अन्य स्थानों पर है, जिन्हें विस्तारभय से यहाँ उद्धृत करना सम्भव नहीं।

३. गीता प्रेस गोरखपुर से महामहोपाध्याय पँ० विद्याधर शर्मा गौड़ वेदाचार्य इत्यादि विद्वानों द्वारा सम्पादित 'सन्ध्योपासनविधि' मन्त्रानुवाद सहित प्रकाशित हुई है जिसमें गायत्री मन्त्र के 'सवितु' पद का अर्थ स्थावर जङ्गम रूप सम्पूर्ण विश्व को उत्पन्न करने वाले उस निरतिशय प्रकाश-मय परमेश्वर का" यह अर्थ किया गया है। पहले पौराणिक भाई इसका सूर्य परक ही अर्थ प्रायः किया करते थे।

४. श्री अरविन्द आश्रम पाण्डीचेरी से स्व. सुप्रसिद्ध योगी श्री अरविन्द जी के निर्देशानुसार विख्यात दक्षिणात्य विद्वान् श्री कपाली शास्त्रीजी (जिनका खेद है कि गत अगस्त मास में देहावसान हो गया है) ऋग्वेद संहिता का सिद्धाञ्जन भाष्य प्रकाशित करते रहे हैं, जिसके खण्ड विस्तृत भूमिका सहित निकल चुके हैं। इसपर भी महर्षि दयानन्द जी की (जिनके वेदभाष्य के श्री अरविन्द जी

अत्यधिक प्रशंसक थे) छाप सर्वथा स्पष्ट है। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के ५०वें सूक्त की व्याख्या 'ज्योतिषकृदसि सूर्य' का अर्थ करते हुए श्री कपाली शास्त्री जी ने लिखा (सूर्य) सर्वस्य प्रेरक परमात्मन् येना पावक चक्षसा त्वं वरुण पश्यसि (ऋ० १।५०।६) की व्याख्या में लिखा है 'वृञ् वरणे इति निष्पन्नत्वात् सर्वमपि आवृत्य स्थितो वरुणः विपुलः सर्वव्यापीति साधीयान् अर्थः' अर्थात् सर्व व्यापक परमेश्वर यह वरुण का अर्थ है। ऐसे ही अन्य सैकड़ों उदाहरण श्री कपाली शास्त्रीजी के भाष्य से उद्धृत किये जा सकते हैं।

५. इस प्रकरण में एक अन्य अत्यन्त उल्लेखनीय ग्रन्थ का उल्लेख किये बिना मैं नहीं रह सकता। वह गिद्धौर राजकीय श्रीरावणेश्वर संस्कृत विद्यालय के अध्यापक वेद-कर्मकाण्डाचार्य श्री दामोदर शर्मा झा द्वारा विरचित और श्री बालकृष्णशास्त्री द्वारा सन् १६४१ में ज्योतिष प्रकाश प्रेस विश्वेश्वरगंज बनारस २८।२४ में प्रकाशित 'मन्त्रार्थचन्द्रोदय नामक पुस्तक है जिसकी ओर मेरा ध्यान प्रसिद्ध वैदिक विद्वान् श्री पं० दामोदर सातवलेकर जी ने गत वर्ष बम्बई में चतुर्वेद पारायण यज्ञ के अवसर पर आकृष्ट करते हुए कहा था कि स्वामी दयानन्द जी व आर्यसमाज का प्रभाव इस ग्रन्थ के लेखक पर स्पष्ट है। मैंने जब उस ग्रन्थ में यजुर्वेद अ० २३ के उन मन्त्रों का भाष्य पढ़ा जिनके महीधर भाष्य की महर्षि दयानन्द जी ने ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका में उग्र समालोचना की है तो मेरे आश्चर्य और हर्ष की सीमा न रही। "जादू वह जो सर चढ़ कर बोले" यह लोकोक्ति मुझे उसे पढ़ते हुए बार-बार याद आई। इच्छा तो यह होती है कि गणानां त्वा गणपति हवामहे। इत्यादि सब मन्त्रों पर श्री पं० दामोदर शर्मा जी के भाष्य को उद्धृत कर दिया जाए तथा साथ ही वैदिक शब्दों की यौगिकता के विषय में उन्होंने जो विद्वत्तापूर्ण पाद टिप्पणी दी है उसे भी अविकल रूप से उद्धृत किया जाय किन्तु विस्तारभय से ऐसा करना उचित नहीं प्रतीत होता अतः सम्प्रति कुछ मुख्य २ शब्दों का यौगिकार्थ ही उस ग्रन्थ में से उद्धृत करना पर्याप्त होगा।

गणानां त्वा गणपतिं हवामहे... इस मन्त्र की परमेश्वर परक व्याख्या करते हुए पं० दामोदर झा जी ने अश्व, निधिपति, वसु इत्यादि पदों का निम्न अर्थ किया है:- अश्वः)—अश्नुते चराचरं सर्वं जगत् इत्यश्वः सर्वव्यापकः परमेश्वर इत्यभिप्रायः।

अर्थात्—सर्व व्यापक परमेश्वर

(निधिपतिम्) निधयः महापद्मादयः ब्रह्मविद्यारूपा वा तत्पालकं परमेश्वरम् (वसो) वसन्ति सर्वभूतानि अस्मिन् इत वसुर्वासुदेवरूयः परमेश्वरः तत्सम्बुद्धौ, हे सर्वजगन्निवास परमेश्वर।

अर्थात् सर्व प्राणियों के आधार भूत और उनमें व्यापक वासुदेव परमेश्वर।

शिश्न पद का अर्थ भी श्री पं० दामोदर झा जी ने शेपति–तमोऽपहन्तीति शिश्नः प्रकाशः गायत्रीमन्त्रप्रतिपाद्य वरेण्यं भगः– सर्वप्रार्थनीयं सर्वपापानां भर्जनसमर्थ तेज इत्यर्थः अर्थात् अज्ञानान्धकार विनाशक परमेश्वर का तेज जिसका गायत्री मन्त्र में वर्णन है इस प्रकार किया है जो विलक्षण है। एक अन्य स्थान पर मन्त्रों का महर्षि दयानन्द के समान राजधर्मादि परक अर्थ करते हुए आपने शिश्नः का अर्थ शेषति-प्रजा दुःखम् अपहन्तीति शिश्नो राजा अर्थात् प्रजादुःख नाशक राजा ऐसा किया है (मन्त्रार्थचन्द्रोदय पृ० ४०१) "माता च ते पिता अग्रे वृक्षस्य रोहतः॥" इस मन्त्र के भाष्य में 'वृक्षः' का अर्थ 'नश्वरं राष्ट्रम्' अर्थात् नष्ट होने वाला वा अनित्य राष्ट्र ऐसा किया है (पृ० ४०२)

मुष्क शब्द का अर्थ (मुष्कः) "सङ्घवाचकः मुष्को वृषणसंघयोरिति कोषादौ दर्शनात् मुष्को

शिक्षिताशिक्षितौ विज्ञाविज्ञौ वा प्रजासङ्घौ" प्रजासङ्घ किया है और मन्त्री की राजप्रजा धर्म-विषयक व्याख्या की है जो द्रष्टव्य है। 'योनेः' का अर्थ 'प्रकृतेः'। प्रकृत्यात्मिकायाः प्रजायाः, अर्थात् प्रजा का ऐसा किया है 'रेत का' अर्थ करते हुए लिखा है 'रेतः शुक्रेऽथ तेजसीति कोषादौ दर्शनाद् रेतः तेजः" तच्चेह ब्राह्म वरेण्यं श्रुतिस्मृतिप्रतिपाद्यम्, अर्थात् रेतः का अर्थ यहां श्रुतिस्मृति प्रतिपादित परमेश्वरीय तेज है। 'वाजी' का अर्थ वेगवान् परमेश्वरः' ऐसा परमेश्वर परक किया है।

इस प्रकार सर्वत्र महीधर के अश्लील अर्थ से सर्वथा भिन्न आध्यात्मिक और राजधर्म परक अर्थ करते हुए भी (जिसपर महर्षि दयानन्द जी की छाप स्पष्ट प्रतीत होती है) आश्चर्य होता है और साथ ही हँसी भी आती है जब हम सुयोग विद्वान् श्री पं० दामोदर झा जी को यह लिखते हुए पाते हैं कि:—

एवं निर्दिष्टार्थत्वेऽपि अविदितार्थतत्त्वज्ञैर्मृताश्वेन स, राजमहिष्या ग्राम्य धर्मः (मैथुनम्) कथं संभावितः? यस्मिन्नश्वमेधे राज्ञो धर्मात्मत्वप्रतिपादनमेव प्रयोजनं तत्र कामित्वमूलम् अश्वेन सह राज्ञा मैथुनकल्पनं तु धर्मविरोधिनामेव कृत्यं संभवितुमर्हति, किमधिकं च वक्तव्यम्? महीधरस्याप्ययमेवाशयः। स च तत्कृतवेदभाष्ये द्रष्टव्यः।"

(मन्त्रार्थ चन्द्रोदयः पृ० २९६—२९७)

अर्थात् इस प्रकार उत्तम अर्थ होने पर भी अर्थ के तत्त्व को न जानने वाले लोगों ने राजमहिषी वा पटरानी का मृत अश्व के साथ सम्भोग कैसे कल्पित कर लिया? जिस अश्वमेध में राजा की धार्मिकता का प्रतिपादन ही मुख्य प्रयोजन है उनमें कामवासना के आधार पर घोड़े के साथ रानी के संभोग की कल्पना करना तो धर्म विरोधियों का ही काम हो सकता है। बस और अधिक क्या लिखा जाए? महीधर का भी ऐसा ही अभिप्राय है, जो उसके वेदभाष्य में देखना चाहिये।

सुयोग्य लेखक महोदय ने यौगिक व्युत्पत्ति के आधार पर जो ईश्वर वा राजधर्म परक अर्थ किए हैं उनमें कहीं-कहीं खैंचातानी प्रतीत होने पर भी हम उनका अभिनन्दन करते हैं, किन्तु उनका यह कथन सत्य नहीं है कि महीधर का भी यही तात्पर्य है जो उन्होंने बताया है। महीधर के अपने वेदभाष्य में किए अर्थ स्पष्टतया अश्लील ग्राम्य धर्म (सम्भोगादि) परक हैं यह निष्पक्ष विद्वानों को लज्जा के साथ स्वीकार करना पड़ेगा। इसीलिये महर्षि दयानन्द जी को उनकी इतनी उग्र समालोचना करनी पड़ी।

वैदिक शब्दों के अर्थ यौगिक होते हैं इसका महर्षि दयानन्द ने 'नाम च धातुजमाह निरुक्ते व्याकरणे शटकस्य च तोकम्।' सर्वाणि नामानि आख्यातजानीति नैरुक्तसमयः इत्यादि के आधार पर ऋग्वेदादिभाष्य-भूमिका और वेद-भाष्य में प्रतिपादन किया है। श्री महेशचन्द्र न्यायरत्न के समान अन्य पौराणिक विद्वान् भी प्रायः इसका विरोध करते रहे हैं, किन्तु मन्त्रार्थचन्द्रोदय के लेखक श्री पं० दामोदर जी झा वेदकर्म काण्डाचार्य ने महर्षि दयानन्द सम्मत इस सिद्धांत की पुष्टि में अपनी उपरि लिखित पुस्तक के पृ० ३८७ पर जो पाद टिप्पणी अनेक स्पष्ट उदाहरणों सहित दी है, मैं उसका उल्लेख किये बिना नहीं रह सकता। आपने लिखा है—

'वेदे यौगिकशब्दा यथा शुक्लयजुर्वेदसंहितायां १।१ 'वायव स्थ देवो वः सविता इत्यत्र 'वां—गतिगन्धनयोः' वान्ति गच्छन्तीति वायवः इति व्युत्पत्त्या वायुशब्देन मातृभ्यः सकाशा दन्यत्र गन्तारो वत्सा उच्यन्ते।

पुनः यजुः १।२ वसोः पवित्रमित्यत्र वस निवासे वासयति वृद्ध्यादि द्वारा स्थापयतिविश्वमिति वसुर्यज्ञः। अत्रापि यौगिककल्पनया वसुशब्दो यज्ञवाचकः। पुनः य० ३।६ आयं गौरित्यत्र गम्लृ गतौ गच्छतीति-

गौरिति व्युत्पत्त्या यज्ञनिष्पत्तये तत्तद्यजमानगृहेषु गन्ता अग्निरुच्यते न तु गोपशुः ।

पुनस्तत्रैव 'महिषो दिवम्' इत्यत्र पशुदाने महि माहात्म्य यागकर्तृस्वरूपं सनोति ददातीति महिष इति व्युत्पत्त्या महिषशब्देन वह्निरभिधीयते न तु यमवाहनं महिषपशुः ।

पुनस्तत्रैव ८ क पतङ्गाय धीयते इत्यत्र पतन् गच्छतीति पतङ्गः अग्निवाचको न तु 'पतङ्गः पक्षि-सूर्ययोः इति कोशादिप्रमाणतः सूर्यः पक्षी वा ।

पुनस्तत्रैव १३ कण्डिकायाम् 'उभा-विन्द्राग्नी' इत्यत्र इदि-परमैश्वर्य इन्दतीति इन्द्रः इति व्युत्पत्त्या इन्द्रशब्देन यज्ञसाधकत्वरूपम् ऐश्वर्यम् उत आहवनीयोऽग्निः अभिधीयते न च देवराडिन्द्रः । तथा तस्मिन्नेवाध्याये १६ कण्डिकायां "सहस्रसामृषिम्' इत्यत्र ऋष गतौ अर्षति-दोहदस्थानं गच्छतीति ऋषिर्गौः इति व्युत्पत्त्या ऋषि शब्देन गौरभिधीयते न च मन्त्रद्रष्टा ऋषिरीति ॥ (पृ० ६६७) ।

इस सारे विद्वत्तापूर्ण लेख का भाषानुवाद करने की आवश्यकता नही, क्योंकि मुख्यतः यह विद्वानों के लिए उपयोगी है। इतना ही भावार्थ देना पर्याप्त है कि यौगिक व्युत्पत्ति के आधार पर भाष्यकारों ने "वायवः" का अर्थ बछड़े, वसु का अर्थ यज्ञ, गौ का अर्थ अग्नि, और महिष का अर्थ अग्नि, पतङ्ग का अर्थ अग्नि, इन्द्र का अर्थ यज्ञसाधकत्व रूप ऐश्वर्य वा आहवनीय अग्नि तथा ऋषि का अर्थ गौ किया है जो प्रकरणानुसार ठीक ही है। ऐसे ही सर्वत्र वेदों के शब्द यौगिक होने के कारण उनके व्युत्पत्ति के अनुसार अर्थ करने चाहियें।

## पारसी विद्वानों पर महर्षि दयानन्द का प्रभाव

अब तक मैंने अपने देश के सनातन धर्माभिमानी पौराणिक विद्वानों पर महर्षि दयानन्द के वेदभाष्य शैली वा वेदार्थ-विषयक-क्रांति के प्रभाव के कुछ उदाहरण दिए हैं। पारसी तथा पाश्चात्य विद्वानों पर भी इनकी इस क्रांति का प्रभाव पड़ा, इसे अनेक उदाहरणों से सिद्ध किया जा सकता है पर भाषण पहले ही पर्याप्त दीर्घ हो गया है अतः २, ३ उदाहरण देना ही पर्याप्त होगा। बम्बई के सुप्रसिद्ध पारसी विद्वान् दादाचन जी बी.ए.एल. एल. बी. ने Philosophy of Zoroa trianism and Comparative Study of Religions नामक एक विद्वत्ता और अनुसन्धान पूर्ण पुस्तक लिखी है जो Times of India Press Bombay से सन् १९४१ में प्रकाशित हुई है। उसमें उन्होंने वेद के विषय में लिखा है कि—

'The Veda is a Book of knowledge and wisdom Comprising the Book of nature, the Book of Religion, the Book of Prayers, the Book of morals and so on. The Word Veda means wit, wisdom, knowledge; and truly the Veda is Condensed Wit, Wisdom and Knowledge.' (P. 100)

अर्थात् वेद ज्ञान की पुस्तक है जिसमें प्रकृति, धर्म, प्रार्थना सदाचार इत्यादि विषयक पुस्तकें सम्मिलित हैं। वेद का अर्थ ज्ञान है और वास्तव में वेद सारे ज्ञान विज्ञान का तत्त्व है। ऋग्वेद के प्रथम सूक्त का अनुवाद दे कर जिसमें महर्षि दयानन्द के समान भौतिक अग्नि तथा ईश्वर परक दोनों अर्थ दिये गए हैं। ये पारसी विद्वान् लिखते हैं कि Thus we see that Agni in this hymn means both fire as well as God.' (P. 100)

अथात् इस प्रकार हम देखते हैं कि इस सूक्त में अग्नि के भौतिक अग्नि और ईश्वर ये दोनों अर्थ हैं।

आगे अपने 'Two fold significance of words' इस शीर्षक के नीचे लिखा है कि जिन पाठकों को वेद की इस अद्भुत विशेषता का ज्ञान नहीं है कि किस प्रकार एक ही शब्द से वे भौतिक और आध्यात्मिक तत्त्वों का वर्णन करते हैं उनको यह भ्रम हो सकता है कि वेद अग्नि, वायु, उषा, सूर्यादि को ईश्वर वा देव समझते हैं जिससे ऋषि शक्ति, स्वास्थ्यधन दीर्घजीवन, वीर पुत्रादि की प्रार्थना करते हैं। किन्तु वस्तुतः ऐसा नहीं है। वेदतो अत्यन्त विशुद्ध रूप में एकेश्वरवाद का प्रतिपादन करते हैं। इस विषय में सुयोग्य लेखक ने पृ० १०२ पर स्पष्ट लिखा है कि "The Vedas teach nothing but monotheism, of the purest kind" (P. 102) अर्थात् वेद ऐसे एकेश्वरवाद की शिक्षा देते हैं जो सबसे अधिक पवित्र है। इन सब विचारों पर महर्षि दयानन्द के वेद-विषयक विचारों की छाप स्पष्ट है।

## पाश्चात्य विद्वानों पर प्रभाव

अनेक निष्पक्ष पाश्चात्य विद्वानों पर भी महर्षि दयानन्द की इस वेदार्थ विषयक क्रान्ति का प्रभाव पड़ा, इसे अनेक उदाहरणों द्वारा सिद्ध किया जा सकता है किन्तु उसके लिए दूसरे लेख की आवश्यकता होगी। यह सुप्रसिद्ध बात है कि प्रो० मैक्स-मूलर जो अपने समय में वेदज्ञ पाश्चात्य विद्वानों में बड़ा उच्च स्थान रखते थे और जिन्होंने अपने पहले ग्रंथों में इसी सिद्धांत का प्रतिपादन किया था कि वेदों में बहुदेववाद का विधान है महर्षि दयानन्द की ऋग्वेदादि-भाष्यभूमिका और वेदभाष्य के पढ़ने के पश्चात् उनके विचारों से प्रभावित हुए और उन्होंने अपने अन्तिम ग्रंथ 'सिक्स सिस्टम्स आफ फिलोसोफी' में स्वीकार किया कि अग्नि इन्द्र, मित्र, वरुण प्रजापति इत्यादि नामों से वस्तुतः एक ईश्वर का ही ऋषि लोग ग्रहण करते थे। इस विषय में येल युनिवर्सिटी के राबर्ट आर्नेस्ट ह्यूम एम०ए० पी० एच० डी० कृत ट्रेजर हाउस आफ दी लिविंग रिलिजियन्स (सन् ९३३ में न्यूयार्क से प्रकाशित) नामक पुस्तक विशेष उल्लेखनीय है जिसमें डा. रौबर्ट अर्नेस्ट ह्यूम ने वेद मन्त्रों का अनुवाद करते हुए अग्नि, सविता, सोम, मित्र, वरुण, वायु, इन्द्र, इत्यादि वैदिक पदों का अर्थ God अथवा ईश्वर किया है। यह बात और भी महत्त्वपूर्ण है कि जहाँ डा० ह्यूम ने ग्रिफिथ अथवा दूसरे पाश्चात्य विद्वानों का अनुवाद उद्धृत किया है, वहां भी उसके अनुवाद में प्रयुक्त अग्नि, मित्र सोमादि के स्थान पर God वा ईश्वर अर्थ करते हुए यह टिप्पणी दे दी है कि 'God' in place of the Sanskrit designation for the Deity 'Agni' Indra, Soma, Varuna, vata, Savita etc. प्रसिद्ध गायत्री मन्त्र का अर्थ अङ्ग्रेजी में Let us meditate on the adorable Glory of the Divine vivifier and may He Himself Direct our thoughts.

उन्होंने इस रूप में किया है जिसमें सविता का अर्थ दिव्य जीवन प्रदाता परमेश्वर करते हुये कहा है कि उसके पूजनीय तेज का हम ध्यान करते हैं। वह स्वयं हमारी बुद्धियों वा विचारों को प्रेरित करे।

इससे पाठक समझ सकते है कि महर्षि दयानन्द की प्राचीन आर्षग्रन्थ सम्मत वेदार्थ विषयक क्रांति का देश विदेश के विद्वानों पर कितना अद्भुत प्रभाव पड़ा।

इस प्रकार महर्षि दयानन्द की वेदार्थ-विषयक-क्रांति का देश विदेष के निष्पक्ष विद्वानों पर अद्भुत प्रभाव पड़ा इसमें सन्देह नहीं किन्तु दुःख और आश्चर्य की बात यह है कि आर्य-जगत में ही अनेक ऐसे विद्वान हैं जिन में महर्षि के वेदभाष्य के प्रति उतनी आस्था नहीं जितनी होनी चाहिए। यह आवश्यक है कि महर्षि के वेद भाष्य को शुद्धउत्तम रूप में अच्छे कागज़ पर स्पष्टिकरणार्थ आवश्यक

व्याख्या और टिप्पणियों सहित छपवाया जाए और विद्यार्थियों के लाभार्थ उसे विशेष रूप से उपयोगी बनाने के लिये सुबोध सरल संस्करण छपवाए जाएं परन्तु इस बात का विशेष ध्यान रक्खा जाय कि ऐसा करते हुए महर्षि के वेदभाष्य की कोई विशेषता रह न जाय। हर्ष की बात है कि गुरुकुल विश्वविद्यालय के आचार्य जी तथा वेद के उपाध्याय महोदय इस विषय में प्रयत्नशील हैं।

## कुछ निर्देश

वेद सम्मेलन को अधिक उपयोगी बनाने के लिये यह आवश्यक है कि गुरुकुल विश्वविद्यालय के वैदिक-अनुसन्धान-विभाग को अधिक संघटित और विशाल बनाया जाए जिसमें भिन्न २ विषयों के विशेष ज्ञाता कम से कम ५-१० विद्वान योगाभ्यास पूर्वक वैदिक-अनुसन्धान-कार्य में दिन रात तत्पर हों। सब से पूर्व वैदिक देवताओं पर विशेष विवेचन किया जाए। प्रति वर्ष कम से कम १ सप्ताह के लिए भारत के भिन्न २ प्रदेशों से वेदों के विद्वान् एक केन्द्रीय स्थान पर (गुरुकुल कांगड़ी ही विशाल पुस्तकालय तथा विविध विषयों के उपाध्यायवृन्द की स्थिति के कारण इसके लिये सबसे उपयुक्त रहेगा) एकत्रित हों, अपनी समस्याओं के समाधान के लिये परस्पर विचार विनिमय करके उचित परिमाण पर पहुंचें। अश्वमेध सूक्त, कुन्ताप सूक्त तथा त्रीणिशता त्री सहस्राण्यग्निं त्रिंशच्च देवा नव चासपर्यन्) षष्टिं सहस्रा नवतिं नव सूनं वसूनि इन्द्रो दधीचोअस्थभिर्वृत्राण्यप्रतिष्कुतः। जघान नवतीर्नव इत्यादि मन्त्रों में निर्दिष्ट संख्याओं पर विशेष रूप से विचार किया जाय जो वेदों का अनुशीलन करने वालों के लिये विशेष कठिनाई उपस्थित करती हैं। इसी वैदिक अनुसंधान-विभाग की ओर से वेदों के विषय में भ्रम फैलाने वाली (Vedic Age) वैदिक एज् जैसी पुस्तकों का सप्रमाण उत्तर प्रकाशित कराया जाए। देश विदेश की भाषाओं में वेदों का अनुवाद और तद्विषयक साहित्य प्रकाशित किया जावे। इन कार्यों के लिए आर्य जनता और धनी मानी वेदानुरागी सज्जनों की उदार सहायता की विशेष आवश्यकता है। आशा है इस ओर उत्साही आर्य-नर-नारी और विशेषतया धनी मानी आर्य सज्जन ध्यान देकर पुण्य और यश के भागी बनेंगे।

---

# मुक्ति के साधन

गीता में भगवान ने मुक्ति, भगवत्प्राप्ति, परागति या शांति को प्रायः एकसी स्थिति मानी है। मनुष्य अपनी योग्यतानुसार प्रयत्न करके कुछ भी प्राप्त करे वह सनातन ब्रह्म को ही प्राप्त होता है। भगवान के उपदेशात्म वाक्यों को मननपूर्वक पढ़कर निदिध्यास द्वारा हृदयंगत करना और तदुपरान्त क्रियात्मक जीवन में लाना आवश्यक है।

शांति प्राप्ति के उपाय—

(१) विहाय कामान्यः सर्वान्पुमांश्चरतिनिःस्पृहः।
निर्ममो निरहंकारः स शांतिमधिगच्छति॥

सबकामनाओं को छोड़कर मनुष्य निःस्पृह आचरण करे। किसी को या किसी की वस्तु को देखकर मन में

स्पर्धा न रखे। बहुत से मनुष्य दूसरों को देखकर होड़ लगाकर एक दूसरसे बढ़कर प्रदर्शन करना चाहते है, ऐसे स्पर्धाशील मनुष्य सदा अपने अभावों को जानकर संत्रस्त् रहते हैं। उनको शाति नहीं रहती है। इसलिए कहा गया कि मिथ्या अहंकार के छोड़देने और ममता को दूर कर देने से शांति मिलती हैं। निरहंकार और निर्ममता की स्थिति प्राप्त कर लेने से ब्रह्मानिर्वाण मिलजाता है। स्पर्धा से किये हुए कर्म बंधनमें डालते है। यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयंकर्मबन्धनः। तदर्थं कर्म कौन्तेय मुक्त संगा समचार।

सामान्य जीवन की आवश्यकता के कर्मों के सिवाय स्पर्धावश किये हुए अन्य कर्म संसार में बन्धन कारक होते हैं इसलिये हे कौंतेय स्पर्धा एवं अनुचित कामनाओं के संग से मुक्त होकर यज्ञार्थ (सामान्य जीवनार्थ) मनमें समतुलन रखकर कर्म करता रहे। क्यों कि "

असक्त ह्याचरन् कर्म परमाप्नोति पूरुषः॥

असक्त पुरुष कर्मका आचरण करते हुए परम पद को प्राप्त करता है।

(२) "भोक्तारं यज्ञ तपसां सर्व लोक महेश्वरम्
सुहृदं सर्व भूतानां ज्ञात्वा मां शान्ति मृच्छति॥

यज्ञ तपस्याओं के भोक्ता, सर्वलोकों के महाईश्वर को और सर्वभूतों के मित्र मुझ परमात्मा को जानकर मनुष्य शांति पाता है। संसार के यज्ञ और तप परमात्मा में समाजाते हैं, इस प्रकार वह सब का भोक्ता है और सबको अपने शासन में रखता है तथा सब भूतों पर दया करता है। वह सबका परममित्र है। मित्रता जानने से मनुष्य को शांति होने लगती है।

(३) "युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी नियत मानसः।
शांति निर्वाणपरमां मत्संस्था मधिगच्छति॥"

आत्माको सदा परमात्मा में लगाने वाला, मनको नियमित रखने वाला योगी मुझ परमात्मा पर निर्भर रहने वाली निर्वाण परा शान्ति को पाता है। ईश्वर का भय रख सदा कर्म करने वाला योगी पुरुष परा शांति को पाता है जिसका एक आधार परमात्मा ही रहता है, अतः वह शास्वत रहती है।—

(४) "तमेव शरणं गच्छ सर्व भावेन भारत।
तत्प्रसादात्परां शांति स्थानं प्राप्स्यसिशाश्वतम्॥

उसकी (हृदेश में रहने वाले एवं माया से सबकों यन्त्र समान घुमाने वाले ईश्वर) शरण सब प्रकार से ले तो मनुष्य उस के अनुग्रह से पराशांति और शाश्वत स्थान को प्राप्त करेगा।

## मुक्ति या परागति के साधनः—

"(१) यतेन्द्रिय मनोबुद्धि मुनि र्मोक्ष परायवः।
विगतेच्छाभयक्रोधोयः सदा मुक्तएय सः॥

इन्द्रियों को मन को और बुद्धि को संयम में रखने वाला मुनि मोक्षकी इच्छा रखने वाला, इच्छा, भय और क्रोध को दूर रखने वाला सदा मुक्ति ही है।

(२) इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः।
निर्दोषं हि समंब्रह्म तस्मा द्ब्रह्मणिते स्थितः॥

जिनका मन साम्यदशा में स्थित है एंव अपना संतुलन रखता है घटनाओं से विचलित नहीं हो जाता परन्तु उनका उपचार या प्रतिकार करता है उनने मानो इसी संसार में स्वर्ग को जीत लिया है सब प्रकार से अपने जीवन सुखमय बनालिये है, निर्दोषब्रह्म की समता पा ली है। वे इसलिये ब्रह्म में स्थित हो जाते हैं:

(३) "प्रयत्नाद्यतमानस्तु योगी संशुद्धकिल्विषः।
अनेक जन्म संसिद्धस्ततो याति परां गतिम्॥"

प्रयत्न से यत्नशील योगी भी अपने किल्विषों को हटाकर शुद्ध हो, अनेक जन्म लेकर संपूर्णतः

सिद्ध होकर परागति को पहुंच जाता है। परागति प्राप्त करने के लिए योगसाधन करते रहने से शरीर के किल्विष दूर हो जाते हैं। यह काम अनेक जन्मों तक लगातार करना पड़ता है। परागति बड़े धैर्य से प्राप्त होती है।

(४) 'सम पश्यन्हि सर्वत्र
सनवस्थितमीश्वरम् ।
न हिनस्त्यात्मनात्मानं
ततोयाति परां गतिम् ।

सब स्थानों में, पदार्थों में, प्राणियों में समान रीति से स्थित ईश्वर को देखता हुआ मनुष्य अपनी आत्मा से आत्मा को नष्ट नहीं करता है। फिर इस व्यवहार से वह परागति को जाता है। परागति को जाने के लिए सब में सब जगह विराजमान ईश्वर को देखने का अभ्यास करना आवश्यक है।

(५) "क्षेत्र क्षेत्रज्ञयो रेवमन्तरं ज्ञान चक्षुसा।
भूत प्रकृतिमोक्षं च ये विदुर्यान्ति ते परम्॥"

जो ज्ञान चक्षु से क्षेत्र (शरीर) और क्षेत्रज्ञ (परमात्मा) का अन्तर तथा भूत प्राणीमात्र प्रकृति और मोक्ष को जानते हैं वे परमतत्व या परागति को पहुंचते हैं। जड़ चैतय के अन्तर को तथा प्राणी, और प्रकृति के व्यवहार को एवं इन से मोक्ष पाने को जो मनुष्य अच्छी तरह जानता है वह अपने ज्ञानके अनुसार जीवन निर्वाह कर, शरीर-प्रारब्ध भोग कर परागति को पाता है।

(६) "असक्तबुद्धिः सर्वत्र
जितात्मा विगत स्पृहः ।
नैष्कर्म्य सिद्धिं परमां
संन्यासेनाधिगच्छति ॥"

आसक्तिरहित बुद्धिवाला, सब विषयों का दमन कर आत्मा को वश में रखने वाला, अन्यों के साथ स्पृहा न रखने वाल सन्यास के द्वारा निष्कामकर्म-से होने वाली परासिद्धि को प्राप्त करता है। संयमशील पुरुष निष्काम-कर्म से प्राप्त होने वाली परासिद्धि को पाता है।

(७) "सर्वकर्माण्यपि सदा
कुर्वाणो मद्व्यपाश्रयः ।
मत्प्रसादादवाप्नोति
शाश्वतं पदमव्ययम् ॥"

मेरे आश्रय में रहकर सदा सब कर्मों को करता हुआ मनुष्य मुझ परमात्मा के अनुग्रह से शाश्वत अव्यय पद को प्राप्त करता है।

## मुझको या सनातन ब्रह्म परमपद को पाने के उपायः

(१) 'जन्म कर्म च मे दिव्यमेव यो वेत्ति तत्वतः
त्यक्त्वा देहं पुनर्जन्म नैति मामेति सोऽर्जुन॥'

हे अर्जुन मेरा जन्म (जन्म का हेतु) और कर्म-दिव्य-अलौकि कस्य भावचाले हैं इनको ठीक समझने वाला मनुष्य देह छोड़कर पुनर्जन्म नहीं पाता, मुझे पाता है अर्थात् मुक्त हो जाता है।

(२) यज्ञशिष्टामृतभुजो यान्ति ब्रह्म सनातनम्
नायं लोकोऽस्त्य यज्ञस्य कुतोऽन्य युगास्तम॥

अपने वित्तानुसार स्वार्थ त्याग करते हुए सामान जीवन में अवशिष्ट शांति का भोग लेने वाला मनुष्य स्वयं शांत रहकर अन्यों को समाधान देने वाला मनुष्य सनातन ब्रह्म को जाता है। हे कुरु सत्तम जो मनुष्य यज्ञहीन है सामान्य जीवन की कला से अनभिज्ञ है उसके लिए न इस लोक में और न परलोक में स्थान है। इस संसार में श्रध्दावाँल्लभते ज्ञानं तत्परः संयतेन्द्रिय।

ज्ञानं लब्ध्वा परां शांतिमचिरेणाधि गच्छति

श्रध्दावान तत्पर और संयतेन्द्रिय मनुष्य ज्ञान प्राप्त कर शीघ्र ही शांति को प्राप्त करता है।

(३) योऽन्तः सुखोऽन्तरा रामस्तथान्तं ज्योतिरेवयः
स योगी ब्रह्मनिर्वाणं ब्रह्मभूतोऽधिगच्छति ॥

जो अतःकरण में सुखी एव अतःकरन में विश्राम लेने वाला है तथा जो अंत करण में प्रकाश ज्ञान रखता है ऐसा अंतर बाह्य व्यवहारों को सम रख योग मिलाने वाला ब्रह्म होकर ब्रह्म निर्वाण पाता है। प्राकृतिक जीवन के बल पर वह जीवन का यथार्थ आनन्द पाता है।

(४) लभन्ते ब्रह्मानिर्वाणमृषयः क्षीणकल्मषाः।
छिन्नद्वैधा यतात्मानः सर्व भूतहितेरताः॥

जिनने स्वयं यत्न करके द्विधा भाव को छिन्न करदिया है और जो सर्व भूतों के हित में लगे रहते हैं ऐसे क्षीणकल्मष योगी ब्रह्म निर्वाण पाते हैं। भूतों के हित में लगे रहने से मन के कल्मष क्षीण हो जाते हैं और जीवन पवित्र हो जाता है।

(५) "काम क्रोध वियुक्तनां यतीनां यतचेतसान्ः
अभितो ब्रह्म निवाणंवर्तते विदितात्मनाम् ॥

यत्न करके चित कोसं यममें रखनेवल्ले, काम क्रोध से अलग रहने वाले, अपना आत्मज्ञान रखने वाले पुरुषों के लिए ब्रह्मनिर्वाण सब प्रकार वर्तमान रहता है।

(६) अन्तकाले च मामेव स्मरन्मुक्त्वा कलेवरम्ः
यः प्रयाति समद्भवं या ति नास्त्यत्र संशयः ॥

जो मनुष्य अन्तकाल में मेरा स्मरण करते हुए शरीर को छोड़कर आगे जाता है वासनातीत हो जाता है। मह मेरे भाव को जाता है इसमें संशय नहीं है। वह व्यापक त्तत्व में लीन हो जाता है।

(७) अग्निर्ज्योतिरहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणम्
तत्र प्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मवि दोजनाः ।

ब्रह्म (प्रकृति एवं परमात्मा के विज्ञान) को जानने वाले मनुष्य अग्नि, ज्योति, दिन, शुक्लपक्ष उत्तरायण के छमास के योग में शरीर छोड़कर जाने वाले ब्रह्म को ( व्यापकतत्व को ) जाते हैं। जो सदाचार से रहकर वासनातीत होकर शरीर छोड़ते हैं। वे ब्रह्म में लिन हो जाते हैं।

(८) मन्मनाभवमद्भक्तो मद्याजी मांनमस्कुरु।
मामेवैष्यसि युक्तवैवमात्मानं मत परायणः ॥

मेरे मन में मन मिलाकर जिन कामों को मैं चाहता हूँ उन्ही को पूरा कर मेरा भक्त हो मेरा भजन पूजन कर मेरी विशाल प्रकृति में रह कर उसका अनुसरण कर या जैसा मैं यज्ञ (त्याग) करता हूँ वैसा स्वार्थ त्यागकर मेरे सामने नम्र रहो और मेरे परायण (अनूकुल) चलो। ऐसा करके अपनी आत्मा को मेरे साथ मिलाकर तू मुझ में प्रवेश करेगा। मेरे विराट स्वरूप में लीन हो जायेगा।

क्योंकि मेरा आश्रम लेने से स्त्रियां, वैश शुद्र, और पापी जनभी परागति को पा जाते हैं।

(६) 'मत्कर्मकृन्मत्परमो मद्भक्तः संगवर्जित।
निर्वैरः सर्वभूतेषु यः स मामेतिपांडवा॥'

हे पांडव जो मनुष्य सब भूतों से निर्वैर रहता सब से प्रेम व्यवहार करता है तथा मेरे लिए कर्म करता है, मेरे पर निर्भर रहता है, मेरा भक्त है और विषय वासनाओं का संग छोड़चुका है वह मुझे प्राप्त होता है।

(१०) 'संनियम्येंद्रियग्रांम सर्वत्र समबुद्धयः।
ते प्राप्नुवन्ति मामेव सर्व भूतहिरताः॥

जो इन्द्रियों के स्थानों पर नियंत्रण रख सर्वत्र समबुद्धि के काम करते हैं औरसबभूतों के हित में लगे रहते हैं वे मुझ परमात्मा को ही प्राप्त होते हैं।

(११) यदा भूतपृथग्भावमेकस्थमनुपश्यति।
तत एव च विस्तारं ब्रह्म संपद्यते तदा॥"

जब मनुष्य प्राणियों के पृथक भावों को (स्थितियों को) एक ही परमात्म में स्थित देखता है और परमात्मा से ही इन सब का विस्तार जानता है तब ब्रह्म को प्राप्त करता है। परमात्मा से ही सब प्राणियों और पदार्थ का विस्तार हुआ है और परमात्मा में ही सब स्थित है, ऐसा जाननेवाला मनुष्य ब्रह्म को प्राप्त करता है परमात्मा और प्रकृति को जान कर आनन्द से अपना जीवन निर्वाह करता है। प्रकृतिक जीवन द्वारा स्वयं बह्मस्वरूप हो जाता है।

(१२) 'निर्मानमोहाजित संगदोष अध्यात्मनित्या
विनिवृत्तकामाः। द्वन्द्वैर्विमुक्ताः सुखदुःख
संज्ञैर्गच्छन्त्यमूढ़ा पदमव्ययं तत्॥"

मान मोह से रहित, संगदोष को जीते हुमें अध्यात्म चिन्तन में नित्य कामनाओं से निवृत हुए, सुख दुःख नाम वाले द्वन्द्वों से विमुक्त हुए ज्ञानी जन उस परमपद को जाते हैं। परमात्मा की प्रगति कर लेते हैं। परपद पाने को मान, मोह, संगदोष (विषयवासनाओं के) का त्याग, अध्यात्मिक चिन्तन से कामनाओं (अमर्याद एव अनुचित) से निवृत्त, सुख दुःख नाम वाले द्वन्द्वों से मुक्ति होना आवश्यक है। इन साधनों के बिना मनुष्य को ज्ञान नहीं होता और ज्ञान के बिना परमपद को पाना दुर्लभ है।

## ★ Thought of the day ★

*In every throbbing vein of me,*
*I'll feel the vast Earth Call,*
*O body, heart and brain of me,*
*Praise Him who made it all.*

VISHVASHANTI

SEPTEMBER 1954

II

# Diseases and their Yogic Treatment

(*From last issue*)

As soon as the patient of Apoplexy is a little better and able to take harder excercise, he should practise the follwing Asanas in their consecutive order:

### 2. Sarvangasana

*Benefits.*— This is a wonderful Asana. It is called ALL-ORGANS pose, because it affects almost all parts of the body. Thyroid gland plays a very prominent part in the human economy. Thyroid works in co-operation, with other ductless glands-Para-thyroid, Adrenals (on spleen), Pituitary and Pineal (Endocrines in brain), Supra-renal, Liver and Testes. If the thyroid is diseased, the other glands get diseased, and a vicious circle is formed. If it is healthy, the functions of the alimentary, circulatory, respiratory, genito-urinary, and the nervous systems are healthy. Thus it maintains health in metabolism, in structure, in growth and nutrition of cells and tissues of the body. 80 per cent of the diseases, which the body is heir to, are caused by defective digestive system and thyroid is responsible for it.



SARVANGASANA, nourishes the thyroid and keeps it healthy, which means perfectly healthy functioning of all the organs. It is this Asana alone, which supplies blood to and nourishes the spinal column enabling the spinal nerve-roots to draw their full supply of blood; thereby it prevents early

ossification of the bones specially the vertebrae, keeps the spine elastic, preserves lasting youth and beauty and saves one from the ravages of old age. It cures Gonorrohoea and Spermatorrohoea effectively, checks wet-dreams and makes the practitioner ऊर्ध्वरेता (having raised vital drop). It removes chronic diarrohoea, dyspepsia, acidity, constipation and other diseases of the digestive system; It is ladies companion It removes leucorrohoea, amenorrohoea, dysmenorrohoea, sterility and all diseases of the womb and ovaries. It energises and tones up and rejuvenates. It stimulates the endocrine glands and cures numerous nervous diseases of brain and spinal chord. It awakens the KUNDALINI.

**Procedure.**- Lie flat on back on a soft blanket or carpet spread on the floor. Inhale slowly as you slowly raise the legs without any jerk, resting the elbows on the ground parallel to and touching the body. Now support the back with the two hands on either side and raise tne trunk, hips and legs vertically straight, unti l the entire weight of the body rests on the shoulders and the neck. Press the chest against the chin, stop breath and keep firm and steady in this posture for atleast half a minute. Now exhale slowly as you gradually bring down the body and the legs gracefully until you return to the original LYING position on the floor. Gradually increase the duration to six minutes adding half a minute per week.

*A little later the practice of Sheershasana, Padmasana and Pashchimottanasana will complete the cure.* We will deal with these Asanas in connection with the other diseases of the nervous system.

## EPILEPSY.

Sudden and complete loss of consciousness with spasms and contractions of various muscles, lasting for about three minutes, which recurs again and again. This is followed by extreme prostration, weakness and deep sleep.

**Causes:-** It is a hereditary disease from parents having alcoholic, syphilitic or epileptic history. Its exciting causes may be injury to the head, tumour in the brain etc.

**Symptoms :-** In many cases, there are no marked symptoms, experienced by the patient before the attack. In some cases, before the actual 'fit' the patient gets a warning which is called *'Aura Epileptica.'* These 'Auras' may be *ocular*, in which case the patient sees a play of colours; *auditary*, wherein he hears many kinds of confused noises ; or *sensory*, in which he feels worms creeping under his skin. This aura may be compared to a stream of cold and warm air or creeping of insects commencing at the extremity of a limb and gradually running along the skin to-wards the head. As soon as it stops, the fit takes place. The fit starts with a loud shriek or scream and the patient falls suddenly all on a heap on the ground insensible, then convulsions begin in the muscles of the head and neck. His body becomes arched on the back. The head is drawn to one side. His limbs violently twitch and jerk and his face becomes blue. The jaws are firmly closed. Froth foams out of his mouth. Eyes are either staring or rolling. Tongue is bitten, hands firmly clenched, with thumbs within them, breathing difficult with hissing sounds. Stool and urine are unconsciously voided

